ॐतत्सत् ।

श्रीभावमिश्रकृत--भावप्रकाशान्तर्गतः

# हरीतक्यादिनिघण्टुः ।

पटियालाराज्यनिवासि--राजवैद्य--श्रीवैद्यरत्न पं०
रामप्रसादात्मज--विद्यालङ्कार--शिवशर्मवैद्य-
शास्त्रिकृत--शिवप्रकाशिका
भाषाटीकासहितः ।

मुद्रक एवं प्रकाशकः

खेमराज श्रीकृष्णदास,

अध्यक्ष : श्रीवेंकटेश्वर प्रेस,

खेमराज श्रीकृष्णदास मार्ग, मुंबई - ४०० ००४.

# DEDICATION.

TO

**Vaidya Ratna Pandit Ram Prasad**

**Raj Vaidya of Patiala.**

---

Whose Solicitude for the advancement of Ayurveda has manifested itself in such glorious success, whose sympathies for suffering humanity are highly genuine, and whose fount of Knowledge has incessantly been supplying the author amongst thousand others, with inspirations that have been the main cause of the production of this work, this Commentary entitled the Shiv Prakashika is very respectfully dedicated by.

*His most dutiful & obedient Son*

**SHIV SHARMA.**

# PREFACE



While every session witnesses a tremendous outpour of the so called sommentaries on Ayurvedic Books from the Press an apology seems necessary for the production of the present work.

That the book has univessally been approved by the present Scholars of Ayurveda as a sagacious and conenient access to entor the vast science of Ayurveda, is evident from the fact that the leading institutes of Ayurveda have with a singular coincidence, chosen it as the fit text for the beginners of Ayurveda. A suitable commentary on this Nighantu for the students of Ayurveda, therefore, is not an unnecessary labour.

This may not satisfy the fastidious critic and he might still assert with this professional frown, that these are translations extant in the same line, and another work in the same ine is a futile lsbour.

In response to this I can only request him to alienate my humble work from that line. The work in this line in many cases, though written by professional parasites of Ayurvede, have elearly ommitted the texts, whenever they invite some racking of the brain, and replaced by the convenient and self-made texts, which fail to follow the chain. In many places most confounding and misleading translations have been cansciously given to hide the inability of rightly understanding the tex. The text in such cases were better left to itself than to be distorted into such crude forms.

I have endeavoured, in the present translation to clear out such ntricate points, and made the best effort I could to simplify the work for the young tudents of Ayurveda.

I must not forget to acknowlege the great help rendered to me by Pandit Hari Sharma Shastri, Vaidya Bhushan, which enabled me to bring forth this work with great convenience, and much sooner than anticipated.

**Patiala.**
7th June 1926.



**SHIV SHARMA.**

# भूमिका ।



धार्मिक उन्नतिको छोडकर और अनेक प्रकारकी उन्नति संसार इस समय अपने अपने ढंगसे कर रहा है । इस उन्नतिमें आयुर्वेदिक उन्नतिवालोंने भी आगे पांव बढाया । जिससे कुछ आयुर्वेदिक हिन्दी उर्दूके पत्र आयुर्वेदिक ग्रन्थ तथा उनकी जैसी तैसी भाषा भी आगे आने लगी ।

इस समय सब वैद्य ऋषियोंकी आज्ञानुसार शास्त्रको विधिवत गुरुओंसे पढकर सब विधि व्यवस्था अपने पूज्य गुरुओंसे सीखकर और अनुभव प्राप्त करनेके अनन्तर संसारके हितमें धर्म्मानुसार अपना भी हितसाधन कर उभयलोक कल्याणकारी मार्गका अवलम्बन करनेवाले मिल सकें यह बात तो है ही नहीं, किन्तु वे गुरुके वैद्य स्वयं गीता पढे हुए इस समय शास्त्रज्ञ भी बहुत मिल सकते हैं । जो व्याख्यान और लेखोंमें एवं प्रस्ताव विज्ञानमें कहीं न कहीं प्रतिवर्ष अपना पाण्डित्य प्रकाशित कर डालते हैं। ऐसी अवस्थामें विना गुरुओंकी सेवा और विना ही मर्य्यादाके सबको आयुर्वेद-शिरोमणि बननेका अभ्यास बडे वेगसे बढता जाता है ।

मैंने दश पन्द्रह वर्षमें अपने पूज्य पिताजीके पास स्वयं सर्वसिद्धान्ती बननेवाले बहुतसे रोगी आते देखे हैं । ऐसे सर्वतन्त्रस्वतन्त्रोंको देख कभी २ मुझे हास्य और कभी २ वैद्यराज बननेकी रुचि हो आती थी, परन्तु पूज्य पिताजी आयुर्वेदिक ग्रन्थोंको कभी हाथ भी लगाने नहीं देते थे। हम दोनों भाइयोंके भाग्यमें व्याकरण, न्याय और काव्यप्रकाश ही रहता था। हमको छः महीने पढकर घर भाग जानेवाले वैद्यराजोंपर बडी ईर्षा रहती थी।

हमने यह कष्ट 'शास्त्री' के कठिन ग्रन्थों और बी० ए० के स्टीवसन आदि तक भोगा। फिर हमको आयुर्वेदकी प्रथम श्रेणीका विद्यार्थी बनाया गया। और ग्रन्थोंके साथ साथ पारेके संस्कार तथा सर्कारी औषधालयोंमें उपवैद्योंसे आरम्भ कर कभी कभी वैद्यके स्थान पर काम करनेको भी लगाया गया। अब पंद्रह वर्षके बाद चरक संहिताके पढ़ते समय हम

समझे कि उस समय पिताजी हमको क्यों आयुर्वेदका नाम तक नहीं लेने देते थे । आयुर्वेद शास्त्रके ज्ञानके लिये जितने शास्त्रोंका पण्डित प्रथम ही हो जाना चाहिये, अभी हममें वह योग्यता नहीं आयी थी ।

तो भी पढ़ते २ सुश्रुतसंहिता और चरकसंहिता पर अंग्रेजी टीका करनेकी धुन सवार हुई । हमने अपना भाव पूज्य पिताजीसे प्रगट किया । पिताजीने आज्ञा दी अभी जल्दी मत करो । पहले छोटे ग्रंथोंपर भाषानुवाद करो फिर संस्कृत अंग्रेजी टिप्पणियें करो । सब उपकरण एकत्रित कर चरककी अंग्रेजी टीका करना ।

जो ग्रंथ भाषानुवादके लिये मुझे दिये गये उनमें यह "हरीतक्यादिनिघण्टु" भी है । मैंने प्रथम इसीको लेकर इसका भाषानुवाद किया । इसमें कहीं२ अंग्रेजी और फारसीके शब्द भी साथ दे दिये गये हैं ।

सर्वज्ञ सर्वाधार अन्तर्यामीकी पूजाके लिये यह अनुवाद मेरा प्रथम आयुर्वैदिक पुष्प है । इसको भगवान्‌की भेंटके लिये अनभिज्ञावस्थामें लाया हूं, भगवान् मुझ पर कृपा कर कि मैं और पुष्प जानकार पुजारीके समान भगवान्‌को भेंट कर सकूं । जिससे मैं आयुर्वेद द्वारा सच्चा पुजारी कहलानेका अधिकारी बन जाऊं ।

जिन पूज्य पिताजी द्वारा इस आयुर्वेदसमुद्रका दर्शन हुआ है, उनकी आज्ञानुसार यह निघण्टु "श्रीवेंकटेश्वर" स्टीम् प्रेसमें छपनेको भेज दूसरे फूलकी खोजमें लगता हूं ।

भगवान् अपने भक्तोंको अनभिज्ञताके दोषोंपर सदा क्षमा करते आये हैं । विराट् भगवान् इस फूलके चढ़ानेकी अनभिज्ञता पर भी अवश्य क्षमा कर विज्ञ बननेका आशीर्वाद प्रदान करेंगे ।

यदि मानुषी बुद्धिके कारण या छापेखानेकी कृपासे कोई भ्रष्टतानाटक खिल जाये तो बुद्धिमान् जन क्षमाकर सूचित करनेकी कृपा करेंगे; जिससे दूसरी बार छपनेमें सुधार दिया जावे ।

—शिवशर्मा,

पटियाला ।

# अभ्यर्थना।

---

सर्व शक्तिवाले प्रभू, हे जगके कर्तार !
अपने आयुर्वेदकी, अब तो सुनो पुकार ॥

अपनी सृष्टीका हित कर जो आयुर्वेद बनाया है।
सृष्टीकी रचनासे पहले ही जो तुमको भाया है ॥
जिसमें सब सृष्टीका हितकर सब विधि मार्ग बताया है।
जिसको कह उपवेद विधाताने प्रचार कराया है ॥

इसी आपके वेदपर, अब संकट रहा छाय।
हे इसके प्यारे प्रभू, लीजे इसे बचाय ॥

प्रथम तो इसके ही पूजक अब नाना कष्ट उठाते हैं।
तिसपर भी नैतिक बलसे कोइ इसे डराने आते हैं ॥
कहीं वृथा कोइ एक्ट बनाकर इसे दबाने आता है।
कोई झूठे विज्ञापन दे इसको बदनाम कराता है ॥

न्नुमण्डली इस तरह, करे नित्य बदनाम।
पर यह सबको दे रहा, फिर भी पूरण काम ॥

फिर भी पूरण काम सभीका सब विधि यह हितकारी है।
धर्म्म, अर्थ अरु काम मोक्षतकका भी यही प्रचारी है ॥
इसमें ही सब स्वास्थ्यवृत्त और धर्म्म कर्म बतलाया है।
मिलते सब उभयलोक सुख जिसे हृदय यह भाया है ॥

अंग अंगमें है भरा, निःस्वारथ उपकार।
छिपी नहीं इसकी दशा, क्या क्या कहूँ पुकार ॥

फिर अपने इस पुण्य वेदपर दया काहे नहीं करते हो।
जगके करता हरता हो भी क्या कलियुगसे डरते हो॥
सब विज्ञानोंसे कुछ बढ़कर अब भी यह विज्ञानी है।
रामप्रसाद प्रजाका हितकर सबविध दास अमानी है॥

--रामप्रसाद.



# प्रस्तावना।



अथर्ववेदमें देव ग्रहादिपूजन, प्रायश्चित उपवास आदिके अनन्तर देहको आरोग्य रखनेके लिये चिकित्साका उपदेश किया है। द्रव्य, गुण, कर्मके विचार करनेसे आरोग्य लाभ होता है। किस द्रव्यमें क्या गुण है उसकी इति-कर्तव्यता किस प्रकारसे है इतना जान लेना सभीको आवश्यक है। वात, पित्त, कफ अथवा इनके संयोगसे हुई प्रकृतियोंके अनुकूल पदार्थोंके सेवन करनेसे देहमें रोग नहीं हो सकते। कदाचित विरुद्ध पदार्थोंके सेवनसे वातादि दोषोंमें वैषम्य हो जानेके कारण रोग हो भी जावें तो उनके कर्षण वृंहणात्मक ( दोषोंके घटाने बढाने रूप ) सुचिकित्सासे शीघ्र नष्ट हो सकते हैं। यही सब विचार करके आयुर्वेदतत्त्वज्ञ भावमिश्रने अपने निर्मित भावप्रकाशमें नाना प्रकारके अन्न, शाक, फल, मूल, जल, दही, दूध, शर्करा आदि नित्यके उपयोगी प्रायः सभी पदार्थोंके गुण अवगुण कहे हैं। उसी भावप्रकाशमें संग्रह कर यह भावप्रकाशनिघण्टु बनाया गया है। इसीका दूसरा नाम हरीतक्यादिनिघण्टु है। इसमें ग्रन्थकार ( भाव मिश्र ) ने द्वीपान्तर वचा ( चोबचीनी ) आदि वर्तमान समयमें प्रचलित कतिपय नवीन द्रव्योंके नाम गुण लिखकर अपने पूर्ववर्ती निघण्टुकारोंसे विशेषता दिखाते हुए इसकी उपादेयताको और भी बढा दिया है। यह ऐसा उत्तम निघण्टु बना है कि वैद्य तथा अन्य आयुर्वेदप्रेमी मनुष्योंने इसको अत्यन्त आदरसे पठन पाठन आदि कार्यमें ग्रहण किया है। इसके द्वारा देशवासियोंका जो उपकार हुआ है इसके लिये उक्त ग्रंथकारके, लोग अत्यन्त उपकृत और ऋणी हैं। ऐसे परमोपयोगी-सर्वप्रियसर्व-मान्य निघण्टुका यथार्थ भाषानुवाद न होनेके कारण संस्कृतानभिज्ञ जन-साधारण इसके अनुपम लाभोंसे वञ्चित थे। यद्यपि हमारे यहांके छपे हुए अविस्तृत सरल भाषाटीकासहित भावप्रकाशमें इस निघण्टुका भी सुवि-स्तृत सरलभाषानुवाद आचुका है तथापि समग्र ग्रंथका मूल्य अधिक

होनेके कारण वह भी सर्व साधारणको सुलभ न था; अंतः यह सबके लिये सुलभ हो इस इच्छासे हमारे यहां तृतीयावृत्ति-प्रकाशित मूल पुस्तकका पटियाला राजवैद्य वैद्यरत्न पं० रामप्रसादात्मज विद्यालङ्कार शिवशर्म वैद्यशास्त्रि द्वारा औषधोंके अंग्रेजी नामोंसहित शिवप्रकाशिका नामक सरल हिन्दी भाषाटीका बनवाकर प्रकाशित किया है। उक्त पुस्तकमें मांसवर्ग और कृतान्नवर्ग न होनेके कारण हमारे यहां प्रकाशित स्व० लालाशलिग्राम वैश्यकृत भाषानुवादसहित भावप्रकाशसे उद्धृतकर उक्त दोनों वर्गोंको भी इसमें जोड दिया है। और वर्तमान कालमें फारसी नामोंसे व्यवहृत होनेवाली अनेक औषधोंके संस्कृत नाम तथा अनेक अप्रसिद्ध संस्कृतनामवाली औषधोंके प्रचलित भाषानाम प्रदर्शित करनेवाला परिशिष्ट भी जोड दिया है, इससे इसकी उपयोगिता अत्यधिक बढ गयी है। इस प्रकारका यह संस्करण यद्यपि यथासंभव सुविधायुक्त और भली भांति परिशोधित करके ही छापा गया है तथापि प्रथम प्रयत्न और मनुष्यस्वभावके कारण यदि कोई त्रुटि प्रतीत हो तो उसे सहृदय महोदय सदय हृदय होकर अवश्य क्षमा करें। ऐसी विनीत प्रार्थना करते हुए आशा करते हैं कि आरोग्यको सबसे अधिक लाभ समझनेवाले नीतिज्ञ पुरुष तथा आयुर्वेद विद्याप्रेमी इसका संग्रह कर हमारे परिश्रमको सफल करते हुए इससे लाभ उठावेंगे।

खेमराज श्रीकृष्णदास,

अध्यक्ष-"श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम्-प्रेस,

बम्बई.

श्रीः ।

# अथ भावप्रकाश ( हरीतक्यादि ) निघण्टुस्थ वर्गोंकी सूची ।







# भावप्रकाश (हरीतक्यादि) निघण्टुकी सूची ।

इति विषयानुक्रमणिका समाप्ता ।

श्रीगणेशाय नमः ।

# भावप्रकाशनिघण्टुः ।

## अर्थात्

## हरीतक्यादिनिघण्टुः ।



### शिवप्रकाशिकाटीकोपेतः ।



गुरवे नमः ।

टीकाकारकृतं मंगलम् ।

ब्रह्मेन्द्रादींश्च वै देवान् भरद्वाजादिकानृषीन् ।
सिद्धाचार्य्यांस्तथान्यांश्च ह्यायुर्वेदप्रचारकान् ॥ १ ॥
प्रणम्य श्रीगुरून्भक्त्या पूज्यान् पितृपदाब्जकान् ।
हरीतक्यादिकोशस्य भाषा शिवप्रकाशिका ।
सर्वलोकहितार्थाय क्रियते शिवशर्म्मणा ॥ २ ॥

ब्रह्मादिक देवताओं, भरद्वाजादि ऋषियों, सिद्धाचार्य्यों और अन्य आयुर्वेदप्रचारकों, गुरुओं तथा पूज्य पितृचरणकमलोंमें भक्तिसहित प्रणाम करके मैं शिवशर्म्मा सब लोगोंके हितके लिये हरीतक्यादि निघण्टुपर शिवप्रकाशिका नामकी भाषाटीकाको करता हूं ॥ १ ॥ २ ॥

यतो द्रव्यगुणज्ञानं प्रधानं हि चिकित्सिते ।
हरितकीं पुरस्कृत्य निघण्टुर्लिख्यते मया ॥

दोहा ।

आयुर्वेदिक शास्त्र है, औषध ज्ञान प्रधान ।
यासे पथ्यादिक लिख्यो, उचित द्रव्य गुण ज्ञान ॥

अथ प्रथमं हरीतक्या उत्पत्तिर्नाम लक्षणं गुणाश्च

दक्षं प्रजापतिं स्वस्थमश्विनौ वाक्यमूचतुः ।
कुतो हरीतकी जाता तस्यास्तु कति जातयः ॥ १॥
रसाः कति समाख्याताः कति चोपरसाः स्मृताः ।
नामानि कति चोक्तानि किंवा तासां च लक्षणम्॥२॥
के च वर्णा गुणाः के च का च कुत्र प्रयुज्यते ।
केन द्रव्येण संयुक्ता कांश्च रोगान्व्यपोहति ॥ ३ ॥
प्रश्नमेतं यथा पृष्टं भगवन्वक्तुमर्हसि ।
अश्विनोर्वचनं श्रुत्वा दक्षो वचनमब्रवीत् ॥ ४ ॥

सर्वथा सुखपूर्वक बैठे हुए दक्ष प्रजापतिजीसे अश्विनीकुमार पूछने लगे कि हे भगवन्! हरीतकी ( हरड़ ) कहां से उत्पन्न हुई है और इसकी कितनी जातियें हैं? इसमें कितने रस और उपरस हैं? इसके कितने नाम हैं और उनके क्या लक्षण हैं? इसके वर्ण और गुण क्या क्या हैं? किस प्रकारकी हरीतकीका किस स्थानमें प्रयोग करना चाहिये? हरीतकी किन २ द्रव्योंके संयोगसे किन २ रोगोंको दूर करती है? इन प्रश्नोंका क्रमपूर्वक उत्तर देनेकी कृपा कीजिये। इस प्रकार अश्विनीकुमारोंके वचनोंको सुनकर दक्ष प्रजापति कहने लगे॥ १-४॥

हरीतक्या उत्पत्तिः ।

पपीत बिंदुर्मेदिन्यां शक्रस्य पिबतोऽमृतम् ।
ततो दिव्याः समुत्पन्नाः सप्तजातिहरीतकी ॥ ५ ॥

आदिकालमें जब इन्द्र अमृत पीने लगे तो पीते समय अमृतकी एक बूंद पृथ्वीपर गिर पडी उससे सात जातिकी दिव्य शक्तियोंवाली हरीतकी उत्पन्न हुई॥ ५॥

हरीतकीनामानि ।

हरीतक्यभया पथ्या कायस्था पूतनामृता ।
हैमवत्यव्यथा चापि चेतकी श्रेयसी शिवा ॥
वयस्था विजया चापि जीवन्ती रोहिणीति च॥६॥

हरीतकी, अभया, पथ्या, कायस्था, पूतना, अमृता, हैमवती, अव्यथा, चेतकी, श्रेयसी, शिवा, वयस्था, विजया, जीवन्ती और रोहिणी यह हरीतकीके संस्कृत नाम हैं ।

इसे हिन्दी भाषामें हरड, हर्र, हरीतकी, यूनानीमें हलैलाजर्द और अंग्रेजीमें Myraaqlans कहते हैं ॥ ६ ॥

हरीतकीजातयः ।

विजया रोहिणी चैव पूतना चामृताभया ॥
जीवन्ती चेतकी चेति पथ्यायाः सप्त जातयः ॥ ७ ॥

विजया, रोहिणी, पूतना, अमृता, अभया, जीवन्ती और चेतकी यह हरीतकीकी सात जातियें हैं ॥ ७ ॥

हरीतकीलक्षणम् ।

अलाबुवृत्ता विजया वृत्ता सा रोहिणी स्मृता ।
पूतनास्थिमती सूक्ष्मा कथिता मांसलामृता ॥ ८ ॥
पंचरेखाभया प्रोक्ता जीवन्ती स्वर्णवर्णिनी ।
त्रिरेखा चेतकी ज्ञेया सप्तानामियमाकृतिः ॥ ९ ॥

तूम्बीके आकारकी गोल हरडको विजया कहते हैं । साधारण गोल हरड़ रोहिणी कही जाती है । जिस हरड़में गुठली बड़ी और छिलका पतला हो उसको पूतना कहते हैं । मोटे गुद्दे वाली हरडें अमृता कही जाती हैं । पञ्च रखाओंवाली हरडको अभया कहते हैं । स्वर्णके समान वर्णवाली जीवन्ती कही जाती है । और तीन रेखावाली हरडको चेतकी कहते हैं । इस प्रकार सात जातिकी हरडोंके यह सात स्वरूपसे लक्षण

कहे हैं। विजया हरड प्रायः विन्ध्याचल पर्वतपर उत्पन्न होती है। चेतकी हिमाचलपर, पूतना सिन्धु नदीके किनारे पर, रोहिणी प्रायः सब स्थानोंमे, अमृता और अभया चम्बेके पहाडोंपर और जीवन्ती सौराष्ट्र देशमें उत्पन्न होती है ॥ ८ ॥ ९ ॥

हरीतकीप्रयोगः ।

विजया सर्वरोगेषु रोहिणी व्रणरोपणी ।
प्रलेपे पूतना योज्या शोधनार्थेऽमृता हिता ॥ १० ॥
अक्षिरोगेऽभया शस्ता जीवन्ती सर्वरोगहृत् ।
चूर्णार्थे चेतकी शस्ता यथायुक्तं प्रयोजयेत् ॥ ११ ॥
चेतकी द्विविधा प्रोक्ता श्वेता कृष्णा च वर्णतः ।
षडंगुलायता श्वेता कृष्णा त्वेकांगुला स्मृता ॥ १२ ॥
काचिदास्वादमात्रेण काचिद् गन्धेन भेदयेत् ।
काचित्स्पर्शेन दृष्टयान्या चतुर्धा भेदयेच्छिवा ॥ १३ ॥
चेतकीपादपच्छायामुपसर्पंति ये नराः ।
भिद्यंते तत्क्षणादेव पशुपक्षिमृगादयः ॥ १४ ॥
चेतकी तु धृता हस्ते यावत्तिष्ठति देहिनः ।
तावद् भिद्येत वेगैस्तु प्रभावान्नात्र संशयः ॥ १५ ॥
नृपादिसुकुमाराणां कृशानाम्भेषजद्विषाम् ।
चेतकी परमा शस्ता हिता सुखविरेचनी ॥ १६ ॥
सप्तानामपि जातीनां प्रधानं विजया स्मृता ।
सुखप्रयोगा सुलभा सर्वरोगेषु शस्यते ॥ १७ ॥

विजया हरड सब रोगोंमें प्रयुक्त की जाती है, रोहिणी व्रणोंके भरनेमें

हितकारी है, पूतना लेप करनेके लिये उत्तम है, अमृता हरड शोधन (रेचन कार्य) में हितकारी है, अभया नेत्रविकारोंके लिये श्रेष्ठ है, जीवन्ती सब रोगोंको हरनेवाली है, और चूर्णोंमें चेतकीका प्रयोग करना चाहिये ॥ चेतकी वर्णमें दो प्रकारकी है-सफेद और काली। सफेद प्रायः छे अंगुल लम्बी होती है और काली एक अंगुल लम्बी होती है ॥

कोई हरड स्वादमात्रसे, कोई गन्ध लेनेसे, कोई स्पर्श मात्रसे और कोई दृष्टिमात्रसे ही दस्त लाने लगती है। इनमें चेतकी हरडके वृक्षके नीचेको जो मनुष्य या पशु पक्षि मृगं आदि लख जाते हैं उनको तत्क्षण दस्त होने लगते हैं। उत्तम चेतकी हरड जबतक मनुष्य हाथमें धारण करता है तबतक उसको इस हरडके प्रभावसे बराबर विरेचन होता रहता है राजा आदि सुकुमार पुरुषोंको, कृश पुरुषोंको तथा औषध पीनेसे द्वेष रखनेवालोंको चेतकी हरड परम हितकारी और सुखपूर्वक विरेचन करनेवाली है ॥

इन सातों ही जातिकी हरडोंमें विजया हरड प्रधान है सब स्थानोंमें मिल सकती है, सब रोगोंमें हितकारी है और इसका सुखपूर्वक प्रयोग किया जा सकता है ॥ १०-१७ ॥

### हरीतकीगुणाः ।

हरीतकी पञ्चरसाऽलवणा तुवरा परम् ।
रूक्षोष्णा दीपनी मेध्या स्वादुपाका रसायनी ॥ १८ ॥
चक्षुष्या लघुरायुष्या बृंहणी चानुलोमनी ।
श्वासकासप्रमेहार्शःकुष्ठशोथोदरक्रिमीन् ॥ १९ ॥
वैसर्प्यग्रहणीरोगविबन्धविषमज्वरान् ।
गुल्माध्मानव्रणच्छर्दिहिक्काकंठहृदामयान् ॥ २० ॥

कामलां शूलमानाहं प्लीहानं च यकृद्गदम् ।
अश्मरीं मूत्रकृच्छ्रं च मूत्राघातं च नाशयेत् ॥२१॥

हरीतकी लवणके अतिरिक्त पांचों रसोंवाली है, विशेषतः कषाय रसवाली है, तथा रूखी, गरम, दीपन करनेवाली, बुद्धिको बढानेवाली, स्वादु पाकवाली, आयुको बढानेवाली, आंखोंको हितकारी, हलकी, आयुवर्धक, शरीरको पुष्ट करनेवाली और वायुको शांत करनेवाली है ॥ हरड-श्वास, खांसी, प्रमेह, ववासीर, कोढ, सूजन, उदर, कृमिरोग, विसर्परोग, (पाठान्तर वैस्वर्यस्वरभङ्ग रोग) ग्रहणी, विबन्ध, विषमज्वर, गुल्म, आध्मान, व्रण ( घाव ), वमन, हिचकी, कण्ठ और हृदयके रोग, कामला, शूल, आनाह, प्लीहा और यकृतके रोग, पथरी, मूत्रकृच्छ्र और मूत्राघात इन सबको नष्ट करती है ॥ १८-२१ ॥

स्वादुतिक्तकषायत्वात् पित्तहृत्कफहृत्तु सा ।
कटुतिक्तकषायत्वादम्लत्वाद्वातहृच्छिवा ॥ २२ ॥
पित्तकृत्कटुकाम्लत्वाद्वातकृन्न कथं शिवा ॥
प्रभावाद्दोषहंतृत्वं सिद्धं यत्तत्प्रकाश्यते ॥ २३ ॥
हेतुभिः शिष्यबोधार्थं पूर्वं तु क्रियतेऽधुना ।
कर्म्मान्यत्वं गुणैः साम्यं दृष्टमाश्रयभेदतः ॥ २४ ॥
यतस्ततो नेति चिंत्यं धात्रीलकुचयोर्यथा ।
पथ्याया मज्जनि स्वादु स्नायावम्लो व्यवस्थितः ॥ २५
वृंते तिक्तस्त्वचि कटुरस्थिस्थस्तुवरो रसः ।
नवा स्निग्धा घना वृत्ता गुर्वी क्षिप्ता च यांभसि २६
निमज्जेत्सा सुप्रशस्ता कथितातिगुणप्रदा ।
नवादिगुणयुक्तत्वं तथैवात्र द्विकर्षता ।
हरीतक्याः फले यत्र द्वयं तच्छ्रेष्ठमुच्यते ॥ २७ ॥

हरीतकी मधुर, तिक्त और कषैली होनेसे पित्तको, कटु तिक्त और कसैली होनेसे कफको और अम्ल होनेसे वातको हरनेवाली है। यदि ऐसा कहो कि कटु और अम्ल होनेसे पित्तको क्यों नहीं बढाती? कड़वी और कसैली होनेसे वायुको क्यों नहीं बढाती? क्योंकि प्रभावसे ही इसका दोष हरनेवाला स्वभाव है इसलिये यह दोषोंका प्रकोप नहीं करती। पहले जो हमने रसोंके गुणसे दोषोंका प्रशमनक्रम बतलाया है वह शिष्योंके बोधके लिये है। बहुतसे द्रव्यरस गुणोंमें साम्यावस्था रखते हुए भी आश्रय भेदसे भिन्न भिन्न कर्मोंको करते हैं। जैसे आमले और बबहरके फूल रसमें समान होनेपर भी भिन्न भिन्न गुणोंको करते हैं।

हरडकी मज्जा स्वादु है, इसकी नाडियोंमें खट्टापन है, वृन्तमें तिक्त रस है, त्वचामें कटुपन है और गुठलीमें कसैला रस है।

हरड नई चिकनी, घन, पुष्ट, गोल और भारी लेनी चाहिये। जो इन गुणोंवाली हरड जलमें गिरानेसे डूब जाय वह हरड अत्यन्त श्रेष्ठ और गुणोंके करनेवाली होती है। जो हरड नवीन आदि गुणोंके होते हुए भी दो तोला की तोलमें हो वह हरड श्रेष्ठ कही है ॥ २२-२७ ॥

चर्विता वर्द्धयत्यग्निं पेषिता मलशोधनी।
स्विन्ना संग्राहिणी पथ्या भृष्टा प्रोक्ता त्रिदोषनुत् २८
उन्मीलिनी बुद्धिबलेन्द्रियाणां
निर्मूलिनी पित्तकफानिलानाम्।
विस्रंसिनी मूत्रशकृन्मलानां
हरीतकी स्यात्सह भोजनेन ॥ २९ ॥
अन्नपानकृतान्दोषान्वातपित्तकफोद्भवान्।
हरीतकी हरत्याशु भुक्तस्योपरि योजिता ॥ ३० ॥

हरीतकी चर्वण करनेसे अग्निको बढाती है,। पीसकर खानेसे मलको

शुद्ध करती है, पुटपाक की हुई मलको बांधती है, भूनकर खाई हुई त्रिदोषको नाश करती हैं ।

यदि हरीतकी भोजनके साथ खाई जावे तो बुद्धि, बल और इन्द्रियोंको विकसित करती है; वात, पित्त कफके विकारोंको निर्मूल करती है. मूत्र विष्ठा और मलोंको साफ करके निकाल देती है । यदि हरडको भोजनके अन्तमें सेवन किया जाय तो अन्न पानके मिथ्या उपयोग करनेसे उत्पन्न हुए वात पित्त कफके सब विकारोंको दूर करती है ॥ २८-३० ॥

लवणेन कफं हंति पित्तं हंति सशर्करा ।
घृतेन वातजान्रोगान्सर्वरोगान्गुडान्विता ॥ ३१ ॥
सिंधूत्थशर्कराशुंठीकणामधुगुडैः क्रमात् ।
वर्षादिष्वभया प्राश्या रसायनगुणैषिणा ॥ ३२ ॥

हरड लवणके साथ कफको, मिश्रीके साथ पित्तको, घृतके साथ वातविकारोंको और गुडके साथ सब रोगोको दूर करती है । हरड-सेंधा नमक, शर्करा, सोंठ, पीपल, शहद और गुडके साथ क्रमपूर्वक वर्षा, शरद, हेमन्त, शिशिर, वसन्त और ग्रीष्म ऋतुमें खानेसे रसायनके गुणोंको करती है अर्थात बुढापे और बीमारीको दूरकरके उमरको बढाती है ॥ ३१ ॥ ३२ ॥

हरड़ सेवनके अयोग्य प्राणी ।

अध्वातिखिन्नोबलवर्जितश्च रूक्षः कृशोलंघनकर्षितश्च ।
पित्ताधिकोगर्भवतीचनारीविमुक्तरक्तस्त्वभयांनखादेत् ॥

जो मनुष्य मार्ग चलकर थक गया हो, बलरहित हो, रूक्ष हो, कृश हो, जो लंघन करनेसे कृश होगया हो, जिसके शरीरमें पित्त अधिक हो, जिसका रक्त निकलवाया गया हो और गर्भवती स्त्री इनको हरड़का सेवन नहीं करना चाहिये ॥ ३३ ॥

विभितकः।

विभीतकस्त्रिलिङ्गः स्यादक्षः कर्षफलस्तथा ॥
कलिद्रुमो भूतवासस्तथा कलियुगालयः ॥ ३४ ॥
विभीतकं स्वादुपाकं कषायं कफपित्तनुत्।
उष्णवीर्यं हिमस्पर्शं भेदनं कासनाशनम् ॥ ३५ ॥
रूक्षं नेत्रहितं केश्यं कृमिवैस्वर्यनाशनम्।
विभीतमज्जा तृट्छर्दिकफवातहरी लघुः ॥ ३६ ॥
कषाया मदकृच्चाथ धात्रीमज्जापि तद्गुणा।

बहेडा, विभीतक, विभीतकी, अक्ष, कर्षफल, कलिद्रुम, भूतवास, कलियुगालय, सम्वर्त सम्वर्त्तक, कुशिक और कासघ्न यह बहेडेके नाम हैं। हिंदीमें बहेडा, फारसीमें बलैले और अंग्रेजीमें Belleric Myrabalam कहते हैं। बहेडा मधुरपाकी. कसैला, कफ और पित्तको नष्ट करनेवाला, उष्णवीर्य, स्पर्शमें ठण्डा, दस्तावर और खांसीको नष्ट करनेवाला है, रूक्ष है, नेत्रोंको हितकारी है, केशोंको बढाता है, कृमि और स्वरभङ्गको दूर करता है।

बहेड़ेकी मज्जा-प्यास, छर्दि, कफ और वायुको हरनेवाली है। हलकी है, कसैली है और मदके करनेवाली है, आमलेकी मज्जाके भी प्रायः यही गुण हैं ॥ ३४-३६ ॥

आलमकी।

वयस्यामलकी वृष्या जातीफलरसं शिवम् ॥ ३७ ॥
धात्रीफलं श्रीफलं च तथामृतफलं स्मृतम्।
त्रिष्वामलकमाख्यातं धात्री तिष्यफलामृता ॥ ३८ ॥
हरीतकीसमं धात्री फलं किन्तु विशेषतः।
रक्तपित्तप्रमेहघ्नं परं वृष्यं रसायनम् ॥ ३९ ॥

हंति वातं तदम्लत्वात्पित्तं माधुर्य्यशैत्यतः ।
कफं रूक्षकषायत्वात्फलं धात्र्यास्त्रिदोषजित् ॥ ४० ॥

वयस्था, आलमकी, वृष्या, जातीफलरसा, शिवधात्रिफल, श्रीफल, अमृतफल, धात्री, तिष्यफल और अमृता यह आमलेके नाम हैं। इसको हिन्दीमें आमला, फारसीमें आमलज, अंग्रेजीमें Emblic Myrababalan कहते है। आमलक शब्द तीनों लिंगोंमें होता है। आमला हरीतकीके समान गुणोंवाला है किन्तु इतनी इसमें विशेषता है कि रक्तपित्त तथा प्रमेहको दूर करनेमें, वीर्य पुष्टि और रसायन कर्ममें यह विशेषरूपसे गुण करता है, आमला अम्ल रससे वायुको,मधुर रससे और शीततासे पित्तको, रूक्ष और कषाय होनेसे कफको जीतता है। इस लिये धात्रीफल त्रिदोषनाशक है ॥ ३७ ॥ ३८ ॥ ३९ ॥ ४० ॥

यस्ययस्य फलस्येह वीर्य्यं भवति यादृशम् ।
तस्यतस्यैव वीर्येण मज्जानामपि निर्दिशेत् ॥ ४१ ॥

जिस २ फलका जिस २ प्रकारका वीर्य होता है उस २ फलकी मज्जाको भी उसी प्रकारके वीर्यवाली जानना चाहिये ॥ ४१ ॥

त्रिफला ।

पथ्या विभीतधात्रीणां फलैः स्यात्त्रिफला समैः ।
फलत्रिकं च त्रिफला सा वरा च प्रकीर्तिता ॥ ४२ ॥
त्रिफला कफपित्तघ्नी मेहकुष्ठहरा सरा ।
चक्षुष्या दीपनी रुच्या विषमज्वरनाशिनी ॥ ४३ ॥

हरड, बहेडा तथा आमला इन तीनोंकी गुठलीरहित छाल सम भाग लेनेसे त्रिफला कही जाती है। फलत्रिक, त्रिफला और वरा यह त्रिफलेके नाम हैं। त्रिफला कफपित्तनाशक,प्रमेह और कुष्ठको हरनेवाला दस्तावर, अग्निदीपक,रुचिकारक और विषमज्वरको दूर करनेवाला है ॥ ४२॥ ४३ ॥

शुंठी।

शुंठी विश्वा च विश्वं च नागरं विश्वभेषजम्।
ऊषणं कटुभद्रं च शृंगवेरं महौषधम् ॥ ४४ ॥
शुंठी रुच्यामवातघ्नी पाचनी कटुका लघुः।
स्निग्धोष्णा मधुरा पाककफवातविबंधनुत् ॥ ४५ ॥
वृष्या स्वर्य्या वमिश्वासशूलकासहृदामयान्।
हंति श्लीपदशोफार्शआनाहोदरमारुतान् ॥ ४६ ॥
आग्नेयगुणभूयिष्ठं तोयांशं परिशोषयेत्।
संगृह्णाति मलं तत्तु ग्राहि शुंठ्यादयो यथा ॥ ४७ ॥
विबंधभेदनी या तु सा कथंग्राहिणी भवेत्।
शक्तिर्विबंधभेदेऽस्या यतो न मलपातने ॥ ४८ ॥

शुण्ठी, विश्वा, विश्व,नागर, विश्वभेषज, ऊषण, कटुभद्र, शृङ्गवेर और महौषध यह सोंठके नाम हैं। शुण्ठीको हिन्दीमें सोंठ, फारसीमें जंजबील अंग्रजीमें Drygingerroot कहते हैं।

सोंठ-रुचिकारक, आमवातको नष्ट करनेवाली,पाचन करनेवाली,कटु, हलकी, चिकनी, गरम, पाकमें मधुर, कफ वात तथा मलके बन्धको नष्ट करनेवाली, वीर्यवर्धक, स्वरको बढानेवाली, तथा वमन, श्वास, शूल, खांसी, हृदयके रोग, श्लीपद, सूजन, बवासीर, आनाह और बायुके विकारोंको नष्ट करती है। जो द्रव्य अग्निके गुणकी अधिकतासे जलके अंशको शोषण करनेवाला हो और मलके बांधनेवाला हो उसको ग्राही कहते है। जैसे सोंठ, यदि इसमें यह शंका की जाय कि जब सोंठ मलके बन्धको भेदन करनेवाली है फिर यह ग्राही कैसे हो सकती है? इसके उत्तरमें कहते हैं कि सोंठकी शक्ति भेदन करनेमें है परन्तु मलको पातन करना इसका धर्म्म नहीं है॥ ४४-४८ ॥

आर्द्रकम् ।

आर्द्रकं शृंगवेरं स्यात्कटुभद्रं तथार्द्रिका ।
आर्द्रिका भेदनी गुर्वी तीक्ष्णोष्णा दीपनी मता ॥४९॥
कटुका मधुरा पाके रूक्षा वातकफापहा ।
ये गुणाः कथिताः शुंठ्यां तेऽपिसंत्यार्द्रकेऽखिलाः ५०
भोजनाग्रे सदा पथ्यं लवणार्द्रकभक्षणम् ।
अग्निमंदीपनं रुच्यं जिह्वाकण्ठविशोधनम् ॥ ५१ ॥

आर्द्रक, शृंगबेर, कटुभद्र और आर्द्रिका यह अदरकके नाम हैं। इसे हिन्दीमें अदरक, फारसीमें जिजिबिलरतबा और अंग्रेजीमें Emblic Myrobalan कहते हैं। आर्द्रिका भेदन करनेवाली, भारी, तीक्ष्ण, उष्ण और दीपन करती है। आर्द्रिक पाकमें मधुर, रूखा और वात तथा कफको नष्ट करनेवाला है। जो गुण सोंठमें हैं वह सम्पूर्ण अदरकमें भी हैं। भोजनसे प्रथम लवण और आर्द्रक खाना सर्वदा हितकारी, अग्निको दीपन करनेवाला, रोचक और जीभ तथा कण्ठको शुद्ध करता है ॥ ४९–५१ ॥

कुष्ठे पांड्वामये कृच्छ्रे रक्तपित्ते व्रणे ज्वरे ।
दाहे निदाघशरदोर्नैव पूजितमार्द्रकम् ॥ ५२ ॥

कुष्ठ, पाण्डुरोग, कृच्छ्र, रक्तपित्त, व्रण ( घाव ), ज्वर, दाह इनमें तथा ग्रीष्म और शरद ऋतुमें अदरकका सेवन नहीं करना चाहिये ॥ ५२ ॥

पिप्पली ।

पिप्पली मागधी कृष्णा वैदेही चपला कणा ।
उपकुल्योषणाशौंडी कोला स्यात्तीक्ष्णतंडुला ॥५३॥
पिप्पली दीपनी वृष्या स्वादुपाकारसायनी ।
अनुष्णा कटुका स्निग्धा वातश्लेष्महरीलघुः॥ ५४ ॥

पिप्पली रेचनी हंति श्वासकासोदरज्वरान्।
कुष्ठप्रमेहगुल्मार्शःप्लीहशूलाममारुतान् ॥ ५५ ॥
आर्द्रा कफप्रदा स्निग्धा शीतला मधुरा गुरुः ।
पित्तप्रशमनी सा तु शुष्का पित्तप्रकोपनी ॥ ५६ ॥
पिप्पली मधुसंयुक्ता मेदःकफविनाशिनी ।
श्वासकासज्वरहरी वृष्या मेध्याग्निवर्द्धनी ॥ ५७ ॥
जीर्णज्वरेऽग्निमांद्ये च शस्यते गुडपिप्पली ।
कासाजीर्णारुचिश्वासहृत्पांडुकृमिरोगनुत् ॥ ५८ ॥
द्विगुणः पिप्पलीचूर्णाद्गुडोत्र भिषजां मतः ॥

पिप्पली, मागधी, कृष्णा, वैदेही, चपला, कणा, उपकुल्या, ऊषणा, शौंडी, कोला, तीक्ष्णतण्डुला यह पिप्पलीके नाम हैं। इसको हिन्दीमें मघ फारसीमें पिप्पिलादराज ।

पिप्पली-दीपन करनेवाली, वीर्यवर्धक, पाकमें मधुर, आयुके बढाने-वाली, ऊष्ण नहीं, कटु, चिकनी, वात और कफको हरनेवाली, हलकी और रेचक है। पिप्पली-श्वास, खाँसी, उदर, ज्वर, कोढ, प्रमेह, गुल्म, अर्श, प्लीहा ( तिल्ली ), शूल तथा आमको नष्ट करती है। पिप्पली यदि गीली हो तो कफको बढानेवाली, चिकनी, शीतल, मधुर, भारी और पित्तको शमन करनेवाली है, यदि सूखी हो तो पित्तको प्रकोप करती है। मधुके साथ खाई हुई पिप्पली मेद तथा कफको नष्ट करनेवाली, श्वास, कास और ज्वरको हरनेवाली, वीर्यवर्धक, बुद्धिवर्धक तथा अग्निको बढानेवाली है। जीर्ण ज्वरमें और अग्निके मन्दहो जानेपर गुड़के साथ पिप्पली खाने योग्य है। गुड़के साथ पीपल खानेसे कास, अजीर्ण, अरुचि, श्वास तथा हृदय, पाण्डु और कृमि रोगोंको नष्ट करती है। श्रेष्ठ वैद्योंके मतमें पिप्पली चूर्णसे द्विगुण गुड़ डालना योग्य है ॥ ५३-५८ ॥

मरिचम् ।

मरिचं वेल्लजं कृष्णमूषणं धर्मपत्तनम् ।
मरिचं कटुकं रूक्षणं दीपनं कफवातजित् ॥ ५९ ॥
उष्णं पित्तकरं तीक्ष्णं श्वासशूलकृमीन् हरेत् ।
तदार्द्रं मधुरं पाके नात्युष्णं कटुकं गुरु ॥ ६० ॥
किंचित्तीक्ष्णगुणं श्लेष्मप्रसेकि स्यादपित्तलम् ।

मरिच, वेल्लज, कृष्ण, ऊषण, धर्मपत्तन यह काली मिरचके नाम हैं इसको हिन्दीमें काली मिरच तथा गोल मिरच, फारसीमें पिलपिल अस्वत्, और अंग्रेजीमें Black Pepper कहते हैं। काली मिरच-कटु, तीक्ष्ण, दीपक, कफ और वातको जीतनेवाली, उष्ण, पित्तकारक, रुखी तथा श्वास शूल और कृमियोंको नष्ट करतीहै। गीली काली मिरच पाकमें स्वादु, बहुत ऊष्ण नहीं, कटु, भारी, कुछ तीक्ष्ण गुणोंवाली, कफको निकाल देनेवाली और पित्तकारक नहीं है ॥ ५९ ॥ ६० ॥

त्रिकटु ।

विश्वोपकुल्यामरिचत्रयं त्रिकटु कथ्यते ॥ ६१ ॥
कटुत्रिकं तु त्रिकटु त्र्यूषणं व्योषमुच्यते ।
त्र्यूषणं दीपनं हंति श्वासकासत्वगामयान् ॥ ६२ ॥
गुल्ममेहकफस्थौल्यमेदःश्लीपदपीनसान् ।

सोंठ, पीपल और काली मिरच इन तीनोंको त्रिकटु कहते हैं। कटुत्रिक, त्रिकटु, त्र्यूषण और योष यह त्रिकटुके पर्य्यायवाचक शब्द हैं। त्रिकटु अग्निदीपक तथा श्वास, खांसी, त्वचाके रोग, गुल्म, प्रमेह, कफ, मोटापन, मेद, श्लीपद और पीनस इन रोगोंको नष्ट करता है ॥ ६१ ॥ ६२ ॥

पिप्पलीमूलम् ।

ग्रंथिकं पिप्पलीमूलमूषणं चटकाशिरः ॥ ६३ ॥

दीपनं पिप्पलीमूलं कटूष्णं पाचनं लघु ।
रूक्षं पित्तकरं भेदि कफवातोदरापहम् ॥ ६४ ॥
आनाहप्लीहगुल्मघ्नं कृमिश्वासक्षयापहम् ।

ग्रन्थिक, पिप्पलीमूल, ऊषण और चटकाशिर यह पिप्पलीमूलके संस्कृत नाम हैं। हिन्दीमें इसे पिप्पलामूल, फारसीमें फिलफिलमोया और अङ्गरेजीमें Piper Root कहते हैं।

पिप्पलामूल-अग्निदीपक, कटु, उष्ण, पाचक, हलका, रूखा, पित्तकारक, भेदन करनेवाला तथा कफ, वात, उदर, आनाह, प्लीहा, गुल्म, कृमिरोग, श्वास तथा क्षयको नष्ट करता है ॥ ६३ ॥ ६४ ॥

चतुरूषणम् ।

त्र्यूषणं सकणामूलं कथितं चतुरूषणम् ॥ ६५ ॥
व्योषस्यैव गुणाः प्रोक्ता अधिकाश्चतुरूषणे ।

सोंठ, काली मिरच, पीपल और पिपलामूल इन चारोंको चतुरूषण कहते हैं। चतुरूषणमें त्र्यूषणवाले ही अधिक गुण हैं ॥ ६५ ॥

चव्यम् ।

भवेच्चव्यन्तु चविका कथिता सा तथोषणा ॥ ६६ ॥
कणामूलगुणं चव्यं विशेषाद्गुदजापहम् ।

चव्य, चविक, ऊषण यह चव्यके संस्कृत नाम हैं। हिन्दीमें इसको चव्य और अङ्गरेजीमें Chavica Rax Burghi Piper Chava कहते हैं चव्यमें पीपलामूल सदृश ही गुण हैं परन्तु गुदासे उत्पन्न हुए रोगोंके लिये विशेषतः हितकारी हैं ॥ ६६ ॥

गजपिप्पली ।

चविकायाःफलं प्राज्ञैः कथिता गजपिप्पली ॥ ६७ ॥
कपिवल्ली कोलवल्ली श्रेयसी वशिरश्च सा ।

गजकृष्णा कटुर्वातश्लेष्महृद्वह्निवर्धिनी ॥ ६८ ॥
उष्णा निहंत्यतीसारं श्वासकण्ठामयक्रिमीन् ।

चविकाके फलको ही विद्वान् पुरुष गजपिप्पली कहते हैं। कपिवल्ली। कोलवल्ली, श्रेयसी तथा वशिर यह संस्कृतमें गजपिप्पलीके पर्य्यायवाचक शब्द हैं। हिन्दीमें इसको गजपीपल, अंग्रेजीमेंScendapsus Officinalis कहते हैं। गजपीपल-कटु, वात और कफको हरनेवाली, अग्निको बढाने-वाली, गरम तथा अतिसार, श्वास, कण्ठके रोग तथा कृमियोंको नष्ट करती है ॥ ६७ ॥ ६८ ॥

चित्रकः ।

चित्रकोऽनलनामा च पाठी व्यालस्तथोषणः॥ ६९ ॥
चित्रकः कटुकः पाके वह्निकृत्पाचनो लघुः ।
रूक्षोष्णो ग्रहणीकुष्ठशोथार्शःकृमिकासनुत् ॥ ७० ॥
वातश्लेष्महरो ग्राही वातार्शःश्लेष्मपित्तहृत ।

चित्रक, अनलनामा ( अर्थात अग्निके जितने नाम हैं वह सब चित्रकके भी हैं ) पाठी, व्याल और ऊषण यह चित्रकके नाम हैं। इसको हिन्दीमें चीता और चित्रक, फारसीमें बेख बरन्द। और अङ्गरेजीमें Gingerroot कहते हैं। चीता पाकमें कटु, अग्निको दीपन करनेवाला, पाचन करने-वाला, रूखा और ग्राही है। चित्रक-ग्रहणी, कुष्ठ, सूजन, बवासीर, कृमि-रोग और कासको नष्ट करनेवाला तथा वात और कफको नष्ट करनेवाला है ॥ ६९ ॥ ७० ॥

पंचकोलम् ।

पिप्पली पिप्पलीमूलं चव्यचित्रकनागरैः ॥ ७१ ॥
पंचभिः कोलमात्रं यत्पंचकोलं तदुच्यते ।

पंचकोलं रसे पाके कटुकं रुचिकृन्मतम् ॥ ७२ ॥
तीक्ष्णोष्णं पाचनं श्रेष्ठं दीपनं कफवातनुत् ।
गुल्मप्लीहोदरानाहशूलघ्नं पित्तकोपनम् ॥ ७३ ॥

पीपल, पिप्पलीमूल, चव्य, चीता और सोंठ इन पांचोंको एक २ कोल ( आठ २ मासे ) लेकर एकत्रित करे उसे पञ्चकोल कहते हैं। पञ्चकोल-रस तथा पाकमें कटु, रुचिकारक,तीक्ष्ण,गरम, पाचन करनेवाला, अग्नि-दीपक, कफ वातको नष्ट करनेवाला तथा गुल्म,प्लीहा,तिल्ली, उदररोग, आनाह और शूलको हरनेवाला और पित्तको प्रकुपित करनेवाला है ॥ ७१-७३ ॥

षडूषणम् ।

पंचकोलं समरिचं षडूषणमुदाहृतम् ।
पंचकोलगुणं तत्तु रूक्षमुष्णं विषापहम् ॥ ७४ ॥

पञ्चकोलमें काली मिरच मिलादेनेसे षडूषण बन जाता है। पञ्चकोल-रूखा, गरम और विषोंका हरनेवाला हैं ॥ ७४ ॥

यवानिका ।

यवानिकोग्रगंधा च ब्रह्मदर्भाजमोदिका ।
सैवोक्ता दीप्यका दीप्या तथा स्याद्यवसाह्वया ॥७५॥
यवानी पाचनी रुच्या तीक्ष्णोष्णा कटुका लघुः ।
दीपनी च तथा तिक्ता पित्तला शुक्रशूलहृत् ॥७६॥
वातश्लेष्मोदरानाहगुल्मप्लीहकृमिप्रणुत् ।

यवानिका, उग्रगन्धा,ब्रह्मदर्भा, अजमोदिका, दीप्यका,दीप्या तथा यव-साह्वया ये अजवायनके संस्कृत नाम हैं इसे हिन्दीमें अजवायन, फारसीमें नानुका, अंग्रेजीमें ( Bishops weed seed ) कहते हैं।

अजवायन——पाचन करनेवाली रुचिकारक,तीक्ष्ण,गरम,कटु,हलकी

अग्निदीपक, तिक्त, पित्तकारक, तथा वीर्य, शूल, वात, कफ, उदररोग, आनाह गुल्म, प्लीहा तथा कृमियोंको हरती है ॥ ७५ ॥ ७६ ॥

अजमोदा ।

अजमोदा खराश्वा च मायूरो दीप्यकस्तथा ॥७७॥
तथा ब्रह्मकुशा प्रोक्ता कारवी लोचमस्तका ।
अजमोदा कटुस्तीक्ष्णा दीपनी कफवातनुत् ॥७८॥
उष्णा विदाहिनी हृद्या वृष्या बलकरी लघुः ।
नेत्रामयकफच्छर्दिहिक्काबस्तिरुजो हरेत् ॥ ७९ ॥

अजमोदा, खराश्वा, मायूर, दीप्यक, ब्रह्मकुशा, कारवी, लोचमस्तका यह अजमोदके संस्कृत नाम हैं। हिन्दीमें इसे अजमोद, फारसीमें करफस और अंग्रेजीमें Celery Seed कहते हैं।

अजमोद–कटु, तीक्ष्ण, अग्निदीपक, कफ, वातको हरनेवाली, उष्ण, दाहको करनेवाली, हृदयको प्रिय लगनेवाली, वीर्यवर्धक, बलकारक, हलकी तथा नेत्ररोग, कफ, वमन, हिचकी तथा बस्ति ( मसाना ) के रोगोंको नष्ट करती है ॥ ७७–७९ ॥

पारसीकयवानी ।

पारसीकयवानी तु यवानीसदृशा गुणैः ।
विशेषात्पाचनी रुच्या ग्राहिणी मादिनी गुरुः ॥८०॥

पारसीकयवानी गुणोंमें यवानीके ही समान है किंतु यह विशेषतासे पाचन करनेवाली, रुचिकारक, ग्राही, मदकारक और भारी है। इसे हिंदीमें खुरासानी अजवाइन, फारसीमें तुख्में बंजे और अंग्रेजीमें Artimisia-maritema कहते हैं। खुरासानी अजवायन अधिक खानेसे विषका प्रभाव करती है ॥ ८० ॥

शुक्लजीरकं कृष्णजीरकमुपकुञ्चो ।

जीरको जरणोजाजी कणा स्याद्दीर्घजीरकः ।
कृष्णजीरः सुगंधिश्च तथैवोद्गारशोधनः ॥ ८१ ॥
कालाजाजी तु सुषवी कालिका चोपकालिका ।
पृथ्वीका कारवी पृथ्वी पृथुः कृष्णोपकुंचिका ॥८२॥
उपकुंची च कुंची च बृहज्जीरकमित्यपि ।
जीरकत्रितयं रूक्षं कटूष्णं दीपनं लघु ॥ ८३ ॥
संग्राहि पित्तलं मेध्यं गर्भाशयविशुद्धिकृत् ।
ज्वरघ्नं पाचनं वृष्यं बल्यं रुच्यं कफापहम् ॥ ८४ ॥
चक्षुष्यं पवनाध्मानगुल्मच्छर्द्यतिसारहृत् ।
धान्यकं धानकं धान्यं धाना धानेयकं तथा ॥८५॥

जीरक, जरण, अजाजी, कणा, दीर्घजीरक, ये सफेद जीरेके संस्कृतमें नाम हैं । हिन्दीमें इसे सफेद जीरा, फारसीमें जीरा और अंग्रेजीमें Cumminon Seed कहते हैं ।

कृष्णजीर, सुगंधि, उद्गारशोधन यह काले जीरेके संस्कृत नाम हैं । हिन्दीमें इसे काला जीरा, फारसीमें जीरा स्याह और अंग्रेजीमें Black Caraway Seed कहते हैं ।

कालाजाजी, सुषवी, कालिका, उपकालिका, पृथ्वीका, कारवी, पृथ्वी, पृथु, कृष्णा, उपकुञ्चिका, उपकुंची कुञ्ची, तथा बृहज्जीरक यह कलौंजीके संस्कृत नाम हैं । हिन्दीमें इसे कलौंजी, फारसीमें स्याहदाने, अंग्रेजीमें Small Fennel Flower कहते हैं । तीनों प्रकारके जीरे, रूखे, कटु, उष्ण, अग्निदीपक, हलके, ग्राही, पित्तकारक, बुद्धिवर्धक, गर्भाशयको शुद्ध करनेवाले, ज्वरनाशक, पाचक, वीर्यवर्धक, बलकारक, रुचिकारक, कफनाशक, नेत्रोंको हितकर तथा वायु, आध्मान, गुल्म, वमन और अतिसारको नष्ट करते हैं ॥ ८१-८४ ॥

धान्यकम् ।

धान्यकं धानकं धन्यं धाना धानेयकं तथा॥८५॥
कुनटी धेनुका छत्रा कुस्तुंबुरु वितुन्नकम् ।
धान्यकं तुवरं स्निग्धमवृष्यं मूत्रलं लघु ॥ ८६ ॥
तिक्तं कटूष्णवीर्यं च दीपनं पाचनं स्मृतम् ।
ज्वरघ्नं रोचनं ग्राहि स्वादुपाकि त्रिदोषनुत् ॥८७॥
तृष्णादाहवमिश्वासकासामार्शःकृमिप्रणुत् ।
आर्द्रं तु तद्गुणं स्वादु विशेषात्पित्तनाशि तत्॥८८॥

धान्यक, धानक, धान्य, धाना, धानेयक, कुनटी, धेनुका, छत्रा, कुस्तुम्बुरु, वितुन्नक यह धनियेके संस्कृत नाम हैं। धनियां फारसीमें तुख्मेकसनींजई, अंग्रेजीमें Coriander Seed कहते हैं। धनियां-कसैला, चिकना, वीर्यनाशक, मूत्रको उत्पन्न करनेवाला, हलका, तिक्त, कटु, ऊष्णवीर्य, अग्निदीपक, पाचक, ज्वरनाशक, रुचिकारक, ग्राही, पाकमें मधुर, त्रिदोषनाशक तथा प्यास, दाह, वमन, कास, आम अर्श और कृमियोंका उन्मूलन करता है।

गीले धनियेके भी गुण सूखेके समान ही हैं किन्तु वह विशेषतः मधुर और पित्तनाशक होता है ॥ ८५-८८ ॥

शतपुष्पा मिश्रेया ।

शतपुष्पा शताह्वा च मधुरा कारवी मिसिः ।
अतिलंबी सितच्छत्रा संहितच्छत्रकापि च ॥ ८९ ॥
छत्रा शालेयशालीनौ मिश्रेया मधुरा मिसिः ।
शतपुष्पा लघुस्तीक्ष्णा पित्तकृद्दीपनी कटुः ॥ ९० ॥
उष्णा ज्वरानिलश्लेष्मव्रणशूलाक्षिरोगहृत् ।
मिश्रेया तद्गुणा प्रोक्ता विशेषाद्योनिशूलनुत्॥९१॥

अग्निमांद्यहरी हृद्या बद्धविट्कृमिशुक्रहृत् ।
रूक्षोष्णापाचनीकासवमिश्लेष्मानिलान् हरेत् ॥ ९२ ॥

शतपुष्पा, शताह्वा, मधुरा, कारवी, मिसी, अतिलम्बी, सितच्छत्रा सहितच्छत्रिका, छत्रा, शालेय तथा शालीन यह सौंफके संस्कृत नाम हैं, हिन्दीमें इसे सौंफ कहते हैं, फारसीमें बादियान, अंग्रेजीमें Fennel Seed कहते हैं ।

मिश्रेया, मधुरा और मिसि यह सोयाके संस्कृत नाम हैं । इसको हिन्दीमें सोया फारसीमें तुख्में शूत, अंग्रेजीमें Dill Seed कहते हैं ।

सौंफ-हलकी, तीक्ष्ण, पित्तवर्धक अग्निदीपक, कटु, गरम तथा ज्वर वायु, कफ, व्रण शूल और नेत्ररोगोंको नष्ट करती है । सोयेके भी ऐसे ही गुण हैं परन्तु सोया विशेषतासे योनिके शूलको हरनेवाला, अग्निदीपक, हृदयको हितकर, मलको बान्धनेवाला, कृमि तथा वीर्यको हरनेवाला, रूखा, गरम, पाचक तथा कास, वमन, कफ और वातको नष्ट करनेवाला है ॥ ८९-९२ ॥

मेथिका वनमेथिका ।

मेथनी मेथिका मेथी दीपनी बहुपत्रिका ।
बोधनी बहुबीजा च जातीगंधफला तथा ॥ ९३ ॥
वल्लरी चन्द्रिका मंथा मिश्रपुष्पा च कैरवी ।
कुंचिका बहुपर्णी च पीतबीजा मुनिच्छदा ॥ ९४ ॥
मेथिका वातशमनी श्लेष्मघ्नी ज्वरनाशिनी ।
ततःस्वल्पगुणा वन्या वाजिनां सा तु पूजिता ॥ ९५ ॥

मेथिका, मेथनी, मेथी, दीपनी, बहुपत्रिका, बोधनी, बहुबीजा, जातिगंधफला, वल्लरी, चन्द्रिका, मन्था, मिश्रपुष्पा, कैरवी, कुञ्चिका, बहुपर्णी, पीतबीजा तथा मुनिच्छदा यह मेथीके संस्कृत नाम हैं। हिन्दीमें इसे मेथी, फारसीमें तुख्मे शमपीत, अंग्रजीमें Fennyreek कहते हैं ।

मेथी–वातको शमन करनेवाली, कफको नष्ट करनेवाली तथा ज्वरनाशक है । वनमेथी इसकी अपेक्षा थोडी गुणोंवाली है, यह घोडोंके लिये परमोत्तम है ॥ ९३–९५ ॥

चंद्रशूरम् ।

चंद्रिका चर्महंत्री च पशुमेहनकारकः ।
नंदनी कारवी भद्रा वासपुष्पा सुवासरा ॥ ९६ ॥
चंद्रशूरं हितं हिक्कावातश्लेष्मातिसारिणाम् ।
असृग्वातगदद्वेषि बलपुष्टिविवर्धनम् ॥ ९७ ॥

चंद्रिका, चर्महन्त्री, पशुमेहनकारक, नन्दनी, कारवी, भद्रा, वासपुष्पा, सुवासरा, यह चंद्रशूरके संस्कृत नाम हैं. इसे हिन्दीमें हाली हालिम्, फारसीमें हालम तुख्मे तरातेजक, अंग्रेजीमें Common Cress कहते हैं ।

चंद्रशूर–हिचकी, वात- कफ, रुधिर तथा वातव्याधियोंमें हितकारी है । तथा बलकारक और पुष्टि करनेवाला है ॥ ९६ ॥ ९७ ॥

चतुर्बीजम् ।

मेथिका चंद्रशूरश्च कालाजाजी यवानिका ।
एतच्चतुष्टयं युक्तं चतुर्बीजमिति स्मृतम् ॥ ९८ ॥
तच्चूर्णं भक्षितं नित्यं निहंति पवनामयम् ।
अजीर्णशूलमाध्मानं पार्श्वशूलं कटिव्यथाम् ॥ ९९ ॥

मेथी, हालो, कालाजीरा और अजवायन इन चारोंको चतुर्बीज ( चारदाना ) कहते हैं । चतुर्बीजका चूर्ण नित्य खाया हुआ वायुके रोग, अजीर्ण, शूल, अफारा, पसलीका शूल और कमरकी वेदना इनको नष्ट करता है ॥ ९८ ॥ ९९ ॥

हिंगु ।

सहस्रवेधि जतुकं बाह्लीकं हिंगु रामठम् ।

हिंगूष्णं पाचनं रुच्यं तीक्ष्णं वातबलासहृत् ॥ १०० ॥
शूलगुल्मोदरानाहकृमिघ्नं पित्तवर्धनम् ।

सहस्रवेधि, जतुक, बाह्लिक, हिंगु, रामठ यह हींगके संस्कृत नाम हैं। हिंदीमें इसे हींग, फारसीमें दर्खते और अङ्गुजखांलिस, अंग्रेजीमें Assaboetida कहते हैं।

हींग-गरम, पाचक, रुचिकारक, तीक्ष्ण, पित्तवर्धक तथा वात, कफ, शूल, गुल्म, उदररोग, आनाह और कृमिरोगको दूर करता है ॥१००॥

वचा।

वचोग्रगन्धा षड्ग्रंथा गोलोमी शतपर्विका ॥ १०१ ॥
क्षुद्रपत्रीच मङ्गल्या जटिलोग्रा च लोमशा ।
वचोग्रगंधा कटुका तिक्तोष्णा वांतिवह्निकृत् ॥ १०२ ॥
विबंधाध्मानशूलघ्नी शकृन्मूत्रविशोधनी ।
अपस्मारकफोन्मादभूतजन्त्वनिलान् हरेत् ॥ १०३ ॥

वच, उग्रगन्धा, षड्ग्रन्था, गोलोमी, शतपर्विका, क्षुद्रपत्री, मांगल्या, जटिला, उग्रा और लोमशा यह वचके संस्कृत नाम हैं। हिन्दीमें इसे वच फरासीमें सोसनजर्द तथा अगर, तुरकी और अंग्रेजीमें Sweet Flagroot कहते हैं।

वच-उग्रगन्धवाली. कटु, तिक्त, गरम, वमन और वह्निको करनेवाली मल मूत्रको शुद्ध करनेवाली तथा मलादिके बन्ध, आध्मान, शूल अपस्मार ( मृगी ) कफ,उन्माद, भूत, कृमी और वातका नाश करनेवाली है ॥ १०१ ॥ १०२ ॥ १०३ ॥

पारसीकवचा।

पारसीकवचा शुक्ला प्रोक्ता हैमवतीति सा ।
हैमवत्युदिता तद्वद्वातं हंति विशेषतः ॥ १०४ ॥

पारसीकवचा,शुक्ला और हेमवती इन तीन नामोंसे संस्कृतमेंखुरासानी

वच कही जाती है। हैमवतीके गुण भी वचके ही समान हैं किन्तु वातको यह विशेषतासे हनन करती है । इसका नाम हिन्दीमें खुरासानी बच, फारसीमें सोसनजर्द तथा अगर, तुरकी तथा अंग्रेजीमें Sweet Flag-root है ॥ १०४ ॥

महाभरी-वचा ।

सुगन्धाप्युग्रगंधा च विशेषात्कफकासनुत् ।
सुस्वरत्वकरी रुच्या हृत्कंठमुखशोधनी ॥ १०५ ॥
परा सुगंधा स्थूलग्रंथिर्यस्यालोके महाभरी ।
स्थूलग्रंथिः सुगंधा स्यात्ततो हीनगुणा स्मृता १०६॥

सुगन्धा और उग्रगन्धा यह कुलींजनके संस्कृत नाम हैं, हिन्दीमें इसे कुलिंजन फारसीमें खिरद्दासा और अंग्रेजीमें Great Galangal कहते हैं ।

यह विशेष करके कफ और वातको नष्ट करनेवाली, स्वरकारक, रुचिकारक तथा हृदय, कण्ठ और मुखको शुद्ध करती है । दूसरी वच सुगन्धा, स्थूलग्रन्थि तथा महाभरी नामसे लोकमें प्रसिद्ध है । वह वच सुगन्धयुक्त, मोटी गांठवाली और कुलिजनसे हीन गुणवाली होती है ॥ १०५ ॥ १०६ ॥

द्वीपांतरवचा ।

द्वीपांतरवचा किंचित्तिक्तोष्णा वह्निदीप्तिकृत् ।
विबंधाध्मानशूलघ्नी शकृन्मूत्रविशोधनी ॥ १०७ ॥
वातव्याधीनपस्मारमुन्मादं तनुवेदनाम् ।
व्यपोहति विशेषेण फिरंगामयनाशिनी ॥ १०८ ॥

द्वीपान्तरवच हिन्दीमें चोपचीनी, फारसीमें खन और अंग्रेजीमें Chinaroot कहते हैं ।

चोपचीनी-किंचित-तिक्त, कुछेक गरम, अग्निको दीपन करनेवाली, मल मूत्रको शुद्ध करनेवाली तथा मल आदिका बन्ध, आध्मान, शूल वातव्याधि, अपस्मार ( मृगी ) उन्माद तथा शरीरकी पीडाको और विशेषतः फिरङ्ग रोगको नष्ट करनेवाली है ॥ १०७ ॥ १०८ ॥

हपुषा ।

तन्मध्ये प्रथमफलं मत्स्यवद्विस्रगंधकम् ।
द्वितीयमश्वत्थफलसदृशं मत्स्यगंधि च ॥ १०९ ॥
हपुषा हवुषा विस्रा पराश्वत्थफला मता ।
मत्स्यगंधाप्लीहहंत्रीविषघ्नी ध्वांक्षनाशिनी॥ ११०॥
हपुषा दीपनी तिक्ता मृदूष्णा तुवरा गुरुः ।
पित्तोदरसमीरार्शोग्रहणीगुल्मशूलहृत् ॥ १११ ॥
पराप्येतद्गुणा प्रोक्ता रूपभेदो द्वयोरपि ।

हाऊबेर दो प्रकारका है एक तो मच्छी की तरह की दुर्गन्ध युक्त, दूसरा पीपलके फलके समान और मच्छी की गन्धवाला। हपुषा, हवुषा, विस्रा यह प्रथम प्रकारके हाऊबेरके नाम हैं और अश्वत्थफला, प्लीहहंत्री, विषघ्नी और ध्वांक्षनाशिनी यह दूसरे हाऊबेरके नाम हैं। इसको हिन्दीमें हाऊबेर, तथा अंग्रेजीमें Thevetic Narifoia कहते हैं।

हाऊबेर अग्निको दीपन करनेवाली, तिक्त, मृदु, उष्ण, कषैली, भारी तथा पित्तरोग, उदररोग, वायुके रोग, बवासीर, संग्रहणी, गुल्म और शूल इनके हरनेवाली है। दूसरे हाऊबेरमें भी यही गुण हैं। रूपमात्रका ही भेद है ॥ १०९-१११ ॥

विडंगम् ।

पुंसि क्लीवे विडंगः स्यात्कृमिघ्नो जंतुनाशनः ।
तंडुलश्च तथा वेल्लममोघा चित्रतंडुलः ॥ ११२ ॥
विडंगं कटु तीक्ष्णोष्णं रूक्षं वह्निकरं लघु ।
शूलाध्मानोदरश्लेष्मकृमिवातनिबन्धनुत् ॥११३॥

विडंग पुंल्लिङ्ग अथवा नपुंसक दोनों लिंगोंमें होता है। कृमिघ्न, जन्तुनाशन, तण्डुल, वेल्ल, अमोघा और चित्रतंडुल यह वायविडङ्गके नाम हैं। हिन्दीमें इसे वायविडङ्ग, फारसीमें बरंग, काबली और अंग्रेजीमें Bubreng कहते हैं।

वायविडङ्ग-कटु तीक्ष्ण, उष्ण, रूक्ष, जठराग्निको चैतन्य करनेवाला और हलका है। तथा शूल, आध्मान, उदररोग, कफविकार, कृमि और वायुके बन्धको दूर करता है॥ ११२॥ ११३॥

तुंबरुः।

तुंबरुः सौरभः सौरो वनजः सोऽणुजोऽधकः।
तुंबरु कथितं तिक्तं कटु पाकेऽपि तत्कटु॥ ११४॥
रूक्षोष्णं दीपनं तीक्ष्णं रुच्यं लघु विदाहि च।
वातश्लेष्माक्षिकर्णोष्ठशिरोरुग्गुरुताकृमीन्॥ ११५॥
कुष्ठशूलारुचिश्वासप्लीहकृच्छ्राणि नाशयेत्।

तुम्वरु, सौरभ, सौर, वनज, सानुज, (सोऽणुज) और अन्धक यह नैपाली धनियेके नाम हैं। इसे हिन्दीमें नैपाली धनिया कहते हैं।

तुम्बरु-तिक्त, कटु, पाकमें भी कटु, रूक्ष, उष्ण, अग्निदीपक, रुचिकारक, हलका, दाहको उत्पन्न करनेवाला तथा वात, कफ, नेत्ररोग, कर्णरोग, ओष्ठरोग, शिरोरोग, भारीपन, कृमि, कोढ, शूल, अरुचि, श्वास, प्लीहा तथा कृच्छ्र इनको नाश करनेवाला है॥ ११४॥ ११५॥

वंशरोचना।

स्याद्वंशरोचना वांशी तुगाक्षीरी तुगा शुभा॥ ११६॥
त्वक्क्षीरी वंशजा शुभ्रा वंशक्षीरी च वैष्णवी।
वंशजा बृंहणी वृष्या बल्या स्वाद्वी च शीतला॥ ११७॥
तृष्णाकासज्वरश्वासक्षयपित्तास्रकामलाः।
हरेत्कुष्ठं व्रणं पांडुं कषायो वातकृच्छ्रजित्॥ ११८॥

वंशरोचना, वांशी, तुगाक्षीरी, तुगा, शुभा, त्वक्क्षीरी, वंशजा, शुभ्रा, वंशक्षीरी तथा वैष्णवी यह वंशलोचनके नाम हैं। इसे हिन्दीमें वंशलोचन

फारसीमें तबाशीर और अंग्रेजीमें The Siliceus Concreotion कहते हैं।

वंशलोचन-शरीरकी धातुओंको पुष्ट करनेवाली, वीर्यवर्धक, बलवर्धक, मधुर, शीतल तथा तृष्णा, (प्यास) खांसी ज्वर, श्वास, क्षय, पित्त, रक्तविकार, कामला, कुष्ठ, व्रण, पाण्डु रोग इन रोगोंको हरनेवाली कसैली तथा वायु और कृच्छ्रको जीतनेवाली है ॥ ११५-११८ ॥

समुद्रफेनः।

समुद्रफेनः फेनश्च डिंडीरोऽब्धिकफस्तथा
समुद्रफेनश्चक्षुष्यो लेखनः शीतलश्च सः ॥ ११९ ॥
कषायो विषपित्तघ्नः कर्णरुक्कफहृल्लघुः।

समुद्रफेन, फेन, डिण्डीर, अब्धिकफ यह समुद्रफेनके नाम हैं। इसको हिन्दीमें समुद्रझाग, फारसीमें कफेदरया और अंग्रेजीमें Catilefish bone कहते हैं।

समुद्रफेन-नेत्रोंके लिये हितकारी, लेखन, शीतल, कषाय, विष और पित्तको नष्ट करनेवाली, कर्णरोग और कफको हरनेवाली तथा हलकी है ॥ ११९ ॥

अष्टवर्गः।

जीवकर्षभकौ मेदे काकोल्या ऋद्धिवृद्धिके ॥१२०॥
अष्टवर्गोऽष्टभिर्द्रव्यैः कथितश्चरकादिभिः।
अष्टवर्गो हिमः स्वादु बृंहणः शुक्रलो गुरुः ॥१२१॥
भग्नसन्धानकृत्कामबलसंबलवर्द्धनः।
वातपित्तास्रतृड्दाहज्वरमेहक्षयापहः ॥ १२२ ॥

जीवक, ऋषभक, मेदा, महामेदा, काकोली, क्षीरकाकोली, ऋद्धि और वृद्धि इन आठोंको चरकादि ऋषियोंने अष्टवर्ग कहा है।

अष्टवर्ग-शीतल, मधुर, धातुओंको पुष्ट करनेवाला, वीर्यवर्धक, भारी, टूटे हुएको जोडनेवाला, काम, कफ तथा बलको बढानेवाला, तथा वात, पित्त, रक्तविकार, प्यास, दाह, ज्वर, प्रमेह तथा क्षयको नष्ट करता है ॥ १२०-१२२ ॥

जीवकर्षभयोरुत्पत्तिर्लक्षणं नाम गुणाः ।

जीवकर्षभकौ ज्ञेयौ हिमाद्रिशिखरोद्भवौ ।
रसोनकंदवत्कंदौ निस्सारौ सूक्ष्मपत्रकौ ॥ १२३ ॥
जीवकः कूर्चिकाकारः ऋषभो वृषशृंगवत् ।
जीवको मधुरः शृङ्गी ह्रस्वांगो कूर्चशीर्षकः ॥ १२४ ॥
ऋषभो वृषभो धीरो विषाणी द्राक्ष इत्यपि ।
जीवकर्षभकौ बल्यौ शीतौ शुक्रकफप्रदौ ॥ १२५ ॥
मधुरौ पित्तदाहास्रकार्श्यवातक्षयापहौ ।

जीवक और ऋषभक यह दोनों हिमालयपर उत्पन्न होते हैं। रसोन (लहसुन) कन्दकी तरह यह दोनों कन्द साररहित और सूक्ष्म पत्तोंवाले होते हैं जीवक कूचीके आकारवाला तथा ऋषभक बैलके सींगके आकारवाला होता है। जीवक, मधुर, शृंगी, ह्रस्वांग, कूर्चशीर्षक यह जीवकके नाम हैं। ऋषभ, वृषभ, धीर, विषाणी, द्राक्ष यह ऋषभकके नाम हैं। जीवक और ऋषभक-बलवर्द्धक, शीत, वीर्य तथा कफको बढानेवाले, मधुर तथा पित्त, दाह, रुधिरविकार, दौर्बल्य, वात तथा क्षयको हरनेवाले हैं ॥ १२३-१२५ ॥

मेदामहामेदयोः ।

महामेदाभिधः कंदो मोरंगादौ प्रजायते ॥ १२६ ॥
महामेदा वनीमेदा स्यादित्युक्तं मुनीश्वरैः ।
शुष्कार्द्रकनिभः कंदो लताजातः सपांडुरः ॥ १२७ ॥
महामेदाभिधो ज्ञेयो मेदालक्षणमुच्यते ।
शुक्लकंदो नखच्छेद्यो मेदो धातुमिव स्रवेत् ॥ १२८ ॥

यः स मेदेति विज्ञेयो जिज्ञासातत्परैर्जनैः ।
स्वल्पपर्णी मणिच्छिद्रा मेदा मेदोभवाधरा ॥१२९॥

महामेदा वसुच्छिद्रा त्रिदंती देवतामणिः ।
मेदायुगं गुरु स्वादु वृष्यं स्तन्यकफावहम् ॥१३०॥

बृंहणं शीतलं पित्तरक्तवातज्वरप्रणुत् ।

महामेदा नामका कन्द मोरंग आदि पहाड पर उत्पन्न होता है। महामेद और अवनिमेदा यह महामेदाके नाम मुनीश्वरोंने कहे हैं। महामेदा नामका कन्द सूखे हुए अदरकके समान श्वेत तथा लतासे उत्पन्न होता है। अब मेदाका लक्षण कहते हैं। जिस श्वेत कन्दको नखसे छेदने पर मेद धातु के समान रस निकले उसे जिज्ञासु मनुष्य मेदा कहते हैं। स्वल्पपर्णी, मणिच्छिद्रा, मेदा, मेदोभवा, अधरा यह मेदा के नाम हैं। महामेदा, वसुछिद्रा, त्रिदन्ती, देवतामणि यह महामेदाके नाम हैं। मेदा और महामेदा–भारी, मधुर, वीर्यवर्धक, दूध तथा कफको बढानेवाली, धातुओंको पुष्ट करनेवाली, शीतल तथा पित्त, रुधिरविकार, वात, ज्वर इनको नष्ट करती है ॥१२९-१३०

काकोल्योः ।

जायते क्षीरकाकोली महामेदोद्भवस्थले ॥१३१॥
यत्र स्यात्क्षीरकाकोली काकोली तत्र जायते ।
पीवरीसदृशः कन्दक्षीरं स्रवति गंधवान् ॥ १३२ ॥

सा प्रोक्ता क्षीरकाकोली काकोलीलिंगमुच्यते ।
यथा स्यात्क्षीरकाकोली काकोल्यपितथा भवेत्१३३

एषा किंचिद्भवेत्कृष्णा भेदोयमुभयोरपि ।
काकोली वायसोली च वीरा कायस्थिका तथा॥१३४

सा शुक्ला क्षीरकाकोली वयःस्था क्षीरवल्लिका ।
कथिता क्षीरिणी धारी क्षीरशुक्ला पयस्विनी॥१३५॥
काकोलीयुगलं शीतं शुक्रल मधुरं गुरु ।
बृंहणं वातदाहास्रपित्तशोथज्वरापहम् ॥१३६॥

जहां महामेदा उत्पन्न होती है वहीं अर्थात् मोरंग पहाडमें ही क्षीरकाकोली उत्पन्न होती है और जहां जहां क्षीरकाकोली उत्पन्न होती है वहीं काकोली उत्पन्न होती है। क्षीरकाकोलीका कन्द पीवरी असगन्धके समान होता है और उसमेंसे गन्धयुक्त दूध निकलता है, यह क्षीरकाकोलीके लक्षण हैं, काकोलीके चिह्न कहते हैं—काकोली भी क्षीर काकोलीके समान ही होती है किन्तु यह किञ्चित् काली होती है यही इन दोनोंमें भेद है। काकोली, वायसोली, वीरा, कायस्थिका यह काकोलीके नाम हैं। सफेद काकोली क्षीरकाकोली कही जाती है। वयस्या,क्षीरवल्लिका, क्षीरिणी धारी,क्षीरशुक्ला और पयस्विनी यह क्षीरकाकोलीके नाम हैं।दोनों काकोलियें-शीतल, वीर्यको बढानेवाली, मधुर, भारी, धातुओंको पुष्ट करनेवाली तथा वात, दाह, रक्तविकार,पित्त, शोथ, ज्वर, इन सबको जीतने,वाली हैं॥ १३१—१३६ ॥

ऋद्धिवृद्धयोः ।

ऋद्धिवृद्धिश्च कंदौ द्वौ भवतः कोशयामले ।
श्वेतलोमान्वितौ कन्दौ लताजातौ सरंध्रकौ॥१३७॥
तावेव वृद्धिर्ऋद्धिश्च भेदमप्येतयोर्ब्रुवे ।
तूलग्रंथिसमा ऋद्धिर्वामावर्त्तफला च सा ॥१३८॥
वृद्धिस्तु दक्षिणावर्त्तफला प्रोक्ता महर्षिभिः ।
ऋद्धियुग्मं सिद्धिलक्ष्म्यौ वृद्धेरप्याह्वया इमे॥१३९॥

ऋद्धिर्बल्या त्रिदोषघ्नी शुक्रला मधुरा गुरुः ।
प्राणैश्वर्य्यंवरी मूर्च्छारक्तपित्तविनाशिनी ॥ १४० ॥

वृद्धिर्गर्भप्रदा शीता बृंहणी मधुरा स्मृता ।
वृष्या पित्तास्रशमनी क्षतकासक्षयापहा ॥ १४१ ॥

राज्ञामप्यष्टवर्गस्तु यतोऽयमतिदुर्लभः ।
तस्मादस्य प्रतिनिधिंगृह्णीयात्तद्गुणं भिषक् ॥ १४२ ॥

ऋद्धि और वृद्धि यह दोनों कन्द कोशयामल्ल पर्वतमें पाये जाते हैं। ऋद्धि व वृद्धिके कन्द लताओंके नीचेसे निकलते हैं; इन कन्दों पर श्वेत लोम और छिद्रसे होते हैं अब ऋद्धि और वृद्धिमें भेद कहते हैं। ऋद्धि कपासकी गांठके समान होती है तथा इसका फल बाईं ओर घूमा हुआ होता है। वृद्धिका फल दाईं ओर घूमा हुआ रहता है ऐसा महर्षियोंने कहा है। ऋद्धि सिद्धि तथा लक्ष्मी यह ऋद्धिके और वृद्धि सिद्धि तथा लक्ष्मी यह वृद्धिके नाम हैं।

ऋद्धि बलवर्धक, त्रिदोषनाशक, वीर्यको बढानेवाली, मधुर, भारी, आयु तथा ऐश्वर्यको बढानेवाली तथा मूर्च्छा और रक्तपित्तका नाश करनेवाली है। वृद्धि-गर्भके देनेवाली, शीतवीर्य, धातु पुष्टिको करनेवाली, मधुर, वीर्यवधक, पित्त तथा रक्तको शमन करनेवाली तथा क्षत कास और क्षयको दूर करती है। क्योंकि प्रायः यह अष्टवर्ग राजाओंके लिये भी दुष्प्राप्य होगया है इसलिये वैद्यको इसके स्थान पर इसके सदृश गुणोंवाले इसके प्रतिनिधि द्रव्य प्रयोग करना चाहिये ॥ १३७-१४२ ॥

मुख्यसदृशः प्रतिनिधिः ।

मेदाजीवककाकोलीवृद्धिद्वंद्वेऽपि चासति ।
वरी विदार्य्यश्वगंधा वाराहीश्चक्रमात्क्षिपेत् ॥ १४३ ॥

मेदामहामेदास्थाने शतावरीमूलम् ।
जीवकर्षभस्थाने विदारीमूलम् ॥ १४४ ॥
काकोलीक्षीरकाकोलीस्थाने अश्वगंधामूलम् ।
ऋद्धिवृद्धिस्थाने वाराही कंदगुणैस्तत्तुल्यंक्षिपेत् १४५

मेदा, महामेदा, जीवक और ऋषभक, काकोली, क्षीरकाकोली तथा ऋद्धि वृद्धिके अभावमें क्रमसे शतावर, विदारीकन्द, असगन्ध तथा वाराहीकन्दका प्रयोग करे। अर्थात् मेदा और महामेदाके अभावमें शतावर, जीवक और ऋषभकके अभावमें विदारीकन्द काकोली और क्षीरकाकोलीके अभावमें असगन्ध एवं ऋद्धिके तथा वृद्धिके अभावमें वाराही कन्द डालना चाहिये ॥ १४३-१४५ ॥

यष्टीमधु ।

यष्टीमधु तथा यष्टीमधुकं क्लीतकं तथा ।
अन्यत्क्लीतनकं तत्तु भवेत्तोयमधूलिका ॥ १४६ ॥
यष्टी हिमा गुरुः स्वाद्वी चक्षुष्या बलवर्णकृत् ।
सुस्निग्धा शुकला केश्या स्वर्य्यापित्तानिलास्रजित्॥
व्रणशोथविषच्छर्दितृष्णाग्लानिक्षयापहा ॥ १४७ ॥

यष्टीमधु, यष्टीमधुक, क्लीतक, यह मधुयष्टिके नाम हैं। जो मधुयष्टि जलमें उत्पन्न होती है उसे क्लीतक और क्लीतनक कहते हैं। मधुयष्टिको हिन्दीमें मुलैठी, फारसीमें वेखमेहेकमक्ष तथा अरवीमें असल-असूस अङ्गरेजीमें Liguariel poor कहते हैं। मधुयष्टी-शीतल, भारी, मधुर, नेत्रोंको हितकर, बल तथा वर्णके लिये हितकारी, स्निग्ध; वीर्यवर्धक, केशों और स्वरको बढानेवाली तथा पित्त, वायु, व्रण, शोथ, विष, वमन, प्यास, ग्लानी तथा क्षयको दूर करती है ॥ १४६ ॥ १४७ ॥

कांपिल्लः ।

कांपिल्यः(ल्लः)कर्कशश्चन्द्रोरक्तांगोरेचनोपि च॥१४८
कांपिल्यः कफपित्तास्रकृमिगुल्मोदरव्रणान् ।
हंति रेची कटूष्णश्च मेहानाहविषाश्मनुत् ॥१४९॥

कांपिल्य, कर्कश, चन्द्र, रक्तांग तथा रेचन यह कमीलेके नाम हैं। इसको हिन्दीमें कमीला,फारसीमें कन्बिलाम और अंग्रेजीमें Kamila Rodtlera कहते हैं। कमीला-रेचन करनेवाला, कडु, गरम तथा कफ, पित्त, रक्तविकार, कृमि,गुल्म, उदररोग और व्रण इनको नष्ट करनेवाला तथा प्रमेह, आनाह, बिष और पथरीको दूर करता है ॥ १४८ ॥ १४९ ॥

आरग्वधः ।

आरग्वधो राजवृक्षः शंपाकश्चतुरंगुलः ।
आरेवतो व्याधिघाती कृतमालः सुवर्णकः॥१५०॥
कर्णकारो दीर्घफलः स्वर्णांगः स्वर्णभूषणः ।
आरग्वधो गुरुः स्वादुः शीतलः स्रंसनो मृदुः १५१
ज्वरहृद्रोगपित्तास्रवातोदावर्त्तशूलनुत् ।
तत्फलं स्रंसनं रुच्यं कोष्ठपित्तकफापहम् ॥ १५२ ॥
ज्वरे तु सततं पथ्यं कोष्ठशुद्धिकरं परम् ।

आरग्वध, राजवृक्ष, शंपाक, चतुरंगुल, आरेवत, व्याधिघाती, कृतमाल, सुवर्णक, कर्णकार, दीर्घफल, स्वर्णांग तथा स्वर्णभूषण यह अमलतासके नाम हैं। हिन्दीमें यह अमलतास, फारसीमें ख्यारे शम्बर और अंग्रेजीमें Pudding Pipeltree इन नामोंसे पुकारा जाता है। अमलतास-भारी, मधुर, शीतल, स्रंसन ( दस्तोंके लगानेवाला ), कोमल-तथा ज्वर, हृदयके रोग, रक्तविकार, वात, उदावर्त तथा शूलका नाश करता है। अमलतासकी फली स्रंसन करनेवाला, रुचिकारक तथा कोष्ठ,

पित्त, और कफको नष्ट करनेवाली है। यह ज्वरमें दी हुई सर्वदा पथ्य तथा कोठेको शुद्ध करनेवाली होती है॥ १५०-१५२ ॥

कट्वी ।

कट्वी तु कटुका तिक्ता कृष्णभेदा कटंभरा॥१५३॥
अशोका मत्स्यशकला चक्रांगी शकुलादनी ।
मत्स्यपित्ता कांडरुहा रोहिणी कटुरोहिणी॥१५४॥
कटुका कटुका पाके तिक्ता रूक्षा हिमा लघुः ।
भेदनी दीपनी हृद्या कफपित्तज्वरापहा ॥ १५५ ॥
प्रमेहश्वासकासास्रदाहकुष्ठकृमिप्रणुत् ।

कट्वी, कटुका, तिक्ता, कृष्णभेदा, कटंभरा, अशोका, मत्स्यशकला, चक्रांगी, शकुलादनी, मत्स्यपित्ता, काण्डरुहा, रोहिणी कटुरोहिणी यह कटवीके नाम हैं। इसे हिन्दीमें कटुकी, कुटकी, कटु, फारसीमें खर्त केलियाह और अंग्रेजीमें Black Hellhare कहते हैं।

कुटकी-पाकमें कटु, तिक्त, रूक्ष, शीतल, हलकी, मलको भेदन करनेवाली, अग्निदीपक, हृदयको प्रिय तथा कफपित्तज्वर, प्रमेह, श्वास, खांसी, रक्तविकार, दाह, कुष्ठ तथा कृमी इनका नाश करनेवाली है॥१५३-१५५॥

किरातः ।

किराततिक्तः कैरातो कटुतिक्तः किरातकः॥१५६॥
कांडतिक्तोऽनार्य्यतिक्तो भूनिंबो रामसेनकः ।
किरातकोऽन्यो नैपालःसोऽर्द्धतिक्तो ज्वरांतकः १५७
किरातः सारको रूक्षः शीतलस्तिक्तको लघुः ।

सन्निपातज्वरश्वासकफपित्तास्रदाहनुत् ॥ १५८ ॥
कासशोथतृषाकुष्ठज्वरव्रणकृमिप्रणुत् ।

किराततिक्त, कैरात, कटुतिक्त, किरातक, काण्डतिक्त, अनार्यतिक्त भूनिम्ब, रामसेनक यह चिरायतेके नाम हैं । इसी प्रकारका चिरायता जो नैपाल देशमें उत्पन्न होता है उसको अर्द्धतिक्त और ज्वरांतक कहते हैं । इसको हिंदीमें चिरायता, फारसीमें नेनीहादा तथा अंग्रेजीमें Chireta कहते हैं ।

चिरायता-दस्तावर, रूक्ष, शीतल, तिक्त, हलका तथा सन्निपातज्वर, श्वास, कफ, पित्त रक्तविकार, दाह, खांसी, शोथ, तृषा, कुष्ठ, ज्वर, व्रण तथा कृमि इनको नष्ट करता है ॥ १५६-१५८ ॥

इन्द्रयवम् ।

उक्तं कुटजबीजं तु यवमिंद्रयवं तथा ॥ १५९ ॥
कलिंगं चापि कालिंगं तथा भद्रयवं स्मृतम् ।
क्वचिदिन्द्रस्य नामैव भवेत्तदभिधायकम् ॥ १६० ॥
फलानीन्द्रयवास्तस्य तथा भद्रयवा अपि ।

कुटजबीज, यव, इन्द्रयव, कलिंग, कालिंग तथा भद्रयव यह इन्द्रजौके नाम हैं । यह अमरकोशमें लिखा है । भगवान् धन्वन्तरि कहते हैं कि इन्द्रके सम्पूर्ण नाम इन्द्रजौके पर्यायवाचक शब्द होते हैं । जैसे शक्र, इन्द्र, इन्द्रयव और भद्रयव इत्यादि । इसे हिन्दीमें इन्द्रजौ, फारसीमें जबान कुंचिस्क और अंग्रेजीमें Rosebay कहते हैं ॥ १५९ ॥ १६० ॥

इन्द्रयवं त्रिदोषघ्नं संग्राहि कटु शीतलम् ॥१६१॥
ज्वरातीसाररक्तार्शःकृमिवीसर्पकुष्ठनुत् ।
दीपनं गुदकीलास्रवातास्रश्लेष्मशूलजित् ॥१६२॥

इन्द्रजौ-त्रिदोषनाशक, ग्राही, कटु, शीतल तथा ज्वर, अतिसार, रक्त-विकार, अर्श, कृमि, विसर्प तथा कुष्ठको नष्ट करनेवाला, अग्निदीपक,

और बवासीरके मस्सों, रुधिरविकार, वात, कफ तथा शूलको जीतनेवाला है ॥ १६१ ॥ १६२ ॥

मदनः।

मदनश्छर्दनःपिंडीराठः पिंडीतकस्तथा।
करहाटो मरुबकः शल्यको विषपुष्पकः ॥१६३॥
मदनो मधुरस्तिक्तो वीर्योष्णो लेखनो लघुः।
वांतिकृद्विद्रधिहरः प्रतिश्यायव्रणान्तकः ॥१६४॥
रूक्षः कुष्ठकफानाहशोथगुल्मव्रणापहः।

मदन, छर्दन, पिण्डीराठ, पिण्डीतक, करहाट, मरुबक, शल्यक, विषपुष्पक यह मदनफलके संस्कृत नाम हैं। हिन्दीमें इसे राडा तथा मैनफल, अंग्रेजीमें Bushia Gardenia कहते हैं। मैनफल-मधुर, तिक्त, उष्णवीर्यवाला, लेखन करनेवाला, हलका, वमनको करनेवाला, विद्रधिनाशक, रूक्ष तथा प्रतिश्याय, व्रण, कोढ, कफ, शोथ, आनाह, ( अफारा ), गुल्म तथा व्रणको नाश करनेवाला है ॥ १६३ ॥ १६४ ॥

रास्ना।

रास्ना युक्तरसा रस्या सुवहा रसना रसा ॥१६५॥
एलापर्णी च सुरसा सुगन्धा श्रेयसी
रास्नामपाचनी तिक्ता गुरूष्णा कफवातजित्॥१६६॥
शोथश्वाससमीरास्रवातशूलोदरापहा।
कासज्वरविषाशीतिवातकामयसिध्महृत् ॥ १६७ ॥

रास्ना, युक्तरसा, रस्या, सुवहा, रसना, रसा, एलापर्णी, सुरसा, सुगन्धा, श्रेयसी यह रास्नाके संस्कृत नाम हैं। इसे हिन्दीमें रायसन, फारसीमें रासुन कहते हैं ॥

रायसन-आमको पचानेवाली, तिक्त, भारी, गरम, कफवातनाशक तथा शोथ, श्वास, वातरक्त, वातशूल, उदररोग, कास, ज्वर, विष, अस्सीप्रकारकी वातव्याधियां तथा सिध्म, कोढ इनको नष्ट करती है ॥ १६५-१६७ ॥

नाकुली।

नाकुली सुरसा नागसुगन्धा गंधनाकुली।
नकुलेष्टा भुजंगाक्षी सर्पाक्षी विषनाशनी ॥ १६८ ॥
नाकुली तुवरा तिक्ता कटुकोष्णा विनाशयेत्।
भोगिलूतावृश्चिकाखुविषज्वरकृमिव्रणान् ॥ १६९ ॥

नाकुली, सुरसा, नागसुगन्धा, गंधनाकुली, नकुलेष्टा, भुजंगाक्षी, सर्पाक्षी और विषनाशिनी यह इसके संस्कृत नाम हैं। इसे हिन्दीमें नाई तथा नाकुलीकन्द, फारसीमें विषमूंगरी और अंग्रेजीमें Kauwolfia Scrpentina कहते हैं।

नाकुली-कषाय रसवाली, तिक्त, कटु, उष्ण तथा सर्प लूता ( मकडी ), बिच्छू तथा चूहेका विष, ज्वर, कृमि तथा व्रण इनको नष्ट करती है ॥ १६८ ॥ १६९ ॥

माचिका।

माचिका प्रस्थकांबष्ठा तथांबांबालिकांबिका।
मसूरविदला केशी सहस्रा बालमूलिका ॥ १७० ॥
माचिकाम्ला रसे पाके कषाया शीतला लघुः
पक्कातीसारपित्तास्रकफकंड्वामयापहा ॥ १७१ ॥

माचिका, प्रस्थका, अम्बष्ठा, अम्बा, अम्बालिका, अम्बिका, मसूरविदला, केशी, सहस्रा और बालमूलिका यह माचिकाके संस्कृत नाम हैं। इसे हिन्दीमें मकोह, फारसीमें रोबातरीख और अंग्रेजीमें Solenum Nigrum कहते हैं।

मकोह-रसमें अम्ल, पाकमें कषाय, शीतल, हलका और पक्वातिसार, पित्त, रक्तविकार, कफ तथा कण्डुरोग ( खुजली ) दूर करता है१७०।१७१

तेजवती ।

तेजस्विनी तेजवती तेजोह्वा तेजनी तथा ।
तेजस्विनी कफश्वासकासास्यामयवातहृत् ॥ १७२ ॥
पाचन्युष्णा कटुस्तिक्ता रुचिवह्निप्रदीपनी ।

तेजस्विनी, तेजवती तेजोह्वा, तेजनी यह तेजवतीके संस्कृत नाम हैं । इसे हिन्दीमें तेजोवती और अंग्रेजीमें Toothache Tree कहते हैं ।

तेजस्विनी-पाचन करनेवाली, गरम, कटु, तिक्त, रुचिकर, अग्निदीपक तथा कफ, श्वास, कास, मुखरोग तथा वायुको हरण करती है ॥ १७२ ॥

ज्योतिष्मती ।

ज्योतिष्मतीस्यात्कटभीज्योतिष्काकंगुनीतिच १७३
पारावतपदी पण्या लता प्रोक्ता ककुंदनी ।
ज्योतिष्मती कटुस्तिक्ता सरा कफसमीरजित् १७४
अत्युष्णा वामनी तीक्ष्णा वह्निबुद्धिस्मृतिप्रदा ।

ज्योतिष्मती, कटभी, ज्योतिष्का, कंगुनी, पारावतपदी, पण्या, लता, ककुंदनी यह ज्योतिष्मतीके नाम हैं । हिन्दीमें इसे मालकंगनी, फारसीमें काल और अंग्रेजीमें StaffTree कहते हैं ।

मालकंगनी-कटु, तिक्त, दस्तावर, वात तथा कफको नष्ट करनेवाली, बहुत गरम, वमनकारक, तीक्ष्ण तथा अग्नि, बुद्धि और स्मृतिको बढाती है ॥ १७३ ॥ १७४ ॥

कुष्ठम् ।

कुष्ठं रोगाह्वयं वाप्यं परिभाव्यं तथोत्पलम् ॥ १७५ ॥
कुष्ठमुष्णं कटु स्वादु शुक्रलं तिक्तकं लघु ।
हंति वातास्रवीसर्पकासकुष्ठमरुत्कफान् ॥ १७६ ॥

कुष्ठ, रोगाह्वय, वाप्य, परिभाव्य तथा उत्पल यह कुष्ठके संस्कृत

नाम हैं, हिन्दीमें इसे कूठ, फारसीमें कोश्त और अंग्रेजीमें Castor root कहते हैं ।

कूठ-गरम, कटु, मधुर वीर्यवर्द्धक, तिक्त, हलका तथा वात, रुधिरविकार, विसर्प, कास, कुष्ठ और कफको नष्ट करता है ॥ १७५ ॥ १७६ ॥

पुष्करमूलम् ।

उक्तं पुष्करमूलं तु पौष्करं पुष्करं च तत् ।
पद्मपत्रं च काश्मीरं कुष्ठभेदमिमं जगुः ॥ १७७ ॥
पौष्करं कटुकं तिक्तमुक्तं वातकफज्वरान् ।
हंतिश्वासारुचिशोथान्विशेषात्पार्श्वशूलनुत् ।

पुष्करमूल, पौष्कर, पुष्कर, पद्मपत्र तथा काश्मीर यह कुष्ठके भेद पोहकरमूलके नाम हैं, हिन्दीमें इसे पोहकरमूल कहते हैं ।

पोहकरमूल-कटु, तिक्त तथा वात और कफके ज्वर, श्वास, अरुचि, शोथ और विशेषतः पार्श्वशूल इनको नष्ट करनेवाला है ॥ १७७ ॥ १७८ ॥

हेमाह्वा ।

पटुपर्णी हैमवती हेमक्षीरी हिमावती ।
हेमाह्वा पीतदुग्धा च तन्मूलं चोकमुच्यते ॥ १७९ ॥
हेमाह्वा रेचनी तिक्ता भेदन्युत्क्लेशकारिणी ।
कृमिकंडूविषानाहकफपित्तास्रकुष्ठनुत् ॥ १८० ॥

पटुपर्णी, हैमवती हेमक्षीरी, हिमावती, हेमावती, हेमाह्वा, पीतदुग्धा यह हेमाह्वाके संस्कृत नामहैं । हिन्दीमें इसे पीले दूधकी कटेरी तथा सत्यानाशी और अंग्रेजीमें Gambage Thistle कहते हैं । इसकी जड़को चोक कहते हैं ।

पीले दूधकी कटेली-रेचन करनेवाली, तिक्त, मलको शिथिल करनेवाली, जीको मचलानेवाली तथा कृमि, खुजली, विष, आनाह, कफ, पित्त, रक्तविकार और कोढ़को नष्ट करनेवाली है ॥ १७९ ॥ १८० ॥

### शृंगी ।

शृंगी कर्कटशृंगी च स्यात्कुलीरविषाणिका ।
अजशृंगी च वक्रा च कर्कटाख्या च कीर्तिता॥१८१॥
शृंगी कषाया तिक्तोष्णा कफवातक्षयज्वरान् ।
श्वासोर्ध्ववाततृट्कासहिक्कारुचिवमीर्हरेत् ॥ १८२ ॥

शृंगी, कर्कटशृंगी, कुलीर, विषाणिका, अजशृङ्गी, वक्रा तथा कर्कटा यह शृङ्गीके संस्कृत नाम हैं। हिन्दीमें इसे काकड़सिंगी कहते हैं।

शृङ्गी-कषायरसवाली, तिक्त, गरम तथा कफ, वात, क्षय, ज्वर, श्वास, ऊर्ध्ववात, तृष्णा, कास, हिचकी, अरुचि, वमन, इनको हरनेवाली है ॥ १८१ ॥ १८२ ॥

### कट्फल ।

कट्फलः सोमवल्कश्च कैटर्य्यः कुंभिकापि च ।
श्रीपर्णिका कुमुदिका भद्रा भद्रवतीति च ॥१८३॥
कट्फलस्तुवरस्तिक्तः कटुर्वातकफज्वरान् ।
हंति श्वासप्रमेहार्शः कासकंडूवामयारुचीः ॥१८४॥

कट्फल, सोमवल्क, कैटर्य्य, कुम्भिका, श्रीपर्णिका, कुमुदिका, भद्रा, भद्रवती यह कट्फलके संस्कृत नाम हैं। हिन्दीमें इसे कायफल फारसीमें उदुलवर्क तथा अंग्रजीमें Myricasapida कहते हैं।

कायफल-कसैला, तिक्त, कटु तथा वात, कफ, ज्वर, श्वास, प्रमेह, अर्श, खांसी, खुजली और अरुचि इन सबको दूर करता है ॥ १८३ ॥ १८४ ॥

### भार्ङ्गी ।

भार्ङ्गी भृगुभवा पद्मा फंजी ब्राह्मणयष्टिका ।
ब्राह्मण्यंगारवल्ली च खरशाकश्चहंजिका ॥ १८५ ॥

भार्ङ्गी रूक्षा कटुस्तिक्ता रुच्योष्णा पाचनी लघुः ।
दीपनी तुवरा गुल्मरक्तजिन्नाशयेद्ध्रुवम् ॥ १८६ ॥
शोथकासकफश्वासपीनसज्वरमारुतान् ।

भार्ङ्गी, भृगुभवा, पद्मा, फञ्जी, ब्राह्मणयष्टिका, ब्राह्मणी, अङ्गारवल्ली, खरशाक और हञ्जिका यह भार्ङ्गीके संस्कृत नाम हैं। हिन्दीमें इसे भारंगी तथा अंग्रेजीमें Clerodendron Seretun कहते हैं. भारंगी-रूक्ष, कटु, तिक्त, रुचिकारक, उष्ण, पाचक हलकी, अग्निदीपक, कसैली, गुल्म और रक्तविकारोंके जीतनेवाली, शोथ, कास, कफ, श्वास, पीनस, ज्वर तथा वात इनको शीघ्र ही नष्ट कर देती है ॥ १८५ ॥ ॥१८६ ॥

अश्मभेदः ।

पाषाणभेदकोऽश्मघ्नो गिरिभिद्भिन्नयोजनी ॥ १८७ ॥
अश्मभेदो हिमस्तिक्तः कषायो बस्तिशोधनः ।
भेदनो हंति दोषार्शोगुल्मकृच्छ्राश्महृद्रुजः ॥१८८॥
योनिरोगान्प्रमेहांश्च प्लीहशूलव्रणानि च ।

पाषाणभेद, अश्मघ्न, गिरिभित, भिन्नयोजनी, अश्मभेद यह पाषाण-भेदके संस्कृत नाम हैं। इसे हिन्दीमें पाखानभेद, फारसीमें गोशाद तथा अंग्रेजीमें lrissp कहते हैं।

पाषाणभेद-शीतल, तिक्त, कसैला, बस्ति ( मसाना ) को शुद्ध करने वाला, भेदन करनेवाला तथा वात, पित्त, कफ, अर्श, गुल्म, कृच्छ्र, पथरी, हृदयके रोग योनिरोग, प्रमेह. प्लीहा, शूल तथा व्रणोंका नाश करता है ॥ १८७ ॥ १८८ ॥

धातकी ।

धातकी धातुपुष्पी च वह्निज्वाला च सा स्मृता १८९
धातकी कटुका शीता मदकृत्तुवरा लघुः ।
तृष्णातीसारपित्तास्रविषकृमिविसर्पजित् ॥ १९० ॥

धातकी, धातुपुष्पी, वह्निज्वाला, यह धातकीके संस्कृत नाम हैं। हिन्दीमें इसे धायके फूल और अंग्रेजीमें Woodfardia Floribunda कहते हैं।

धायके फूल-कटु, शीत, मदकारक, कसैले, हलके तथा प्यास, अतिसार, पित्त, रक्तविकार, विष, कृमि और विसर्पको जीतनेवाले हैं ॥ १८९ ॥ १९० ॥

मंजिष्ठा।

मंजिष्ठा विकसा जिंगी समंगा कालमेषका ।
मंडूकपर्णी मंडीरी भंडी योजनवल्ल्यपि ॥ १९१ ॥
रसायन्यरुणा काला रक्तांगी रक्तयष्टिका ।
मंडीतकी च गंडीरी मंजूषा वस्त्ररंजनी ॥ १९२ ॥
मंजिष्ठा मधुरा तिक्ता कषाया स्वरवर्णकृत् ।
गुरुरुष्णा विषश्लेष्मशोथयोन्यक्षिकर्णरुक् ॥१९३॥
रक्तातीसारकुष्ठास्रवीसर्पव्रणमेहनुत् ।

मंजिष्ठा, विकसा, जिङ्गी, समङ्गा, कालमेषिका, मण्डूकपर्णी, मण्डीरी, भण्डी, योजनवल्ली, रसायनी, अरुणा, काला, रक्ताङ्गी, रक्तयष्टिका, मण्डीतकी, गण्डीरी, मंजूषा, वस्त्ररंजनी यह मंजिष्ठाके संस्कृत नाम हैं। इसे हिन्दीमें मँजीठ, फारसीमें सनास और अंग्रेजीमें Madderroot कहते हैं।

मँजीठ-मधुर, तिक्त, कसैली; स्वर और वर्णके लिये उत्तम, भारी, उष्ण तथा विष, श्लेष्म, शोथ योनि, अक्षि तथा कानोंके रोग, रक्तातिसार, कोढ, रक्तविकार, विसर्प तथा व्रण और मेहको नष्ट करती है॥ १९१-१९३॥

कुसुभम्।

स्यात्कुसुंभं वह्निशिखं वस्त्ररंजकमित्यपि ॥१९४॥
कुसुंभं वातलं कृच्छ्ररक्तपित्तकफापहम् ।

कुसुंभ, वह्निशिखा तथा वस्त्ररञ्जक यह कुसुंभके संस्कृत नाम हैं।

हिन्दीमें इसे कुसुंभा, फारसीमें गुलेमास्कर और अंग्रेजीमें Officinal Carthamus कहते हैं।

कुसुम्भा-वातकारक तथा कृच्छ्र, रक्त, पित्त और कफको दूर करता है॥ १९४॥

लाक्षा।

लाक्षा पलंकषालक्तो यावो वृक्षामयो जतु ॥१९५॥
लाक्षा वर्ण्या हिमा बल्या स्निग्धा च तुवरा लघुः।
अनुष्णा कफपित्तास्रहिक्काकासज्वरप्रणुत् ॥१९६॥
व्रणोरःक्षतवीसर्पकृमिकुष्ठगदापहा।
अलक्तको गुणैस्तद्वद्विशेषाद् व्यंगनाशनः ॥१९७॥

लाक्षा, पलंकषा, अलक्त, याव, वृक्षामय, जतु यह लाक्षाके संस्कृत नाम हैं। हिन्दीमें इसे लाख, फारसीमें इसे लाक और अंग्रेजीमें Shellac कहते हैं। लाक्षा-वर्णको उत्तम करनेवाली, शीतल, बलवर्धक, स्निग्ध, कसैली, अनुष्णा और कफ, पित्त, रक्तविकार हिचकी, कास, ज्वर, व्रण, उरक्षत, विसर्प, कृमि, कुष्ठ इन व्याधियोंको हरण करती है। अलक्तक ( लाखका रस ) भी लाक्षाके समान गुणोंवाली है किन्तु विशेषकरके त्वचाके छिभ्भ और छाइयोंको नष्ट करती है॥ १९५-१९७॥

हरिद्रा।

हरिद्रा कांचनी पीता निशाख्या वरवर्णिनी।
कृमिघ्ना हलदी योषित्प्रिया हट्टविलासिनी॥१९८॥
हरिद्रा कटुका तिक्ता रूक्षोष्णा कफपित्तनुत्।
वर्ण्या त्वग्दोषमेहास्रशोथपांडुव्रणापहा ॥ १९९॥

हरिद्रा, काञ्चनी, पीता, निशाख्या, वरवर्णिनी, कृमिघ्ना, हलदी, योषित्प्रिया, हट्टविलासनी यह हलदीके नाम है। हिन्दीमें इसे हलदी, फारसीमें जर्दचोब और अंग्रेजीमें Turmeric कहते हैं।

हलदी-कटु, तिक्त, रूक्ष, गरम, कफ और पित्तको नष्ट करनेवाली, वर्णको उत्तम करनेवाली और त्वचाके दोष, प्रमेह, रक्तविकार, शोथ, पाण्डुरोग और व्रणोंको नष्ट करती है ॥ १९८ ॥ १९९ ॥

आम्रगन्धिहरिद्रा ।

दार्वीभेदा सुगंधा च दार्वी दारुकदारु च ।
कर्पूरा पद्मपत्रा स्यात्सुरभी सुरनायका ॥ २०० ॥
आम्रगंधिहरिद्रा या सा शीता वातला मता ।
पित्तहृन्मधुरा तिक्ता सर्वकण्डूविनाशिनी ॥२०१॥

दार्वीभेदा सुगन्धा, दार्वी, दारुक, दारु, कर्पूरा, पद्मपत्रा, आम्रगन्धी सुरभी, सुरनायका यह आम्बाहल्दीके नाम हैं। आम्बाहल्दी-शीतल, वातकारक, पित्तनाशक, मधुर, तिक्त और सब प्रकारकी कण्डु (खुजली) को दूर करनेवाली है। अम्बिया हल्दीके नामसे प्रसिद्ध है ॥ २००॥२०१ ॥

अरण्यहरिद्रा ।

अरण्यहलदीकंदः कुष्ठवातास्रनाशनः ।

अरण्यहल्दी अर्थात् जंगलमें होनेवाली हल्दीका कन्द-कुष्ठ और वातरक्तको दूर करता है, यह वनेहल्दीके नामसे प्रसिद्ध है।

दारुहरिद्रा ।

दार्वी दारुहरिद्रा च पर्जन्या पर्जनीति च ॥२०२॥
कटंकटेरी पीता च भवेत्सैव पचंपचा।
सैव कालीयकः प्रोक्तस्तथा कालेयकोऽपि च ॥२०३॥
पीतद्रुश्च हरिद्रुश्च पीतदारुश्च पीतकम् ।
दार्वी निशागुणा किंतु नेत्रकर्णास्यरोगनुत् ॥२०४॥

दार्वी, दारुहरिद्रा, पर्जन्या पर्जनी, कटंकटेरी, पीता, पचम्पचा, कालीयक, कालेयक, पीतद्रु, हरिद्रु पीतदारु, पीतक यह दारुहल्दीके नाम हैं सिमलेके पहाडोंमें कस्मलके नामसे प्रसिद्ध है।

दारुहल्दीमें हल्दीके समान ही सब गुण हैं किन्तु नेत्र कान और मुखके रोगोंको विशेष रूपसे दूर करती है ॥ २०२-२०४ ॥

रसांजनम् ।

दार्वीक्वाथसमं क्षीरं पादं पक्त्वा यदा घनम् ।
तदा रसांजनं ख्यातं नेत्रयोः परमं हितम् ॥२०५॥
रसांजनं तार्क्ष्यशैलं रसगर्भं च तार्क्ष्यजम् ।
रसांजनं कटुश्लेष्मविषनेत्रविकारनुत् ॥ २०६ ॥
उष्णं रसायनं तिक्तं छेदनं व्रणदोषहृत् ।

दारुहल्दीके अष्टावशेष क्वाथमें चौथा हिस्सा गोदुग्ध मिलाकर पकावे जब वह अफीमके समान गाढा हो जाय तो इसको रसाञ्जन या रसोत कहते हैं । यह नेत्रोंके लिये परम हितकारी है । रसाञ्जन, तार्क्ष्यशैल, रसगर्भ, तार्क्ष्यज, यह रसौतके संस्कृत नाम हैं ।

रसौत-कटु है, कफ, विष और नेत्ररोगोंको हरती है, उष्ण है, रसायन है, तिक्त है, छेदन है और व्रण दोषोंको हरनेवाली है ॥ २०५॥ २०६ ॥

वाकुची ।

अवल्गुजा वाकुची स्यात्सोमराजी सुपर्णिका२०७॥
शशिलेखा कृष्णफला सोमा पूतिफलीति च ।
सोमवल्ली कालमेषी कुष्ठघ्नी च प्रकीर्तिता ॥२०८॥
वाकुची मधुरा तिक्ता कटुपाका रसायनी ।
विष्टंभहृद्धिमा रुच्या सरा श्लेष्मास्रपित्तनुत्॥२०९॥
रूक्षा हृद्या श्वासकुष्ठमेहज्वरकृमिप्रणुत् ।

तत्फलं पित्तलं कुष्ठकफानिलहरं कटु ॥ २१० ॥
केश्यं त्वच्यं वमिश्वासकासशोथामपांडुनुत् ।

अवल्गुजा, बाकुची, सोमराजी, सुपर्णिका, शशिलेखा, कृष्णफला, सोमा, पूतिफली, सोमवल्ली, कालमेषी और कुष्ठघ्नी यह बावचीके नाम हैं।

बावची-मधुर, तिक्त, कटुपाकी, रसायनकर्त्री, विबन्धको दूर करनेवाली, ठण्डी, रुचिकारक दस्तावर, कफ और रक्तपित्तको हरनेवाली, रूक्ष, हृदयको हितकारी, श्वास, कुष्ठ, प्रमेह, ज्वर और कृमियोंको दूर करती है। बावचीके फल पित्तकारक, कुष्ठ कफ और वायुके हरनेवाले कटु, केशोंको हितकारी, त्वचाको सुन्दर बनानेवाले, वमन, श्वास, कास, सूजन और पाण्डुरोगको हरनेवाले हैं। बावचीका श्वित्रकुष्ठ ( फुलबहरी ) के ऊपर विशेष रूपसे प्रयोग किया जाता है। इसे हिन्दीमें बावची और अंग्रेजीमें Esculent Fiacourtia कहते हैं ॥ २०७-२१० ॥

चक्रमर्दः ।

चक्रमर्दः प्रपुन्नाटो दद्रुघ्नो मेषलोचनः ॥ २११ ॥
पद्माटः स्यादेडगजः चक्री पुन्नाट इत्यपि ।
चक्रमर्दो लघुः स्वादू रूक्षः पित्तानिलापहः॥२१२॥
हृद्यो हिमः कफश्वासकुष्ठदद्रुकृमीन् हरेत् ।
हंत्युष्णं तत्फलं कुष्ठकंडुदद्रुविषानिलान् ॥ २१३ ॥
गुल्मकासकृमिश्वासनाशनं कटुकं स्मृतम् ।

चक्रमर्द, प्रपुन्नाट, दद्रुघ्न, मेषलोचन, पद्माट, एडगज, चक्री, पुन्नाट, यह पनवाडके नाम हैं। पननाड-हलका, स्वादु, रूक्ष, पित्त और वायुके हरनेवाला, हृदयको हितकारी, शीतल, कफ, श्वास, कुष्ठ, दद्रु, विष, वायु, कृमियोंको हरनेवाला है, इसके फल गरम हैं, कुष्ठ, कण्डु, दद्रु, विष, वायु, गुल्म, खांसी, कृमि और श्वास रोगको नष्ट करनेवाले हैं तथा कटु है।

इसके पेड वर्षाऋतुमें उत्पन्न होते हैं, गरीब लोग इसके पत्तोंका शाक भी खाते हैं। इसकी फलियोंमेंसे मोठके समान बीज निकलते हैं, जो दहीमें मिलाकर त्वचा पर लगानेके काम आते हैं ॥ २११-२१३ ॥

अतिविषा।

विषा त्वतिविषा विश्वा शृंगी प्रतिविषारुणा २१४
शुक्लकंदा चोपविषा भंगुरा घुणवल्लभा।
विषा सोष्णा कटुस्तिक्ता पाचनी दीपनी हरेत्२१५
कफपित्तातिसारामविषकासवमिक्रिमीन्।

विषा, अतिविषा, विश्वा, शृङ्गी, प्रतिविषा, अरुणा, शुक्लकन्दा, उपविषा, भङ्गुरा, घुणवल्लभा यह अतीसके नाम हैं। अतीस-किंचित उष्ण, कटु, तिक्त, पाचनकर्त्ता और अग्निदीपक है। तथा कफ, पित्त, अतिसार, आमविकार, विषविकार, खांसी, वमन और कृमिरोगको दूर करती है। ज्वरातिसार और बारीके ज्वरोंमें यह विशेष रूपसे प्रयुक्त किया जाता है। अतीस नामसे यह सब जगह प्रसिद्ध है ॥ २१४ ॥ २१५॥

सावरलोध्रः। पट्टियालोध्रः।

लोध्रस्तिल्वस्तिरीटश्च सावरो गालवस्तथा ॥२१६॥
द्वितीयः पट्टिकालोध्रः क्रमुकः स्थूलवल्कलः।
जीर्णपत्रो बृहत्पक्षः पट्टी लाक्षाप्रसादनः ॥ २१७ ॥
लोध्रो ग्राही लघुः शीतः चक्षुष्यः कफपित्तनुत्।
कषायो रक्तपित्तासृग्ज्वरातीसारशोथहृत् ॥२१८॥

लोध्र, तिल्व; तिल्वक, तिरीट, सावर, गालव यह शावरलोधके नाम हैं। पट्टिकालोध्र, क्रमुक, स्थूलवल्कल, जीर्णपत्र, बृहत्पत्र, पट्टी और लाक्षाप्रसादन यह पटिया लोध्र या पठानीलोधके नाम हैं। लोध्र-ग्राही, हलका; शीतल, नेत्रोंको हितकारी, कफ-पित्तनाशक, कसैला, रक्तपित्त,

रक्तविकार, ज्वर, अतिसार और शोथके हरनेवाला है पठानी लोधके नामसे सब जगह प्रसिद्ध है ॥ २१६-२१८ ॥

रसोनः ।

लशुनस्तु रसोनः स्यादुग्रगंधो महौषधम् ।
अरिष्टो म्लेच्छकंदश्च यवनेष्टो रसोनकः ॥२१९॥
यदामृतं वैनतेयो जहार सुरसत्तमा त्
तदा ततोऽपतद्बिंदुः स रसोनोऽभवद्भुवि ॥ २२० ॥
पंचभिश्च रसैर्युक्तो रसेनाम्लेन वर्जितः ।
तस्माद्रसोन इत्युक्तो द्रव्याणां गुणवेदिभिः ॥२२१॥
कटुकश्चापि मूलेषु तिक्तः पत्रेषु संस्थितः ।
नाले कषाय उद्दिष्टो नालाग्रे लवणः स्मृतः॥२२२॥
बीजं तु मधुरः प्रोक्तो रसस्तद्गुणवेदिभिः ।
रसोनो बृंहणो वृष्यः स्निग्धोष्णः पाचनःसरः२२३
रसे पाके च कटुकस्तीक्ष्णो मधुरको मतः ।
बलवर्णकरो मेधाहितो नेत्र्यो रसायनः ॥ २२४ ॥
हृद्रोगजीर्णज्वरकुक्षिशूलविबन्धगुल्मारुचिकासशोफान्।
दुर्नामकुष्ठानलसादजंतुसमीरणश्वासकफांश्च हंति २२५

लशुन, रसोन, उग्रगन्ध, महौषध, अरिष्ट, म्लेच्छकन्द, यवनेष्ट, रसोनक यह लशुनके नाम हैं । जब गरुड़जी देवलोकसे अमृत लेकर आये तो उनके मुखसे जोएक बिन्दु पृथ्वीपर गिराउससे रसोन-कन्द ( लशुन ) उत्पन्न हुआ । क्योंकि अम्ल रससे रहित यह कन्द पांच रसोंवाला होता है इसलिये इसको द्रव्यगुणके जाननेवालोंने रसोन कहा है । रसोन—मूलमें कटु, पत्रोंमें तिक्त, नालमें कषाय, नालके अग्र भागमें लवण और बीजोंमें मधुर रसवाला. इसके

तत्त्वको जाननेवालोंने कहा है । लहसुन वीर्यको पुष्ट करनेवाला, शरीरको पुष्ट करनेवाला चिकना, गरम, पाचन, दस्तावर रस और पाकमें कटु, तीक्ष्ण और मधुर है, बल वर्णके करनेवाला, मेधावर्धक, नेत्रोंको हितकारी और रसायन है, हृद्रोग, जीर्णज्वर, कुक्षिशूल, विबन्ध, गुल्म, अरुचि, कास, सूजन, बवासीर, कुष्ठ, अग्निकी मन्दता, कृमि, वायु, श्वास और कफको हरनेवाला है २१९-२२५ ॥

पलांडुः ।

पलांडुर्यवनेष्टश्च दुर्गंधो मुखदूषकः ।
पलांडुस्तु गुणैर्ज्ञेयो रसोनसदृशो बुधैः ॥ २२६ ॥
स्वादुः पाके रसेनोष्णः कफकृन्नातिपित्तलः ।
हरते केवलं वातं बलवीर्य्यकरो गुरुः ॥ २२७ ॥

पलाण्डु, यवनेष्ट, दुर्गन्ध, मुखदूषक यह प्याजके नाम हैं इसे हिन्दीमें पियाज, फारसीमें प्याज और अंग्रेजीमें Onion bulb कहते हैं ।

पियाज ( पलाण्डु ) गुणोंमें रसोनके समान है । पाकमें मधुर, रसमें उष्ण, कफकारक, किञ्चित पित्तकारक, केवल वातनाशक, बलवीर्यवर्धक और भारी है ॥ २२६ ॥ २२७ ॥

भल्लातकम् ।

भल्लातकं त्रिषु प्रोक्तमरुष्कोरुष्करोऽग्निकः ।
तथैवाग्निमुखी भल्ली वीरवृक्षश्च शोफकृत् ॥ २२८ ॥
भल्लातकफलं पक्वं स्वादु पाकरसं लघुः ।
कषायं पाचनं स्निग्धं तीक्ष्णोष्णं छेदि भेदनम् ॥ २२९ ॥
मेध्यं वह्निकरं हंति कफवातव्रणोदरम् ।
कुष्ठार्शोग्रहणीगुल्मशोथानाहज्वरक्रिमीन् ॥ २३० ॥

तन्मज्जा मधुरा वृष्या बृंहणी वातपित्तहा ।
वृंतमारुष्करं स्वादु पितघ्नं केश्यमग्निकृत ॥२३१॥
भल्लातकः कषायोष्णः शुक्रलो मधुरो लघु ।
वातश्लेष्मोदरानाहकुष्ठाशोग्रहणीगदान् ॥ २३२ ॥
हंति गुल्मज्वरश्वित्रवह्निमांद्यकृमिव्रणान् ।

भल्लातक शब्द त्रिलिङ्ग वाचक है। अरुष्क, अरुष्कर, अग्निक, अग्निमुखी, भल्ली, वीरवृत्त और शोफकृत यह भिलावेके नाम हैं। इसे हिन्दीमें भिलावा, फारसीमें बिलादुर और अंग्रेजीमें rarkingnut कहते हैं। भिलावेके पक्के फल रस और पाकमें मधुर, हलके, कसैले, पाचन, स्निग्ध, तीक्ष्ण, उष्ण, छेदी, भेदनकर्ता, बुद्धिवर्धक और अग्निकारक हैं। तथा कफ, वात, व्रण, उदररोग, कुष्ठ, बवासीर, ग्रहणी, गुल्म, शोथ अफारा, ज्वर और कृमियोंको नाश करते हैं। भिलावेके फलोंकी मज्जा-मधुर, वीर्यवर्धक, शरीरपुष्टिकारक और वात पित्तके हरनेवाली है। भिलावेके फलोंकी उण्डियें मधुर, पित्तनाशक, केशों और जठराग्निको बढानेवाली होती हैं। भिलावे-कैसेले, गरम, वीर्यवर्धक, मधुर और हलके हैं। तथा वात, कफ, उदररोग, अफारा, कुष्ठ, बवासीर, गुल्म, ज्वर, श्वित्रकुष्ठ, मन्दाग्नी, कृमि और व्रणोंको दूर करनेवाले हैं। भिलावेका विधिरहित उपयोग करनेसे शरीरमें खुजली और सूजन आदि दारुण विकार उत्पन्न हो जाते हैं। दही, नारियलकी गिरी और तिलोंका लेप करनेसे और खानेसे भिलावेकी खुजली तथा विष शान्त होता है ॥ २२८-२३२ ॥

भङ्गा ।

भङ्गा गञ्जा मातुलानी मादनी विजया जया ॥२३३॥
भङ्गा कफहरी तिक्ता ग्रहणी पाचनी लघुः ।
तीक्ष्णोष्णा पित्तला मोहमदवाग्वह्निवर्धनी ॥२३४॥

भंगा, गंजा, मातुलानी, मादनी, विजया और जया यह भांगके नाम

नाम हैं। फारसी भाषा में कनक तथा अंग्रेजीमें mnlian Hded कहते हैं। भांग कफको हरनेवाली, तिक्त, ग्राही, पाचन करनेवाली, हलकी, तीक्ष्ण, उष्णा, पित्तकारक और मोह, मद, वाणी और अग्निको बढानेवाली है ॥ २३३ ॥ २३४ ॥

खसतिलः ।

तिलभेदः खसतिलः खाखसश्चापि संस्मृतः ।
स्यात्खाखसफलोद्भूतं वल्कलं शीतलं लघु २३५॥
ग्राहि तिक्तं कषायं च वातकृत्कफकासहृत् ।
धातूनां शोषकं रूक्षं मदकृद्वाग्विवर्द्धनम् ॥ २३६ ॥
मुहुर्मोहकरं रुच्यं सेवनात्पुंस्त्वनाशनम् ।

तिलभेद, खसतिल और खाखस यह पोस्तके नाम हैं। इसे हिन्दीमें पोस्तदानेके डोडे अथवा खसखस, फारसीमें कोकनार तथा अंग्रेजीमें Poppy Seed कहते हैं।

खसखसका छिलका शीतल, हलका, ग्राही, तिक्त, कसैला वातकारक, कफ और खांसीके हरनेवाला, धातुओंको सुखानेवाला, रूखा,मदकारक, वाणीको बढानेवाला, बारंबार मोहकारक, अरुचिकारक तथा सेवन करनेसे पुरुषत्वको नष्ट करनेवाला है। खसखसके डोडे पर पछने लगाकर जो दूधसा लगकर सूखता है वह अफीम कहाती है।२३५॥२३६॥

अहिफेनकम् ।

उक्तं खसफलं क्षीरमाफूकमहिफेनकम् ॥ २३७ ॥
आफूकं शोषणं ग्राहि श्लेष्मघ्नं वातपित्तलम् ।
तथा खसफलोद्भूतवल्कलप्रायमित्यपि ॥ २३८ ॥

खसफल, क्षीर, आफूक और अहिफेनक यह अफीमके नाम हैं। इसे हिन्दीमें अफीम फारसीमें अफयून और अंग्रेजीमें Opium कहते हैं।

अफीम-शोषण करनेवाली, ग्राही, कफनाशक, वात पित्तकारक और जो पोस्तकी छालके गुण हैं वह प्रायः इसमें हैं ॥ २३७ ॥ २३८ ॥

खसबीजानि ।

उच्यंते खसबीजानि ते खाखसतिला अपि ।
खसबीजानि बल्यानि वृष्याणि सुगुरूणि च २३९॥
शमयंति कफं तानि जनयंति समीरणम् ।

खसबीज और खाखसतिला यह खसखसके नाम हैं। खसबीज-बलकारक, वीर्यवर्धक, अत्यंत भारी, कफको शमन करनेवाले तथा वायुको उत्पन्न करनेवाले हैं ॥ २३९ ॥

सैन्धवम् ।

सैन्धवोऽस्त्री शीतशिवं पाणिमंथं च सिंधुजम् २४०
सैंधवं लवणं स्वादु दीपनं पाचनं लघु ।
स्निग्धं रुच्यं हिमं वृष्यं सूक्ष्मं नेत्र्यं त्रिदोषहृत् २४१

सैंधव शब्द स्त्रीलिंगमें नहीं होता । सैंधव, शीतशिव, पाणिमन्थ और सिन्धु यह सैंधव नमकके नाम हैं। इसको हिन्दीमें सेंधा नमक, फारसीमें नमकसंग, अंग्रेजीमें Cloride of Sodium कहते हैं।

सैंधव नमक-स्वादु, दीपन करनेवाला, पाचक हलका, स्निग्ध रुचिकारक शीतल, वीर्यवर्धक, सूक्ष्म, नेत्रोंको हितकर तथा त्रिदोषको नष्ट करनेवाला है ॥ २४० ॥ २४१ ॥

गडाख्यम् ।

शाकंभरीयं कथितं गडाख्यं रोमकं तथा ।
गडाख्यं लघु वातघ्नमत्युष्णं भेदि पित्तलम् २४२॥
तीक्ष्णोष्णं चापि सूक्ष्मं चाभिष्यंदि कटुपाकि च ।

शाकंभरी गडाख्या और रोमक यह सांभर नूनके नाम है। इसे हिन्दीमें सांभर नून, फारसीमें मिलहे अवकीर कहते हैं।

सांभर नमक-हलका, वातनाशक, अत्यन्त उष्ण, दस्तावर, पित्त-वर्धक, तीक्ष्ण, उष्ण, सूक्ष्म, अभिष्यन्दी और कटुपाकी है । यह सांभर-लवण नामसे प्रसिद्ध है ॥ २४२ ॥

सामुद्रम् ।

सामुद्रं यत्तु लवणमक्षीवं वशिरं च तत् ॥ २४३ ॥
सामुद्रं वै सागरजं लवणोदधिसंभवम् ।
सामुद्रं मधुरं पाके सतिक्तं मधुरं गुरु ॥ २४४ ॥
नात्युष्णं दीपनं भेदि सक्षारमविदाहि च ।
श्लेष्मलं वातनुत्तिक्तमरूक्षं नातिशीतलम् ॥२४५॥

समुद्रलवण, अक्षीव, वशिर सामुद्रज, सागरज, उदधिसम्भव यह समुद्रलवणके नाम हैं।

सामुद्र नमक-पाकमें मधुर, किंचित तिक्त, मधुर, भारी, किञ्चित उष्ण, दीपन, भेदनकर्त्ता, क्षारयुक्त, अविदाही, कफकारक, वातनाशक, तिक्त, स्निग्ध और किंचित शीतल है ॥ २४३-२४५ ॥

विडम् ।

विडं पाक्यं च कतकं तथा द्राविडमासुरम् ।
विडं सक्षारमूर्द्ध्वाधःकफवातानुलोमनम् ॥ २४६ ॥

( ऊर्द्ध्वं कफमधो वातं संचारयेदित्यर्थः । )

दीपनं लघु तीक्ष्णोष्णं सूक्ष्मं रुच्यं व्यवयायि च
विबंधानाहविष्टंभोदर्दगौरवशूलनुत् ॥ २४७ ॥

विड, पाक्य, कतक, द्राविड और आसुर यह विड़ नमकके नाम हैं। विड़नमक क्षारयुक्त है । ऊपर और नीचेके मार्गोंसे कफ और वायुके अनुलोमन करनेवाला है अर्थात ऊर्ध्व मार्गसे कफ और अधो मार्गसे पवनको अनुलोमन करके निकालता है। विड़नमक अग्निदीपनकर्ता, हलका

तीक्ष्ण, उष्ण, रूखा, रुचिकारक, व्यवायी, विबंधनाशक तथा आनाह, विष्टम्भ उदर्द, शरीरका भारीपन और शूलको नाश करता है ॥ २४६ ॥ २४७ ॥

सौवर्चलम् ।

सौवर्चलं स्याद्रुचकमक्षपाकं च धातुमत् ॥ २४८ ॥
रुचकं रोचनं भेदि दीपनं पाचनं परम् ।
सस्नेहं वातनुन्नातिपित्तलं विशदं लघु ॥ २४९ ॥

सौवर्चल, रुचक, अक्षपाक और धातुमत् यह सञ्चर नमकके नाम हैं। इसे हिन्दीमें काला नमक, फारसीमें नमक स्याह तथा अंग्रेजीमें Black Salt कहते हैं इसको काला नमक भी कहते हैं।

सञ्चर नमक-रुचिकारक, दस्तावर, अग्निदीपक, पाचन करनेवाला, स्निग्ध, वातनाशक, पित्तको किञ्चित् बढानेवाला, विशद और हलका है ॥ २४८ ॥ २४९ ॥

औद्भिदम् ।

औद्भिदं पांशु लवणं यज्जातं भूमितःस्वयम् ।
क्षारं गुरु कटु स्निग्धं शीतलं वातनाशनम् ॥२५०॥

औद्भिद और पांशु लवण यह खारी नोनके नाम हैं। यह नमक भूमिसे स्वयं ही उत्पन्न होता है।

पांशु लवण-क्षार, भारी, कटु, स्निग्ध, शीतल और वातनाशक है॥२५०॥

चणकाम्लकम् ।

चणकाम्लकमत्युष्णं दीपन दंतहर्षणम् ।
लवणाम्लरसं रुच्यं शूलाजीर्णविबंधनुत् ॥ २५१ ॥

चणकाम्लक ( चनेका खार ) बहुत उष्ण, दीपन, दन्तहर्षकर्ता, नमकीन और खट्टे रसवाला है, रुचिकारक, शूल, अजीर्ण और विबन्धको नाश करनेवाला है ॥ २५१ ॥

यवक्षारा-स्वर्जिका-सुवर्चिकाश्च ।

पाक्यः क्षारो यवक्षारो यावशूको यवाग्रजः ।
स्वर्जिकापि स्मृतः क्षारः कापोतःसुखवर्चका२५२॥

पाक्य, क्षार, यवक्षार, यवाग्रज और यावशूक यह जवाखारके नाम हैं। इसे हिन्दीमें जौखार, अंग्रेजीमें Carbonate of Potash कहते हैं। स्वर्जिका, सज्जीखार, कपोत और सुखवर्चका यह सज्जीखारके नाम हैं। इसे हिन्दीमें सज्जीखार फारसीमें सज्जार कलिया और अंगरेजीमें Carbonate o. Soda कहते हैं ॥ २५२ ॥

कथितः स्वर्जिकाभेदो विशेषज्ञैः सुवर्चका ।
निहंतिशूलवातामश्लेष्मश्वासगलामयान् ॥ २५३॥
पांड्वर्शोग्रहणीगुल्मानाहप्लीहहृदामयान् ।
स्वर्जिकाल्पगुणा तस्माद्विशेषाद्गुल्मशूलहृत् २५४
सुवर्चका स्वर्जिकावद्बोद्धव्या गुणतो जनैः ।

सजीखारका भेद एक सुवर्चिका या लोटासज्जी नामसे प्रसिद्ध है इनमें जौखार--शूल, वातविकार, आमविकार, कफ, श्वास, गलेके रोग, पाण्डुरोग, बवासीर ग्रहणी, गुल्म अफारा, प्लीहा और हृदयके रोगोंको दूर करता है। सज्जीखार जौखारसे न्यूनगुणोंवाला है। किन्तु गुल्म और शूलको विशेषरूपसे दूर करता है। सुवर्चिका ( लोटासज्जी ) भी सज्जीखारके समान ही गुणवाली है ॥ २५३ ॥ २५४ ॥

सौभाग्यम् ।

सौभाग्यं टंकणं क्षारं धातुद्रावकमुच्यते ॥ २५५ ॥
टंकणं वह्निकृद्रूक्षं कफहृद्वातपित्तकृत् ।

सौभाग्य, टंकण, क्षार और धातुद्रावक यह सुहागेके नाम हैं। इसे हिन्दीमें सुहागा, फारसीमें तीगार और अंग्रेजीमें Borax कहते हैं।

सुहागा-वह्निवर्द्धक, रूच कफनाशक और वातपित्तके करनेवाला है ॥ २५५ ॥

क्षारद्वयं क्षारत्रयं च ।

स्वर्जिकायावशूकश्च क्षारद्वयमुदाहृतम् ॥ २५६ ॥
टंकणेन युतं तत्तु क्षारत्रयमुदीरितम् ।
मिलितस्तूक्तगुणवद्विशेषादगुल्महृत्परम् ॥ २५७ ॥

सज्जीखार और जौखारके मिलानेसे क्षारद्वय कहा जाता है। यदि इनमें सुहागा मिला दे तो क्षारत्रय बन जाता है। तीनों क्षार मिले हुए उपरोक्त गुणोंको विशेष रूपसे करते हैं। और गुल्मको तो विशेषरूपसे नष्ट करनेवाले हो जाते हैं ॥ २५६ ॥ २५७ ॥

क्षाराष्टकम् ।

पलाश वज्रिशिखरिचिंचार्कतिलनालजः ।
यवजः स्वर्जिका चेति क्षाराष्टकमुदाहृतम् ॥२५८॥
क्षारा एतेऽग्निना तुल्या गुल्मशूलहरा भृशम् ।

पलाश (ढाक), थोहर, अपामार्ग, (पुठकण्डा) इमली, आक और तिल, नाल इन ६ द्रव्योंका अलग अलग क्षार बनाकर इनहीमें जौखार और सज्जीखार मिला दिया जाय तो इनको क्षाराष्टक कहते हैं। यह आठ क्षार मिलाकर अग्निके तुल्य हो जाते हैं तथा गुल्म और शूलको विशेषरूपसे नष्ट करते हैं ॥ २५८ ॥

चुक्रम् ।

चुक्रं सहस्रवेधि स्याद्रसाम्लं शुक्तमित्यपि ॥२५९॥
चुक्रमत्यम्लमुष्णं च दीपनं पाचनं परम् ।

शूलगुल्मविबन्धामवातश्लेष्महरं परम् ॥ २६० ॥
वमितृष्णास्यवैरस्यहृत्पीडावह्निमांद्यहृत्।

चुक्र, सहस्रवेधी, रसाम्ल और शुक्त यह खट्टे चूकके नाम हैं।

चुक्र-अत्यन्त खट्टा, उष्ण, दीपन और पाचन है तथा शूल, गुल्म विबन्ध, आमवात, कफ, वमन, प्यास, मुखकी विरसता, हृत्पीडा और मंदाग्निको दूर करनेवाला है ॥ २५९ ॥ २६० ॥

इति श्रीविद्यालंकार-शिवशर्म्मवैद्यशास्त्रिकृतशिवप्रकाशिकाभाषायां
हरीतक्यादिनिघण्टौ हरीतक्यादिवर्गः ॥ १ ॥

---

## कर्पूरादिवर्गः।

### कर्पूरः।

पुंसि क्लीबे च कर्पूरो हिमाह्वो हिमबालकः।
घनसारश्चन्द्रसंज्ञो हिमनामापि स स्मृतः ॥ १ ॥
कर्पूरःशीतलो वृष्यश्चक्षुष्यो लेखनो लघुः।
सुरभिर्मधुरस्तिक्तः कफपित्तविषापहः ॥ २ ॥
दाहतृष्णास्यवैरस्यमेदोदौर्गन्ध्यनाशनः।
कर्पूरो द्विविधः प्रोक्तः पक्वापक्वप्रभेदतः ॥ ३ ॥
पक्वात्कर्पूरतः प्राहुरपक्वं गुणवत्परम्।

कर्पूर शब्द पुल्लिङ्ग और स्त्रीलिंङ्ग दोनोंमें होता है। कर्पूर, सिताभ्र हिमाह्व ( हिमके सम्पूर्ण नामोंवाला ), हिमबालक, घनसार यह कर्पूरके

नाम हैं तथा चन्द्रमाके सम्पूर्ण नामोंसे भी पुकारा जाता है । इसे हिन्दीमें कपूर, फारसीमें कफूर और अंग्रेजीमें Comphor कहते हैं ।

कपूर-शीतल, वीर्यवर्धक, नेत्रोंके लिये हितकारी, लेखन, हलका, सुगन्धयुक्त, मधुर, तिक्त तथा कफ, पित्त, विष, दाह तृष्ण, मुखकी विरसता, मेद और दुर्गंधको नष्ट करता है । कपूर पक्क और अपक्क भेदसे दो प्रकारका है, अपक्क कपूर पक्क कपूरसे अधिक गुणोंवाला है ॥ १-३ ॥

चीनसंज्ञः ।

चीनसंज्ञस्तु कर्पूरः कफक्षयकरः स्मृतः ॥ ४ ॥
कुष्ठकंडूवमिहरस्तथा तिक्तरसश्च सः ।

चीनसंज्ञक कर्पूर ( चीनियाँ कर्पूर )-तिक्त रसवाला तथा कफ, कोढ, कण्डु ( खुजली ), वमन इनको नष्ट करता है ॥ ४ ॥

कस्तूरी ।

मृगनाभिर्मृगमदः कथितस्तु सहस्रभित ॥ ५ ॥
कस्तूरिका च कस्तूरी वेधमुख्या च सा स्मृता ।
कामरूपोद्भवा कृष्णा नैपाली नीलवर्णयुक् ॥ ६ ॥
काश्मीरे कपिलच्छाया कस्तूरी त्रिविधा स्मृता ।
कामरूपोद्भवा श्रेष्ठा नैपाली मध्यमा भवेत् ॥ ७ ॥
काश्मीरदेशसंभूता कस्तूरी ह्यधमा स्मृता ।
कस्तूरिका कटुस्तिक्ता क्षारोष्णा शुक्रला गुरुः॥८॥
कफवातविषच्छर्दिशीतदौर्गन्ध्यदोषहृत् ।

मृगनाभि, मृगमद, सहस्रभित, कस्तूरिका, वेधमुख्या यह कस्तूरिकाके संस्कृत नाम हैं । इसे हिन्दीमें कस्तूरी, फारसीमें मुष्क और अंग्रेजीमें Musk कहते हैं । कामरूप देशमें उत्पन्न हुई कस्तूरी कालेवर्णकी, नैपाल देशमें उत्पन्न हुई नीलवर्ण युक्त तथा काश्मीर देशमें उत्पन्न हुई भूरे रंगकी

होती है । इस प्रकार कस्तूरी तीन प्रकारकी है। कामरूप देशकी कस्तूरी उत्तम, नैपालकी मध्यम तथा काश्मीरकी हीन गुणोंवाली है ।

कस्तूरिका-कटु, तिक्त, खारी, गरम, वीर्यवर्धक, भारी और कफ, वात, विष, वमन, शीत तथा दुर्गन्धताको हरनेवाली है ॥ ५—८ ॥

लताकस्तूरिका ।

लता कस्तूरिका तिक्ता स्वाद्वी वृष्या हिमा लघुः ॥ ९ ॥
चक्षुष्या छेदनी श्लेष्मतृष्णावस्त्यास्यरोगहृत् ।

लता, कस्तूरी, तिक्त, मधुर, वीर्यवर्धक, शीतल, हलकी, नेत्रोंको हित कर, छेदन और कफ, तृष्णा तथा वस्ति ( मसाना ) और मुखके रोगोंका नाश करती है ॥ ९ ॥

गन्धमार्जारवीर्य्यम् ।

गन्धमार्जारवीर्य्यन्तु वीर्य्यकृत्कफवातहृत् ॥ १० ॥
कण्डुकुष्ठहरं नेत्र्यं सुगन्धं स्वेदगन्धनुत् ।

गन्धमार्जारवीर्य ( जवादिकस्तूरी )-वीर्यकारक, नेत्रोंको हितकारी, सुगन्धयुक्त तथा कफ, वात, कण्डु, कुष्ठ और स्वेदकी गन्धको नष्ट करनेवाली है ॥ १० ॥

चन्दनम् ।

श्रीखण्डं चन्दनं न स्त्री भद्रश्रीस्तैलपर्णिका ॥ ११ ॥
गन्धसारो मलयजस्तथा चन्द्रद्युतिश्च सः ।
स्वादे तिक्तं कषे पीतं छेदे रक्तं तनौ सितम् ॥ १२ ॥
ग्रन्थिकोटरसंयुक्तं चन्दनं श्रेष्ठमुच्यते ।
चन्दनं शीतलं रूक्षं तिक्तमाह्लादनं लघु ॥ १३ ॥
श्रमशोषविषश्लेष्मतृष्णापित्तास्रदाहनुत् ।

श्रीखंड और चन्दन स्त्रीलिङ्गमें नहीं होते । श्रीखंड, चन्दन, भद्रश्री, तैलपर्णिका, गंधसार, मलयज तथा चन्द्रद्युति यह चन्दनके संस्कृत नाम हैं ।

हिन्दीमें इसे सफेद चन्दन, फारसीमें सपेद सन्दल तथा अंग्रेजीमें Sandal wood कहते हैं।

उत्तम चन्दन वह होता है जो स्वादसे तिक्त हो, घिसनेपर पीत निकले छेदन करनेपर लाल निकले, ऊपरसे सफेद हो तथा ग्रंथि और कोटरीयुक्त हो। चन्दन--शीतल, रूक्ष, तिक्त, आह्लाद करनेवाला, हलका तथा श्रम, शोष, विष, कफ, तृष्णा, पित्त तथा रुधिरके विकारोंको नष्ट करता है॥ ११--१३॥

हरिचन्दनम्।

कलंबकं तु कालीय पीताभं हरिचन्दनम्॥ १४॥
हरिप्रियं कालसारं तथा कालानुसार्य्यकम्।
कालीयकं रक्तगुणं विशेषाद्व्यंगनाशनम्॥ १५॥

कलम्बक, कालीय, पीताभ, हरिचन्दन, हरिप्रिय, कालसार तथा कालानुसार्य्यक यह पीत चन्दनके नाम हैं। पीत चन्दनके गुण रक्तचन्दनके ही समान हैं, किन्तु यह विशेष करके व्यंग (झाई) को नष्ट करता है॥ १४॥ १५॥

रक्तचन्दनम्

रक्तचन्दनमाख्यातं रक्तांगं क्षुद्रचन्दनम्।
तिलपर्णी रक्तसारं तत्प्रवालफलं स्मृतम्॥ १६॥
रक्तं शीतं गुरु स्वादुच्छर्दि तृष्णास्रपित्तहृत्।
तिक्तं नेत्रहितं वृष्यं ज्वरव्रणविषापहम्॥ १७॥

रक्तचन्दन, रक्तांग, क्षुद्रचन्दन, तिलपर्णी, रक्तसार तथा प्रवालफल यह रक्तचन्दनके संस्कृत नाम हैं।। हिन्दीमें इसे लालचन्दन, फारसीमें संदलेसुरख और अंग्रजीमें इसे Red Sandel wood कहते हैं।

लालचन्दन -शीतल, भारी, मधुर, तिक्त, नेत्रहितकारी, वीर्यवर्द्धक तथा

वमन, तृष्णा, रक्तविकार, पित्त, ज्वर, व्रण, विष, इनका अपहरण करता है ॥ १६ ॥ १७ ॥

पतंगम्।

पतंगं रक्तसारं च सुरंगं रंजनं तथा।
पटरंजकमाख्यातं पत्तूरं च कुचन्दनम् ॥ १८ ॥
पतंगं मधुरं शीतं पित्तश्लेष्मव्रणास्रनुत्।
हरिचन्दनवद्वेद्यं विशेषाद्दाहनाशनम् ॥ १९ ॥
चन्दनानि तु सर्वाणि सदृशानि रसादिभिः।
गन्धे न तु विशेषोऽस्ति पूर्वं श्रेष्ठतमं गुणैः ॥२०॥

पतंग, रक्तसार, सुरंग, रंजन, पटरंजक, पत्तूर और कुचन्दन यह पतंगके संस्कृत नाम हैं। इसे हिन्दीमें पतंग अथवा पतंगवृक्ष, और फारसीमें बकम, अंग्रेजीमें Sappan wood कहते हैं।

पतंग-मधुर, शीतल तथा पित्त, कफ, व्रण और रक्तविकारोंको दूर करता है। इसमें पीत और चन्दनके समान ही गुण हैं, परन्तु यह दाहको विशेष करके नष्ट करता है। रसादिकमें वो सब चन्दन समान ही हैं, केवल गन्धका ही भेद है। उन सबमें प्रथम ( श्वेत चन्दन ) गुणोंमें सबसे श्रेष्ठ है ॥ १८-२० ॥

अगुरु कृष्णागुरु अगुरुसत्त्वं च।

अगुरु प्रवरं लोहं राजार्हं योगजं तथा।
वंशिकं कृमिजं चापि कृमिजग्धमनार्य्यकम् ॥२१॥
अगुरूष्णं कटु त्वच्यं तिक्तं तीक्ष्णं च पित्तलम्।
लघुकर्णाक्षिरोगघ्नं शीतवातकफप्रणुत् ॥ २२ ॥

कृष्णं गुणाधिकं तत्तु लोहवद्वारि मज्जति ।
अगुरुप्रभवः स्नेहः कृष्णागुरुसमः स्मृतः ॥ २३ ॥

अगुरु, प्रवर, लोह, राजार्ह, योगज, वंशिक, कृमिज, कृमिजग्ध तथा अनार्यक यह अगुरुके संस्कृत नाम हैं । इसको हिन्दीमें अगर अथवा काली अगर, फारसीमें कश बेबवा और अंग्रेजीमें Eagal woodकहतेहैं।

अगर-गरम, कटु, त्वचाको उत्तम करनेवाला, तिक्त, तीक्ष्ण, पित्तवर्धक हलकी और कर्णरोग, अक्षिरोग, शीत, वात तथा कफको दूर करती है । काले रंगकी अगर अधिक गुणोंवाली होती है और वह जलमें लोहेकी तरह डूब जाती है । अगुरुसे उत्पन्न हुए तैलमें भी काली ,अगरके समान गुण हैं ॥ २१—२३ ॥

देवदारु ।

देवदारु स्मृतं दारु भाद्रदार्विंद्रदारु च ।
मस्तदारु द्रुकिलिमं किलिमं सुरभूरुहः ॥ २४ ॥
देवदारु लघु स्निग्धं तिक्तोष्णं कटुपाकि च ।
विबन्धाध्मानशोथामतंद्राहिक्काज्वरास्रजित् ॥२५॥
प्रमेहपीनसश्लेष्मकासकंडूसमीरनुत।

देवदारु, दारु भद्रदारु, इन्द्रदारु, मस्तदारु, द्रुकिलिम, किलिम तथा सुरभूरुह यह देवदारुके संस्कृत नाम हैं । हिन्दीमें इसे देवदारु फारसीमें देवदार तथा अंग्रेजीमें Isua Caprredea कहते हैं ।

देवदारु-हलका, स्निग्ध, तिक्त, गरम पाकमें कटु और मलके बंध, आध्मान, शोथ, आम, तन्द्रा, हिचकी, ज्वर, रक्तविकार, प्रमेह, पीनस, कफ, खांसी, कण्डु, ( खुजली ) तथा वायुको नष्ट करता है ॥ २४ ॥ २५ ॥

सरलः ।

सरलः पीतवृक्षः स्यात्तथा सुरभिदारुकः ॥ २६ ॥
सरलो मधुरस्तिक्तः कटुपाकरसो लघुः ।

स्निग्धोष्णःकर्णकण्ठाक्षिरोगरक्षोहरःस्मृतः ॥ २७ ॥
कफानिलस्वेददाहकासमूर्च्छाव्रणापहः ।

सरल, पीतवृक्ष, सुरभिदारुक यह सरलके संस्कृत नाम हैं। इसे हिन्दीमें धूपवृक्ष तथा अंग्रेजीमें Long Leved pine कहते हैं।

सरल-मधुर, तिक्त, पाक और रसमें कटु, हलकी, स्निग्ध, गरम और कर्णरोग, अक्षिरोग, कण्ठरोग, भूतादिकोंकी पीडा, कफ, बायु, स्वेद, दाह, कास, मूर्च्छा तथा व्रणको नष्ट करता है ॥ २६ ॥ २७ ॥

### तगरम् ।

कालानुसार्य्यं तगरं कुटिलं नहुषं नतम् ॥ २८ ॥
अपरं पिण्डतगरं दण्डहस्तं च बर्हिणम् ।
तगरद्वयमुष्णं स्यात्स्वादु स्निग्धं लघु स्मृतम् ॥ २९ ॥
विषापस्मारशूलाक्षिरोगदोषत्रयापहम् ।

कालानुसार्य, तगर कुटिल, नहुष तथा नत यह प्रथम प्रकारकी तगरके नाम हैं। पिण्डतगर, दण्डहस्त तथा बर्हिण यह दूसरी तगरके नाम हैं। तगरको हिन्दीमें तगर कहते हैं।

दोनों प्रकारकी तगर--उष्ण मधुर, स्निग्ध, हलकी और विष, अपस्मार शूल, अक्षिरोग तथा त्रिदोष इनको नष्ट करते हैं ॥ २८ ॥ २९ ॥

### पद्मकम् ।

पद्मकं पद्मगन्धि स्यात्तथा पद्माह्वयं स्मृतम् ॥ ३० ॥
पद्मकं तुवरं तिक्तं शीतलं वातलं लघु ।
विसर्पदाहविस्फोटकुष्ठश्लेऽमास्रपित्तनुत ॥ ३१ ॥
गर्भसंस्थापनं वृष्यं वमिव्रणतृषाप्रणुत् ।

पद्मक, पद्मगन्धि, पद्माह्वय यह पद्मकके संस्कृत नाम हैं इसे हिन्दीमें पद्मकाष्ठ तथा पद्माख कहते हैं।

पद्मक—कसैला, तिक्त, शीतल, वातवर्धक, हलका, गर्भको स्थापन करनेवाला, वीर्यवर्धक तथा विसर्प, दाह, विस्फोट, कुष्ठ, कफ, रक्तपित्त, वमन, व्रण और तृषाको दूर करता है ॥ ३० ॥ ३१ ॥

गुग्गुलुः ।

गुग्गुलुर्देवधूपश्च जटायुः कौशिकः पुरः ॥ ३२ ॥
कुम्भोलूखलकं क्लीबे महिषाक्षः पलंकषः ।
महिषाक्षो महानीलः कुमुदः पद्म इत्यपि ॥ ३३ ॥
हिरण्यः पञ्चमो ज्ञेयो गुग्गुलोः पञ्चजातयः ।
भृगांजनसवर्णस्तु महिषाक्ष इति स्मृतः ॥ ३४ ॥
महानीलस्तु विज्ञेयः स्वनामसमलक्षणः ।
कुमुदः कुमुदाभः स्यात् पद्मो माणिक्यसन्निभः ॥ ३५ ॥
हिरण्याख्यस्तु हेमाभः पंचानां लिङ्गमीरितम् ।
महिषाक्षो महानीलो गजेंद्राणां हिताबुभौ ॥ ३६ ॥
हयानां कुमुदः पद्मः स्वस्त्यारोग्यकरौ परौ ।
विशेषेण मनुष्याणां कनकः परिकीर्तितः ॥ ३७ ॥
कदाचिन्महिषाक्षश्च मतः कैश्चिन्नृणामपि ।
गुग्गुलुर्विशदस्तिक्तो वीर्य्योष्णः पित्तलः सरः ॥ ३८ ॥
कषायः कटुकः पाके कटू रूक्षो लघुः परः ।
भग्नसन्धानकृद्वृष्यः सूक्ष्मस्तप्यों रसायनः ॥ ३९ ॥
दीपनः पिच्छिलो बल्यः कफवातव्रणापचीः ।
मेदोमेहाश्मवातांश्च क्लेदकुष्ठाममारुतान् ॥ ४० ॥
पिण्डकाग्रंथिशोफार्शोगण्डमालाकृमीञ्जयेत् ।
माधुर्य्याच्छमयेद्वातं कषायत्वाच्च पित्तहा ॥ ४१ ॥

तिक्तत्वात्कफजित्तेन गुग्गुलः सर्वदोषहा ।
स नवो बृंहणो वृष्यः पुराणस्त्वतिलेखनः ॥ ४२ ॥
स्निग्धः कांचनसंकाशः पक्वजम्बूफलोपमः ।
नूतनो गुग्गुलुः प्रोक्तःसुगन्धिर्यस्तु पिच्छिलः ॥४३॥
शुष्को दुर्गंधकश्चैव त्यक्तप्रकृतिवर्णकः ।
पुराणः स तु विज्ञेयो गुग्गुलुर्वीर्य्यवर्जितः ॥ ४४॥
अम्लं तीक्ष्णमजीर्णं च व्यवायं श्रममातपम् ।
मद्यं रोषं त्यजेत्सम्यग्गुणार्थी पुरसेवकः ॥ ४५ ॥

गुग्गुल,देवधूप, जटायु, कौशिक, पुर, कुम्भ, उलूखलक, महिषाक्ष और पलंकषा यह गुग्गुलके संस्कृत नाम हैं। उलूखलक शब्द नपुंसक लिंगमें ही होता है। गुग्गुलको हिन्दीमें गुग्गुल, फारसीमें बोराजहुदान और अंग्रेजीमें Indian Dellum कहते हैं।

महिषाक्ष, महानील, कुमुद, पद्म तथा हिरण्य यह गुग्गुलके पांच भेद हैं। मृगके नेत्रके समान वर्णवाला महिषाक्ष गुग्गुल होता है, जो गुग्गुल अपने नामके अनुसार अत्यंत नीला हो उसे महानील कहते हैं। जिस गुग्गुलका कुमुद समान वर्ण हो उसे कुमुद कहते हैं। जिस गुग्गुलकी माणिक्यके समान कान्ति हो उसे पद्म कहते हैं तथा जिसका वर्ण स्वर्णके समान हो वह हिरण्यगुग्गुल जानना। यह पांचोंके लक्षण हैं। महिषाक्ष और महानील हाथियोंके लिये हितकारी हैं, पद्म और कुमुद यह दोनों गुग्गुल अश्वोंके लिये लाभदायक हैं; और मनुष्योंके लिये विशेष करके हिरण्य गुग्गुल हितकर है। कुछ मनुष्योंका मत है कि हिरण्याक्षगुग्गुल मनुष्योंको भी दिया जा सकता है। गुग्गुल—विशद, तिक्त, उष्णवीर्य, पित्तकारक, दस्तावर, कसैला, कटु, पाकमें कटु, रूक्ष, हलका टूटे हुएको जोडनेवाला, वीर्यवर्धक सूक्ष्म,स्वरकारक आयुको बढानेवाला दीपन, चिकना, बलकारक तथा कफ, वात व्रण, अपची, मेद, मेह, पथरी,

वात, क्लेद, कुष्ठ, आमवात, पिण्डक, ग्रन्थि, शोफ बवासीर, गंडमाला तथा कृमियोंको हरता है। गुग्गुल--मधुर होनेसे वातको, कसैला होनेसे पित्तको तथा तिक्त होनेसे कफको नष्ट करता है, इस प्रकार गुग्गुल त्रिदोषनाशक है। नवीन गुग्गुल पुष्टिकारक तथा वीर्यको बढानेवाला है, पुराना गुग्गुल अत्यन्त लेखन है। जो गुग्गुल स्निग्ध हो, स्वर्णके समान हो, पके हुए जम्बु फलके सदृश हो तथा सुगन्धित और पिच्छिल हो वह नया (नवीन) होता है। जो गूगल सूखा दुर्गन्धियुक्त तथा जिसने अपना स्वाभाविक वर्ण छोड दिया हो, वह पुराना होता है तथा वह शक्तिरहित होता है।

लाभकी इच्छा करनेवाले गूगलके खानेवालेको अम्ल, तीक्ष्ण तथा अजीर्ण करनेवाले पदार्थ तथा व्यवाय, श्रम और गरमी, मद्य तथा क्रोध इनका त्याग कर देना चाहिये ॥ ३२ –४५ ॥

श्रीवासः ।

श्रीवासः सरलस्रावः श्रीवेष्टो यक्षधूपकः ।
श्रीवासोमधुरस्तिक्तःस्निग्धोष्णस्तुवरःसरः ॥४६॥
पित्तलो वातमूर्धाक्षिस्वररोगक्षयापहः ।
रक्षोघ्नः स्वेददौर्गन्ध्ययूकाकण्डूव्रणप्रणुत् ॥ ४७ ॥

श्रीवास, सरलस्राव, श्रीवेष्ट, यक्षधूपक यह श्रीवासके संस्कृत नाम हैं। हिन्दीमें इसे गन्धपिरोजा तथा सरलका गोन्द, फारसीमें सन्दरुष काईरुबा और अंग्रेजीमें Gumcopal कहते हैं।

श्रीवास-मधुर, तिक्त, स्निग्ध, उष्ण, कसैला, दस्तावर, पित्तवर्धक और वात, शिरोरोग, अक्षिरोग, स्वररोग, क्षय, राक्षसकी पीडा, स्वेद, दुर्गन्धता, यूका ( जूं ), खुजली तथा व्रण इनको नष्ट करता है ॥ ४६ ॥ ४७ ॥

रालः ।

रालस्तु शालनिर्य्यासः तथा सर्जरसः स्मृतः ।
देवधूपो यक्षधूपस्तथा सर्वरसश्च सः ॥ ४८ ॥

रालो हिमो गुरुस्तिक्तः कषायो ग्राहको हरेत् ।
दोषास्रस्वेदवीसर्पज्वरव्रणविपादिका ॥ ४९ ॥
ग्रहभग्नास्थिदग्धामशूलातीसारनाशनः ।

राल, शालनिर्यास, सर्जरज, देवधूप, यक्षधूप और सर्वरस यह रालके संस्कृत नाम हैं। इसे हिन्दीमें राल, फारसीमें राल मगरबी और अंग्रेजीमें Yellow Risin कहते हैं। राल-शीतल, भारी, तिक्त, कसैली, ग्राही और दोष, रक्तविकार, स्वेद, विसर्प, ज्वर, व्रण, विपादिका, ग्रह, भग्नास्थि, अग्निसे दग्ध, आम, शूल तथा अतिसारको नष्ट करती है ॥ ४८ ॥ ४९ ॥

कुंदरुः ।

कुन्दरुस्तु मुकुन्दः स्यात्सुगन्धः कुन्द इत्यपि ॥५०॥
कुन्दरुर्मधुरस्तिक्तस्तीक्ष्णस्त्वच्यः कटुर्हरेत् ।
ज्वरस्वेदग्रहालक्ष्मीमुखरोगकफानिलान् ॥ ५१ ॥

कुंदरु, मुकुंद, सुगन्ध और कुंद यह कुन्दके संस्कृत नाम हैं, इसे हिन्दीमें नल कुन्दरु, फारसीमें कंदुररूमी तथा अंग्रेजीमें Alibanam कहते हैं।

कुंदरु-मधुर, तिक्त, तीक्ष्ण, त्वचाको हितकर, कटु तथा ज्वर, स्वेद, ग्रह, अलक्ष्मी, मुखरोग, कफ और वातको नष्ट करती है ॥ ५० ॥ ५१ ॥

सिह्लकः ।

सिह्लकस्तु तुरुष्कः स्याद्यतो यवनदेशजः ।
कपितैलं स चाख्यातं तथा च कपिनामकः ॥५२॥
सिह्लकः कटुकः स्वादुः स्निग्धोष्णः शुक्रकांतिकृत् ।
वृष्यः कण्ठ्यः स्वेदकुष्ठज्वरदाहग्रहापहः ॥ ५३ ॥

सिह्लक, तुरुष्क, यवनदेशज, कपितैल और कपिवाचक सम्पूर्ण शब्द इसके नाम हैं। इसे हिन्दीमे शिलारस, फारसीमें सतारस और अंग्रेजीमें Liquid Amber कहते हैं।

चिल्लक- कटु, मधुर, स्निग्ध, उष्ण, शुक्र और कांतिको बढानेवाला, बीर्य तथा कंठको बढानेवाला तथा स्वेद, कोढ. ज्वर, दाह तथा ग्रहबाधाको नष्ट करता है ॥ ५२ ॥ ५३ ॥

जातीफलम् ।

जातीफलं जातिकोषं मालतीफलमित्यपि ।
जातीफलं रसे तिक्तं तिक्तोष्णं रोचनं लघु ॥५४॥
कटुकं दीपनं ग्राहि स्वर्य्यं श्लेष्मानिलापहम् ।
निहंति मुखवैरस्यं मलदौर्गन्ध्यकृष्णताः ॥ ५५ ॥
कृमिकासे वमिश्वासशोषपीनसहृद्रुजः ।

जातिफल, जातिकोष, मालतीफल यह जातिफलके संस्कृत नाम हैं। इसे हिन्दीमें जायफल, फारसीमें जोभो बुवा तथा अंग्रेजीमें Nutmeg कहते हैं।

जातिफल—रसमें तिक्त, उष्ण, रोचक, हलका, कटु, दीपन ग्राही, स्वरकारक, श्लेष्म और वातको नष्ट करनेवाला और मुखकी विरसता मलकी दुर्गन्धता, कृष्णता, कृमि, कास, वमन, शोष, पीनस तथा हृदयके रोगोंको दूर करता है ॥ ५४ ॥ ५५ ॥

जातिपत्री ।

जातीफलस्य त्वक् प्रोक्ता जातीपत्री भिषग्वरैः ॥५६॥
जातिपत्री लघुः स्वादुः कटूष्णा रुचिवर्णकृत् ।
कफकासवमिश्वासतृष्णाकृमिविषापहा ॥ ५७ ॥

श्रेष्ठ वैद्योंने जातिफलकी छालको जातिपत्री कहा है। इसको हिन्दीमें जावित्री, फारसीमें जवत्री और अंग्रेजीमें Mace कहते हैं।

जातिपत्री—लघु, मधुर, कटु, उष्ण, रुचिकारक, वर्णको उत्तम करनेवाली तथा कफ, कास, वमन, श्वास, प्यास कृमि और विष इनको मारनेवाली है ॥ ५६ ॥ ५७ ॥

लवंगम् ।

लवंगं देवकुसुमं श्रीसंज्ञं श्रीप्रसूनकम् ।
लवंगं कटुकं तिक्तं लघु नेत्रहित हिमम् ॥ ५८ ॥
दीपनं पाचनं रुच्यं कफपित्तास्रनाशनम् ।
तृष्णां छर्दिं तथाध्मानं शूलमाशु विनाशयेत् ॥ ५९ ॥
कासं श्वासं च हिक्कां च क्षयं क्षपयति ध्रुवम् ।

लवंग, देवकुसुम, श्रीसंज्ञ, श्रीप्रसूनक यह लवंगके संस्कृत नाम हैं। इसे हिन्दीमें लौंग, फारसीमें मेहक और अंग्रेजीमें Cloves कहते हैं।

लवंग-कटु, तिक्त, नेत्रको हितकारी, शीतल, दीपन, पाचन, रुचिकारक तथा कफ, रुधिरविकार, प्यास, वमन, आध्मान, शूल, कास, श्वास, हिचकी तथा क्षयको दूर करता है ॥ ५८ ॥ ५९ ॥

बहुला ( एला ) ।

एला स्थूला च बहुला पृथ्वीका त्रिपुटापि च ॥ ६० ॥
भद्रैला बृहदेला च चन्द्रबाला च निष्कुटिः ।
स्थूला च कटुका पाके रसे चानिलकृल्लघुः ॥ ६१ ॥
रूक्षोष्णा श्लेष्मपित्तास्रकंडूश्वासतृषापहा ।
हृल्लासविषवस्त्यास्यशिरोरुग्वमिकासनुत् ॥ ६२ ॥

एला, स्थूला, बहुला, पृथ्वीका, त्रिकुटा, भद्रैला, बृहदेला, चन्द्रबाला और निष्कुटी यह एलाके संस्कृत नाम हैं। इसे हिन्दीमें बडी इलायची, फारसीमें हैलकला और अंग्रेजीमें Large Cardamum कहते हैं।

एला-पाक और रसमें कटु, वातकारक, हलकी, रूक्ष, उष्ण तथा कफ, पित्त, रक्तविकार, कण्डु ( खुजली ), श्वास, हल्लास ( सूखे वमन होना ), विष, वस्ति ( मसाना ) के रोग, मुखके रोग, शिरके रोग, वमन और कासको नष्ट करनेवाली है ६०-६२ ॥

उपकुंचिका ।

सूक्ष्मोपकुञ्चिका तुत्था कोरंगी द्राविडी त्रुटिः ।
एला सूक्ष्मा कफश्वासकासार्शोमूत्रकृच्छ्रहृत् ॥६३॥
रसे तु कटुका शीता लघ्वी वातहरी मता ।

सूक्ष्मा, उपकुञ्चिका, तुत्था, कोरंगी, द्राविडी, त्रुटी यह छोटी इलायची के संस्कृत नाम हैं। इसको हिन्दीमें छोटी इलायची, फारसीमें हैल तथा अंग्रेजीमें Sheleser Cardamum कहते हैं।

सूक्ष्म एला-रसमें कटु, शीतल, हलकी, वातनाशक तथा कफ, श्वास, कास, अर्श, मूत्रकृच्छ्र इनको नष्ट करती है ॥ ६३ ॥

त्वक् ।

त्वक्पत्र च वरांगं स्याद्भृंगं चोचं मदोत्कटम् ६४॥
त्वचं लघूष्णं कटुकं स्वादु तिक्तं च रूक्षकम् ।
पित्तलं कफवातघ्नं कण्ड्वामारुचिनाशनम् ॥६५॥
हृद्बस्तिरोगवातार्शःकृमिपीनसशुक्रहृत् ।

त्वक्पत्र, वरांग, भृंग, चोच तथा मदोत्कट यह त्वक्पत्रके संस्कृत नाम हैं। इसे हिन्दीमें तेजपात और अंग्रेजीमें Cinnamon कहते हैं।

त्वक्पत्र-हलका, गरम, कटु, मधुर, तिक्त, रूक्ष, पित्तवर्धक, कफवातनाशक, कण्डु, आम, अरुचि, हृदयके रोग, वस्तिके रोग, वात, अर्श, कृमि, पीनस और शुक्रको नष्ट करता है ॥ ६४ ॥ ६५ ॥

दारुसिता ।

त्वक्स्वाद्वीतनुत्वक् सा स्यात्तथा दारुसितामता६६
उक्ता दारुसिता स्वाद्वी तिक्ता चानिलपित्तहृत् ।
सुरभिः शुक्रला वर्ण्या मुखशोषतृषापहा ॥ ६७ ॥

त्वक्, स्वाद्वी, तनुत्वक् तथा दारुसिता यह दालचीनीके संस्कृत नाम हैं। इसे हिन्दीमें दालचीनी, फारसीमें दार्चीनी तथा

अंग्रेजीमें Cinnamon Bark कहते हैं। दालचीनी-मधुर, तिक्त, वात और पित्तको हरनेवाली, सुगन्धयुक्त, वीर्यवर्धक, वर्णको उत्तम करनेवाली तथा मुखशोथ और तृषाको नष्ट करनेवाली है ॥ ६६ ॥ ६७ ॥

तमालपत्रम् ।

पत्रं तमालपत्रं च तथा स्यात्पत्रनामकम् ।
पत्रकं मधुरं किंचित्तीक्ष्णोष्णं पिच्छिलं लघु ॥६८॥
निहंति कफवातार्शोहृल्लासारुचिपीनसान् ।

पत्र, तमालपत्र तथा पत्रवाचक सम्पूर्ण शब्द यह तमालपत्रके संस्कृत नाम हैं। इसे हिन्दीमें तेजपात, फारसीमें सादरज, अंग्रेजीमें Falia Malabathy कहते हैं।

पत्रक--मधुर, किंचित् तीक्ष्ण और उष्ण, चिकना, हलका और कफ, वात, अर्श, हल्लास तथा पीनस इन रोगोंको नष्ट करनेवाला है ॥ ६८ ॥

नागपुष्पः ।

नागपुष्पः स्मृतो नागः केशरो नागकेशरः ॥ ६९ ॥
चांपेयो नागकिंजल्कः कथितः कांचनाह्वयः ।
नागपुष्पं कषायोष्णं रूक्षं लघ्वामपाचनम् ॥ ७० ॥
ज्वरकण्डूतृषास्वेदच्छर्दिहृल्लासनाशनम् ।
दौर्गन्ध्यकुष्ठवीसर्पकफपित्तविषापहम् ॥ ७१ ॥

नागपुष्प, नाग, केसर, नागकेसर, चांपेय, नागकिञ्जल्क तथा सुवर्णके सम्पूर्ण नाम यह नागकेशरके नाम है। इसे हिन्दीमें नागकेशर, फारसीमें लरकीमास, अंग्रेजीमें Saffron कहते हैं।

नागकेशर--कसैला, गरम, रूक्ष, हलका, आमको पकानेवाला और ज्वर, कण्डु, तृषा, स्वेद, वमन, हल्लास, दुर्गन्धता कुष्ठ, विसर्प, कफ, पित्त तथा विषको नष्ट करनेवाला है ॥ ६९ ॥ ७१ ॥

त्रिजातं चतुर्जातम् ।

त्वगेलापत्रकैस्तुल्यैस्त्रिसुगन्धि त्रिजातकम् ।
नगकेसरसंयुक्तं चतुर्जातकमुच्यते ॥ ७२ ॥
तद्द्वयं रोचनं रूक्षं तीक्ष्णोष्णं मुखगन्धहृत ।
लघुपित्ताग्निकृद्वर्ण्यं कफवातविषापहम् ॥ ७३ ॥

दालचीनी, एला तथा तमालपत्र, इन तीनोंको त्रिजातक तथा त्रिसुगन्धि कहा जाता है। यदि इन तीनोंमें नागकेसर भी मिला दिया जावे तो उसे चतुर्जातक कहते हैं।

त्रिजातक और चतुर्जातक--रुचिकारक, रूक्ष, तीक्ष्ण, मुखकी दुर्गन्धताको हरनेवाले, हलके, पित्ताग्निवर्द्धक, वर्णको उत्तम करनेवाले तथा कफ वात और विषको नष्ट करनेवाले हैं ॥ ७२ ॥ ७३ ॥

कुंकुमम् ।

कुंकुमं घुसृणं रक्तं काश्मीरं पीतकं वरम् ।
संकोचं पिशुनं धीरं बाह्लीकं शोणिताभिधम् ॥७४॥
काश्मीरदेशजे क्षेत्रे कुंकुमं यद्भवेद्धितम् ।
सूक्ष्मकेसरमारक्तं पद्मगन्धि तदुत्तमम् ॥ ७५ ॥
बाह्लीकदेशसंजातं कुंकुमं पाण्डुरं मतम् ।
केतकीगन्धयुक्तं तन्मध्यमं सूक्ष्मकेसरम् ॥ ७६ ॥
कुंकुमं पारसीकं यन्मधुगन्धि तदीरितम् ।
ईषत्पाण्डुरवर्णं तत् ह्यधमं स्थूलकेसरम् ॥ ७७ ॥
कुंकुमं कटुकं स्निग्धं शिरोरुग्व्रणजन्तुजित् ।
तिक्तं वमिहरं वर्ण्यं व्यंगदोषत्रयापहम् ॥ ७८ ॥

कुंकुम, घुसृण, रक्त, काश्मीर, पीतक, वर, संकोच पिशुन, धीर, बाह्लीक,

यह तथा रक्तके सम्पूर्ण नाम कुंकुमके हैं। इसे हिन्दीमें केसर अथवा केशर फारसीमें जाफरान और अंग्रेजीमें Saffron कहते हैं।

जो केशर काश्मीरमें उत्पन्न होता है वह सूक्ष्म, लाल तथा कमलके समान गन्धवाली होती है वह सर्वोत्तम है। जो केशर बाह्लीक देशमें उत्पन्न होती है वह पाण्डुरंगवाली, केतकी पुष्पके समान गन्धवाली तथा सूक्ष्म होती है और वह केसर मध्यम है। जो केशर पारस देशमें उत्पन्न होती है वह स्थूल कुछ पाण्डु वर्णवाली तथा मधुके समान गन्धवाली होती है और वह अधम है।

कुंकुम—कटु स्निग्ध, तिक्त, वमनको हरनेवाला, वर्णको उत्तम करनेवाला तथा शिरके रोग, व्रण, कृमि, व्यंग और त्रिदोषको नष्ट करनेवाला है ॥ ७४—७८ ॥

गोरोचना।

गोरोचना तु मांगल्या वंद्या गौरी च रोचना।
गोरोचना हिमा तिक्ता वश्या मंगलकांतिदा ॥७९॥
विषालक्ष्मीग्रहोन्मादगर्भस्रावक्षतास्रजित्।

गौरोचना, मांगल्या, वन्ध्या, गौरी और रोचना यह गोरोचनके संस्कृत नाम हैं। इसे हिन्दीमें गोरोचन, फारसीमें गायरोहन तथा अंग्रेजीमें Gallstone Bijoor कहते हैं। गोरोचन—शीतल, तिक्त, वशमें करनेवाली, मंगल और कान्तिको करनेवाली तथा विष, अलक्ष्मी, ग्रह, उन्माद, गर्भस्राव, क्षत तथा रक्तविकारोंको जीतती है ॥ ७९ ॥

नखम्।

नखं व्याघ्रनखं व्याघ्रायुधं तच्चक्रकारकम् ॥ ८० ॥
नखं स्वल्पं नखी प्रोक्ता हनुर्हट्टविलासिनी।
नखद्वयं ग्रहश्लेष्मवातास्रज्वरकुष्ठनुत् ॥ ८१ ॥

लघूष्णं शुक्रलं वर्ण्यं स्वादु व्रणविषापहम् ।
अलक्ष्मीमुखदौर्गन्ध्यहृत्पाकरसयोः कटु ॥ ८२ ॥

नख, व्याघ्रनख, व्याघ्रायुध तथा चक्रकारक यह नखके नाम हैं। छोटे नखोंको नखी, हनु और हट्टविलासिनी कहते हैं। इसे हिन्दीमें नख अथवा नखी, फरसीमें नाखुविरयाँ तथा अंग्रेजीमें Shell कहते हैं।

नख और नखी दोनों–हलके, गरम, वीर्यवर्धक वर्णको उत्तम करनेवाले, मधुर तथा ग्रह, कफ, वात, रक्तविकार, ज्वर कुष्ट व्रण, विष, अलक्ष्मी, मुखकी दुर्गन्ध इन सबको हरनेवाले हैं तथा पाक और रसमें कटु है ॥ ८०-८२ ॥

### ह्रीबेरम् ।

बालं ह्रीबेरबर्हिष्ठोदीच्यं केशांबुनाम च ।
बालकं शीतलं रूक्षं लघु दीपनपाचनम् ॥ ८३ ॥
हृल्लासारुचिविसर्पहृद्रोगामातिसारजित् ।

बाल, ह्रीबेर बर्हिष्ठ, उदीच्य यह और केशों तथा जलके सम्पूर्ण नाम ह्रीबेरके नाम हैं। इसको हिन्दीमें सुगंधबाला, फारसीमें असारूं तथा अंग्रेजीमें Muricatus कहते हैं।

सुगन्धवाला–शीतल, रूक्ष, हलका, दीपन, पाचन तथा हल्लास, अरुचि, विसर्प, हृदयके रोग और आमातिसारको दूर करता है ॥ ८३ ॥

### वीरणम् ।

स्याद्वीरणं वीरतरं वीरं च बहुमूलकम् ॥ ८४ ॥
वीरणं पाचनं शीतं स्तंभनं लघु तिक्तकम् ।
मधुरं ज्वरनुद्वांतिमदजित्कफपित्तहृत् ॥ ८५ ॥
तृष्णास्रविषवीसर्पकृच्छ्रदाहव्रणापहम् ।

वीरण, वीरतरु, वीर, बहुमूलक यह वीरनके संस्कृत नाम हैं। इसे हिन्दीमें वीरण तृण या पल्हीघास कहते हैं।

वीरणतृण-पाचन, शीतल, स्तम्भन करनेवाला, हलका, तिक्त, मधुर तथा ज्वर, वमन, मद कफ, पित्त, तृष्णा, रक्तविकार, विष, विसर्प, कृच्छ्र, दाह तथा व्रण इनको नष्ट करता है ॥ ८४ ॥ ८५ ॥

उशीरम् ।

वीरणस्य तु मूलं स्यादुशीरं नलदं च तत् ॥ ८६ ॥
अमृणालं च सेव्यं च समगन्धकमित्यपि ।
उशीरं पाचनं शीतं स्तंभनं लघु तिक्तकम् ॥ ८७ ॥
मधुरं ज्वरहृद्वांतिमदनुत्कफपित्तहृत् ।
तृष्णास्रविषवीसर्पदाहकृच्छ्रव्रणापहम् ॥ ८८ ॥

वीरणाकी जड़को उशीर, जलद, अमृणाल, सेव्य, समगन्धक कहा जाता है। हिन्दीमें इसको खस कहते हैं।

उसीर (खस) पाचन, शीतल, स्तम्भन करनेवाला, हलका, तिक्त, मधुर तथा ज्वर, वमन, मद, कफ, पित्त, तृष्णा, रक्तविकार, विष, विसर्प, कृच्छ्र, दाह और व्रणोंको हरनेवाला है ॥ ८६-८८ ॥

जटामांसी ।

जटामांसी भूतजटा जटिला च तपस्विनी ।
मांसी तिक्ता कषाया च मेध्या कांतिबलप्रदा ॥८९॥
स्वाद्वी सिता त्रिदोषास्रदाहवीसर्पकुष्ठनुत् ।

जटामांसी, भूतजटा जटिला और तपस्विनी यह जटामांसीके संस्कृत नाम हैं। इसको हिन्दीमें बालछड, फारसीमें सुंबुल और अंग्रेजीमें Spikenard कहते हैं।

जटामांसी-तिक्त, कसैली, बुद्धिवर्धक कांति और बलको देनेवाली मधुर, शीतल तथा त्रिदोष, रक्तविकार, दाह, विसर्प और कुष्ठको दूर करती हैं ॥ ८९ ॥

शिलापुष्पम् ।

शैलेयं तु शिलापुष्पं वृद्धं कालानुसार्य्यकम् ॥९०॥
शलेयं शीतलं हृद्यं कफपित्तहरं लघु ।
कण्डुकुष्ठाश्मरीदाहविषहृल्लासरक्तजित् ॥ ९१ ॥

शैलेय, शिलापुष्प, वृद्ध, कालानुसार्य्यक यह शैलेयके नाम हैं। इसको हिन्दीमें भूरिछरीला तथा पत्थरका फूल और फारसीमें दहाल कहते हैं शैलेय छार छरीला-शीतल, हृदयको प्रिय, कफ और पित्तको हरनेवाला, हलका तथा कुष्ठ, कण्डू, पथरी, दाह, विष हल्लास और रक्तविकारोंको जीतता है ॥ ९० ॥ ९१ ॥

मुस्तकं ( नागरमुस्तकम् ) ।

मुस्तकं न स्त्रियां मुस्तं त्रिषु वारिदनामकम् ।
कुरुविन्दो परो भद्रमुस्तो नागरमुस्तकः ॥ ९२ ॥
मुस्तं हिमं कटु ग्राहि तिक्तं दीपनपाचनम् ।
कषायकफपित्तास्रतृड्ज्वरारुचिजंतुजित् ॥ ९३ ॥
अनूपदेशे यज्जातं मुस्तकं तत् प्रशस्यते ।
त्रापि मुनिभिः प्रोक्तं वरं नागरमुस्तकम् ॥ ९४ ॥

मुस्तक शब्द स्त्रीलिंगमें नहीं होता। मुस्त शब्द त्रिलिंगवाची है। मुस्तक, मुस्त, कुरुबिन्द, पर, भद्रमुस्त, नागरमुस्तक यह तथा मेघके सम्पूर्ण नाम यह नागरमोथेके संस्कृत नाम हैं। इसे हिन्दीमें मोथा अथवा नागरमोथा, और फारसीमें मुश्कजमीन् कहते हैं।

मुस्तक-कटु, शीतल, ग्राही, तिक्त, दीपन, पाचन, कसैला तथा कफ पित्त, रक्तविकार, तृषा, ज्वर, अरुचि ओर कृमियोंको जीतनेवाला है जो मुस्तक अनूप देशमें उत्पन्न होता है वह उत्तम होता है। उसमें भी मुनियोंने नागर मुस्तकको श्रेष्ठ कहा है ॥ ९२-९४ ॥

कर्चूरः ।

कर्चूरो वेधमुख्यश्च द्राविडःकाल्पिका शटी ।
कर्चूरो दीपनो रुच्यः कटुकस्तिक्त एव च ॥ ९५ ॥
सुगन्धिः कटुपाकः स्यात्कुष्ठार्शोव्रणकासनुत् ।
उष्णो लघुर्हरेच्छ्वासगुल्मवातकफकृमीन् ॥ ९६ ॥

कर्चूर, वेधमुख्य, द्राविड, काल्पिक, शटी यह कचूरके संस्कृत नाम हैं। इसको हिन्दीमें कचूर अथवा काली हलदी, फारसीमें जरंबाद, अंग्रेजीमें Long zedoory कहते हैं।

कचुर-दीपन, रुचिकारक, कटु, तिक्त, सुगन्धयुक्त, कटुपाकी, हलका, गरम तथा कुष्ठ, अर्श, व्रण, कास, श्वास, गुल्म, वात, कफ और कृमि-योंको हरता है ॥ ९५ ॥ ९६ ॥

मुरा ।

मुरा गन्धकुटी दैत्या सुरभिस्तालपर्णिका ।
मुरा तिक्ता हिमा स्वाद्वी लघ्वी पित्तानिलापहा ।
ज्वरा सृग्भूतरक्षोघ्नी कुष्ठकासविनाशिनी ।

मुरा, गन्धकुटी, दैत्या, सुरभि और तालपर्णिका यह मुराके संस्कृत नाम हैं। इसे हिन्दीमें मुरा कहते हैं।

मुरा-तिक्त, शीतल, मधुर, हलकी, पित्त और वातको दूर करनेवाली; कुष्ठ और कासको नष्ट करनेवालि तथा ज्वर, रक्तविकार और भूत, राक्ष-सोंकी पीडाको हरनेवाली है ॥ ९७ ॥

पलाशी ।

शटी पलाशी षड्ग्रन्था सुव्रता गन्धमूलका ॥९८॥
गन्धारिका गन्धवधूर्वधूः पृथुपलाशिका ।
भवेद् गन्धपलाशी तु कषाया ग्राहणी लघुः ॥९९॥

तिक्ता तीक्ष्णा च कटुका उष्णास्यमलनाशिनि ।
शोथकासव्रणश्वासशूलहिध्मग्रहापहा ॥ १०० ॥

शटी पलाशी, षड्ग्रन्था, सुव्रता, गन्धमूलका, गन्धारिका, गन्धवपु, वधू और पृथुपलाशिका यह गन्धपलाशीके नाम हैं । इसे हिन्दीमें गन्धपलाशी, फारसीमें जरंबाद कहते हैं ।

गन्धपलाशी-कसैली 'ग्राही, हलकी, तिक्त, तीक्ष्ण, कटु, गरम, मुखके मलको नष्ट करनेवाली तथा शोथ, कास, व्रण, श्वास, शूल, हिध्म, हिचकी तथा ग्रहको दूर करनेवाली है ॥ ९८-१०० ॥

प्रियंगुः ।

प्रियंगुः फलिनी कांता लता च महिलाह्वया ।
गुन्द्रा गन्धफली श्यामा विष्वक्सेनांगनाप्रिया ॥ १ ॥
प्रियंगुः शीतला तिक्ता तुवरानिलपित्तहृत् ।
रक्तातीसारदौर्गंध्यस्वेददाहज्वरापहा ॥ २ ॥
गुल्मतृड्विषमेहघ्नी तद्वद्गन्धप्रियंगुका ।
तत्फलं मधुरं रूक्षं कषायं शीतलं गुरु ॥ ३ ॥
विबन्धाध्मानबलकृत् संग्राहि कफपित्तजित् ।

प्रियंगु, फलिनी, कान्ता, लता, गुन्द्रा, गन्धफली, श्यामा, विष्वक्सेना, अंगनाप्रिया, यह तथा महिलाके सब नाम प्रियंगुके नाम हैं। इसको हिन्दीमें फूलप्रियंगु कहते हैं ।

प्रियंगु-शीतल, तिक्त, कसैली, कफ और पित्तको हरनेवाली, रक्तविकार, अतिसार, दुर्गन्धता, स्वेद, दाह, ज्वर, गुल्म तथा तृषाको नष्ट करनेवाली है, गन्धप्रियंगु भी इन्हीं गुणोंवाली जाननी । प्रियंगुका फल मधुर, रूक्ष, कसैला, शीतल, भारी, ग्राही, कफ और पित्तको जीतनेवाला तथा मलके बन्ध, आध्मान और बलको करता है ॥ १-३ ॥

रेणुका ।

रेणुका राजपुत्री च नन्दनी कपिला द्विजा ॥ ४ ॥
भस्मगंधा पाण्डुपुत्री स्मृता कौंती हरेणुका ।
रेणुका कटुका पाके तिक्तानुष्णा कटुर्लघुः ॥ ५ ॥
पित्तला दीपनी मेध्या पाचनी गर्भपातिनी ।
बलासवातकृच्चैव तृट्कण्डूविषदाहनुत् ॥ ६ ॥

रेणुका, राजपुत्री, नन्दनी, कपिला, द्विजा, भामगन्धा, पाण्डुपुत्री, कौन्ती तथा हरेणुका यह रेणुकाके नाम हैं।

रेणुका-पाकमें कटु, तिक्त, अनुष्णा, कटु, हलकी, पित्तकारक, दीपन, बुद्धिवर्धक, पाचन, गर्भको गिरानेवाली, कफ और वातको नष्ट करनेवाली तथा प्यास, कण्डू, विष और दाहको दूर करनेवाली है ॥ ४-६ ॥

ग्रन्थिपर्णम् ।

ग्रन्थिपर्णं ग्रन्थिकं च काकपुच्छं च गुत्थकम् ।
नीलपुष्पं सुगन्धं च कथितं तैलपर्णिकम् ॥ ७ ॥
ग्रंथिपर्णं तिक्ततीक्ष्णं कटूष्णं दीपनं लघु ।
कफवातविषश्वासकण्डुदौर्गंध्यनाशनम् ॥ ८ ॥

ग्रन्थिपर्ण, ग्रन्थिक, काकपुच्छ, गुत्थक, नीलपुष्प, सुगन्ध और तैलपर्णिक यह ग्रन्थिपर्णके नाम हैं।

ग्रन्थिपर्ण-तिक्त, तीक्ष्ण, कटु, उष्ण, दीपन, हलका तथा कफ, वात, विष, श्वास, कण्डु और दुर्गन्धको नष्ट करता है। ॥ ७ ॥ ८ ॥

स्थौणेयकम् ।

स्थौणेयकं बर्हिबर्हं शुकबर्हं च कुक्कुरम् ।
शीर्णं रोम शुकं चापि शुकपुष्पं शुकच्छदम् ॥ ९ ॥
स्थौणेयकं कटु स्वादु तिक्तं स्निग्धं त्रिदोषनुत् ।

मेधाशुक्रकरं रुच्यं रक्षोऽश्रीज्वरजन्तुजित् ॥ १० ॥
हंति कुष्ठास्रतृट्दाहदौर्गंध्यतिलकालकान् ।

स्थौणेयक, बर्हिबर्ह, शुकबर्ह, कुक्कुर, शीर्ण, रोम, शुक, शुकपुष्प, शुकच्छद यह स्थौणेयकके नाम हैं । इसे हिन्दीमें थुनेर कहते हैं ।

स्थौणेयक-कटु मधुर, तिक्त, स्निग्ध, त्रिदोषनाशक, बुद्धि तथा वीर्यको बढानेवाला, रुचिकारक तथा राक्षस, अलक्ष्मी, ज्वर, कृमि, कुष्ट, रक्तविकार प्यास, दाह तथा तिलकालक इनको दूर करनेवाला है ॥ ९ ॥ १० ॥

निशाचरः ।

निशाचरो धनहरः कितवो गणहासकः ॥ ११ ॥
रोचकःशंकितश्चण्डो दुष्पत्रः क्षेमको रिपुः ।
रोचको मधुरस्तिक्तो कटुःपाके कटुर्लघुः ॥ १२ ॥
तीक्ष्णो हृद्यो हिमो हंति कुष्ठकण्डूकफानिलान् ।
रक्षोऽश्रीस्वेदमेदोस्रज्वरगन्धविषव्रणान् ॥ १३ ॥

निशाचर, धनहर, कितव, गणहासक, रोचक, शंकित, चण्ड, दुष्पत्र क्षेमक, रिपु यह निशाचर ( भटेरा ) के नाम हैं ।

भटेरा ( निशाचर )-मधुर, तिक्त, कटु, पाकमें कटु, हलका, तीक्ष्ण, हृदयको प्रिय, शीतल तथा कुष्ठ, खुजली कफ, बात, राक्षसभय, अलक्ष्मी, स्वेद, मेद, रक्तविकार, ज्वर, दुर्गन्ध; विष और व्रणोंको नाश करनेवाला है ॥ ११-१३ ॥ ॥

तालीसपत्रम् ।

तालीसमुक्तं पत्राढ्यं धात्रीपत्रं च तत्स्मृतम् ।
तालीसं लघु तीक्ष्णोष्णं श्वासकासकफानिलान् १४
निहन्त्यरुचिगुल्मामवह्निमांद्यक्षयामयान् ।

तालीसपत्र, तालीस, पत्राढ्य और धातीपत्र यह तालीसपत्रके नाम हैं । हिन्दीमें इसे तालीसपत्र, फारसीमें जरणवा कहते हैं ।

तालीसपत्र-हलका, तीक्ष्ण, उष्ण तथा श्वास, कास, कफ, वात, अरुचि, गुल्म, आम, अग्निकी मन्दता तथा क्षयको नष्ट करता है ॥ १४ ॥

कक्कोलम् ।

कक्कोलं कोलकं प्रोक्तं तथा कोशफलं स्मृतम् ॥१५॥
कक्कोलं लघु तीक्ष्णोष्णं तिक्तं हृद्यं रुचिप्रदम् ।
आस्यदौर्गन्ध्यहृद्रोगकफवातामयान्ध्यहृत् ॥ १६ ॥

कक्कोल, कोलक और कोशफल यह कंकोलके नाम हैं। इसे हिंदीमें कंकोल, फारसीमें कबाबह और अंग्रेजीमें Cubeba Pepper कहते हैं।

कंकोल-हलका, तीक्ष्ण, उष्ण, तिक्त, हृदयको प्रिय, रुचिकारक तथा मुखकी दुर्गंधता हृदयके रोग, वात, कफ और अन्धताको हरनेवाला है ॥ १५ ॥ १६ ॥

गन्धकोकिला, गन्धमालती ।

स्निग्धोष्णा कफहृत्तिक्ता सुगन्धा गंधकोकिला ।
गंधकोकिलया तुल्या विज्ञेया गंधमालती ॥ १७ ॥

गन्धकोकिला-स्निग्ध, कफको हरनेवाली, तिक्त और सुगन्धवाली है। गन्धकोकिलाके समान ही गन्धमालती जाननी ॥ १७ ॥

लामज्जकम् ।

लामज्जकं सुनालं स्यादमृणालं लयं लघु ।
इष्टकावथकं सेव्यं नलदं चावदातकम् ॥ १८ ॥
लामज्जकं हिमं तिक्तं लघु दोषत्रयास्रजित् ।
त्वगामयस्वेदकृच्छ्रदाहपित्तास्ररोगनुत् ॥ १९ ॥

लामज्जक, सुनाल, अमृणाल, लय, लघु, इष्टकावथक, सेव्य, नलद और अवदातक यह लामज्जकके नाम हैं।

लामज्जक-शीतल, तिक्त, हलका तथा त्रिदोष, रक्तविकार, त्वचाके रोग, स्वेद, कृच्छ्र, दाह और रक्तपित्तका नाश करनेवाला है ॥ १८ ॥ १९ ॥

एलावालुकम् ।

एलवालुकमैलेयं सुगंधि हरिवालुकम् ।
ऐलवालुकमैलालु कपित्थफलमीरितम् ॥ २० ॥
ऐलालु कटुकं पाके कषायं शीतलं लघु ।
हंति कण्डूव्रणच्छर्दितृट्कासारुचिहृद्रुजः ॥ २१ ॥
बलासविषपित्तास्रकुष्ठमूत्रगदक्रिमीन् ।

एलवालुक, ऐलेय, सुगन्धि, हरिवालुक, ऐलवालुक, ऐलालु और कपित्थफल यह एलवेके संस्कृत नाम हैं ।

एलवा-कटु, पाकमें कसैला, शीतल, हलका तथा खुजली, व्रण, वमन, प्यास, कास, अरुचि, हृदयके रोग, कफ, विष, पित्त, रक्तविकार, कोढ, मूत्ररोग तथा कृमियोंको नाश करनेवाला है ॥ २० ॥ २१ ॥

कुटन्नटम् ।

कुटन्नटं दासपुरं वानेयं परिपेलवम् ॥ २२ ॥
प्लवगोपुरगोनर्दं कैवर्त्ती मुस्तकानि च ।
मुस्तावत्पेलवपुटं शुकाह्वं स्याद्वितुन्नकम् ॥ २३ ॥
वितुन्नकं हिमं तिक्तं कषायं कटुकांतिदम् ।
कफपित्तास्रवीसर्पकुष्ठकंडूविषप्रणुत् ॥ २४ ॥

कुटन्नट, दास, वानेय, परिपेलव, प्लव, गोपुर, गोनर्द, कैवर्त्ती तथा मुस्तक यह केवटी मोथेके नाम हैं। केवटीमोथा मोथेके समान कोमल पत्रों-वाला तथा शुकके समान कांतिवाला होता है और उसको वितुन्नक कहते हैं ।

वितुन्नक-शीतल, तिक्त, कसैला, कटु, कांतिवर्धक तथा कफ, पित्त, रक्तविकार, विसर्प, कोढ, खुजली और विष इनको नष्ट करता है ॥ २२-२४ ॥

स्पृक्का ।

स्पृक्कासृग् ब्राह्मणी देवी मरुन्माला लता लघुः ।
समुद्रांता वधूः कोटिवर्षालंकोपकेत्यपि ॥ २५ ॥
स्पृक्का स्वाद्वी हिमा वृष्या तिक्ता निखिलदोषनुत्
कुष्ठकण्डूविषस्वेददाहाढ्यज्वररक्तहृत् ॥ २६ ॥

स्पृक्का, असृग्, ब्राह्मणी, देवी, मरुन्माला, लता, लघु, समुद्रांता, वधू, कोटिवर्षा और अलंकोपका यह असबरगके नाम हैं ।

स्पृक्का—मधुर, शीतल, वीर्यवर्धक, तिक्त, त्रिदोषनाशक तथा कुष्ठ-खुजली विष, स्वेद, दाह, आढ्यवात, ज्वर तथा रक्तविकारको नष्ट करने-वाली है ॥ २५ ॥ २६ ॥

पर्पटी ।

पर्पटी रंजनी कृष्णा जतुकी जननी जनिः ।
जतुकृष्णाग्निसस्पर्शा जतुकृच्चक्रवर्त्तनी ॥ २७ ॥
पर्पटी तुवरा तिक्ता शिशिरा वर्णकृल्लघुः ।
विषव्रणहरी कण्डूकफपित्तास्रकुष्ठनुत् ॥ २८ ॥

पर्पटी, रञ्जनी, कृष्णा, जतुकी, जननी, जनि, जतुकृष्णा, अग्निसंस्पर्शा, जतुकृत् और चक्रवर्तिनी यह पर्पटीके नाम हैं ।

पर्पटी—कषाय, तिक्त, शीतल, वर्णको उत्तम करनेवाली, हलकी तथा विष, व्रण, खुजली, कफ, पित्त, रक्तविकार और कुष्ठको नष्ट करनेवाली है ॥ २७ ॥ २८ ॥

नलिका ।

नलिका विद्रुमलता कपोतचरणा नटी ।
धमन्यंजनकेशी च निर्मथ्या सुषिरा नली ॥ २९ ॥

नलिका शीतला लघ्वी चक्षुष्या कफपित्तहृत् ।
कृच्छ्राश्मवाततृष्णास्रकुष्ठकण्डुज्वरापहा ॥ १३० ॥

नलिका, विद्रुमलता, कपोतचरणा, नटी, धमनी, अञ्जनकेशी, निर्मथ्या सुषिरा और नली यह नलीके नाम हैं।

नली-शीतल, हलकी, नेत्रोंको हितकर तथा कफ, पित्त, कृच्छ्र, पथरी, वात, प्यास, रक्तविकार, कोढ, खुजली और, ज्वरको दूर करनेवाली है ॥ २९ ॥ १३० ॥

प्रपौण्डरीकम् ।

प्रपौण्डरीकं पौंडर्य्यं चक्षुष्यं पौंडरीयकम् ।
पौंडर्य्यं मधुरं तिक्तं कषायं शुक्रलं हिमम् ।
चक्षुष्यं मधुरं पाके वर्ण्यं पित्तकफप्रणुत् ॥ १३१ ॥

इति कर्पूरादिवर्गः ।

प्रपौण्डरीक, पौण्डर्य, चक्षुष्य और पौण्डरीयक यह पौण्डरीयकके नाम हैं।

पौण्डरीयक-मधुर, तिक्त, कसैला, वीर्यवर्धक, शीतल, नेत्रहितकर, पाकमें मधुर, वर्णको उत्तम करनेवाला, पित्त तथा कफका नाश करनेवाला है ॥ १३१ ॥

इति श्रीविद्यालंकार-शिवशर्मवैद्यशास्त्रिकृत-शिवप्रकाशिकाभाषायां
हरीतक्यादिनिघण्टौ कर्पूरादिवर्गः ॥ २ ॥

---

## गुडूच्यादि-वर्गः ।



तत्रादौ गुडूच्या उत्पत्तिर्नाम गुणाश्च ।

अथ लंकेश्वरो मानी रावणो राक्षसाधिपः ।
रामपत्नीं वनात्सीतां जहार मदनातुरः ॥ १ ॥

ततस्तं बलवान् रामो रिपुं जायापहारिणम् ।
वृतो वानरसैन्येन जघान रणमूर्द्धनि ॥ २ ॥
हते तस्मिन् सुराराती रावणे बलगर्विते ।
देवराजः सहस्राक्षः परितुष्टो हि राघवे ॥ ३ ॥
तत्र ये वानराः केचिद्राक्षसैर्निहता रणे ।
तानिंद्रो जीवयामास संसिच्यामृतवृष्टिभिः ॥ ४ ॥
ततो येषु प्रदेशेषु कपिगात्रात्परिच्युताः ।
पीयूषबिन्दवः पेतुस्तेभ्यो जाता गुडूचिका ॥ ५ ॥

प्रथम गिलोयकी उत्पत्ति तथा गुणोंको कहते हैं–जब अभिमानी राक्षसोंके अधिपति रावणने कामातुर होकर बलात् सीताका हरण किया, तब जायाके हरनेवाले रावणको बलवान् रामचन्द्रजीने वानरोंको साथ ले जाकर रणमें मारा। बलाभिमानी और देवताओंके शत्रु रावणके मारे जानेपर रामचन्द्रजी पर अत्यंत प्रसन्न होकर देवताओंके राजा इंद्रने अमृतकी वृष्टि करके वानरोंको-जिनको रणमें राक्षसोंने मार दिया था, फिर जीवित कर दिया। उस समय जिन २ स्थानोंपर वानरोंके शरीरसे भ्रष्ट होकर अमृतकी बूँदें गिरीं वहां २ गुडूची उत्पन्न हो गई ॥ १–५ ॥

गुडूची।

गुडूची मधुपर्णी स्यादमृतामृतवल्लरी ।
छिन्ना छिन्नरुहा छिन्नोद्भवा वत्सादिनीति च ॥ ६ ॥
जीवंती तंत्रिका सोमा सोमवल्ली च कुण्डली ।
चक्रलक्षणिका धारा विशल्या च रसायनी ॥ ७ ॥

चन्द्रहासा वयस्या च मंडली देवनिर्मिता ।
गुडूची कटुका तिक्ता स्वादुपाका रसायनी ॥ ८ ॥
संग्राहणी कषायोष्णा लघ्वी बल्याग्निदीपनी ।
दोषत्रयामतृड्दाहमेहकासांश्च पांडुताम् ॥ ९ ॥
कामलाकुष्ठवातास्रज्वरक्रिमिवमीर्हरेत् ।

गिलोय, गुडूची, मधुपर्णी, अमृत, अमृतवल्लरी, छिन्ना, छिन्नरुहा छिन्नोद्भवा, वत्सादिनी, वंत्रिका, सोमा, सोमवल्ली, कुण्डली, चक्रलक्षणिका, धारा, विशल्या, रसायनी, चन्द्रहासा वयस्या, मण्डली, देवनिर्मिता यह गुडूचीके संस्कृत नाम हैं। इसे हिन्दीमें गिलो, फारसीमें गिलोय और अंग्रेजीमें Coculs corbi कहते हैं।

गिलोय-कटु, तिक्त, पाकमें मधुर, आयुवर्धक आदी, कैली, गरम, हलकी, बलकारक, अग्निदीपक तथा त्रिदोष आम, प्यास, दाह, प्रमेह कास, पाण्डुता, कामला, कुष्ठ, वायु, रक्तविकार, ज्वर, कृमि तथा वमनको हरनेवाली है ॥ ६-९ ॥

तांबूलम् ।

तांबूलवल्ली तांबूली नागिनी नागवल्लरी ॥ १० ॥
तांबूलं विशदं रुच्यं तीक्ष्णोष्णं तुवरं सरम् ।
वश्यं तिक्तं कटु क्षारं रक्तपित्तकरं लघु ॥ ११ ॥
बल्यं श्लेष्मास्यदौर्गंध्यमलवातश्रमापहम् ।

ताम्बूलवल्ली, ताम्बूली, नागिनी तथा नागवल्लरी यह ताम्बूलके नाम हैं। इसको हिन्दीमें पान, फारसीमें तबोल और अंग्रेजीमें Betel leaf कहते हैं।

ताम्बूल-विशद, रुचिकारक, तीक्ष्ण, उष्ण, कसैला, दस्तावर, वशकारक, तिक्त, कटु, खारा, रक्तपित्तकर, हलका, बलवर्धक तथा कफ, मुखकी दुर्गन्ध, मल, वात और श्रमको हरनेवाला है ॥ १० ॥ ११ ॥

बिल्वः ।

बिल्वः शाण्डिल्यशैलूषौ मालूरश्रीफलावपि ॥१२॥
गन्धगर्भः शलाटुश्च कण्टकी च सदाफलः ॥
श्रीफलस्तुवरस्तिक्तो ग्राही रूक्षोऽग्निपित्तकृत् ॥१३
वातश्लेष्महरो बल्यो लघुरुष्णश्च पाचनः ।

बिल्व, शांडिल्य, शैलूष, मालूर, श्रीफल, गंन्धगर्भ, शलाटु, कण्टकी, सदाफल यह बिल्वके नाम हैं। अंग्रेजीमें इसे Bangakins कहते हैं।

बिल्व-कसैला, तिक्त, ग्राही, रूखा, अग्नि और पित्तको बढानेवाला, वात और कफको हरनेवाला, बलवर्धक, हलका, उष्ण और पाचन है॥ १२॥ १३॥

गंभारी ।

गंभारी भद्रपर्णी च श्रीपर्णी मधुपर्णिका ॥ १४॥
काश्मीरी काश्मरी हीरा काश्मर्य्यः पीतरोहिणी ।
कृष्णवृन्ता मधुरसा महाकुसुमकापि च ॥ १५॥
काश्मरी तुवरा तिक्ता वीर्य्योष्णा मधुरा गुरुः ।
दीपनी पाचनी मेध्या भेदनी भ्रमशोथजित् ॥१६॥
दोषतृष्णामशूलार्शोविषदाहज्वरापहा ।
तत्फलं बृंहणं वृष्यं गुरु केश्यं रसायनम् ॥ १७॥
वातपित्ततृषारक्तक्षयमूत्रविबंधनुत् ।
स्वादु पाके हिमं स्निग्धं तुवराम्लं विशुद्धिकृत्॥१८॥
हन्याद्दाहतृषावातरक्तपित्तक्षतक्षयान् ।

गम्भारी, भद्रपर्णी, श्रीपर्णी, मधुपर्णिका, काश्मीरी, काश्मरी, हीरा, काश्मर्य, पीतरोहिणी, कृष्णवृन्ता, मधुरसा, महाकुसुमका यह गम्भारीके

नाम हैं। कालकाके समीप कौशल्या नदीके किनारे इसके बडे वृक्ष पीपलके समान चौडे पत्तोंवाले होते हैं, वहां यह कुम्हार नामसे प्रसिद्ध है।

काश्मरी-कसैली, तिक्त उष्णवीर्य, मधुर, भारी दीपन, पाचन, बुद्धिवर्धक, दस्तावर तथा भ्रम, शोथ, त्रिदोष, प्यास, आम, शूल, अर्श, विष, दाह और ज्वरको दूर करनेवाली है। काश्मरीका फल-धातुओंको पुष्ट करनेवाला, वीर्यवर्धक, भारी, केशोंको बढानेवाला और रसायन, पाकमें मधुर, शीतल, स्निग्ध, कसैला, अम्ल, शुद्धिकारक और वात, पित्त, प्यास, रक्त विकार, क्षय, मूत्ररोग, मलका बन्ध, दाह, वात, प्यास, रक्त, पित्त, क्षत और क्षय इनको नष्ट करता है ॥ १४-१८ ॥

पाटला ।

पाटली पाटलामोघा मधुदूती फलेरुहा ॥ १९ ॥
कृष्णवृन्ता कुबेराक्षी काचस्थाल्यलिवल्लभा ।
ताम्रपुष्पी च कथिता परा स्यात्पाटला सिता ॥२०
मुष्कको मोक्षको घण्टा पाटलिः काष्ठपाटला ।
पाटला तुवरा तिक्तानुष्णा दोषत्रयापहा ॥ २१ ॥
अरुचिश्वासशोथार्शश्छर्दिहिक्कातृषाहरी ।
पुष्पं कषायं मधुरं हिमं हृद्यं कफास्रनुत् ॥ २२ ॥
पित्तातीसारहृत्कंठयं फलं हिक्कास्रपित्तहृत् ।

पाटली, पाटला, अमोघा, मधुदूती, फलेरुहा, कृष्णवृन्ता, कुबेराक्षी, काचस्थाली, अलिवल्लभा, ताम्रपुष्पी यह पाढलके नाम हैं। मुष्कक, मोक्षक, घण्टा, पाटली, काष्ठपाटला, यह घंटापाढलके नाम हैं। इसको अंग्रेजीमें Banduknut कहते हैं।

पाटला-कषाय, तिक्त, अनुष्ण, त्रिदोषनाशक तथा अरुचि, श्वास, शोथ, अर्श, वमन, हिचकी, प्यास इनको हरनेवाली है। इसका पुष्प-कसैला, मधुर, शीतल, हृदयको प्रिय, कफ और रक्तविकारको जीतनेवाला, पित्त और अतिसारको जीतनेवाला और कण्ठको हितकारी है। इसका फल हिचकी, रक्तविकार और पित्तको जीतनेवाला है ॥१९-२२॥

अग्निमंथः ।

अग्निमन्थो जया स स्यात् श्रीपर्णी गणकारिका॥२३॥
जया जयंती तर्कारी नादेयी वैजयंतिका ।
अग्निमंथः श्वयथुनुद्वीर्य्योष्णः कफवातहृत् ॥ २४ ॥
पांडुनुत् कटुकस्तिक्तस्तुवरो मधुरोऽग्निदः ।

अग्निमंथ, जय, श्रीपर्णी, गणकारिका, जया, जयंती, तर्कारी, नादेयी, वैजयंतिका यह अग्निमंथके नाम हैं। इसको हिन्दीमें अरणी कहते हैं।

अग्निमंथ-सूजनको नष्ट करनेवाला, उष्णवीर्य, कफ तथा वातको नष्ट करनेवाला, पाण्डुरोगनाशक, कटु, तिक्त, कषाय, मधुर तथा अग्निको बढानेवाला है ॥ २३ ॥ २४ ॥

स्योनाकः ।

स्योनाकः शोषणश्च स्यान्नटकट्वंगटुंटुकः ॥ २५ ॥
मण्डूकपर्णपत्त्रोर्णशुकनाशकटुंनटाः ।
दीर्घवृन्तोरलुश्चापि पृथुशिबः कटंभरः ॥ २६ ॥
स्योनाको दीपनः पाके कटुकस्तुवरो हिमः ।
ग्राही तिक्तोऽनिलश्लेष्मपित्तकासामनाशनः ॥२७ ॥
टुंटुकस्य फलं बालं रूक्षं वातकफापहम् ।

हृद्यं कषायं मधुरं रोचनं लघु दीपनम् ॥ २८ ॥
गुल्मार्शःकृमिहृत्प्रौढं गुरुवातप्रकोपनम् ।

स्योनाक, शोषण, नट, कट्वंग, टुंटुक, मण्डूकपर्ण, पत्रोर्ण, शुकनाश, कटुन्नट, दीर्घवृन्त, अरलु, पृथुशिंब और कटंभर यह स्योनाकके नाम हैं। इसे हिन्दीमें सोनापाठा कहते हैं।

स्योनाक-दीपन, पाकमें कटु, कसैला, शीतल, ग्राही, तिक्त तथा वात, कफ, पित्त, कास, आम इनको नष्ट करता है। इसका कच्चा फल-रूखा, वात तथा कफनाशक, हृदयको प्रिय, कसैला, मधुर, रुचिकारक, हल्का, दीपन तथा गुल्म, अर्श, कृमि इनको नष्ट करता है और पका हुआ फल भारी तथा वातको कुपित करनेवाला है। यह शिमलेके पहाड़ोंमें और कालकाके पास बड़ा वृक्ष होता है, इसको तलवारके समान फल लगते हैं। और वहां इसे टाटमडंगा कहते हैं ॥ २५-२८ ॥

बृहत्पञ्चमूलम् ।

श्रीफलः सर्वतोभद्रा पाटला गणिकारिका ।
स्योनाकः पञ्चभिश्चैतैः पञ्चमूलं महन्मतम् ॥ २९ ॥
पंचमूलं महत्तिक्तं कषायं कफवातनुत् ।
मधुरं श्वासकासघ्नमुष्णं लघ्वग्निदीपनम् ॥ ३० ॥

श्रीफल ( बिल ), सर्वतोभद्रा ( काश्मरी ), पाटला ( पाढल ), गणिकारिका (अग्निमन्थ) तथा स्योनाक (सोनापाठा) इन पांचोंको मिलानेसे बृहत्पंचमूल बन जाता है । बृहत्पंचमूल-अत्यन्त तिक्त, कसैला, कफ और वातको नष्ट करनेवाला, मधुर, श्वास और कासको हरनेवाला, गरम, लघु तथा अग्निदीपक है ॥ २९ ॥ ३० ॥

शालपर्णी ।

शालपर्णी स्थिरा सौम्या त्रिपर्णी पीवरी गुहा ।
विदारिगंधा दीर्घाङ्घ्रिर्दीर्घपत्रांशुमत्यपि ॥ ३१ ॥

शालपर्णी गुरुश्छर्दिज्वरश्वासातिसारजित् ।
शोषदोषत्रयहरी बृंहण्युक्ता रसायनी ॥ ३२ ॥
तिक्ता विषहरी स्वादुः क्षतकासकृमिप्रणुत् ।

शालपर्णी, स्थिरा, सौम्या, त्रिपर्णी, पीवरी, गुहा, विदारिगन्धा, दीर्घाङ्घ्रि दीर्घपत्रा और अंशुमती यह शालपर्णीके नाम हैं ।

शालपर्णी-भारी, शोष तथा त्रिदोषनाशक, धातुओंको पुष्ट करनेवाली आयुवर्द्धक, तिक्त, विषको हरनेवाली, मधुर तथा वमन, ज्वर, श्वास, अतिसार, क्षत, कास और कृमि इनको हरनेवाली है ॥ ३१ ॥ ३२ ॥

पृश्निपर्णी ।

पृश्निपर्णी पृथक्पर्णी चित्रपर्ण्यङ्घ्रिपर्णिका ॥ ३३ ॥
क्रोष्टुविन्ना सिंहपुच्छी कलशी धावनी गुहा ।
पृश्निपर्णी त्रिदोषघ्नी वृष्योष्णा मधुरा सरा ॥ ३४
हन्ति दाहज्वरश्वासरक्तातीसारतृड्वमीः ।

पृश्निपर्णी, पृथक्पर्णी, चित्रपर्णी, अंघ्रिपर्णिका, क्रोष्टुविन्ना सिंहपुच्छी कलशी तथा गुहा यह पृश्निपर्णीके नाम हैं ॥

पृश्निपर्णी-त्रिदोषघ्न, वीर्य्यवर्द्धक, गरम, मधुर, दस्तावर तथा दाह, ज्वर श्वास, रक्तातिसार, प्यास और वमन इनको नष्ट करती है ॥ ३३ ॥ ३४ ॥

बृहती ।

वार्ताकी क्षुद्रभंटाकी महती बृहती कुली ॥ ३५ ॥
हिंगुली राष्ट्रिका सिंही महोटी दुष्प्रधर्षणी ।
बृहती ग्राहणी हृद्या पाचनी कफवातहृत् ॥ ३६ ॥
कटुतिक्तास्य वैरस्यमलारोचकनाशनी ॥
उष्णा कुष्ठज्वरश्वासशूलकासाग्निमांद्यजित् ॥ ३७ ॥

वार्ताकी, क्षुद्रभंटाकी, महती बृहती, कुली, हिंगुली, राष्ट्रिका, सिंही, महोटी, दुष्प्रधर्षणी, यह बृहतीके नाम हैं, इसको बडी कटेली कहते हैं ।

बृहती-ग्राही, हृदयको प्रिय, पाचन, कफ तथा वातको हरनेवाली, कटु, तिक्त, गरम तथा मुखकी विरसता, अरुचि, मल, कुष्ठ, ज्वर, श्वास, शूल, कास तथा अग्निकी मन्दता इनको दूर करनेवाली है ॥३५--३७॥

कंटकारी।

कण्टकारी तु दुःस्पर्शा क्षुद्रा व्याघ्री निदिग्धिका ॥
कंटारिका कंटकिनी धावनी बृहती तथा ॥ ३८ ॥

कंटकारी, दुःस्पर्शा क्षुद्रा; निदिग्धिका, कंटारिका, कंटकिनी धावनी तथा बृहती यह कटेरीके नाम हैं ॥ ३८ ॥

उभे च बृहत्यौ यत आह सुश्रुतः।

क्षुद्रायां क्षुद्रघंटाकयां बृहतीति निगद्यते।
श्वेता क्षुद्रा चंद्रहासा लक्ष्मणा क्षुद्रदूतिका ॥३९॥
गर्भदा चन्द्रभा चन्द्रा चन्द्रपुष्पा प्रियंकरी।
कंटकारी सरा तिक्ता कटुका दीपनी लघुः ॥४०॥
रूक्षोष्णा पाचनी कासश्वासज्वरकफानिलान्।
निहंति पीनसं पार्श्वपीडाकृमिहृदामयान् ॥ ४१ ॥
तयोः फलं कटु रसे पाके च कटुकं भवेत्।
शुक्रस्य रेचनं भेदि तिक्तं पित्ताग्निकृल्लघु ॥ ४२ ॥

कटेरी और बड़ी कटेरी दोनों ही बृहती कहलाती हैं। यह सुश्रुतमें कहा है। श्वेता, क्षुद्रा, चन्द्रहासा, लक्ष्मणा, क्षुद्रदूतिका, गर्भदा, चन्द्रभा, चन्द्रा, चन्द्रपुष्पा और प्रियंकरी यह सफेद पुष्पवाली कटेरीके नाम हैं।

कटेरी-दस्तावर, तिक्त, कटु, अग्निदीपक, हलकी, रूक्ष गरम, पाचन करनेवाली तथा कास, श्वास ज्वर, कफ, वात, पीनस, पसलीकी पीड़ा कृमि तथा हृदयके रोगोंको हरती है। दोनों कटेरियोंके फल-कटु रस और पाकमें कटु, वीर्य्यके रेचन करनेवाले, दस्तावर, तिक्त, पित्ताग्नि

वर्धक, हलके तथा कफ, वायु, खुजली, कास, मेद कृमि और ज्वरको दूर करनेवाले हैं ॥ ३९-४२ ॥

हन्यात्कफमरुत्कंडूकासमेदःकृमिज्वरान् ।
तद्वत्प्रोक्ता सिता क्षुद्रा विशेषाद्गर्भकारिणी॥ ४३ ॥

उसीके समान श्वेत कटेरीके गुण हैं, किन्तु यह विशेषतासे गर्भको धारण करानेवाली है ॥ ४३ ॥

### गोक्षुरः ।

गोक्षुरः क्षुरकोऽपि स्यात् त्रिकंटःस्वादुकंटकः ।
गोकंटको भक्षटंको वनशृंगाट इत्यपि ॥ ४४ ॥
पलंकषाश्वदंष्ट्रा च तथा स्यादिक्षुगंधिकः ।
गोक्षुरः शीतलः स्वादुर्बलकृद्वस्तिशोधनः ॥ ४५ ॥
मधुरो दीपनो वृष्यः पुष्टिदश्चाश्मरीहरः ।
प्रमेहश्वासकासार्शःकृच्छ्रहृद्रोगवातनुत् ॥ ४६ ॥

गोक्षुर, क्षुरक, त्रिकण्ट, स्वादुकण्टक, गोकण्टक, भक्षटंक, वनशृङ्गाट, पलंकष, अश्वदंष्ट्रा तथा इक्षुगंधिक यह गोखरूके नाम हैं। इसको हिन्दीमें गोखरू और फारसीमें तुख्मखार या हस्तचिवाड कहते हैं।

गोखरू-शीतल, मधुर, बलवर्द्धक, मसानेको शुद्ध करनेवाला, स्वादु, दीपन, वीर्य्यवर्धक, पुष्टिकारक, पथरीको हरनेवाला तथा प्रमेह श्वास, कास, अर्श, कृच्छ्र, हृदयके रोग और वात इनको नष्ट करता है ॥ ४४--४६ ॥

### लघुपंचमूलम् ।

शालपर्णी पृश्निपर्णी वार्ताकी कंटकारिका ।
गोक्षुरः पंचभिश्चैतैः कनिष्ठं पंचमूलकम् ॥ ४७ ॥

पंचमूलं लघु स्वादु बल्यं पित्तानिलापहम्।
नात्युष्णं बृंहणं ग्राहि ज्वरश्वासाश्मरीप्रणुत् ॥४८॥

शालपर्णी, पृश्निपर्णी, छोटी कटेरी, बडी कटेरी और गोखरू इनको लघु पञ्चमूल कहते हैं।

लघु पञ्चमूल-हलका, मधुर, बलकारक, पित्त तथा वायुको नष्ट करनेवाला, किञ्चित् गरम, बृंहण, ग्राही, ज्वर, श्वास और पथरीको नष्ट करनेवाला है ॥ ४७ ॥ ४८ ॥

दशमूलम्।

उभाभ्यां पंचमूलाभ्यां दशमूलमुदाहृतम्।
दशमूलं त्रिदोषघ्नं श्वासकासशिरोरुजः ॥ ४९ ॥
तंद्राशोथज्वरानाहपार्श्वपीडारुचीर्हरेत्।

लघुपञ्चमूल और बृहत पञ्चमूल यह दोनों मिलकर दशमूल कहलाते हैं दशमूल-त्रिदोषनाशक तथा श्वास, कास, शिरके रोग, तंद्रा, शोथ, ज्वर, आनाह ( अफारा ), पसलीका शूल तथा अरुचि इनको नष्ट करती है ॥ ४९ ॥

जीवन्ती।

जीवंती जीवनी जीवा जीवनीया मधुस्रवा ॥ ५० ॥
मांगल्यनामधेया च शाकश्रेष्ठा पयस्विनी।
जीवंती शीतला स्वादुः स्निग्धा दोषत्रयापहा ॥५१॥
रसायनी बलकरी चक्षुष्या ग्राहिणी लघुः।

जीवंती, जीवनी, जीवा, जीवनीया, मधुस्रवा, मांगल्यनामधेया, शाकश्रेष्ठा तथा पयस्विनी, यह जीवन्तीके नाम हैं।

जीवन्ती-शीतल, स्वादु, स्निग्ध, त्रिदोषनाशक, वायु तथा बलवर्द्धक, नेत्रोंको हितकर, ग्राही और हलकी है ॥ ५० ॥ ५१ ॥

मुद्गपर्णी ।

मुद्गपर्णी काकपर्णी शूर्पपर्ण्यल्पिका सहा ॥ ५२ ॥
काकमुद्गा च सा प्रोक्ता तथा मार्जारगंधिका ।
मुद्गपर्णी हिमा रूक्षा तिक्ता स्वाद्वी च शुक्रला ५३
चक्षुष्या क्षतशोथघ्नी ग्राहणी ज्वरदाहनुत् ।
दोषत्रयहरी लघ्वी ग्रहण्यर्शोतिसारजित् ॥ ५४ ॥

मुद्गपर्णी, काकपर्णी, शूर्पपर्णी, अल्पिका, सहा, काकमुद्गा और मार्जारगंधिका यह मुद्गपर्णीके नाम हैं ।

मुद्गपर्णी-शीतल, रूक्ष, तिक्त, वीर्यवर्धक, नेत्रोंको हितकर, त्रिदोषनाशक, हलकी, ग्राही तथा ज्वर, दाह, अर्श और अतिसारको जीतती है ॥ ५२-५४ ॥

माषपर्णी ।

माषपर्णी सूर्यपर्णी कांबोजी हयपुच्छिका ।
पांडुलोमशपर्णी च कृष्णवृन्ता महासहा ॥ ५५ ॥
मषपर्णी हिमा तिक्ता रूक्षा शुक्रबलासकृत् ।
मधुरा ग्राहणी शोथवातपित्तज्वरास्रजित ॥ ५६ ॥

माषपर्णी, सूर्य्यपर्णी, कांबोजी, हयपुच्छिका, पाण्डुलोमशपर्णी, कृष्णवृन्ता, महासहा यह माषपर्णीके नाम हैं ।

माषपर्णी-ठंढी, तिक्त, रूखी, वीर्य और कफको बढानेवाली, मधुर, ग्राही, शोथ, वात, पित्त, ज्वर और रक्तविकारको हरनेवाली है।॥५५॥५६॥

जीवनीयगणः ।

अष्टवर्गः सयष्टीको जीवंती मुद्गपर्णिका ।
माषपर्णीगणोऽयं तु जीवनीय इति स्मृतः ॥ ५७ ॥

जीवनो मधुरश्चापि नाम्ना स परिकीर्तितः ।
जीवनीयगणः प्रोक्तः शुक्रकृत बृंहणो हिमः ॥ ५८ ॥
गुरुर्गर्भप्रदः स्तन्यकफकृत्पित्तरक्तहृत् ।
तृष्णां शोषं ज्वरं दाहं रक्तपित्तं व्यपोहति ॥ ५९ ॥

अष्टवर्ग-( जीवक, ऋषभक, मेदा, महामेदा, काकोली, क्षीरकाकोली, ऋद्धि, वृद्धि ) जीवन्ती, मुद्गपर्णी तथा माषपर्णी इनको जीवनीय गण कहते हैं। जीवनीयगण-वीर्यकारक, धातुओंको पुष्ट करनेवाला, शीतल, भारी, गर्भको देनेवाला, दूध तथा कफको उत्पन्न करनेवाला, पित्त, तथा रक्त, प्यास, शोष, ज्वर, दाह तथा रक्तपित्त इनको नष्ट करता है॥५७-५९॥

शुक्लरक्तैरंडौ ।

शुक्ल एरंड आमंडश्चित्रो गंधर्वहस्तकः ।
पंचांगुलो वर्धमानो दीर्घदंडो व्यडंबकः ॥ ६० ॥
रक्तोऽपरोरुबूकः स्यादुरुबूको रुबुस्तथा ।
व्याघ्रपुच्छश्च वातारिश्चंचुरुत्तानपत्रकः ॥ ६१ ॥
एरण्डयुग्मं मधुरमुष्णं गुरु विनाशयेत् ।
शूलशोथकटीवस्तिशिरःपीडोदरज्वरान् ॥ ६२ ॥
ब्रध्नश्वासकफानाहकासकुष्ठाममारुतान् ।
एरंडपत्रं वातघ्नं कफक्रिमिविनाशनम् ॥ ६३ ॥
मूत्रकृच्छ्रहरं चापि पित्तरक्तप्रकोपनम् ।
वातार्य्यग्रदलं गुल्मवस्तिशूलहरं परम् ॥ ६४ ॥
कफवातकृमीन् हंति वृद्धिं सप्तविधामपि ।
एरंडफलमत्युष्णं शूलगुल्मानिलापहम् ॥ ६५ ॥

यकृत्प्लीहोदरार्शोघ्नं कटुकं दीपनं परम् ।
तद्वन्मज्जा च विड्भेदी वातश्लेष्मोदरापहा ॥ ६६ ॥

शुक्ल एरंड, आमंड, चित्र, गंधर्वहस्तक, पंचांगुल, वर्धमान, दीर्घदण्ड तथा विडम्बक यह सफेद एरंडके नाम हैं। रक्त एरंड, रुबूक, उरुबूक, रुबू, व्याघ्रपुच्छ, वातारि, चंचु, उत्तानपत्रक यह लाल एरंडके नाम हैं। इनको हिन्दीमें सफेद तथा लाल एरंड, फारसीमें बेदंजीर और अंग्रेजीमें Castor Oil कहते हैं।

दोनों प्रकारके एरंड-मधुर, उष्ण, भारी तथा शूल, शोथ,कमर, बस्ति और शिरकी पीडा, उदररोग, ज्वर, श्वास, कफ, अफारा, कास, कुष्ठ और आमवातको नाश करनेवाले हैं। एरंडके पत्र पित्त तथा रक्तको कुपित करनेवाले हैं तथा वात, कफ, कृमि और मूत्रकृच्छ्रको नष्ट करते हैं। एरंडकी कोपल-गुल्म, वस्तिके शूल, कफ, वात कृमि, तथा साता प्रकारकी वृद्धिको नष्ट करती है। एरंडके फल अत्यन्त गरम, कटु,दीपन तथा गुल्म, शूल, वात, यकृत्, प्लीहा, उदररोग और अर्शको नष्ट करनेवाले हैं। इसकी मज्जा मलभेदक तथा वात, कफ और उदरके रोगोंको हरनेवाली है ॥ ६०-६६ ॥

आकारकरभः ।

आकारकरभश्चैवाकल्लकोऽथ ह्यकल्लकः ।
अकल्लकोष्णो वीर्य्येण बलकृत्कटुको मतः ॥ ६७ ॥
प्रतिश्यायं च शोथं च वातं चैव विनाशयेत् ।

आकारकरभ, आकल्लक और अकल्लक यह अकरकरेके नाम हैं।
अकर्करा-उष्णवीर्य, बलकारक,कटु तथा वात, प्रतिश्याय और शोथको नष्ट करता है ॥ ६७ ॥

शुक्लरक्तार्कौ ।

श्वेतार्को गणरूपः स्यान्मंदारो वसुकोऽपि च ॥६८॥
श्वेतपुष्पः सदापुष्पः स बालार्कः प्रतापसः।
रक्ताऽपरोऽर्कनामा स्यादर्कपर्णो विकीरणः ॥ ६९ ॥
रक्तपुष्पः शुक्लफलस्तथा स्फोटः प्रकीर्तितः।
अर्कद्वयं सरं वातकुष्ठकण्डूविषव्रणान् ॥ ७० ॥
निहंति प्लीहगुल्मार्शःश्लेष्मोदरशकृत्कृमीन् ।
अलर्ककुसुमं वृष्यं लघु दीपनपाचनम् ॥ ७१ ॥
अरोचकप्रसेकार्शःकासश्वासनिवारणम् ॥ ७२ ॥
रक्तार्कपुष्पं मधुरं सतिक्तं कुष्ठक्रिमिघ्नं कफनाशनं च
अर्शोविषंहंतिचरक्तपित्तसंग्राहिगुल्मेश्वयथौहितं तत्७३
क्षीरमर्कस्य तिक्तोष्णं स्निग्धं सलवणं लघु ।
कुष्ठगुल्मोदरहरं श्रेष्ठमेतद्विरेचनम् ॥ ७४ ॥

श्वेतार्क, गणरूप, मन्दार, वसुक, श्वेतपुष्प, सदापुष्प, बालार्क तथा मतापस यह श्वेत अर्कके नाम हैं। रक्तार्क, अर्कपर्ण, विकीरण, रक्तपुष्प, शुक्लफल, स्फोट तथा सूर्यके सम्पूर्ण नाम यह रक्तार्कके नाम हैं। इनको हिन्दीमें सफेद और लाल आक, फारसीमें दुध तथा खुर्क और अंग्रेजीमें Gigontic Swallw wart कहते हैं।

दोनों प्रकारके आक-दस्तावर तथा वात, कोढ़, खुजली, विष, व्रण, प्लीहा, गुल्म, अर्श, कफ, उदररोग और मलके कृमियोंको नष्ट करते हैं। आकका फूल-वीर्यवर्धक,हलका,दीपन,पाचन,रुचिकारक, प्रसेक ( मुखसे लार गिरना ) अर्श,कास और श्वास इनको दूर करता है। लाल आकका

फूल-मधुर, तिक्त तथा कुष्ठ, कृमि, कफ, अर्श, विष, रक्तपित्त इनको दूर करनेवाला है। ग्राही तथा गुल्म और सूजनमें हितकारी है। आकका दूध तिक्त, उष्ण, स्निग्ध, लवण रसवाला और कुष्ठ, गुल्म, उदर इन रोगोंको हरनेवाला है तथा विरेचन कार्य्यमें श्रेष्ठ है ॥ ६८-७४ ॥

सेहुंडः।

सेहुण्डः सिंहतुण्डः स्याद्वज्री वज्रद्रुमोऽपि च ।
सुधासमंतदुग्धा चस्नुक्स्त्रियांस्यात्स्नुही गुडा॥७५॥
सेहुण्डो रेचनस्तीक्ष्णो दीपनः कटुको गुरुः ।
शूलामष्ठीलिकाध्मानकफगुल्मोदरानिलान् ॥७६॥
उन्मादमेदकुष्ठार्शःशोथमेदोऽश्मपांडुताः ।
व्रणशोथज्वरप्लीहविषदूषीविषं हरेत् ॥ ७७ ॥
उष्णवीर्य्यं स्नुहीक्षीरं स्निग्धं च कटुकं लघु ।
गुल्मिनां कुष्ठिनां चापि तथैवोदररोगिणाम् ॥७८॥
हितमेतद्विरेकार्थे ये चान्ये दीर्घरोगिणः ।

सेहुण्ड, सिंहतुंड, वज्री, वज्रद्रुम, सुधा, समंतदुग्धा, स्नुक्, स्नुही, गुडा यह थोहरके नाम हैं। इसे हिंदीमें थोहर, फारसीमें लादनाम, अंग्रेजीमें nilkhedge Prickly pear कहते हैं।

थोहर-रेचन, तीक्ष्ण, दीपन, कटु, गुरु तथा शूल, आम, अष्ठीलिका, आध्मान, कफ गुल्म, उदर रोग, वायु, उन्माद, प्रमेह, कुष्ठ, अर्श, शोथ, मद, पथरी, पांडुरोग, व्रण, शोथ, प्लीहा, विष और दूषी विषको नष्ट करता है। थोहरका दूध-स्निग्ध, कटु, उष्णवीर्य्य, हलका है तथा गुल्म कुष्ठ, उदर रोग, और दीर्घ रोगियोंके विरेचनके लिये उत्तम गुणकारी है॥ ७५-७८ ॥

सेहुंडभेदशातला ।

शातला सप्तला सारविमला विदला च सा ॥७९॥
तथा निगदिता भूरिफेना कर्मकषेत्यपि ।
शातला कटुका पाके वातला शीतला लघुः ॥८०॥
तिक्ता शोथकफानाहपित्तोदावर्तरक्तजित् ।

शातला, सप्तला, सारविमला, विदला, भूरिफेना तथा कर्म्मकषा यह शातलाके नाम हैं। इसे फारसीमें एषण कहते हैं।

शातला-पाकमें कटु, वातवर्द्धक, शीतल, हलकी, तिक्त तथा शोथ, कफ, आनाह ( अफारा ), पित्त, उदावर्त्त और रक्तविकारको जीतती है॥७९॥८०

कलिहारी ।

कलिहारी तु हलिनी लांगली शुक्रपुष्प्यपि ॥ ८१ ॥
विशल्याग्निशिखानंता वह्निवक्त्रा च गर्भनुत् ।
कलिहारी सरा कुष्ठशोफार्शोव्रणशूलजित ॥ ८२ ॥
सक्षारा श्लेष्मजित्तिक्ता कटुका तुवरापि च ।
तीक्ष्णोष्णकृमिहृल्लघ्वी पित्तला गर्भपातिनी ॥८३॥

कलिहारी, हलिनी, लाङ्गली, शुक्रपुष्पी, विशल्या, अग्निशिखा, अनंता, वह्निवक्त्रा और गर्भनुत् यह कलिहारीके नाम हैं। इसको अंग्रेजीमें Wolfsbone कहते हैं। इसको शिमला प्रान्तमें नगरौडी कहते हैं।

कलिहारी-दस्तावर, कुष्ठ, शोफ, अर्श, व्रण और शूलको जीतनेवाली है। क्षार, कफनाशक, तिक्त, कटु, कषाय, तीक्ष्ण, उष्ण, कृमिनाशक, हल्की, पित्तकारक और गर्भको गिरानेवाली है ॥ ८१--८३ ॥

श्वेतरक्तकरवीरौ ।

करवीरः श्वेतपुष्पः शतकुम्भोऽश्वमारकः ।
द्वितीयो रक्तपुष्पश्च चंडांतो लगुडस्तथा ॥ ८४ ॥

करवीरद्वयं तिक्तं कषायं कटुकं च तत् ।
व्रणलाघवकृन्नेत्रकोपकुष्ठव्रणापहम् ॥ ८५ ॥
वीर्योष्णं कृमिकण्डुघ्नं भक्षितं विषवन्मतम् ।

करवीर, श्वेतपुष्प, शतकुंभ और अश्वमारक यह सफेद कनेरके नाम हैं। दूसरा लाल कनेर-रक्तपुष्प, चंडीत और लगुड कहलाता है। इसे फारसीमें खरजेरा और अंग्रेजीमें Sweet Scented obander कहते हैं, हिन्दीमें कनेर कहते हैं।

दोनों कनेर-तिक्त, कषाय, कटु, व्रणकारक, लाघव करनेवाले, नेत्र-पीड़ा, कुष्ठ और व्रणको नष्ट करनेवाले, उष्णवीर्य, कृमि और खुजलीको हटानेवाले, खानेसे विषके समान हानिकर हैं॥ ८४ ॥ ८५ ॥

धत्तूरः ।

धत्तूरधूर्तधुत्तूरा उन्मत्तः कनकाह्वयः ॥ ८६ ॥
देवता कितवस्तूरी महामोही शिवप्रियः ।
मातुलो मदनश्चास्य फले मातुलपुत्रकः ॥ ८७ ॥
धत्तूरो मदवर्णाग्निवातकृज्ज्वरकुष्ठनुत् ।
कषायो मधुरस्तिक्तो यूकालिक्षाविनाशनः ॥८८॥
उष्णो गुरुर्व्रणश्लेष्मकंडूकृमिविषापहः ।

धत्तूर, धूर्त, धुत्तूर, उन्मत्त, स्वर्णके पर्य्यायवाचक सब शब्द, देवता, कितव, तूरी, महामोही, शिवप्रिय, मातुल और मदन यह धतूरेके नाम हैं। इसके फलको मातुलपुत्रक कहते हैं। अंग्रेजीमें इसे Thorn Apple समझते हैं।

धतूरा-मदकारक, वर्णकारक, अग्नि तथा वायुवर्द्धक, ज्वर और कुष्ठको मारनेवाला, कषाय, मधुर, तिक्त, यूका और लिक्षानाशक, उष्ण, भारी तथा व्रण, कफ, कंडु, कृमि और विषको नाश करनेवाला है॥ ८६-८८ ॥

वासकः ।

वासको वासिका वासा भिषङ्माता च सिंहिका८९
सिंहास्यो वाजिदंतः स्यादाटरूषक इत्यपि ।
अटरूपो वृषनामा सिंहपर्णश्च स स्मृतः ॥ ९० ॥
वासको वातकृत्स्वर्यः कफपित्तास्रनाशनः ।
तिक्तस्तुवरको हृद्यो लघुः शीतस्तृडर्तिहृत् ॥ ९१ ॥
श्वासकासज्वरच्छर्दिमेहकुष्ठक्षयापहः ।

वासक, वासिका, वासा, भिषङ्माता, सिंहिका, सिंहास्य, वाजिदन्त आटरूषक, अटरूष, वृष, सिंहपर्ण यह वांसेके नाम हैं ।

बांसा-वातकारक, स्वरकारक, कफ, पित्त और रुधिर विकारको नाश करनेवाला, तिक्त, कषाय, हृदयको हितकर, हलका, शीतल, प्यास और पीडाको हरनेवाला तथा श्वास, कास, ज्वर, वमन, प्रमेह, कुष्ठ, क्षय नको नष्ट करनेवाला है और रक्तपित्त ( नकशीर ) आदिका सिद्ध औषध है ॥ ८९-९१ ॥

पर्पटः ।

पपटो वरतिक्तश्च स्मृतः पर्पटकश्च सः ॥ ९२ ॥
कथितः पांशुपर्यायस्तथा कवचनामकः ।
पर्पटो हंति पित्तास्रभ्रमतृष्णाकफज्वरान् ॥ ९३ ॥
संग्राही शीतलस्तिक्तो दाहनुद्वातलो लघुः ।

पर्पट, वरतिक्त, पपर्टक तथा पांशु और कवचके पर्यायवाचक शब्द पित्तपापडेके नाम हैं । इसे फारसीमें शाहतरा और अंग्रेजीमें Justacia Procarabens कहते हैं ।

पित्तपापड़ा-ग्राही, शीतल, तिक्त, हलका, वातकारक तथा दाह, पित्त, रक्तविकार, भ्रम, प्यास, कफ और ज्वर इनका नाश करता है ॥९२॥ ९३ ॥

निंबः।

निंबः स्यात्पिचुमर्दश्च पिचुमंदश्च तिक्तकः ॥ ९४ ॥
अरिष्टः पारिभद्रश्च हिंगुनिर्यास इत्यपि।
निंबः शीतो लघुर्ग्राही कटुपाकोऽग्निवातनुत् ॥९५॥
अहृद्यः श्रमतृट्कासज्वरारुचिकृमिप्रणुत्।
व्रणपित्तकफच्छर्दिकुष्ठहृल्लासमेहनुत् ॥ ९६ ॥
निंबपत्रं स्मृतं नेत्र्यं कृमिपित्तविषप्रणुत्।
वातलं कटुपाकं च सर्वारोचककुष्ठनुत् ॥ ९७ ॥
नैम्बं फलं रसे तिक्तं पाके तु कटुभेदनम्।
स्निग्धं लघूष्णं कुष्ठघ्नं गुल्मार्शःकृमिमेहनुत् ॥९८॥

निंब, पिचुमर्द, पिचुमन्द तिक्तक, अरिष्ट, पारिभद्र, हिंगुनिर्यास यह नीमके नाम हैं। इसे फारसीमें नेनव और अंग्रजीमें Nimbtree कहते हैं

नीम-शीतल, हलकी, ग्राही, पाकमें कटु, अग्नि और वातको नष्ट करनेवाली, हृदयको अप्रिय तथा श्रम, प्यास, कास, ज्वर, अरुचि, कृमि, व्रण, पित्त, कफ, वमन, कुष्ठ, हल्लास और प्रमेहको हरनेवाली है। नीमके पत्ते नेत्रोंके लिये हितकारी, वातकारक, पाकमें कटु तथा कृमि, पित्त, विष, सब प्रकारकी अरुचि और कुष्ठको नष्ट करनेवाले हैं। नीमके फल— रसमें तिक्त, पाकमें कटु भेदन, स्निग्ध, उष्ण, कुष्ठघ्न तथा गुल्म, अर्श, कृमि और प्रमेहके नाश करनेवाले हैं॥ ९४-९८॥

महानिंबः।

महानिंबः स्मृतो द्रेको रम्यको विषमुष्टिकः।
केशमुष्टिर्निंबरकः कार्मुको क्षीव इत्यपि ॥ ९९ ॥
महानिंबो हिमो रूक्षस्तिक्तो ग्राही कषायकः।

कफपित्तभ्रमच्छर्दिकुष्ठहृल्लासरक्तजित् ॥ १०० ॥
प्रमेहश्वासगुल्मार्शोमूषिकाविषनाशनः ।

महानिंब, द्रेक, रम्यक, विषमुष्टिक, केशमुष्टि, निंबरक, कार्मुक और क्षीव यह बकायनके संस्कृत नाम हैं। इसे हिन्दीमें डेक और बकायन, और फारसीमें तुजाकुनार्य कहते हैं।

बकायन-शीतल, रूक्ष, तिक्त, ग्राही, कषाय तथा कफ, पित्त, भ्रम, वमन, कोढ़, हल्लास, रक्तविकार, प्रमेह, श्वास, गुल्म, अर्श और चूहेके विषको नष्ट करनेवाली है ॥ ९९ ॥ १०० ॥

पारिभद्रः।

पारिभद्रो निंबतरुर्मंदारः पारिजातकः ॥ १०१ ॥
पारिभद्रोनिलश्लेष्मशोथमेदःकृमिप्रणुत् ।
तत्पुष्पं पित्तरोगघ्नं कर्णव्याधिविनाशनम् ॥१०२॥

पारिभद्र, निंबतरु, मंदार, पारिजातक यह पारिभद्रके नाम हैं। इसे फारसीमें फरहद और अंग्रेजीमें Erythrine Indica कहते हैं।

पारिभद्र-वात, कफ, शोथ, मेद और कृमिरोगको नष्ट करता है। इसका फूल पित्तरोगोंको नाश करनेवाला और कर्णरोगको हरनेवाला है ॥ १०१ ॥ १०२ ॥

कांचनारः कोविदारश्च ।

कांचनारः कांचनको गंडारिः शोणपुष्पकः ।
कोविदारश्चमरिकः कुद्दालो युगपत्रकः ॥ १०३ ॥
कुण्डली ताम्रपुष्पश्चाश्मंतकः स्वल्पकेसरी ।
कांचनारो हिमो ग्राही तुवरः श्लेष्मपित्तहृत् ॥ १०४ ॥
कृमिकुष्ठगुदभ्रंशगंडमालाव्रणापहः ।

कोविदारोऽपि तद्वत्स्यात्तयोः पुष्पं लघु स्मृतम् १०५
रूक्षं संग्राहि पित्तास्रप्रदरक्षयकासनुत्।

कांचनार, कांचनक, गंडारी, शोणपुष्पक, कोविदार, चमरिक, कुद्दाल, युगपत्रक, कुण्डली, ताम्रपुष्प, अश्मन्तक, स्वल्पकेशरी यह कचनारके नाम हैं।

कचनार- शीतल, ग्राही, कसैला, कफ तथा पित्तनाशक और कृमि, कोढ़, गुदभ्रंश, गंडमाला और व्रणोको हरनेवाला है। कोविदार भी इसीके समान गुणोंवाला है। इन दोनोके फूल-लघु, रूक्ष, ग्राही तथा पित्त, रक्तविकार, प्रदर, क्षय और कासको नष्ट करनेवाले हैं॥ १०३-१०५॥

श्याम-श्वेत-रक्त-शिग्रुः।

शोभांजनः शिग्रुतीक्ष्णगंधकाक्षीवमोचकाः ॥१०६॥
तद्बीजं श्वेतमरिचं मधुशिग्रुस्तु लोहितः।
शिग्रुः शरः कटुः पाके तीक्ष्णोष्णं मधुरो लघुः॥१०७
दीपनो रोचनो रूक्षः क्षारस्तिक्तोविदाहकृत्।
संग्राही शुक्रलो हृद्यो पित्तरक्तप्रकोपनः॥ १०८॥
चक्षुष्यः कफवातघ्नो विद्रधिश्वयथुक्रिमीन्।
मेदोऽपचीविषप्लीहगुल्मगंडव्रणान् हरेत्॥ १०९॥
श्वेतः प्रोक्तगुणो ज्ञेयो विशेषाद्दीपनः सरः।
प्लीहानं विद्रधिं हंति व्रणघ्नः पित्तरक्तकृत्॥११०॥
मधुशिग्रुः प्रोक्तगुणो विशेषाद्दीपनः सरः।
शिग्रुवल्कलपत्राणां स्वरसः परमार्तिहृत्॥ १११॥
चक्षुष्यं शिग्रुजं बीजं तीक्ष्णोष्णं विषनाशनम्।
अवृष्यं कफवातघ्नं तन्नस्येन शिरोर्तिहृत्॥ ११२॥

शोभांजन, शिग्रु, तीक्ष्णगंधक, अक्षीव, मोचक यह सहिंजनेके नाम हैं। इसे अंग्रेजीमें Horse Radish Tree कहते हैं।

लाल सहिंजनको लघुशिग्रु कहते हैं। सहिंजना-दस्तावर, पाकमें कटु, तीक्ष्ण, उष्ण, मधुर, हलकी, दीपन, रोचन, रूक्ष, क्षार, तिक्त, दाहकारक, ग्राही, वीर्यवर्धक, हृदयको हितकर, पित्त और रुधिरको कुपित करनेवाली, नेत्रोंको हितकर, कफ तथा वातनाशक और विद्रधि, सूजन, कृमिरोग, मेद, अपची, विष, प्लीहा, गुल्म, गंडमाला और व्रणोंको हरनेवाली है। सफेद सहिजनेके भी यही गुण हैं। परन्तु यह विशेषतासे अग्निदीपक, दस्तावर तथा विद्रधि, प्लीहा, व्रण, पित्त और रक्तविकारको नष्ट करनेवाली है। लाल सहिंजनमें भी यही गुण हैं, विशेषतासे अग्निदीपक, और दस्तावरहै। सहिजनेका छाल और पत्तोंका स्वरस अत्यन्त पीडाको नष्ट करता है। इसके बीज नेत्रोंको हितकर, तीक्ष्ण, उष्ण, विषनाशक, वीर्यको कम करनेवाले तथा कफ और वातको नष्ट करनेवाले हैं। उनकी नसवार सिर-दर्दको दूर करती है॥ १०६-११२॥

श्वेतनीलपुष्पा अपराजिता।

आस्फोता गिरिकर्णी स्याद् विष्णुक्रांतापराजिता।
अपराजिते कटुमेध्ये शीते कण्ठ्ये सुदृष्टिदे ॥११३॥
कुष्ठमूत्रत्रिदोषामशोथव्रणविषापहे।
कषाये कटुके पाके तिक्ते च स्मृतिबुद्धिदे ॥११४॥

आस्फोता, गिरिकर्णी, विष्णुक्रांता, अपराजिता यह अपराजिताके नाम हैं। अंग्रेजीमें इसे Megerin कहते हैं।

दोनों प्रकारकी अपराजिता-कटु, मेधावर्धक, शीतल, कण्ठको हितकर दृष्टिको देनेवाली, कषाय, पाकमें कटु, तिक्त, स्मृति और बुद्धिदायक तथा कोढ़, मूत्ररोग, त्रिदोष, आम शोथ, व्रण और विष इनको नष्ट करनेवाली है॥ ११३॥ ११४॥

सिंदुवारः।

सिंदुवारः श्वेतपुष्पः सिंदुकः सिंदुवारकः।
नीलपुष्पी तु निर्गुंडी शेफाली सुवहा च सा ॥११५

सिंदुकः स्मृतिदस्तिक्तः कषायः कटुको लघुः ।
केश्यो नेत्रहितो हंति शूलशोथाममारुतान् ॥ ११६ ॥
कृमिकुष्ठारुचिश्लेष्मव्रणान्नीला हि तद्विधा ।
सिंदुवारदलं जन्तुवातश्लेष्महरं लघु ॥ ११७ ॥

सिंदुवार, श्वेतपुष्प, सिन्दुक, सिन्दुवारक, नीलपुष्पी, निर्गुण्डी, शेफाली, सुवहा यह संभालूके नाम हैं। इसे अंग्रेजीमें Five Leaved Chus Tree कहते हैं।

संभालू-स्मृतिदायक, तिक्त, कषाय, कटु, हलका, केश और नेत्रोंको हितकर तथा शूल, शोथ, आम, बात, कृमि, कोढ़, अरुचि, कफ और व्रण इनको नष्ट करनेवाला है। नीले फूलवाले संभालूके भी यही गुण हैं। इसके पत्ते कृमि, वात तथा कफ इनको हरनेवाले और हलके हैं ॥ ११५-११७ ॥

कुटजः।

कुटजः कुटिजः कौटो वत्सको गिरिमल्लिका ।
कालिंगश्चक्रशाखी च मल्लिकापुष्पइत्यपि ॥ ११८ ॥
इंद्रयवफलः प्रोक्तो वृष्यकः पांडुरद्रुमः ।
कुटजः कटुको रूक्षो दीपनस्तुवरो हिमः ॥ ११९ ॥
अर्शोतिसारपित्तास्रकफतृष्णामकुष्ठजित् ।

कुटज, कुटिज, कौट, वत्सक, गिरिमल्लिका, कालिंग चक्रशाखी, मल्लिकापुष्प, इन्द्रयवफल वृष्यक, पाण्डुरद्रुम यह कुड़ाके नाम हैं। अंग्रेजीमें इसे Ovalleaved Rose Bay कहते हैं।

कुड़ा-कटु, रूक्ष, दीपन, कषाय, शीतल तथा अर्श, अतिसार, पित्त रक्तविकार, कफ. प्यास, आम और कोढको जीतनेवाली है। शिमल प्रान्तमें कोयड़ नामसे प्रसिद्ध है ॥ ११८ ॥ ११९ ॥

करंजो ह्रस्वकरंजः ।

करंजो नक्तमालश्च करजश्चिरबिल्वकः ॥ १२० ॥
घृतपूर्णः करंजोऽन्यः प्रकीर्यः पूतिकोऽपि च ।
सचोक्तः पूतिकारंजः सोमवल्कश्च स स्मृतः १२१॥
करंजः कटुकस्तीक्ष्णो वीर्य्योष्णो योनिदोषहृत् ।
कुष्ठोदावर्तगुल्मार्शोव्रणक्रिमिकफापहा ॥ १२२ ॥
तत्पत्रं कफवातार्शःकृमिशोथहरं परम् ।
भेदनं कटुकं पाके वीर्योष्णं पित्तलं लघु ॥१२३॥
तत्फलं कफवातघ्नं मेहार्शःकृमिकुष्ठजित् ।
घृतपूर्णकरंजोऽपि करंजसदृशो गुणैः ॥ १२४ ॥

करंज, नक्तमाल, करज, चिरबिल्वक यह करंजके नाम हैं। घृतपूर्ण, करंज, प्रकीर्य्य, पूतिक, पूतिकरंज और सोमवल्क, यह घियाकरंजके नाम हैं। इसे अंग्रेजीमें Smooth Leaved Pongamia कहते हैं।

करंज-कटु, तीक्ष्ण, उष्णवीर्य्य, योनिरोगनाशक तथा कोढ़, उदावर्त, गुल्म, अर्श, व्रण, कृमि और कफके नाश करनेवाला है। इसके पत्ते, भेदनकर्ता हैं, पाकमें कटु, उष्णवीर्य्य, पित्तकारक, हलके तथा कफ, वात, अर्श, कृमि और शोथके हरनेवाले हैं। करंजका फल-कफ, वात, प्रमेह, अर्श, कृमि और कोढ़को नष्ट करता है। घृतपूर्ण करंजके भी करंजसदृश गुण हैं ॥ १२०-१२४ ॥

तृतीयः करंजः ।

उदकीर्य्यस्तृतीयोऽन्यः षड्ग्रन्थो हस्तिवारुणी ।
कर्कटी वायसी चापि करंजी करभंजिका ॥१२५॥

करंजी स्तंभनी तिक्ता तुवरा कटुपाकिनी।
वीर्योष्णा वमिवित्तार्शःकृमिकुष्ठप्रमेहजित १२६॥

उदकीर्य्य, षड्ग्रंथ, हस्तिवारुणी, कर्कटी, वायसी, करंजी, करभंजिका यह तीसरे करंजुएके नाम हैं।

करंजी-वीर्य्यस्तंभक, तिक्त, कषाय, पाकमें कटु, उष्णवीर्य तथा वमन पित्त, अर्श, कृमि, कोढ और प्रमेहको नष्ट करनेवाली है॥ १२५॥ १२६॥

श्वेतरक्तगुंजे।

श्वेता गुञ्जोच्चटा प्रोक्ता कृष्णला चापि सा स्मृता।
रक्ता सा काकचिंची स्यात्काकणंती च रक्तिका १२७
काकादनी काकपीलुः सा स्मृतांगारवल्लरी।
गुञ्जाद्वयं तु केश्यं स्याद्वातपित्तज्वरापहम्॥१२८॥
मुखशोषभ्रमश्वासतृष्णामदविनाशिनी।
नेत्रामयहरं वृष्यं बल्यं कंडुव्रणापहम् ॥ १२९॥
कृमींद्रलुप्तकुष्ठानि रक्ता च धवलापि च।

सफेद घुंघुचीको उच्चटा और कृष्णला कहते हैं। लाल घुंघुचीको काकचिंची, काकणंती, रक्तिका, काकादनी, काकपीलू और अंगारवल्लरी कहते हैं। दोनों घुंघुची रक्तकके नामसे प्रसिद्ध हैं।

दोनों घुंघुचियें-केश, वीर्य और बलवर्धक तथा वात, पित्त, ज्वर, मुख शोष, भ्रम, श्वास, प्यास, मद, नेत्ररोग, खुजली, व्रण, कृमि, इंद्रलुप्त और कोढको नष्ट करनेवाली हैं, खानेसे विषका प्रभाव करती हैं॥ १२७-१२९॥

कपिकच्छुः।

कपिकच्छूरात्मगुप्ता रिष्यप्रोक्ता च मर्कटी॥१३०॥
अजहा कण्डुराध्यंडा दुःस्पर्शा प्रावृषायणी।

लांगूली शूकशिंबी च सैव प्रोक्ता महर्षिभिः॥१३१॥
कपिकच्छुर्भृशं वृष्या मधुरा बृंहणी गुरुः ।
तिक्ता वातहरी बल्या कफपित्तास्रनाशिनी ॥१३२॥
तद्वीजं वातशमनं स्मृतं वाजीकरं परम् ।

कपिकच्छु, आत्मगुप्ता, ऋष्यप्रोक्ता, मर्कटी, अजहा, कण्डुरा, अण्डा, दुःस्पर्शा, प्रावृषायणी, लांगूली, शूकशिंबी यह कौंचके नाम हैं। इसे अंग्रेजीमें Cowhedge कहते हैं ।

कौंच-अत्यन्त वीर्यवर्धक, मधुर, धातुओंको पुष्ट करनेवाली, भारी, तिक्त, वातनाशक, बलवर्धक तथा कफ, पित्त और रक्तविकारोंको नष्ट करनेवाली है । कौंचका बीज-वातनाशक, स्मृतिवर्धक और परम वाजीकर है ॥ १३०--१३२ ॥

रोहिणी ।

मांसरोहिण्यतिविषा वृत्ता चर्मकषा कृशा ॥१३३॥
प्रहारवल्ली विकसा वीरवत्यपि कथ्यते ।
स्यान्मांसरोहिणी वृष्या सरा दोषत्रयापहा ॥१३४॥

मांसरोहिणी, अतिविषा, वृत्ता, चर्मकषा, कृशा, प्रहारवल्ली, विकसा और वीरवती यह रोहिणीके नाम हैं। रोहिणी--वीर्यवर्धक, दस्तावर और त्रिदोषनाशक है ॥ १३३ ॥ १३४ ॥

चिल्लकः ।

चिल्लको वातनिर्हारी श्लेष्मघ्नो धातुपुष्टिकृत् ।
आग्नेयो विषवद्यस्य फलं मत्स्यनिषूदनम्॥१३५॥

चिल्लक--वातनाशक, कफनाशक, धातुओंकी पुष्टि करनेवाला और अग्निगुण भूयिष्ठ है । इसका फल विषसदृश मच्छियोंको मार डालता है॥ ॥ १३५ ॥

टंकारी ।

टंकारी वातजित्तिक्ता श्लेष्मघ्नी दीपनी लघुः ।
शोथोदरव्यथाहंत्री हिता कोष्ठविसर्पिणाम् ॥१३६॥

टंकारी-वातको जीतनेवाली, तिक्त, कफनाशक, दीपन, हलकी, शोथ और उदरपीडाको नष्ट करनेवाली, तथा कोष्ठ और विसर्पके लिये हितकारी है ॥ १३६ ॥

वेतसः ।

वेतसो नम्रकः प्रोक्तो वानीरो वंजुलस्तथा ।
अभ्रपुष्पश्च विदुलो रथशीतश्च कीर्तितः ॥१३७॥
वेतसः शीतलो दाहशोथार्शोयोनिरुक्प्रणुत् ।
हंति वीसर्पकृच्छ्रास्रपित्तश्मरिकफानिलान् ॥१३८॥

वेतस, नम्रक, वानीर, वंजुल, अभ्रपुष्प, विदुल और रथशीत यह व्यूस ( वेतस ) के नाम हैं।

वेतस-शीतल है और दाह, शोथ, अर्श, योनिरोग, विसर्प, कृच्छ्र, रक्त-पित्त, पथरी, कफ और वातका नाश करती है ॥ १३७ ॥ १३८ ॥

जलवेतसः ।

निकुंचकः परिव्याधो नादेयी जलवेतसः ।
जलजो वेतसः शीतः संग्राही वातकोपनः ॥१३९॥

निकुंचक, परिव्याध, नादेयी, जलवेतस, जलज यह जलवतसके नाम हैं । जलवेतस-शीत, ग्राही और वातको बढ़ानेवाली है ॥ १३९ ॥

इज्जलः ।

इज्जलो हिज्जलश्चापि निचुलश्चांबुजस्तथा ।
जलवेतसवद्वेद्यो हिज्जलोऽयं विषापहः ॥ १४० ॥

इज्जल, हिज्जल, निचुल और अंबुज यह हिज्जलक नाम हैं। इसके सब गुण जलवेतस ही हैं। जैसे विशेषतासे यह विषनाशक है॥१४०॥

अंकोटः।

अंकोटो दीर्घकीलः स्यादंकोलश्च निकोचकः।
अंकोटकः कटुस्तीक्ष्णः स्निग्धोष्णस्तुवरो लघुः१४१
रेचनः कृमिशूलामशोफग्रहविषापहः।
विसर्पकफपित्तास्रमूषिकाहिविषापहः॥ १४२॥
तत्फलं शीतलं स्वादु श्लेष्मघ्नं बृंहणं गुरु।
बल्यं विरेचनं वातपित्तदाहक्षयास्रजित्॥ १४३॥

अंकोट, दीर्घकील, अंकोल, निकोचक यह ढेराके नाम हैं।
ढेरा-कटु, तीक्ष्ण, स्निग्ध, उष्ण, कषाय, हलका रेचन तथा कृमि; शूल, आम, शोफ, ग्रह, विष, विसर्प, कफ, पित्त, रक्तविकार, चूहे और सांपका विष इसको नष्ट करनेवाला है। इसका फल-शीतल, स्वादु, कफनाशक, धातुओंको पुष्ट करनेवाला, भारी, बलकारक, दस्तावर और वात, पित्त, दाह, क्षय, रक्तविकार इनको जीतनेवाला है॥ १४१--१४३॥

बला, महाबला, अतिबला, नागबला।

बला वाट्यालिका वाट्या सैव वाट्यालकापि च।
महाबला पीतपुष्पा सहदेवी च सा स्मृता॥१४४॥
ततोऽन्यातिबला ऋष्यप्रोक्ता कंकतिका तथा।
गांगेरुकी नागबला झषा ह्रस्वगवेधुका॥ १४५॥
बलाचतुष्टयं शीतं मधुरं बलकांतिकृत्
स्निग्धं ग्राहि समीरास्रपित्तास्रक्षतनाशनम्॥१४६॥
बलामूलत्वचश्चूर्णं पीतं सक्षीरशर्करम्।
मूत्रातिसारं हरति दृष्टमेतन्न संशयः॥ १४७॥

हरेन्महाबला कृच्छ्रं भवेद्वातानुलोमनी ।
हन्यादतिबला मेहं पयसा सितया समम् ॥१४८॥

बला, वाट्यालिका, वाट्या, वाट्यालका, महाबला, पीतपुष्पा, सहदेवी यह बला और महाबलाके नाम हैं। बलाको अंग्रेजीमें Hombeamep Side कहते हैं। अतिबला, रिष्यप्रोक्ता, कंकतिका यह अतिबलाके नाम हैं। इसे अंग्रेजीमें Indian Mellow कहते हैं। नागेलकी, नागबला, झषा, ह्रस्वगवेधुका यह नागबलाके नाम हैं।

चारों बला-शीतल, मधुर, बलवर्धक, कांतिवर्धक, स्निग्ध, ग्राही और वात, रक्त, पित्त, रक्तविकार, क्षत इनको नष्ट करनेवाली हैं। बलाकी जड़की छालका चूर्ण दूध और शर्कराके साथ खाया हुआ मूत्रकृच्छ्रको दूर करता है इसमें संशय नहीं, दृष्टिसे देखा हुआ है। महाबला मूत्रकृच्छ्रको नष्ट करती है और वातनाशक है। अतिबला दूध और मिसरीके साथ खाई हुई प्रमेहको नाश करती है ॥ १४४--१४८ ॥

लक्ष्मणा ।

पुत्रकाकाररक्ताल्पबिंदुभिर्लाञ्छिता सदा ।
लक्ष्मणा पुत्रजननी वस्तगन्धाकृतिर्भवेत् ॥ १४९ ॥
कथिता पुत्रदा वश्या लक्ष्मणा मुनिपुङ्गवैः ।

लक्ष्मणाका कन्द पुतलेके आकारवाला होता है, पत्र लाल और छोटी बूंदोंसे लांछित होता है। इसकी गंध बकरेके सदृश होती है। लक्ष्मणा और पुत्रजननी इसके संस्कृत नाम हैं। मुनि कहते हैं कि लक्ष्मणा अवश्य ही पुत्रको देती है। इसके अभावमें सफेद फूलकी कटेलीकी जड़का प्रयोग करते हैं ॥ १४९ ॥

स्वर्णवल्ली।

स्वर्णवल्ली रक्तफला काकायुः काकवल्लरी ॥१५०॥
स्वर्णवल्ली शिरःपीडां त्रिदोषं हंति दुग्धदा ।

स्वर्णवल्ली, रक्तफल, काकायु, काकवल्लरी यह स्वर्णवल्लीके नाम हैं।

स्वर्णवल्ली-शिरकी पीड़ा और त्रिदोषका नाश करती है, दूधको बढाने-वाली है ॥ १५० ॥

कार्पासी ।

कार्पासी तुंडकेशी च समुद्रांता च कथ्यते॥१५१॥
कर्पासको लघुः कोष्णो मधुरो वातनाशनः ।
तत्पलाशं समीरघ्नं रक्तकृन्मूत्रवर्द्धनम् ॥ १५२ ॥
तत्कर्णपिडिकानादपूयास्रावविनाशनम् ।
तद्बीजं स्तन्यदं वृष्यं स्निग्धं कफकरं गुरु ॥१५३॥

कार्पासी, तुण्डकेशी, समुद्रांता यह कपासके नाम हैं ।

कपास-लघु, किंचित् गरम, मधुर, वातनाशक है । इसके पत्ते वात-नाशक रक्त और मूत्रको बढानेवाले और कानकी पीडा, कर्णनाद, पीप बहना, इनको बंद करनेवाले हैं । कपासके बीज दूध बढानेवाले, वीर्यव-र्धक, स्निग्ध, कफकारक और भारी हैं ॥ १५१-१५३ ॥

वंशः ।

वंशस्त्वक्सारकर्मारत्वचिसारतृणध्वजाः ।
शतपर्वा शतफली वेणुमस्करतेजनाः ॥ १५४ ॥
वंशः सरो हिमः स्वादुः कषायो वस्तिशोधनः ।
छेदनः कफपित्तघ्नः कुष्ठास्रव्रणशोथजित् ॥ १५५ ॥
तत्करीरः कटुः पाके रसे रूक्षो गुरुः सरः ।
कषायः कफकृत्स्वादुर्विदाही वातपित्तलः ॥१५६॥
तद्यवास्तु सरा रूक्षाः कषायाः कटुपाकिनः ।
वातपित्तकरा उष्णा बद्धमूत्राःकफापहाः ॥ १५७ ॥

वंश, त्वक्सार, कर्मार, त्वचिसार, तृणध्वज, शतपर्वा, शतफली,वेणु-

मस्कर और तेजन यह बांसके नाम हैं। इसे फारसीमें कसब और अंग्रेजीमें Bombooeamc कहते हैं।

बांस-दस्तावर, शीतल, मधुर, कषाय, बस्तिशोधक, छेदन, कफ और वातको नष्ट करनेवाला, कोढ, रक्तविकार, व्रण, शोथ इनको जीतनेवाला है। बांसका अंकुर--पाक और रसमें कटु, रूक्ष, भारी, दस्तावर, कषाय, कफकारक, मधुर, दाहकारक, वात और पित्तको बढानेवाला है। बांसके जौ दस्तावर, रूक्ष, कसैले, पाकमें कटु, वातपित्तकारक, उष्ण, मूत्ररोधक और कफ नाशक हैं॥ १५४--१५७॥

नलः।

नलः पोटगलः शून्यमध्यश्च धमनस्तथा।
नलस्तु मधुरस्तिक्तः कषायः कफरक्तजित् ॥१५८॥

नल, पोटगल, शून्यमध्य, धमन यह नलके नाम हैं। इसे अंग्रेजीमें Indian Tobaccoo कहते हैं। नल-मधुर, तिक्त, कषाय, कफ और वातनाशक है॥ १५८॥

मुंजः।

भद्रमुञ्जः शरो बाणस्तेजनश्चक्षुमुण्डनः।
मुञ्जो मुञ्जातको बाणः स्थूलदर्भः सुमेखलः॥१५९॥
मुञ्जद्वयं तु मधुरं तुवरं शिशिरं तथा।
दाहतृष्णाविसर्पास्रमूत्रकृच्छ्राक्षिरोगहृत् ॥ १६० ॥
दोषत्रयहरं वृष्यं मेखलासूपयुज्यते।

भद्रमुंज, शर, बाण, तेजन, चक्षुमण्डन, मुंज, मुंजातक, बाण, स्थूलदर्भ, सुमेखल यह मुञ्जके नाम हैं। दोनों मुंज--मधुर, कषाय, शीतल और दाह, प्यास, विसर्प, रक्तविकार, मूत्रकृच्छ्र, नेत्ररोग, त्रिदोष इनको नष्ट करनेवाली तथा वीर्यवर्धक हैं। मुंज मेखलाओंमें प्रयोग की जाती है॥ १५९ ॥ ११६० ॥

काशः।

काशः कशेक्षुरुद्दिष्टः स स्यादिक्षुरकस्तथा॥१६१॥
इक्ष्वालिकेक्षुगंधा च तथा पोटगलः स्मृतः।
काशःस्यान्मधुरस्तिक्तःस्वादुपाको हिमःसरः१६२॥
मूत्रकृच्छ्राश्मदाहास्रक्षयपित्ताक्षिरोगजित्।

काश, काशेक्षु, इक्षुरस, इक्षुवालिका, इक्षुगन्धा और पोटगल यह कासके नाम हैं। कास-- मधुर, तिक्त, पाकमें मधुर, शीतल, दस्तावर और मूत्रकृच्छ्र, पथरी, दाह, रक्तविकार, क्षय, पित्त, नेत्ररोग इनको हरनेवाली है॥ १६१॥ १६२॥

गुन्द्रः।

गुन्द्रः पटेरको गुत्थः शृंगवेराभमूलकः॥ १६३॥
गुंद्रः कषायो मधुरः शिशिरः पित्तरक्तजित्।
स्तन्यः शुक्ररजोमूत्रशोधनो मूत्रकृच्छ्रहृत्॥१६४॥

गुन्द्र, पटेरक, गुत्थ, शृंगवेराभमूलक यह गुन्द्रके नाम हैं। गुन्द्र-कषाय, मधुर, शीतल, दूध बढानेवाला, वीर्य्य, रज और मूत्रको शुद्ध करनेवाला तथा पित्त, रक्तविकार, मूत्रकृच्छ्र इनको नष्ट करनेवाला है॥ १६३॥ १६४॥

एरका।

एरका गुंद्रमुला च शिवगुंद्रा शरीति च।
एरका शिशिरा वृष्या चक्षुष्या वातकोपिनी१६५॥
मूत्रकृच्छ्राश्मरीदाहपित्तशोणितनाशिनी।

एरका, गुंद्रमूला, शिवगुन्द्रा और शरीति यह एरकाके नाम हैं। एरकाशीतल, वीर्य्यवर्द्धक, नेत्रोंको हितकर, वातवर्द्धक और मूत्रकृच्छ्र, पथरी, दाह, पित्त तथा रुधिरविकार नाशक है॥ १६५॥

कुशः ।

कुशो दर्भस्तथा बर्हिः सूच्यग्रो यज्ञभूषणः ॥१६६॥
ततोऽन्यो दीर्घपत्रःस्यात्क्षुरपत्रस्तथैव च ।
दर्भद्वयं त्रिदोषघ्नं मधुरं तुवरं हिमम् ॥ १६७ ॥
मूत्रकृच्छ्राश्मरीतृष्णावस्तिरुक्प्रदरास्रजित् ।

कुश, दर्भ, बर्हि, सूच्यग्र, यज्ञभूषण यह कुशाके नाम हैं । क्षुरपत्र भी ऐसी ही है परन्तु लम्बे पत्तोंवाली होती है। दोनों कुशा--त्रिदोषनाशक मधुर, कसैली, शीतल तथा मूत्रकृच्छ्र, पथरी, प्यास, वस्तिरोग और प्रदरको हरनेवाली है॥ १६६ ॥ १६७ ॥

कत्तृणम् ।

कत्तृणं रोहिषं देवजग्धं सौगंधिकं तथा ॥ १६८ ॥
भूतीकं ध्याम पौरं च श्यामकं धूपगंधिकम् ।
रोहिषं तुवरं तिक्तं कटुपाकं व्यपोहति ॥ १६९ ॥
हृत्कंठव्याधिपित्तास्रशूलकासकफज्वरान् ।

कत्तृण, रोहिष, देवजग्ध, सौगंधिक, भूतीक, ध्याम, पौर, श्यामक, धूपगंधिक यह रोहिषके नाम हैं । रोहिष—कषाय, तिक्त, पाकमें कटु तथ हृदयव्याधि, कण्ठव्याधि, पित्त, रक्तविकार, शूल, कास, कफ और ज्वर को नष्ट करता है॥ १६८ ॥ १६९ ॥

भूस्तृणम् ।

भूतीकं गुह्यबीजं च सुगंधं गोमयप्रियम् ॥१७०॥
भूस्तृणं तु भवेच्छत्रा मालातृणकमित्यपि ।
भूस्तृणं कटुकं तिक्तं तीक्ष्णोष्णं रोचनं लघु ॥१७१॥

विदाहि दीपनं रूक्षमनेत्र्यं मुखशोधनम् ।
अवृष्यं बहुविट्कं च पित्तरक्तप्रदूषणम् ॥ १७२ ॥

भूतीक, गुह्यबीज, सुगंध, गोमयप्रिय, भूस्तृण, छत्रा, मालातृण यह भूतृणके नाम हैं । भूतृण-कटु, तिक्त, तीक्ष्ण, उष्ण रेचन, लघु, दाहकारक, दीपन, रूक्ष, नेत्रोंको हितकर, मुखशोधक, वीर्य्यको कम करनेवाला, बहुत विष्ठा निकालनेवाला, पित्त और रक्तको दूषित करनेवाला है ॥ १७०-१७२ ॥

नीलदूर्वा ।

नीलदूर्वा रुहानंता भार्गवी शतपर्विका ।
शस्या सहस्रवीर्य्या च शतवल्ली च कीर्तिता ॥ १७३ ॥
नीलदूर्वा हिमा तिक्ता मधुरा तुवरा हरेत् ।
कफपित्तास्रवीसर्पतृष्णादाहत्वगामयान् ॥ १७४ ॥

नीलदूर्वा, रुहा, अनंता, भार्गवी, शतपर्विका, शस्या, सहस्रवीर्य्या और शतवल्ली यह नीली दूबके नाम हैं । नीली दूब-शीतल, मधुर, तिक्त, कषाय, और कफ, पित्त, रक्तविकार, वीसर्प, प्यास, दाह तथा त्वचाके रोगोंको नष्ट करनेवाली है ॥ १७३ ॥ १७४ ॥

श्वेतदूर्वा ।

दूर्वा शुक्ला तु गोलोमी शतवीर्य्या च कथ्यते ।
श्वेतदूर्वा कषाया स्यात्स्वाद्वी व्रण्या च दीपनी १७५
तिक्ता हिमा विसर्पास्रतृट्पित्तकफदाहहृत् ।

श्वेतदूर्वा, गोलोमी, शतवीर्य्या यह सफेद दूबके नाम हैं । सफेद दूब-कषाय, मधुर, व्रणनाशक, दीपन, तिक्त, शीतल और विसर्प, रक्त-विकार, प्यास, पित्त, कफ और दाहको नष्ट करनेवाली है ॥ १७५ ॥

गंडदूर्वा ।

गंडदूर्वा तु गंडीरी मत्स्याक्षी शकुलादनी ॥ १७६ ॥
गंडदूर्वा हिमा लोहद्रावणी ग्राहणी लघुः ।

तिक्ता कषाया मधुरा वातकृत्कटुपाकिनी ॥ १७७॥
दाहतृष्णाबलासास्रकुष्ठपित्तज्वरापहा ॥

गंडदूर्वा, गंडीरी, मत्स्याक्षी, शकुलादनी यह गंडदूर्वाके नाम हैं। गंडदूर्वा-शीतल, लोहा आदि धातुओंको द्रवित करनेवाली, ग्राही, हलकी, तिक्त, कषाय, मधुर, वातकारक, कटुपाकी तथा दाह, प्यास, कफ, रक्तविकार, कोढ़, पित्त और ज्वरका नाश करनेवाली है ॥ १७६ ॥ १७७ ॥

विदारीकन्दः । वाराहीकंदः ।

वाराहीकंद एवान्यश्चर्मकारालुको मतः ॥ १७८ ॥
अनूपे स भवेद्देशे वाराह इव लोमवान् ।
विदारी स्वादुकंदा चसा तुक्रोष्ट्री सिता मता॥१७९॥
इक्षुगंधा क्षीरवल्ली क्षीरशुक्ला पयस्विनी ।
वाराही वरदा घृष्टिर्वंदरेत्यभिधीयते ॥ १८० ॥
विदारी मधुरा स्निग्धा बृंहणी स्तन्यशुक्रदा ।
शीता स्वर्य्या मूत्रला च जीवनी बलवर्णदा॥१८१॥
गुरुः पितास्रपवनदाहान्हंति रसायनी ।

वाराहीकन्दको भेवरकन्द भी कहते हैं। वाराहीकन्दकी सजल देशमें होनेवाली एक जातीको चर्मकारालु भावमिश्र मानते हैं, परन्तु कालकाके समीप पहाड़ोंपर जो भेवरकन्द है वही वाराहीकंद है। यह सूअर जैसे रोमवाला कन्द होता है। विदारी, स्वादुकंदा, क्रोष्ट्री, सिता, इक्षुगंधा, क्षीरवल्ली, क्षीरशुक्ला, पयस्विनी यह विदारीकन्दके नाम हैं। शिमलेके पहाड़ पर इसको सराली कहते हैं। वाराडी, वरदा, घृष्टि, वरद यह भी वाराहीकन्दके नाम हैं। विदारीकन्द-मधुर, स्निग्ध, बृंहण, वीर्य्यवर्द्धक, शीतल, स्वरकारक, मूत्रवर्द्धक, जीवन देनेवाला, बल और वर्ण बढ़ाने वाला, भारी, रसायन तथा पित्त, रक्तविकार, वात और दाहको नष्ट करनेवाला है ॥ १७८-१८१ ॥

मूषली ।

तालमूली तु विद्वद्भिर्मूषली परिकीर्तिता ॥१८२॥
मूषली मधुरा वृष्या वीर्य्योष्णा बृंहणी गुरुः ।
तिक्ता रसायनी हंति गुदजानिलं तथा ॥१८३॥

तालमूली और मुसली यह मुसलीके नाम हैं । मुसली--मधुर, वीर्य्य-वर्द्धक, उष्णवीर्य्य, बृंहणी, भारी, तिक्त, रसायन, बवासीरको हरनेवाली तथा वातनाशक है ॥ १८२ ॥ १८३ ॥

शतावरी ।

शतावरी बहुसुता भीरुरिन्दीवरी वरी ।
नारायणी शतपदी शतवीर्य्या च पीवरी ॥१८४॥
महाशतावरी चान्या शतमूल्यूर्ध्वकंटिका ।
सहस्रवीर्य्या हेतुश्च ऋष्यप्रोक्ता महोदरी ॥ १८५ ॥
शतावरी गुरुः शीता तिक्ता स्वाद्वी रसायनी ।
मेधाग्निपुष्टिदा स्निग्धा नेत्र्या गुल्मातिसारजित् १८६
शुक्रस्तन्यकरी बल्या वातपित्तास्रशोथजित् ।
महाशतावरी मेध्या हृद्या वृष्या रसायनी ॥१८७॥
शीतवीर्य्या निहंत्यर्शोग्रहणीनयनामयान् ।

शतावरी, बहुसुता, भीरु, इन्दीवरी, वरी, नारायणी, शतपदी, शतवीर्य्या पीवरी यह शतावरीके नाम हैं । महाशतावरी, शतावरी, ऊर्ध्वकंटिका, सहस्रवीर्य्या, हेतु, ऋष्यप्रोक्ता, महोदरी यह बड़ी शतावरीके नाम हैं । शतावरी-भारी, शीतल, तिक्त, मधुर, रसायन, बुद्धिवर्द्धक, अग्निवर्द्धक, स्निग्ध नेत्रोंको हितकर, गुल्म और अतिसारको जीतनेवाली, वीर्य्य तथा दुग्ध वर्द्धक, बलकारक, वात, पित्त, रक्तविकार और शोथको नष्ट करनेवाली है

शतावरी बुद्धिवर्धक, हृदयको प्रिय, वीर्यवर्धक, रसायन, शीतवीर्य और अर्श, ग्रहणी, नेत्र रोग इनको नष्ट करनेवाली है ॥ १८४-१८७ ॥

अंकुरः ।

तदंकुरस्त्रिदोषघ्नो लघुरर्शः क्षयापहः ॥ १८८ ॥

इसका अंकुर-त्रिदोषनाशक, हलका, अर्श और क्षयको नाश करनेवाला है ॥ १८८ ॥

अश्वगन्धा ।

गन्धांता वाजिनामादिरश्वगंधा हयाह्वया ।
वाराहकर्णी वरदा बलदा कुष्ठगंधिनी ॥ १८९ ॥
अश्वगंधानिलश्लेष्मश्वित्रशोथक्षयापहा ।
बल्या रसायनी तिक्ता कषायोष्णातिशुक्रला ॥ १९० ॥

गंधांता, वाजिगंधा, अश्वगंधा, हयाह्वया, वाराहकर्णी, नरदा, बलदा, कुष्ठगंधिनी यह असगन्धके नाम हैं। इसको फारसीमें मेहेमन वररी और अंग्रेजीमें Winter Chery कहते हैं। असगन्ध-बलकारक, रसायन, तिक्त, कषाय, उष्ण, अत्यन्त वीर्यवर्धक और वात, कफ, श्वित्र, शोथ, क्षय इनको नष्ट करनेवाला है ॥ १८९ ॥ १९० ॥

पाठा ।

पाठांबष्ठांबष्ठकी च प्राचीना पापचेलिका ।
एकाष्ठीला रसा प्रोक्ता पाठिका वरतिक्तिका ॥ १९१ ॥
पाठोष्णा कटुका तीक्ष्णा वातश्लेष्महरी लघुः ।
हंति शूलज्वरच्छर्दिकुष्ठातीसारहृद्रुजः ॥ १९२ ॥
दाहकंडुविषश्वासकृमिगुल्मगरव्रणान् ।

पाठा, अंबष्ठा, अंबष्ठकी, प्राचीना, पापचेलिका, एकाष्ठीला, रसा, पाठिका, वरतिक्तिका यह पाढके नाम हैं। पाढ-उष्ण, कटु, तीक्ष्ण, वात

और कफ नाशक, हल्की तथा शूल, ज्वर, वमन, कुष्ठ, अतिसार, हृदयके रोग, दाह, खुजली, विष, श्वास, कृमि, गुल्म और विषके व्रणको नष्ट करता है ॥ १९१ ॥ १९२ ॥

श्वेता निशोथा ।

श्वेता त्रिवृत्त्रिभण्डी स्यात्त्रिवृता त्रिपुटापि च ॥ १९३ ॥
सर्वानुभूतिः सरलो निशोथो रेचनीति च ।
श्वेता त्रिवृद्रेचनी स्यात्स्वादुरुष्णा समीरहृत् १९४
रूक्षा पित्तज्वरश्लेष्मपित्तशोथोदरापहा ।

श्वेता, त्रिवृत, त्रिभण्डी, त्रिवृता, त्रिपुटा, सर्वानुभूति, सरल, निशोथ, रेचनी यह निसोतके नाम हैं। इसे अंग्रेजीमें Turbitn root कहते हैं। सफेद निसोत रेचनी, मधुर, उष्ण, वातनाशक, रूखी तथा पित्त, ज्वर, कफ, शोथ और उदररोगको नष्ट करती है ॥ १९३ ॥ १९४ ॥

श्यामात्रिवृत् ।

त्रिवृच्छ्यामार्द्धचन्द्रा च पालिंदी च सुषेणिका १९५
श्यामा त्रिवृत्ततो हीनगुणा तीव्रविरेचनी ।
मूर्च्छादाहमदभ्रांतिकण्ठोत्कर्षणकारिणी ॥ १९६ ॥

त्रिवृत, श्यामा, अधचन्द्रा, पालिन्दी, सुषेणिका यह कालीनिसोतके नाम हैं। कालीनिसोत उससे गुणमें कुछ हीन है। परन्तु बिरेचन करानेमें तीव्र है। मूर्छा, दाह, मद, भ्रम और कण्ठका खिचना, अधिक सेवनसे इन उपद्रवोंको करती है ॥ १९५ ॥ १९६ ॥

लघ्वीदन्ती च बृहद्दन्ती ।

लघ्वी दन्ती विशल्या च स्यादुदुंबरपर्ण्यपि ।
तथैरंडफला शीघ्रा श्येनघण्टा घुणप्रिया ॥ १९७ ॥
वाराहांगी च कथिता निकुंभश्च मुकूलकः ।

द्रवंती शंबरी चित्रा प्रत्यक्पर्ण्याखुपर्ण्यपि ॥१९८॥
चित्रोपचित्रा न्यग्रोधी सुतश्रेणी तथा वृषा ।
दंतीद्वयं सरं पाके रसे च कटु दीपनम् ॥ १९९ ॥
गुदांकुराश्मशूलार्शःकंडुकुष्ठविदाहनुत ।
तीक्ष्णोष्णं हंतिपित्तास्रकफशोथोदरक्रिमीन्॥२००॥

लघ्वी, दन्ती, विशल्या, उदुम्बरपर्णी, एरंडफला, शीघ्रा, श्येनघण्टा, गुणप्रिया, वाराहांगी, निकुंभ, मुकूलक यह लघुदन्तीके नाम हैं। इसको दंदन और तिरीफल भी कहते हैं। अंग्रेजीमें इसे Croton Seed और फारसीमें दंद कहते हैं।

द्रवन्ती, शंबरी, चित्रा, प्रत्यक्पर्णी, आखुपर्णी, चित्रोपचित्रा, न्यग्रोधी, सुतश्रेणी और वृषा यह बडी दन्ती के नाम हैं। इसे फारसीमें शकारहुजुब और अंग्रेजीमें Physician nnt कहते हैं। दोनों प्रकारकी दन्ती-दस्तावर, पाक और रसमें कटु तथा दीपन है। बवासीर, पथरी, शूल, गुदाकी खुजली, कुष्ठ और दाहको नष्ट करनेवाली है। तीक्ष्ण और उष्ण है। पित्त, रक्त, कफ, सूजन, उदररोग और कृमियोंको दूर करती है ॥ १९७-२०० ॥

लघुदन्तीफलं बृहद्दंतीफलम् ।

क्षुद्रदन्तीफलं तु स्यान्मधुरं रसपाकयोः ।
शीतलं सृष्टविण्मूत्रं गरशोथकफापहम् ॥ २०१ ॥
जयपालो दंतिबीजं विख्यातं तिंतिणीफलम् ।
जयपालो गुरुः स्निग्धो रेचनः कफपित्तहा॥२०२॥

छोटी दन्तीके फल-पाक और रसमें मधुर हैं, शीतल, मलमूत्रको निकालनेवाले हैं। विषविकार, सूजन और कफको हरनेवाले हैं। बडी दन्तीके फल—जयपाल, दन्तीबीज, तिंतणीफल और जमालगोटेके नामसे प्रसिद्ध हैं। जमालगोटा—भारी, चिकना, तीक्ष्ण, विरेचनकर्ता, पित्त और कफको हरनेवाला है॥ २०१॥ २०२॥

ऐंद्रवारुणी ।

ऐंद्रींद्रवारुणी चित्रा गवाक्षी च गवादनी ।
वारुणी च परा शुक्ला सा विशाला महाफला२०३॥
श्वेतपुष्पा मृगाक्षी च मृगैर्वारुर्मृगादनी ॥
गवादनीद्वयं तिक्तं पाके कटु सरं लघु ॥ २०४ ॥
वीर्य्योष्णं कामलापित्तकफप्लीहोदरापहम् ।
श्वासकासापहं कुष्ठगुल्मग्रंथिव्रणप्रणुत् ॥ २०५ ॥
प्रमेहमूढगर्भामगंडामयविषापहम् ।

ऐंद्री, इन्द्रवारुणी, चित्रा, गवाक्षी, गवादनी, वारुणी यह इन्द्रायणके नाम हैं। दूसरी इन्द्रायण-शुक्ला, विशाला, महाफला, श्वेतपुष्पा, मृगाक्षी, मृगा, एर्वारु और मृगादनी इन नामोंवाली है। दोनों प्रकारकी, इंद्रायण पाकमें तिक्त, कटु, दस्तावर हल्की, उष्णवीर्य है तथा कामला, पित्त, कफ, तिल्ली, उदर रोग, श्वास, कास,कोढ, गुल्म, ग्रंथिरोग, व्रण, प्रमेह, मूढगर्भ, आमविकार, गंडमाला और विषविकारको दूर करनेवाली है। इसे फारसीमें खुरियाजा तलख और अंग्रेजीमें Clocynth कहते हैं ॥ २०३--२०५ ॥

नीली ।

नीली तु नीलिनी तूणी काला दोला च नीलिका२०६
रञ्जनी श्रीफली तुत्था ग्रामीणा मधुपर्णिका ।
क्लीतिका कालकेशी च नीलपुष्पा च सा स्मृता २०७
नीलनी रेचनी तिक्ता केश्या मोहभ्रमापहा ।
उष्णा हंत्युदरप्लीहवातरक्तकफानिलान् ॥ २०८ ॥
आमवातमुदावर्तं मदं च विषमुद्धतम् ।

नीली, नीलिनी, तूणी, काला, दोला, नीलिका, रञ्जनी, श्रीफली तुत्था, मीणा, मधुपर्णिका,क्लीतिका, कालकेशी और नीलपुष्पा यह नीलिनीके नाम हैं। हिन्दीमें इसे कालादाना या काहलिषां कहते हैं। काला-

दाना रेचक, तिक्त, केशोंको बढानेवाला, मोह और भ्रमको हरनेवाला और उष्ण है। तथा उदररोग, प्लीहा, वातरक्त, कफ, वायु, आमवात, उदावर्त, मद और बढे हुए विषविकारको दूर करता है ॥ २०६-२०८ ॥

शरपुंखा ।

शरपुंखा प्लीहशत्रुर्नीलवृक्षाकृतिश्च सा ॥ २०९ ॥
शरपुंखा यकृत्प्लीहगुल्मव्रणविषापहा ।
तिक्तः कषायः कासास्रश्वासज्वरहरो लघुः ॥२१०॥

शरपुंखा, प्लीहशत्रु, नीलवृक्षाकृति यह सरपुंखाके नाम हैं। हिंदीमें इसे सरफोंका कहते हैं। अंग्रेजीमें Purpose Tebhrosia कहते हैं। सरपुंखा यकृत, प्लीहा, गुल्म, व्रण और विषको हरनेवाली है तथा तिक्त और कषाय है। एवं कास, रक्तविकार, श्वास, ज्वरको हरनेवाली है और हलकी है ॥ २०९ ॥ २१० ॥

वृद्धदारकः ।

वृद्धदारक आवेगी छत्रांगी रिष्यगंधिका ।
वृद्धदारः कषायोष्णः कटुस्तिक्तो रसायनः ॥२११॥
वृष्यो वातामवातार्शःशोथमेहकफप्रणुत् ।
शुक्रायुर्बलमेधाग्निस्वरकांतिकरः सरः ॥ २१२ ॥

वृद्धदारक, आवेगी, छत्रांगी, रिष्यगंधिका यह वृद्धदारुके नाम हैं हिन्दीमें इसे विधायरा कहते हैं। शिमला प्रान्तमें इसे बुड्ढलकी वेल कहते हैं। बिधायरा-कषाय, उष्ण, कटु, तिक्त, रसायन, वीर्य्यवर्धक, वातनाशक और आमवात, अर्श, सूजन, प्रमेह और कफको नाश करता है। तथा वीर्य्य, आयु, बल, बुद्धि, जठराग्नि, स्वर और कान्तिको बढ़ानेवाला और दस्तावर है ॥ २११ ॥ २१२ ॥

### यवास दुरालभा ।

यासो यवासो दुःस्पर्शो धन्वयासः कुनाशकः ।
दुरालभा दुरालंभा समुद्रांता च रोदनी ॥ २१३ ॥
गांधारी कच्छुरानंता कषाया दुरभा ग्रहा ।
यासः स्वादुः सरस्तिक्तस्तुवरः शीतलो लघुः॥२१४॥
कफमेदोमदभ्रांतिपित्तास्रकुष्ठकासजित् ।
तृष्णाविसर्पवातास्रवमिज्वरहरः स्मृतः ॥ २१५ ॥
यवासस्य गुणैस्तुल्या बुधैरुक्ता दुरालभा ।

यास, यवास, दुस्पर्श, धन्वयास, कुनाशक, दुरालभा, दुरालंभा समुद्रांता, रोदनी, गान्धारी, कच्छुरा, अनंता, कषाया,दुरभा और ग्रहा यह जवासेके नाम हैं । जवासा-मधुर, दस्तावर, तिक्त, कसैला,शीतल और हलका है । तथा कफ, मेद, मद, भ्रम, पित्त, रक्त, कुष्ठ, खांसी, प्यास, विसर्प, वातरक्त, वमन, ज्वर इनको हरनेवाला है । जवासा, और दुरालभा एक जातिके क्षुप हैं। अम्बाला जिलामें जवासा और झवांसाके नामसे बहुत मिलता है ॥ २१३-२१५ ॥

### मुण्डा ।

मुंडी भिक्षुरपि प्रोक्ता श्रावणी च तपोधना॥२१६॥
श्रावणाह्वा मुण्डितिका तथा श्रावणशीर्षिका ।
महाश्रावणिका त्वन्या सा स्मृता भूकदंबिका २१७
कदंबपुष्पिका च स्यादव्यथातितपस्विनी ।
मुण्डितिका कटुः पाके वीर्य्योष्णा मधुरा लघुः२१८
मेध्या गंडापचीकुष्ठकृमियोन्यर्तिपांडुनुत् ।

श्लीपदारुच्यपस्मारप्लीहमेदोगुदार्तिहृत ॥ २१९ ॥
महामुंडी च तुल्या हि गुणैरुक्ता महर्षिभिः ।

मुण्डी, भिक्षु, श्रावणी, तपोधना, श्रावणाह्वा, मुण्डितिका, श्रवणशीर्षिका यह गोरखमुण्डीके नाम हैं । दूसरी मुण्डी महाश्रावणी, भूकदंबिका, कदंबपुष्पिका अव्यथा, अतितपस्विनी इन नामों वाली है । दोनों प्रकारकी मुंडियां पाकमें कटु, वीर्यमें उष्ण, मधुर, हलकी, बुद्धिवर्द्धक तथा गंड, अपची, कुष्ठ, कृमि, योनिरोग, पांडु, श्लीपद, अरुचि, अपस्मार, प्लीहा, मेद और बवासीर इनको दूर करती है । मुंडी और महामुंडी गुणोंमें एक जैसी है ॥ २१६--२१९ ॥

अपामार्गः ।

अपामार्गस्तु शिखरी ह्यधःशल्यो मयूरकः ।
मर्कटी दुर्ग्रहा चापि किणही खरमंजरी ॥ २२० ॥
अपामार्गः सरस्तीक्ष्णो दीपनस्तिक्तकः कटुः ।
पाचनो नावनश्छर्दिकफमेदोऽनिलापहः ॥ २२१ ॥
निहंति हृद्रुजाध्मानार्शः कण्डुशूलोदरापचीः ।

अपामार्ग, शिखरी, अधःशल्य, मयूरक, मर्कटी, दुर्ग्रहा, किणही और खरमंजरी यह अपामार्गके नाम हैं । हिंदीमें इसे पुठकंडा और आधाझारा कहते हैं । अपामार्ग -दस्तावर, तीक्ष्ण, दीपन, कटु, पाचन तथा छींक, वमन, कफ, मेद, वायु, हृद्रोग, अफारा, अर्श, खुजली, शूल, उदर रोग और अपचीको दूर करता है ॥ २२० ॥ २२१ ॥

रक्तापामार्गः ।

रक्तोऽन्यो वशिरो वृन्तफलो धामागवोऽपि च २२२
प्रत्यक्पर्णी केशपर्णी कथिता कपिपिप्पला ।
अपामार्गोऽरुणो वातविष्टंभी कफहृद्धिमः ॥२२३॥

रूक्षः पूर्वगुणैर्न्यूनः कथितो गुणवेदिभिः ।
अपामार्गफलं स्वादु रसे पाके च दुर्जरम् ॥२२४॥
विष्टंभि वातलं रूक्षं रक्तपित्तप्रसादनम् ।

रक्तअपामार्ग, वशिर, वृन्तफल, धामार्गव, प्रत्यक्पर्णी, केशपर्णी और कपिपिप्पला यह लाल अपामार्गके नाम हैं। लाल अपामार्ग--वायुकारक, विष्टंभकारक, कफनाशक, शीतल, रूक्ष और अपामार्गसे गुणोंमें हीन है। अपामार्गके फल--रसमें स्वादु, पाकमे दुर्जर, विष्टंभी, वातकारक, रूखे, रक्त और पित्तको प्रसन्न करनेवाले हैं ॥ २२२--२२४ ॥

कोकिलाक्षः ।

कोकिलाक्षस्तु काकेक्षुरिक्षुरः क्षुरिकः क्षुरः ॥२२५॥
भिक्षुः कांडेक्षुरप्युक्त इक्षुगन्धेक्षुवालिका ।
क्षुरिकः शीतलो वृष्यःस्वाद्वम्लःपिच्छलस्तथा २२६
तिक्तो वातामशोथाश्मतृष्णादृष्ट्यनिलास्रजित् ।

कोकिलाक्ष, काकेक्षु, इक्षुर, क्षुरिक, क्षुर, भिक्षु, काण्डेक्षु, इक्षुगन्धा और इक्षुवालिका यह कोकिलाक्षके नाम हैं। हिंदी भाषामें इसे तालमखाना कहते हैं। तालमखाना--शीतल, वीर्य्यवर्धक, मधुर अम्ल, पिच्छल और तिक्त हैं। तथा वायु, आम, शोथ, पथरी, प्यास, दृष्टिदोष, वात और रक्तविकारको जीतनेवाला है ॥ २२५ ॥ २२६ ॥

अस्थिसंहारी ।

ग्रंथिमानस्थिसंहारी वज्रांगी चास्थिशृङ्खला २२७
अस्थिसंहारिकः प्रोक्तो वातश्लेष्महरोऽस्थियुक् ।
उष्णः सरः कृमिघ्नश्च दुर्नामा चाक्षिरोगहृत्॥२२८॥
रूक्षः स्वादुर्लघुर्वृष्यः पाचनः पित्तलः स्मृतः ।

भिषग्वरैर्यथानाम फलञ्चापि प्रकीर्तितम् ॥ २२९ ॥
कांडं त्वग्विरहितमस्थिशृंखलाया,
माषार्द्धं द्विदलमकंचुकं तदर्द्धम्।
संपिष्टं तदनु ततस्तिलस्य तैले,
संपक्कं वटकमतीव वातहारि ॥ २३० ॥

ग्रीथमान, अस्थिसंहारी, वज्रांगी, अस्थिशृङ्खला यह अस्थिसंहारीके नाम हैं। हिन्दीमें इसे हडजोडी कहते हैं। अस्थिसंहारी--वात, कफ-नाशक, हड्डीको जोडनेवाली, गरम, दस्तावर, कृमिघ्न, अर्शनाशक, नेत्ररोगहर, रूक्ष, मधुर, हलकी, वीर्यवर्धक, पाचन और पित्तकारक है वैद्योंने इसके नामके माफिक ही इसके फलको भी कथन किया है। अस्थिसंहारीका त्वचारहित कांड लेकर उससे आधी छिलका रहित उडदकी दाल लेकर दोनोंको बारीक पीस टिकिया बढाकर तिलोंके तेलमें पकावे, यह सम्पूर्ण वातविकारोंको दूर करती है ॥ २२७--२३० ॥

महाजालनी।

महाजालनिका चर्मरंगः स्यान्नीलपुष्पिका।
आवर्तकी तिंदुकिनी विभांडी रक्तपुष्पिका ॥२३१॥
महाजालनिका तिक्ता रेचनी कफपित्तजित।
हंति दाहोदरानाहशोफकुष्ठकफज्वरान् ॥ २३२ ॥

महाजालनिका, चर्म्मरंग, नलिपुष्पिका, आवर्तकी, तिंदुकिनी, विभांडी और रक्तपुष्पिका, यह जंगली कड़वी तुरईके नाम हैं। महाजालनी--तिक्त, दस्तावर, कफ पित, दाह, उदररोग, अफारा, सूजन, कुष्ठ, कफ और ज्वरको हरनेवाली है ॥ २३१ ॥ २२२ ॥

कुमारी ।

कुमारी गृहकन्या च कन्या घृतकुमारिका ।
कुमारी भेदनी शीता तिक्ता नेत्र्या रसायनी ॥२३३॥
मधुरा बृंहणी बल्या वृष्या वातविषप्रणुत् ।
गुल्मप्लीहयकृद्वृद्धिकफज्वरहरी भवेत् ॥ २३४ ॥
ग्रन्थ्यग्निदग्धविस्फोटपीतरक्तत्वगामयान् ।

कुमारी, गृहकन्या, कन्या, घृतकुमारिका यह घीकुमार या घुमार पट्ठेके नाम हैं। घीकुमार-दस्तावर, शीतल, तिक्त, नेत्रोंको हितकर, रसायन, मधुर, बृंहण, बलकारक और वीर्यवर्धक है। तथा वात, विषविकार, गुल्म, प्लीहा, यकृत् अण्डवृद्धि, कफ, ज्वर, ग्रंथि, अग्निदग्ध, विस्फोटक, कामला, रक्तविकार और त्वचाके विकारोंको दूर करता हैं। इसे फारसीमें दरख्ते सिन्न और अंग्रेजीमें Barhadses aloes कहते हैं ॥ २३३ ॥ २३४ ॥

श्वेतपुनर्नवा ।

पुनर्नवा श्वेतमूला शोथघ्नी दीर्घपत्रिका ॥ २३५ ॥
कटुः कषायानुरसा पांडुघ्नी दीपनी सरा ।
शोफानिलगरश्लेष्महरी व्रण्योदरप्रणुत् ॥ २३६ ॥

पुनर्नवा, श्वेतमूला शोथघ्नी, दीर्घपत्रिका यह श्वेतपुनर्नवाके नाम हैं। हिन्दीमें माठी, इट्सिट और बिसखपरा कहते हैं! इसे अंग्रेजीमें Spreading Hagweed कहते हैं। श्वेतपुनर्नवा--कटु कषायानुरस है तथा दस्तावर, दीपन, पांडुनाशक एवं सूजन, वायु, विषविकार, कफ, व्रण और उदररोगको दूर करती है ॥ २३५ ॥ २३६ ॥

रक्तपुनर्नवा ।

पुनर्नवापरा रक्ता रक्तपुष्पा शिवाटिका ।
शोथघ्नी क्षुद्रवर्षाभूर्वृषकेतुः कठिल्लिका ॥ २३७ ॥

पुनर्नवारुणा तिक्ता कटुपाका हिमा लघुः ।
वातला ग्राहिणी श्लेष्मपित्तरक्तविनाशिनी॥२३८॥

रक्तपुर्ननवा, रक्ता, रक्तपुष्पा, शिवाटिका, शोथघ्नी, वर्षाभू, वृष केतु, कठिल्लिका यह लालपुनर्नवाके नाम हैं। लालपुनर्नवा--तिक्त, कटुपाकी, शीतल, हलकी, वातकारक, मलरोधक तथा कफ, पित्त और रक्तविकारको दूर करती है ॥ २३७ ॥ २३८ ॥

एलायकः ।

एलायकः कृष्णबोलः कुमारी सारतोद्भवः ।
कृष्णबोलः कटुः शीतो भेदको रसशोधकः ।
शूलाध्मानकफं वातं कृमिगुल्मौ च नाशयेत्॥२३९॥

एलायक, कृष्णबोल, कुमारी, सारतोद्भव यह एलवेके नाम हैं। एलवा कटु, शीतल, दस्तावर, रसशोधक, शूल, आध्मान, कफ, वात, कृमि और गुल्मरोगको नाश करता है। इसे अंग्रेजीमें Socotrin Aloes कहते हैं ॥ २३९ ॥

प्रसारणी ।

प्रसारणी राजबाला भद्रपर्णी प्रतानिनी ॥ २४० ॥
सरणी सारणी भद्रबला चापि कटंभरा ।
प्रसारणी गुरुर्वृष्या बलसंधानकृत्सरा ॥२४१॥
वीर्य्योष्णा वातहृत्तिक्ता वातरक्तकफापहा ।

प्रसारणी, राजबला, भद्रपर्णी, प्रतानिनी, सरणी, सारिणी, भद्रबला और कटंभरा यह प्रसारिणीके नाम हैं। हिन्दीमें खीप या पसरन और चन्द्रवेल कहते हैं। प्रसारिणी--भारी, वीर्यवर्द्धक, बलकारक, सन्धानकारक, दस्तावर, उष्णवीर्य, वातनाशक, तिक्त, वातरक्त और कफको हरनेवाली है ॥ २४० ॥ २४१ ॥

कृष्णसारिवा ।

कृष्णा तु सारिवा श्यामा गोपीगोपवधूश्च सा२४२
धवला सारिवा गोपी गोपकन्या च शारदी ।
स्फोटाश्यामागोपवल्लीलतास्फोताचचंदना ॥२४३॥

कृष्णसारिवा, श्यामा, गोपी, गोपवधू और कृष्णा यह काले शारिवाके नाम हैं। धवला, सारिवा, गोपी, गोपकन्या, शारदी, स्फोटा, श्यामा, गोपवल्ली, लता, स्फोता और चन्दना यह श्वेतशारिवाके नाम हैं। इसको हिन्दीमें अनन्तमूल,
कहते हैं। शिमला प्रान्तमें दुधलीकी बेल कहते हैं २४२ ॥ २४३ ॥

सारिवा ।

सारिवायुगलं स्वादु स्निग्धं शुक्रकरं गुरु ।
अग्निमांद्यारुचिश्वासकासामविषनाशनम् २४४ ॥
दोषत्रयास्रप्रदरज्वरातीसारनाशनम् ।

दोनों प्रकारका सारिवा-स्वादु, स्निग्ध, वीर्यवर्धक, भारी है तथा अग्निमांद्य, अरुचि, श्वास, कास, आम, विष, त्रिदोष, रक्त, प्रदर, ज्वर और अतिसारको नष्ट करता है ॥ २४४ ॥

भृंगराजः ।

भृंगराजो भृंगरजो मार्कवो भृंग एव च ॥ २४५ ॥
अंगारकः केशराजो भृङ्गारः केशरञ्जनः ।
भृङ्गारः कटुकस्तिक्तो रूक्षोष्णः कफवातनुत्॥२४६॥
केश्यस्त्वच्यः कृमिश्वासकासशोथामपांडुनुत् ।
दंत्यो रसायनो बल्यः कुष्ठनेत्रशिरोर्तिनुत् ॥२४७॥

भृङ्गराज, भृंगरज, मार्कव, भृङ्ग, अंगारक, केशराज, भृंगार और

केशरंजन यह भांगरेके नाम हैं। भांगरा-कटु, तिक्त, रूक्ष, उष्ण, कफवातनाशक, केशवर्द्धक, त्वचाको हितकारी तथा कृमि, श्वास, कास, शोथ, आम, पाण्डु, कुष्ठ, नेत्र और शिरके विकारोंको दूर करता है। दांतोंके लिये हितकारी, रसायन और बलवर्द्धक है। इसे फारसीमें जम्दर, अंग्रेजीमें Traling Ebipat कहते हैं॥ २४५-२४७॥

शणपुष्पी।

शणपुष्पी स्मृता घंटारवा शणसमाकृतिः।
शणपुष्पी कटु तिक्ता वामनी कफपित्तजित्॥२४८॥

शणपुष्पी, घण्टारवा, शणसमाकृति यह शणपुष्पीके नाम हैं। शणपुष्पी-कटु, तिक्त, वमनकारक और कफ पित्तको जीतनेवाली है। इसको हिन्दीमें वनछुनछुनी, फारसीमें लादना अंग्रेजीमें Flax Hemq कहते हैं॥ २४८॥

त्रायमाणा।

बलभद्रा त्रायमाणा त्रायंती गिरिसानुजा।
त्रायंती तुवरा तिक्ता सरा पित्तकफापहा॥ २४९॥
ज्वरहृद्रोगगुल्मार्शोभ्रमशूलविषप्रणुत्।

बलभद्रा, त्रायमाणा, त्रायंती और गिरिसानुजा यह त्रायमाणके नाम हैं। त्रायमाण-कसैली, तिक्त, दस्तावर, पित्त-कफनाशक तथा ज्वर, हृद्रोग, गुल्म, अर्श, भ्रम, शूल और विषविकारको दूर करती है॥ २४९॥

मूर्वा।

मूर्वा मधुरसा देवी मोरटा तेजनी स्रुवा॥ २५०॥
मधूलिका मधुश्रेणी गोकर्णी पीलुपर्ण्यपि।
मूर्वा सरा गुरुः स्वादुस्तिक्ता पित्तास्रमेहनुत्॥२५१॥
त्रिदोषतृष्णाहृद्रोगकंडुकुष्ठज्वरापहा।

मूर्वा, मधुरसा, देवी, मोरटा, तेजनी, स्रुवा, मधूलिका, मधुश्रेणी, गोकर्णी, पीलुपर्णी यह मूर्वाके नाम हैं। मूर्वा-दस्तावर, भारी, स्वादु,

तिक्त तथा पित्त, रक्त, प्रमेह, त्रिदोष, प्यास, हृद्रोग, कण्डु, कुष्ठ और ज्वरके हरनेवाली है ॥ २५० ॥ २५१ ॥

काकमाची ।

काकमाची ध्वांक्षमाची काकाह्वा चैव वायसी २५२
काकमाची त्रिदोषघ्नी स्निग्धोष्णा स्वरशुक्रदा ।
तिक्ता रसायनी शोथकुष्ठार्शोज्वरमेहजित् ॥२५३॥
कटुर्नेत्रहिता हिक्काछर्दिहृद्रोगनाशनी ।

काकमाची, ध्वांक्षमाची, काकाह्वा, वायसी यह काकमाचीके नाम हैं। हिन्दीमें इसे मकोह कहते हैं। काकमाची-त्रिदोषनाशक, स्निग्ध, उष्ण, स्वरवर्द्धक, वीर्य्यप्रद, तिक्त और रसायन है। तथा शोथ, कुष्ठ, अर्श, ज्वर, प्रमेह, हिचकी, छर्दी और हृद्रोगको दूर करती है। तथा कटु और नेत्रोंको हितकारी है ॥ २५२ ॥ २५३ ॥

काकनासा ।

काकनासा तु काकांगी काकतुंडफला च सा ॥२५४॥
काकनास कषायोष्णा कटुका रसपाकयोः ।
कफघ्नी वामनी तिक्ता शोथार्शःश्वित्रकुष्ठहृत् ॥२५५॥

काकनासा, काकांगी, काकतुण्डफला यह काकनासाके नाम हैं हिन्दीमें इसे कव्वाडोडी कहते हैं। काकनासा-कषाय, उष्ण, रस पाकमें कटु, कफनाशक, वमनकारक, तिक्त तथा शोथ, अर्श और श्वित्रकुष्ठको नाश करनेवाली है ॥ २५४ ॥ २५५ ॥

काकजंघा ।

काकजंघा नदीकांता काकतिक्ता सुलोमशा ।
पारावतपदी दासी काका चापि प्रकीर्तिता ॥२५६॥

काकजंघा हिमा तिक्ता कषाया कफपित्तजित् ।
निहंति ज्वरकुष्ठास्रक्रिमिकंडुविषप्रणुत् ॥ २५७ ॥

काकजंघा, नदीकांता, काकतिक्ता, सुलोमशा, पारावतपदी, दासी और काका यह काकजंघाके नाम हैं। काकजंघा-शीतल, तिक्त, कषाय, कफ, पित्तको जीतनेवाली तथा ज्वर, कुष्ठ, रक्तविकार, कृमि, कण्डू और विषको दूर करती है ॥ २५६ ॥ २५७ ॥

नागपुष्पी ।

नागपुष्पी श्वेतपुष्पा नागरी रामदूतिका ।
नागरी रोचनी तिक्ता तीक्ष्णोष्णा कफपित्तनुत् २५८
विनिहंति विषं शूलं योनिदोषवमिक्रिमीन् ।

नागपुष्पी, श्वेतपुष्पा, नागरी, रामदूतिका यह नागपुष्पीके नाम हैं। नागपुष्पी-रुचिकारक, तीक्ष्ण, उष्ण, तिक्त, कफपित्तनाशक तथा विष, शूल, योनिदोष, वमन और कृमियोंको दूर करती है ॥ २५८ ॥

मेषशृंगी ।

मेषशृंगी विषाणी स्यान्मेषवल्ल्याजशृंगिका ॥ २५९ ॥
मेषशृंगी रसे तिक्ता वातला श्वासकासहृत् ।
रूक्षा पाके कटुस्तिक्ता व्रणश्लेष्माक्षिशूलनुत् २६० ॥
मेषशृंगीफलं तिक्तं कुष्ठमेहकफप्रणुत् ।
दीपनं स्रंसनं कासकृमिव्रणविषापहम् ॥ २६१ ॥

मेषशृङ्गी, विषाणी, मेषवल्ली, अजशृङ्गी यह मेढाशृङ्गीके नाम हैं मेढाशृङ्गी-रसमें तिक्त, वातकारक, श्वास-कासनाशक, रूक्ष, पाकमें कटु, तिक्त, व्रण, कफ और नेत्रशूलको दूर करती है। मेषसिंगीके फल

तिक्त होते हैं। कुष्ठ, मेह और कफको दूर करते हैं। दीपन हैं, स्रंसन तथा खाँसी कृमि, व्रण और विषको हरनेवाले हैं ॥ २५९-२६१ ॥

हंसपदी ।

हंसपादी हंसपदी कीटमाता त्रिपादिका ।
हंसपादी गुरुः शीता हंति रक्तविषव्रणान् ॥२६२॥
विसर्पदाहातीसारलूताभूतादिरोगनुत् ।

हंसपादी, हंसपदी, कीटमाता, त्रिपादिका यह हंसपदीके नाम हैं। इसे हिन्दीमें हंसपदी, फारसीमें परस्पाशान और अंग्रजीमें Maiden Hair कहते हैं।

हंसपदी-भारी, शीतल तथा रक्त, विष, व्रण, विसर्प, दाह, अतिसार मकडीका विष, भूतादि रोगोंको दूर करनेवाली है ॥ २६२ ॥

सोमलता ।

सोमवल्ली सोमलता सोमक्षीरी द्विजप्रिया ॥२६३॥
सोमवल्ली त्रिदोषघ्नी कटुस्तिक्ता रसायनी ।

सोमवल्ली, सोमलता, सोमक्षीरी, द्विजप्रिया यह सोमलताके नाम हैं। सोमवल्लीकी अंशुमान् आदि जातियें होती हैं। सोमलता--त्रिदोषनाशक, कटु, तिक्त और रसायन है ॥ २६३ ॥

आकाशवल्ली ।

आकाशवल्ली तु बुधैः कथितामरवल्लरी ॥२६४॥
खवल्ली ग्राहणी तिक्ता पिच्छिलाक्ष्यामयापहा ।
तुवराग्निकरी हृद्या पित्तश्लेष्मामनाशिनी ॥२६५॥

आकाशवल्ली, अमरवल्लरी और खवल्ली यह अमरबेलके नाम हैं। अमरबेल--ग्राही, तिक्त, चिकनी, नेत्ररोग नाशक, कषाय, अग्निदीपक, हृदयको प्रिय और पित्त, कफ तथा आमको हरनेवाली हैं ॥ २६४ ॥ २६५ ॥

पातालगरुड़ी ।

छिलहिंडो महामूलः पातालगरुडाह्वयः ।
छिलहिंडः परं वृष्यः कफघ्नः पवनापहा ॥ २६६ ॥

छिलहिण्ड, महामूल, पातालगरुड तथा गरुडके सम्पूर्ण नाम यह पातालगारुडीके नाम हैं। यह अत्यन्त वीर्यवर्धक, कफ तथा वातको नष्ट करनेवाली है ॥ २२६ ॥

वंदा ।

वंदा वृक्षादनी वृक्षभक्ष्या वृक्षरुहापि च ।
वंदाकः स्याद्धिमस्तिक्तः कषायो मधुरो रसे॥२६७॥
मांगल्यः कफवातास्त्ररक्षोव्रणविषापहा ।

वन्दा, वृक्षादनी, वृक्षभक्ष्या और वृक्षरुहा यह बन्देके नाम हैं। बन्दा-शीतल, तिक्त, कषाय, रसमें मधु, मंगलकारक तथा कफ, वात, रक्तविकार, राक्षसरोग, व्रण और विषको हरता है ॥ २६७ ॥

वटपत्री ।

वटपत्री तु कथिता मोहनी रेवती बुधः ॥ २६८ ॥
वटपत्री कषायोष्णा योनिमूत्रगदापहा ।

वटपत्री, मोहनी और रेवती यह वटपत्रीके नाम हैं। वटपत्री-कसैली, गरम तथा योनि और मूत्रके रोगोंको हरती है ॥ २६८ ॥

हिंगुपत्री ।

हिंगुपत्री तु कवरी पृथ्वीका पृथुका पृथुः ॥२६९॥
हिंगुपत्री भवेद्रुच्या तीक्ष्णोष्णा पाचनी कटुः ।
हृद्वस्तिरुग्विबंधार्शःश्लेष्मगुल्मानिलापहा ॥२७०॥

हिंगुपत्री, कवरी, पृथ्वीका, पृथुका, पृथु यह हिंगुपत्रीके नाम हैं। हिंगुपत्री--रुचिकारक, तीक्ष्ण, उष्ण, पाचन, कटु तथा हृदयरोग, वस्तिके रोग, विबन्ध, अर्श, कफ, गुल्म और वात इनको जीतनेवाली है ॥ २६९ ॥ २७० ॥

वंशपत्री ।

वंशपत्री वेणुपत्री पिंगा हिंगुशिवाटिका ।
हिंगुपत्रीगुणा विज्ञैर्वंशपत्रीव कीर्तिताः ॥ २७१ ॥

वंशपत्री, वेणुपत्री, पिङ्गा और हिंगुशिवाटिका यह वंशपत्रीके नाम हैं। उसके गुण विद्वानोंने हिंगुपत्रीके समान ही कहे हैं ॥ २७१ ॥

मत्स्याक्षी ।

मत्स्याक्षी बाह्लिकी मत्स्यगंधा मत्स्यादनीति च ।
मत्स्याक्षी ग्राहणी शीता कुष्ठपित्तकफास्रजित् २७२
लघुस्तिक्ता कषाया च स्वादी कटुविपाकिनी ।

मत्स्याक्षी, बाह्लिकी मत्स्यगन्धा, मत्स्यादनी ये मत्सीके नाम हैं। मत्सी-ग्राही, शीतल, लघु, तिक्त, कसैली, स्वादु, कटुपाकी तथा कुष्ठ, पित्त, कफ और रक्तविकार इनको नष्ट करनेवाली है इसको मछेछी भी कहते हैं ॥ २७२ ॥

सर्पाक्षी ।

सर्पाक्षी स्यात्तु गंडाली तथा नाडीकलायका॥२७३॥
सर्पाक्षी कटुका तिक्ता सोष्णा कृमिनिकृन्तनी ।
वृश्चिकोंदुरुसर्पाणां विषघ्नी व्रणरोपणी ॥ २७४ ॥

सर्पाक्षी, गण्डाली और नाडीकलायका यह सरहटी ( गोहके आदे ) के नाम हैं। सर्पाक्षी-कटु, तिक्त, गरम तथा कृमि, विच्छु, चूहा और सांप इनके विषको मारनेवाली तथा व्रणको भरनेवाली है ॥ २७३ ॥ २७४ ॥

शंखपुष्पी ।

शंखपुष्पी तु शंखाह्वा मांगल्या कुसुमापि च ।
शंखपुष्पी सरा मेध्या वृष्या मानसरोगहृत्॥२७५॥

रसायनी कषायोष्णा स्मृतिकांतिबलाग्निदा ।
दोषापस्मारभूतादिकुष्ठक्रिमिविषप्रणुत ॥ २७६ ॥

शंखपुष्पी, शंखाह्वा और मांगल्यकुसुमी यह शंखपुष्पीके नाम हैं। शंखपुष्पी- दस्तावर, बुद्धिवर्धक, वीर्यवर्धक, मानसिकरोगनाशक, रसायन, कषाय, उष्ण तथा स्मृति, कान्ति, बल और अग्नि इनको बढानेवाली है। दोष, अपस्मार, भूतादि रोग, कृमि तथा विषको हरनेवाली है ॥ २७५ ॥ २७६ ॥

अर्कपुष्पी ।

अर्कपुष्पी क्रूरकर्मा पयस्या जलकामुका ।
अर्कपुष्पी कृमिश्लेष्ममेहपित्तविकारजित् ॥२७७॥

अर्कपुष्पी, क्रूरकर्मा, पयस्या और जलकामुका यह अर्कपुष्पीके नाम हैं। हिन्दी भाषामें इसे अर्कफूली भी कहते हैं।

अर्कपुष्पी-कृमि, कफ, प्रमेह और पित्तके विकारोंको जीतती है ॥ २७७ ॥

लज्जालुः ।

लज्जालुर्हि शमीपत्रा समंगा जलकर्णिका ।
रक्तपादी नमस्कारी नाम्ना खदिरकेत्यपि ॥२७८॥
लज्जालुः शीतला तिक्ता कषाया कफपित्तजित् ।
रक्तपित्तमतीसारं योनिरोगान्विनाशयेत् ॥ २७९ ॥

लज्जालु, शमीपत्रा, समङ्गा, जलकर्णिका, रक्तपादी, नमस्कारी, खदिरका यह लाजवन्तीके नाम हैं। हिन्दी भाषामें इसे छुईमुई कहते हैं। लाजवन्ती-शीतल, तिक्त और कषाय है तथा कफ, पित्त, रक्तपित्त, अतिसार और योनिरोगोंको दूर करती है ॥ २७८ ॥ २७९॥

तद्भेदः अलंबुषा ।

अलंबुषा खरत्वक् च तथा मेदोगला स्मृता ।
अलंबुषा लघुः स्वादुः कृमिपित्तकफापहा ॥२८०॥

लाजवन्त का भेद अलम्बुषा, खरत्वक् और मेदोगला यह अलम्बुषाके

नाम हैं। अलम्बुषा हलकी, स्वादु, कृमि, पित्त और कफको नाश करनेवाली है ॥ २८० ॥

दुग्धिका ।

दुग्धिका स्वादुपर्णी स्यात्क्षीरावी क्षीरिवी तथा ।
दुग्धिकोष्णा गुरू रूक्षा वातला गर्भकारिणी २८१॥
स्वादुक्षीरा कटुस्तिक्ता सृष्टमूत्रमलापहा ।
स्वादुर्विष्टंभनी वृष्या कफकोष्ठकृमिप्रणुत् ॥२८२॥

दुग्धिका, स्वादुपर्णी, क्षीरावी, क्षीरिवी यह दुधलीके नाम हैं। दुग्धिका गुरु, रूक्ष, वातकारक, गर्भकारिणी, स्वादु, दुधवाली, कटु, तिक्त, मूत्र और मलको निकालनेवाली, स्वादु, विष्टम्भकारी, वृष्य तथा कफ, कोढ और कृमियोंको दूर करनेवाली है ॥ २८१ ॥ २८२ ॥

भूम्यामलकी ।

भूम्यामलकिका प्रोक्ता शिवा तामलकीति च ।
बहुपत्रा बहुफला बहुवीर्य्या जटापि च ॥ २८३ ॥
भूधात्री वातकृत्तिक्ता कषाया मधुरा हिमा ।
पिपासाकासपित्तास्रकफपांडुक्षतापहा ॥ २८४ ॥

भूम्यामलकी, शिवा, तामलकी, बहुफला, बहुवीर्या, जटा यह भूंई आमलेके नाम हैं। भूंई आमला-वातकारक, तिक्त, कषाय, मधुर और शीतल है तथा प्यास, खाँसी, पित्त, रक्त, कफ, पाण्डु और क्षतको हरनेवाला है। भूमिआमल-पाताला आमला इन नामोंसे प्रसिद्ध है ॥ २८३ २८४ ॥

ब्राह्मी ।

ब्राह्मी कपोतवंका च सोमवल्ली सरस्वती ।
मंडूकपर्णी मांडूकी त्वाष्ट्री दिव्या महौषधी २८५॥

ब्राह्मी हिमा सरा तिक्ता लघुर्मेध्या च शीतला।
कषाया मधुरा स्वादुपाका पुण्या रसायनी ॥२८६॥
स्वर्य्या स्मृतिप्रदा कुष्ठपांडुमेहास्रकासजित्।
विषशोथज्वरहरी तद्वन्मंडूकपर्णिका ॥ २८७ ॥

ब्राह्मी, कपोतवंका, सोमवल्ली, सरस्वती यह ब्राह्मीके नाम हैं। मण्डूकपर्णी, माण्डूकी, त्वाष्ट्री, दिव्या और महौषधी यह मण्डूकपर्णीके नाम हैं।

ब्राह्मी-शीतल. दस्तावर, तिक्त, हलकी, बुद्धिवर्धक, ठण्डी, कषाय, मधुर, स्वादुपाकी, पुण्या, रसायनी, स्वरवर्धक, स्मृतिवर्द्धक कुष्ठ, पाण्डु, प्रमेह, रक्तविकार, खांसी, विष, शोथ और ज्वरके हरनेवाली है ब्राह्मीके समान ही मण्डूकपर्णीके गुण हैं। ब्राह्मी और मण्डूकपर्णीमें बड़े छोटे पत्रका किंचित भेद है, परन्तु बंगालके वैद्य जलनीमको ब्राह्मी और दोनों प्रकारकी ब्राह्मीको मण्डूकपर्णी ही मानते हैं ॥ २८५-२८७ ॥

द्रोणपुष्पी।

द्रोणा च द्रोणपुष्पी च फलपुष्पा च कीर्तिता।
द्रोणपुष्पी गुरुः स्वादू रूक्षोष्णा वातपित्तकृत्२८८
सतीक्ष्णा लवणा स्वादुपाका कट्वी च भेदनी।
कफामकामलाशोथतमकश्वासजंतुजित् ॥ २८९ ॥

द्रोणा, द्रोणपुष्पी और फलपुष्पा यह द्रोणपुष्पीके नाम हैं। देशभाषामें इसको गुम्भा और दड़घल भी कहते हैं। द्रोणपुष्पी-भारी. स्वादु, रूक्ष, उष्ण, वातपित्तकारक, तीक्ष्ण, लवणरसयुक्त, स्वादुपाकी, कटु और दस्तावर है तथा कफ, आम, कामला, शोथ, तमकश्वास और कृमियोंको जीतनेवाली है ॥ २८८ ॥२८९ ॥

सुवर्चला।

सुवर्चला सूर्य्यभक्ता वरदा बदरापि च।
सूर्य्यावर्ता रविप्रीता परा ब्रह्मसुवर्चला ॥ २९० ॥

सुवर्चला हिमा रूक्षा स्वादुपाका सरा गुरुः।
अपित्तला कटुः क्षारा विष्टंभकफवातजित् ॥२९१॥
अन्या तिक्ता कषायोष्णा सरा रूक्षा लघुः कटुः।
निहंति कफपित्तास्रश्वासकासारुचिज्वरान् ॥२९२॥
विस्फोटकुष्ठमेहास्रयोनिरुक्कृमिपांडुताः।

सुवर्चला, सूर्यभक्ता, वरदा, बदरा, सूर्य्यावर्त्ता, रविप्रीता यह सुवर्च-लाके नाम हैं। दूसरी ब्रह्मसुवर्चला होती है। सुवर्चला-शीतल, रूच, स्वादुपाकी, दस्तावर, भारी, पित्त न करनेवाली, कटु और क्षार होती है। तथा विष्टम्भ, कफ और वातको जीतनेवाली है। ब्रह्मसुवर्चला कषाय, उष्ण, दस्तावर, रूच, हलकी और कटु है तथा कफ, रक्तपित्त, श्वास, कास, अरुचि, ज्वर, विस्फोटक, कुष्ठ प्रमेह, रक्तविकार, योनिरोग, कृमि और पाण्डुरोगका नाश करती है। इसको हिन्दीभाषामें हुल-हुल, फारसीमें आफताबपरस्त और अंग्रेजीमें Suu flower कहते हैं ॥ २९०--२९२ ॥

वंध्याककोंटकी।

वंध्याकर्कोटकी देवी कन्या योगेश्वरीति च ॥२९३॥
नागारिर्नागदमनी विषकंटकिनी तथा।
वंध्याकर्कोटकी लघ्वी कफनुद्व्रणशोधनी ॥२९४॥
सपदपहरी तीक्ष्णा विसर्पविषहारिणी।

वन्ध्याककोंटकी, देवी, कन्या, योगेश्वरी, नागरी, नागदमनी और विषकण्टाकिनी यह बांझककोडेके नाम हैं। बांझककोडा-हलका, कफ-नाशक, व्रणशोधक, सपदर्पनाशक, तीक्ष्ण, विसर्प और विषको हरने-वाला है। बांझककोडेकी बेल होती है। इसकी जडमेंसे कन्द निकलता और प्रायः वही सब काम आता है ॥ २९३ ॥ २९४ ॥

मार्कंडिका।

मार्कंडिका भूमिचरी मार्कंडी मृदुरेचनी ॥ २९५ ॥
मार्कंडिका कुष्ठहरी ऊर्ध्वाधःकायशोधनी।
विषदुर्गंधकासघ्नी गुल्मोदरविनाशनी॥ २९६ ॥

मार्कंडिका, भूमिचरी, मार्कण्डी और मृदुरेचनी यह मार्कण्डिकाके नाम हैं। इसको देशभाषामें भुईखाखसा कहते हैं। भुईखाखसा-कुष्ठको हरनेवाली, वमन विरेचन द्वारा दोनों ओरसे शरीरको शुद्ध करनेवाली तथा विष, दुर्गन्ध, खांसी, गुलम और उदररोगको नष्ट करती है॥ २९५॥ २९६॥

देवदाली।

देवदाली तु वेणी स्यात्कर्कोटी च गरागरी।
देवताडो वृत्तकोषस्तथा जीमूत इत्यपि ॥ २९७ ॥
पीतापरा खरस्पर्शा विषघ्नी गरनाशनी।
देवदाली रसे तिक्ता कफार्शःशोफपांडुताः ॥ २९८॥
नाशयेद्वामनी तिक्ता क्षयहिक्काकृमिज्वरान्।
देवदालीफलं तिक्तं कृमिश्लेष्मविनाशनम्॥२९९ ॥
संस्रनं गुल्मशूलघ्नमर्शोघ्नं वातजित्परम्।

देवदाली, वेणी, कर्कोटी, गरागरी, देवताड, वृत्तकोश और जीमूत यह बन्दाल डोडेके नाम हैं। इसको घघरबेल भी कहते हैं, इसका भेद पीतदेवदाली है। इसके नाम खरस्पर्शा, विषघ्नी और गरनाशिनी है। देवदालीरसमें तिक्त है, कफ, अर्श, सूजन और पाण्डुरोगको नष्ट करती है। एवं वमनकर्त्ता, तिक्त तथा क्षय, हिचकी, कृमि और ज्वरोंको नष्ट करती है। देवदालीके फल-तिक्त हैं, कृमि, कफ, गुल्म, शूल, अर्श और वायुको जीतनेवाले हैं तथा दस्तावर हैं॥ २९७-२९९॥

जलपिप्पली ।

जलपिप्पल्यभिहिता शारदी शकुलादनी ॥३००॥
मत्स्यादनी मत्स्यगंधा लांगलीत्यपि कीर्तिता ।
जलपिप्पलिका हृद्या चक्षुष्या शुक्रला लघुः ३०१॥
संग्राहणी हिमा रूक्षा रक्तदाहव्रणापहा ।
कटुपाकरसा रुच्या कषाया वह्निवर्द्धनी ॥ ३०२॥

जलपिप्पली, शारदी, शकुला नी, मत्स्यादनी, मत्स्यगन्धा, लांगली यह जलपीपलके नाम हैं, जलपीपल-हृदयके लिये हितकारी, नेत्रोंको हितकारी, वीर्यवर्द्धक, हल्की, संग्राही, शीतल रूक्ष तथा रक्त, दाह और व्रणोंको हरनेवाली, पाक और रसमें कटु, रुचिकारक, कसैली और अग्निको बढानेवाली है ॥ ३००-३०२ ॥

गोजिह्वा ।

गोजिह्वा गोजिका गोजी दार्विका खरपर्णिनी ।
गोजिह्वा वातला शीता ग्राहणी कफपित्तनुत् ३०३॥
हृद्या प्रमेहकासास्रव्रणज्वरहरी लघुः ।
कोमला तुवरा तिक्ता स्वादुपाकरसा स्मृता॥३०४॥

गोजिह्वा, गोजी, दार्विका, गोजिका खरपर्णिनी यह गोजिया घासके नाम हैं। इसको मन्तल, गाजवां और काहजवां भी कहते हैं। गोजिह्वावातकारक, शीतल, ग्राही, कफपित्तनाशक, हृदयको हितकारी, प्रमेह, कास, रक्तविकार, व्रण और ज्वरको हरनेवाली, कोमल, कसैली, तिक्त, पाक और रसमें स्वादु होती है ॥ ३०३ ॥ ३०४ ॥

नागदमनी ।

विज्ञेया नागदमनी बलामोटा विषापहा ।
नागपुष्पी नागपत्री महायोगेश्वरीति च ॥३०५॥

बलामोटा कटुस्तिक्ता लघुः पित्तकफापहा।
मूत्रकृच्छ्रव्रणान् रक्षो नाशयेज्जालगर्दभम् ॥३०६॥
सर्वग्रहप्रशमनी विशेषविषनाशनी।
जयं सर्वत्र कुरुते धनदा सुमतिप्रदा ॥ ३०७ ॥

नागदमनी, बलमोटा, विषापहा, नागपत्री, नागपुष्पी, महायोगेश्वरी यह नागदमनीके नाम हैं : नागदमनी-कटु, तिक्त, हलकी, पित्त कफनाशक तथा मूत्रकृच्छ्र, व्रण, राक्षसभय, जालगर्दभ और सर्व ग्रहोंको शमन करनेवाली है। विशेषतासे विषको नष्ट करती है तथा धन, बुद्धि और सर्वत्र जयको देनेवाली है ॥ ३०५-३०७ ॥

वेल्लंतरी।

वेल्लंतरो जगति वीरतरुः प्रसिद्धः
श्वेतासितारुणविलोहितनीलपुष्पः।
स्याज्जातितुल्यकुसुमः शमिसूक्ष्मपत्रः
स्यात्कंटकी सजलदेशज एष वृक्षः ॥ ३०८ ॥
वेल्लंतरो रसे पाके तिक्तस्तृष्णाकफापहा।
मूत्राघाताश्मजिद्ग्राहीयोनिमूत्रानिलार्तिजित् ३०९

वेल्लन्तर, वीरतरु नामसे सर्वत्र प्रसिद्ध है। इसमें श्वेत, काले, लाल, अत्यन्त लाल और नीलवर्णके पुष्प आते हैं। इसमें पुष्प चमेलीके पुष्पोंके समान, इसका पत्र शमीके पत्रोंके समान और बारीक होते हैं। इसकी टहनियोंमें कांटे होते हैं। इसके वृक्ष जलवामी भूमिमें उत्पन्न होते हैं, वेल्लन्तर-रसमें और पाकमें तिक्त होता है तथा प्यास, कफ, मूत्राघात और पथरीको जीतता है। ग्राही है, योनिरोग, मूत्ररोग, और वायुकी पीड़ाको दूर करता है ॥ ३०८॥ ३०९ ॥

छिक्कनी ।

छिक्कनी क्षवकृत्तीक्ष्णा छिक्किका घ्राणदःखदा ।
छिक्कनी कटुका रुच्या तीक्ष्णोष्णा वह्निपित्तकृत् ।
वातरक्तहरी कुष्ठकृमिवातकफापहा ॥ ३१० ॥

छिक्कनी, क्षवकृत, तीक्ष्णा, छिक्किका, घ्राणदुःखदा यह नकछिकनीके नाम हैं। नकछिकनी, कटु, रुचिकारक, तीक्ष्णा, उष्ण, वह्नि तथा पित्तको बढानेवाली तथा वातरक्त कुष्ठ, कृमि और वात कफको हरनेवाली है। नकछिकनीके क्षुप जमीनपर छाये हुए होते हैं और यह छिकनी नामसे प्रसिद्ध है ॥ ३१० ॥

वर्वरी ।

वर्वरी कबरी तुंगी खरपुष्पाजगंधिका ।
वर्वरी तु लघू रुच्या हृद्या च कफवातहृत् ॥ ३११ ॥

वर्वरी, कबरी, तुंगी, खरपुष्पा, अजगन्धिका यह नगन्धबावरीके नाम हैं। नगन्धबावरी-हलकी, रुचिकर, हृदयको हितकारी, कफ और वातको जीतनेवाली है ॥ ३११ ॥

ककुंदरः ।

ककुंदरस्ताम्रचूडः सूक्ष्मपत्रो मृदुच्छदः ।
ककुंदरः कटुस्तिक्तो ज्वररक्तकफापहा ॥ ३१२ ॥
तन्मूलमार्द्रं निक्षिप्तं वदने मुखशोषहृत् ।

ककुन्दर, ताम्रचूड, सूक्ष्मपत्र, मृदुच्छद ये कुकरौंदाके नाम हैं। कोई इसे कुकरभंगरा और कुकडछिंदी कहते हैं। कुकडछिंदी कटु, तिक्त तथा ज्वर, रक्त और कफको हरनेवाली है। इसकी गोली जडको मुखमें रखनेसे मुख सूखना बन्द होता है ॥ ३१२ ॥

सुदर्शना।

सुदर्शना सोमवल्ली चक्राह्वा मधुपर्णिका ॥३१३॥
सुदर्शना स्वादुरुष्णा कफशोफास्रवातजित्।

सुदर्शना, सोमवल्ली, चक्राह्वा, मधुपर्णिका यह सुदर्शनाके नाम हैं। सुदर्शना स्वादु, उष्ण कफ, सूजन, रक्त और वातको जीतनेवाली है॥ ३१३॥

आखुकर्णी।

आखुकर्णी त्वाखुकर्णपर्णिका भूदरीभवा ॥ ३१४ ॥
आखुकर्णी कटु स्तिक्ता कषाया शीतला लघुः।
विपाके कटुका मूत्रकफामयकृमिप्रणुत् ॥ ३१५ ॥

आखुकर्णी, आखुकर्णपर्णिका, भूदरीभवा यह मूसाकन्नीके नाम हैं। मूसाकन्नी -कटु, तिक्त, कषाय, शीतल और हलकी है, विपाकमें कटु तथा मूत्र और कफके रोगों और कृमियोंको दूर करती है॥ ३१४॥ ३१५॥

मयूरशिखा।

मयूराह्वशिखा प्रोक्ता सहस्रांघ्रिर्मधुच्छदा।
नीलकण्ठशिखा लघ्वी पित्तश्लेष्मातिसारजित् ३१६॥

इति गुडूच्यादिवर्गः।

मयूरशिखा, सहस्रांघ्रि, मधुच्छदा, नीलकण्ठशिखा यह मोरशिखाके नाम हैं। मोरशिखा-हलकी, पित्त कफ और अतिसारको जीतनेवाली है॥३१६॥

इति श्रीवैद्यरत्नपण्डितरामप्रसादात्मज-विद्यालङ्कारशिवशर्म-
वैद्यशास्त्रिकृत-शिवप्रकाशिकाभाषायां हरीतक्यादि-
निघण्टौ गुडूच्यादिवर्गः समाप्त ॥ ३ ॥

# पुष्पवर्गः ४.

तत्रादौ कमलस्य नामानि गुणाश्च ।

वा पुंसि पद्मं नलिनमरविंदं महोत्पलम् ।
सहस्रपत्रं कमलं शतपत्रं कुशेशयम् ॥ १ ॥
पंकेरुहं तामरसं सारसं सरसीरुहम् ।
बिसप्रसूनराजीवपुष्कराम्भोरुहाणि च ॥ २ ॥
कमलं शीतलं वर्ण्यं मधुरं कफपित्तजित् ।
तृष्णादाहास्रविस्फोटविषवीसर्पनाशनम् ॥ ३ ॥
विशेषतः सितं पद्मं पुंडरीकमिति स्मृतम् ।
रक्तं कोकनदं ज्ञेयं नीलमिंदीवरं स्मृतम् ॥ ४ ॥
धवलं कमलं शीतं मधुरं कफपित्तजित् ।
तस्मादल्पगुणं किंचिदन्यद्रक्तोत्पलादिकम् ॥ ५ ॥

कमलके नाम तथा गुणोंको कहते हैं—

पद्म शब्द पुंल्लिग तथा नपुंसक दोनोंमें होता है । पद्म, नलिन, अरविन्द, महोत्पल, सहस्रपत्र, कमल, शतपत्र, कुशेशय, पंकेरुह, तामरस, सारस, सरसीरुह, बिसप्रसून, राजीव, पुष्कर तथा अम्भोरुह यह कमलके नाम हैं । इसको हिन्दीमें कमल, अंग्रेजीमें Lotus कहते हैं ।

कमल—शीतल, वर्णको उत्तम करनेवाला, मधुर कफ तथा पित्तको जीतनेवाला, तथा प्यास, दाह, रक्तविकार, विस्फोट, विष और विसर्प इनको नष्ट करनेवाला है । श्वेत कमलको पुण्डरीक, लालकमलको रक्तनद और नीले कमलको इन्दीवर कहते हैं । श्वेत कमल—शीतल, मधुर तथा कफ और पित्तको जीतनेवाला है। अन्य रक्तादि कमल इससे किंचिन्न्यूनगुणोंवाले हैं ॥ १-५ ॥

पद्मिनी ।

मूलनालदलोत्फुल्लफलैः समुदिता पुनः ।
पद्मिनी प्रोच्यते प्राज्ञैर्बिसिन्यादिश्च सा स्मृता ॥६॥
आदिशब्दात् नलिनीकमलिनीत्यादिः ।
पद्मिनी शीतला गुर्वी मधुरा लवणा च सा ।
पित्तासृक्कफनुद्रूक्षा वातविष्टंभकारिणी ॥ ७ ॥

मूल, नाल, पत्र आदि युक्त और प्रफुल्लित कमलको पद्मिनी तथा बिसिनी कहते हैं ।

पद्मिनी-शीतल, भारी, मधुर, लवणरसयुक्त, वात तथा मलके विष्टम्भ को करनेवाली तथा पित्त, रक्तविकार, कफ इनको नष्ट करनेवाली और रूक्ष है ॥ ६ ॥ ७ ॥

नवपत्रादि ।

संवर्तिका नवदलं वीजकोशोब्जकर्णिका ।
किञ्जल्कः केसरः प्रोक्तो मकरंदो रसः स्मृतः ॥८॥
पद्मनालं मृणालं स्यात्तथा बिसमिति स्मृतम् ।
संवार्तिका हिमा तिक्ता कषाया दाहतृट्प्रणुत् ॥९॥
मूत्रकृच्छ्रगदव्याधिरक्तपित्तविनाशिनी ।
पद्मस्य कर्णिका तिक्ता कषाया मधुरा हिमा॥१०॥
मुखवैशद्यकृल्लध्वी तृष्णासृक्कफपित्तनुत् ।
किंजल्कः शीतलो वृष्यः कषायो ग्राहकोऽपि सः ११
कफपित्ततृषादाहरक्तार्शोविषशोथजित् ।
मृणालं शीतलं वृष्यं पित्तदाहास्रजिद्गुरुः ॥१२॥
दुर्जरं स्वादुपाकं च स्तन्यानिलकफप्रदम् ।
संग्राहि मधुरं रूक्षं शालूकमपि तद्गुणम् ॥ १३ ॥

कमलिनीके नवीन पत्रोंको संबर्तिका, बीजकोशको अब्जकर्णिका, केशरको किञ्जल्क तथा इसके रसको मकरंद कहते हैं। पद्मकी नाल-को मृणाल तथा बिस या भिस, भसोड़ा कहते हैं।

संबर्तिका-शीतल, तिक्त, कसैली, दाह और प्यासको हरने-वाली तथा मूत्रकृच्छ्र, गुदाके रोग और रक्त पित्तको नष्ट करने-वाली है।

अब्जकर्णिका—तिक्त, कसैली, मधुर, शीतल, मुखको स्वच्छ करनेवाली, हलकी तथा प्यास, रक्तविकार और कफको जीतने-वाली है।

किंजल्क-शीतल, वीर्य्यवर्धक, कसैला, ग्राही और कफ, पित्त, प्यास, दाह रक्तविकार, अर्श, विष तथा शोथको जीतनेवाला है।

मृणाल-शीतल, वीर्यवर्धक, पित्त दाह और रक्तविकारको जीतने-वाला, दुर्जर, पाकमें मधुर, दूध, वायु तथा कफको बढानेवाला, ग्राही, मधुर तथा रूक्ष है। शालूक ( कमलका कन्द ) में भी मृणालके समान गुण है ॥ ८-१३ ॥

### स्थलकमलिनी ।

पद्मचारिण्यतिचराऽव्यथा पद्मा च शारदी ।
पद्मानुष्णा कटुस्तिक्ता कषाया कफवातजित् ॥ १४॥
मूत्रकृच्छ्राश्मशूलघ्नी श्वासकासविषापहा ।

पद्मचारिणी, अतिचरा, अव्यथा, पद्मा और शारदी यह स्थलकमलि-नीके नाम हैं।

स्थलकमलिनी-अनुष्ण, कटु, तिक्त; कसैली, कफ और वातको जीतनेवाली तथा मूत्रकृच्छ्र, पथरी शूल, श्वास, कास और विष इनको दूर करती है ॥ १४ ॥

### कुमुदम् ।

श्वतं कुवलयं प्रोक्तं कुमुदं कैरवन्तथा ॥ १५ ॥
कुमुदं पिच्छिलं स्निग्धं मधुरं ह्लादि शीतलम् ।

श्वेत कुवलयको कुमुद और कैरव कहते हैं। इसे हिन्दीमें भभुल कहते हैं।

कुमुद-पिच्छिल, स्निग्ध, मधुर, पित्तको प्रसन्न करनेवाला तथा शीतल है ॥ १५ ॥

कुमुदिनी ।

कुमुद्वती कैरविका तथा कुमुदिनीति च ॥ १६ ॥
सा तु मूलादिसर्वांगैरुदिता समुदिता बुधैः ।
पद्मिन्या ये गुणाः प्रोक्ताः कुमुदिन्यामपि स्मृताः १७॥

मूलादि सम्पूर्ण अङ्गयुक्त कुमुदको मुकुदिनी कहते हैं। कुमुद्वती, कैरविका और कुमुदिनी यह उसके नाम हैं। जो गुण पद्मिनीके कहे हैं वह कुमुदिनीमें भी हैं ॥ १६ ॥ १७ ॥

जलकुंभी सेवालम् ।

वारिपर्णी कुंभिका स्याच्छेवालं शैवलं च तत् ।
वारिपर्णी हिमा तिक्ता लघ्वी स्वाद्वी सरा कटुः॥१८॥
दोषत्रयहरी रूक्षा शोणितज्वरशोषकृत् ।
शैवालं तुवरं तिक्तं मधुरं शीतलं लघु ॥ १९ ॥
स्निग्धं दाहतृषापित्तरक्तज्वरहरं परम् ।

वारिपर्णी, कुंभिका, शेवाल और शैवाल यह शैवालके नाम हैं। इसको हिन्दीमें शैवाल कहते हैं ।

शैवाल-शीतल, तिक्त, हलका, मधुर, दस्तावर, कटु, त्रिदोषनाशक, रूक्ष तथा रक्तविकार, ज्वर और शोषको नष्ट करता है। शैवाल-कसैला, तिक्त, मधुर, शीतल, हलका, स्निग्ध तथा दाह, प्यास, पित्त, रक्तविकार और ज्वर इनको अत्यन्त हरनेवाला है ॥ १८ ॥ १९ ॥

शतपत्री ।

शतपत्री तरुण्युक्ता कर्णिका चारुकेसरा ॥ २० ॥
सहा कुमारी गधाढ्या लाक्षापुष्पातिमंजुला ।

शतपत्री हिमा हृद्या ग्राहिणी शुक्रला लघुः ॥२१॥
दोषत्रयास्रजिद्वर्ण्या तिक्ता कटूवी च पाचनी ।

शतपत्री, तरुणी, कर्णिका, चारुकेसरा, सहा, कुमारी, गंधाढ्या, लाक्षापुष्पा तथा अतिमञ्जुला यह गुलाबके नाम हैं। इसको हिन्दीमें गुलाब, फारसीमें गुलेसुर्ख तथा अंग्रेजीमें Cabbagerose कहते हैं।

शतपत्री-शीतल, हृदयको प्रिय, ग्राही, वीर्य्यवर्धक, हलकी, त्रिदोष तथा रक्तविकारको नष्ट करनेवाली, वर्णको उत्तम करनेवाली, तिक्त, कटु और पाचन है ॥ २० ॥ २१ ॥

वासन्ती ।

नैपाली कथिता तज्ज्ञैः सप्तला नवमालिका ॥२२॥
वासंती शीतला लघ्वी तिक्ता दोषत्रयास्रजित् ।

नैपाली, सप्तला, नवमालिका और वासंती यह नवमालिकाके नाम हैं। इसे हिन्दीमें नेवारी या वासन्ती कहते हैं।

नेवारी-शीतल, हलकी, तिक्त और त्रिदोषनाशक है ॥ २२ ॥

वार्षिकी ।

श्रीपदी षट्पदा नंदा वार्षिकी मुक्तबंधना ॥ २३ ॥
वार्षिकी शीतला लघ्वी तिक्ता दोषत्रयापहा ।
कर्णाक्षिमुखरोगघ्नी तत्तैलं तद्गुणं स्मृतम् ॥ २४ ॥

श्रीपदी, षट्पदा, नन्दा, वार्षिकी मुक्तबन्धना यह श्रीपदीके नाम हैं।

श्रीपदी-शीतल, हलकी, तिक्त, त्रिदोषनाशक और कर्णरोग, अक्षिरोग और मुखरोगोंको हरनेवाली है। इसके तैलमें भी इसके समान गुण हैं ॥ २३ ॥ २४ ॥

स्वर्णजातिका ।

जातिर्जाती च सुमना मालती राजपुत्रिका ।
चेतकी हृद्यगंधा च सा पीता स्वर्णजातिका ॥२५॥

जातीयुगं तिक्तमुष्णं तुवरं लघु दोषजित् ।
शिरोक्षिमुखदंतार्तिविषकुष्ठव्रणास्रजित् ॥ २६ ॥

जाति, जाती, सुमना, मालती, राजपुत्रिका, चेतकी और हृद्यगन्धा, यह चेतकीके नाम हैं। पीली चेतकीको स्वर्णजातिका कहते हैं। इसको हिन्दीमें चमेली और चम्बेली तथा अंग्रेजीमें Spanish Jasmine कहते हैं।

दोनों प्रकारकी चमेली-तिक्त, गरम, कसैली, हलकी, त्रिदोषनाशक और शिरोरोग, अक्षिरोग, मुखरोग, दन्तोंकी पीडा, कुष्ठ, व्रण और रक्तविकारको हरनेवाली है॥ २५ ॥ २६ ॥

यूथिका ।

यूथिका गणकांबष्ठा सा पीता हेमपुष्पिका ।
यूथियुगं हिमं तिक्तं कटुपाकरसं लघु ॥ २७ ॥
मधुरं तुवरं हृद्यं पित्तघ्नं कफवातलम् ।
व्रणास्रमुखदंताक्षिशिरोरोगविषापहम् ॥ २८ ॥

यूथिका, गणका और अम्बष्ठा यह जूहीके नाम हैं। हेमपुष्पिका पीली जूहीका नाम है।

दोनों प्रकारकी जूही-शीतल, तिक्त, पाक और रसमें कटु, हलकी, मधुर, कसैली, हृदयको प्रिय, पित्तनाशक, कफ और वातको बढानेवाली तथा व्रण, रक्तविकार, मुखरोग, दन्तरोग, अक्षिरोग, शिरोरोग और विषका नाश करनेवाली है॥ २७ ॥ २८ ॥

चांपेयः ।

चांपेयश्चंपकः प्रोक्तो हेमपुष्पश्च स स्मृतः ।
एतस्य कलिका गंधफलीति कथिता बुधैः ॥२९ ॥

चंपकः कटुकस्तिक्तः कषायो मधुरो हिमः ।
विषक्रिमिहरः कृच्छ्रकफवातास्रपित्तजित् ॥ ३० ॥

चांपेय, चम्पक और हेमपुष्प यह चम्पकके नाम हैं । इसे हिन्दीमें चम्पा कहते हैं । इसकी चम्पोतियोंको गन्धफली कहा जाता है । चम्पक-कटु, तिक्त, कसैला, मधुर शीतल, विष और कृमियोंको हरनेवाला तथा कृच्छ्र, कफ, वात और रक्तपित्तको नष्ट करनेवाला है ॥ २९ ॥ ३० ॥

बकुलः ।

बकुलो मधुगंधश्च सिंहकेसरकस्तथा ।
बकुलस्तुवरोऽनुष्णः कटुपाकरसो गुरुः ॥ ३१ ॥
कफपित्तविषश्वित्रकृमिदंतगदापहः ।

बकुल, मधुगन्ध और सिंहकेसर ये बकुलके नाम हैं । इसे हिन्दीमें मौलसिरी तथा अंग्रेजीमें Surinam medlar कहते हैं ।

बकुल-कसैला, अनुष्ण, पाक और रसमें कटु, भारी और कफ, पित्त, विष, श्वित्र, कृमि तथा दांतोंकी व्याधियोंको दूर करनेवाला है ॥ ३१ ॥

वक. ।

शिवमल्ली पाशुपत एकाष्ठीलो बको वसुः ॥ ३२ ॥
बकोऽनुष्णः कटुस्तिक्तः कफपित्तविषापहः ।
योनिदोषतृषादाहकुष्ठशोथास्रनाशनः ॥ ३३ ॥

शिवमल्ली, पाशुपत, एकाष्ठील, बक तथा वसु यह बडी मौलसिरीके नाम हैं ।

बडी मौलसिरी-अनुष्ण, कटु, तिक्त और कफ, पित्त, विष, योनिदोष, प्यास, दाह, कुष्ठ, शोथ तथा रक्तविकारको नष्ट करती है ॥ ३२ ॥ ३३ ॥

कदंबः ।

कदंबः प्रियको नीपो वृत्तपुष्पो हलिप्रियः ।

कदंबो मधुरः शीतः कषायो लवणो गुरुः ॥ ३४ ॥
सरोऽवष्टंभकृद्रूक्षः कफस्तन्यानिलप्रदः ।

कदंब, प्रिय, नीप, वृत्तपुष्प तथा हलिप्रिय यह कदंबके नाम हैं। कदंब-मधुर, शीतल, कसैला, लवणरसवाला, भारी, दस्तावर, पेटमें हवा भरनेवाला रूक्ष और कफ, दूध तथा वायुको बढ़ानेवाला है ॥३४॥

कुब्जकः ।

कुब्जको भद्रतरुणी बृहत्पुष्पोऽतिकेसरः ॥ ३५ ॥
महासहा कंटकाढ्या नीलाऽलिकुलसंकुला ।
कुब्जकः सुरभिः स्वादुः काषायानुरसः सरः ॥३६॥
त्रिदोषशमनो वृष्यः शीतहर्ता च स स्मृतः ।

कुब्जक, भद्रतरुणी, बृहत्पुष्प, अतिकेसर, महासहा, कंटकाढ्य, नीला और अलिकुलसंकुला यह कुब्जकके नाम है। इसे हिन्दीमें कूजा कहते हैं।
कुब्जक-सुगन्धयुक्त, मधुर कसैला, दस्तावर, त्रिदोषनाशक, वीर्यवर्धक तथा शीतको हरनेवाला है ॥ ३५ ॥ ३६ ॥

मल्लिका ।

मल्लिका मदयंती च शीतभीरुश्च भूपदी ॥ ३७ ॥
मल्लिकोष्णा लघुर्वृष्या तिक्ता च कटुका हरेत् ।
वातपित्तास्यदृग्व्याधिकुष्ठारुचिविषव्रणान् ॥ ३८ ॥

मल्लिका, मदयन्ती, शीतभीरु और भूपदी यह मल्लिकाके नाम हैं। इसको हिन्दीमें मोतिया कहते हैं।

मल्लिका-गरम, हलकी: वीर्यवर्धक, तिक्त, कटु और वात, पित्त, मुख तथा आखोंके रोग, कुष्ठ, अरुचि, विष और व्रणोंका नाश करनेवाली है ॥ ३७ ॥ ३८ ॥

माधवी ।

माधवी स्यात्तु वासंती पुंड्रिको मंडकोऽपि च ।
अतिमुक्तश्चाविमुक्तःकामुको भ्रमरोत्सवः ॥ ३९ ॥
माधवी मधुरा शीता लघ्वी दोषत्रयापहा ।

माधवी, वासन्ती, पुंड्रिक, मण्डक, अतिमुक्त, अविमुक्त, कामुक और भ्रमरोत्सव यह माधवीके नाम हैं । इसे हिन्दीमें माधवी और वसन्ती तथा अंग्रेजीमें Clustered Hiptega कहते हैं ।

माधवी-मधुर, शीतल, हलकी और त्रिदोषनाशक है ॥ ३९ ॥

केतकी । स्वर्णकेतकी ।

केतकः सूचिकापुष्पो जंबूकः क्रकचच्छदः ॥ ४० ॥
सुवर्णकेतकी त्वन्या लघुपुष्पा सुगंधिनी ।
केतकः कटुकःस्वादुर्लघुस्तिक्तः कफापहः ॥ ४१ ॥
उष्णस्तिक्तरसो ज्ञेयश्चक्षुष्यो हेमकेतकी ।

केतक, सूचिकापुष्प, जम्बूक और क्रकचच्छद यह केतकीके नाम हैं सुवर्णकेतकी, लघुपुष्पा और सुगंधिनी यह सुवर्णकेतकीके नाम हैं। इसको हिन्दीमें केवडा तथा पीला केवडा और फारसीमें करज कहते हैं ।

केवडा-कटु, स्वादिष्ट, हलका, तिक्त और कफको हरनेवाला है । पीला केवडा-गरम, तिक्तरसवाला तथा नेत्रोंके लिये हितकारी है ॥ ४० ॥ ४१ ॥

किंकिरातः ।

किंकिरातो हेमगौरः पीतकः पीतभद्रकः ॥ ४२ ॥
किंकिरातो हिमस्तिक्तः कषायश्च हरेदसौ ।
कफपित्तपिपासास्रदाहशोषवमिक्रिमीन् ॥ ४३ ॥

किंकिरात, हेमगौर, पीतक और पीतभद्रक यह पीतके नाम हैं। इसको हिन्दीमें किंकिरात और फारसीमें मधिलान कहते हैं ।

किंकीरात-शीतल, तिक्त, कषायरसवाला और कफ, पित्त, प्यास, रक्तविकार, व्रण और कुष्ठ इनको जीतनेवाला है ॥ ४२ ॥ ४३ ॥

कर्णिकारः ।

कर्णिकारः कटुस्तिक्तस्तुवरः शोधनो लघुः ॥४४॥
रंजनः सुखदः शोथश्लेष्मास्रव्रणकुष्ठजित् ।

कर्णिकार ( अमलतास )-कटु, तिक्त, कसैला, शोधन, हलका, रंग देनेवाला, सुखदायक और शोथ, कफ, रक्तविकार, व्रण तथा कुष्ठ इनको जीतनेवाला है ॥ ४४ ॥

अशोकः ।

अशोको हेमपुष्पश्च वंजुलस्ताम्रपल्लवः ॥ ४५ ॥
कंकेलिः पिंडपुष्पश्च गंधपुष्पो नटस्तथा ।
अशोकः शीतलस्तिक्तो ग्राही वर्ण्यः कषायकः ४६॥
दोषापचीतृषादाहकृमिशोथविषास्रजित् ।

अशोक, हेमपुष्प, वंजुल, ताम्रपल्लव, कंकेली, पिण्डपुष्प, गन्धपुष्प और नट यह अशोकके नाम हैं ।

अशोक-शीतल, तिक्त, ग्राही, वर्णको उत्तम करनेवाला, कसैला और त्रिदोष, अपची, तृषा, दाह, कृमि, शोथ विष तथा रक्तविकारका नाश करनेवाला है ॥ ४५ ॥ ४६ ॥

बाणपुष्पः ।

अम्लातोऽम्लादनः प्रोक्तस्तथाम्लातक इत्यपि ४७॥
कुरंटको बाणपुष्पः सरावोक्ता महासहा ।
अम्लादनः कषायोष्णः स्निग्धः स्वादुश्च तिक्तकः ४८

अम्लात, अम्लादन, अम्लातक, कुरंटक, बाणपुष्प, सरावोक्ता और महासहा यह बाणपुष्पके नाम हैं ।

बाणपुष्प—कसैला, गरम, स्निग्ध, स्वादु और तिक्त है ॥ ४७ ॥ ४८ ॥

सैरेयकः ।

सैरेयकः श्वेतपुष्पः सैरेया कटिसारिका ।
सहाचरः सहचरः स च भिंद्यपि कथ्यते ॥ ४९ ॥
कुरंटकोऽत्र पीतः स्याद्रक्तः कुरबकः स्मृतः ।
नीलो बाणो द्वयोरुक्तो दासी चार्तगलश्च सः ॥५०॥
सैरेयः कुष्ठवातास्रकफकंडूविषापहः ।
तिक्तोष्णो मधुरो दंत्यः सुस्निग्धः केशरंजनः ॥५१॥

सैरेयक, श्वेतपुष्प, सैरेया, कटिसारिका, सहाचर, सहचर और भिन्दी यह श्वेतपुष्पवाली कटसरैयाके नाम हैं। पीले पुष्पवाली कटसरैयाको कुरंटक, लालपुष्पवालीको कुरबक तथा नीले फूल-वालीको बाण, दासी और आर्तगल कहते हैं। बाण शब्द स्त्रीलिंग और पुँलिंग दोनोंमें होता है।

कटसरैया-तिक्त, उष्ण, मधुर, दांतोंको हितकारी, स्निग्ध, केशोंको रंजन करनेवाला और कुष्ठ, वात, रक्तविकार, कफ, कण्डु तथा विषको दूर करनेवाला है॥ ४९-५१ ॥

कुंदम् ।

कुंदं तु कथितं माध्यं सदापुष्पं च तत्स्मृतम् ।
कुंदं शीतं लघु श्लेष्मशिरोरुग्विषपित्तहृत् ॥ ५२ ॥

कुंद, माध्य और सदापुष्प यह कुंदके नाम हैं।

कुन्द-शीतल, लघु और कफ, शिरकी पीडा, विष तथा पित्तको नष्ट करनेवाला है॥ ५२ ॥

मुचुकुंदः ।

मुचुकुंदः क्षत्रवृक्षश्चित्रकः प्रतिविष्णुकः ।
मुचुकुंदः शिरःपीडापित्तास्रविषनाशनः ॥ ५३ ॥

मुचकुन्द, छत्रवृक्ष, चित्रक और प्रतिविष्णुक यह मुचुकुन्दके नाम हैं।

मुचुकुन्द-शिरकी पीडा, पित्त, रुधिरविकार तथा विषको नष्ट करता है ॥ ५३ ॥

तिलकः ।

तिलकः क्षुरकः श्रीमान् पुरुषश्छत्रपुष्पकः ।
तिलकः कटुकः पाके रसे चोष्णो रसायनः ॥५४॥
कफकुष्ठकृमीन्वस्तिमुखदन्तगदान् हरेत् ।

तिलक, क्षुरक, श्रीमान् और छत्रपुष्प यह तिलकके नाम हैं।

तिलक-पाक और रसमें कटु, उष्ण, रसायन और कफ, कुष्ठ, कृमि, वस्तिरोग, मुखरोग तथा दांतोंके रोगको हरता है ॥ ५४ ॥

बंधूकः ।

बंधूको बंधुजीवश्च रक्तो माध्याह्निको मतः ॥५५॥
बंधूकः कफकृद् ग्राही वातपित्तहरो लघुः ।

बन्धूक, बन्धुजीव, रक्त और माध्याह्निक यह बन्धूकके नाम हैं।

बन्धूक-कफकारक, ग्राही, पित्त-वातनाशक और लघु है ॥ ५५ ॥

ओण्ड्रपुष्पम् ।

ओण-पुष्पं जपा चाथ त्रिसंध्या सारुणा मता ५६
जपा संग्राहिणी केश्या त्रिसंध्या कफवातहृत् ।

ओण्ड्रपुष्प, जपा यह जपाके नाम हैं। लालपुष्पवाली जपाको त्रिसन्ध्या कहते हैं। जपाको हिन्दीमें गुड़हर और अंग्रेजीमें Shoe flower कहते हैं।

जपा-ग्राही और केशोंको उत्तम करनेवाली है। त्रिसन्ध्य (लालपुष्पवाली जपा) कफ वातको नष्ट करती है ॥ ५६ ॥

सिंदूरी ।

सिंदूरी रक्तबीजा च रक्तपुष्पा सुकोमला ॥ ५७ ॥
सिंदूरीविषपित्तास्रतृष्णावांतिहरी हिमा ।

सिन्दूरी, रक्तबीजा, रक्तपुष्पा और कोमला यह सिंदूरीके नाम हैं इसे हिन्दीमें सिंदूरिया अथवा जाफर और अंग्रेजीमें Armalto कहते हैं।

सिन्दूरी-शीतल और विष, पित्त, रक्तविकार प्यास और वमनको दूर करनेवाली है ॥ ५७ ॥

अगस्त्यः ।

अगस्त्याह्वो वंगेसेनो मुनिपुष्पो मुनिद्रुमः ॥५८॥
अगस्त्यः पित्तकफजिच्चातुर्थिकहरो हिमः ।
रूक्षो वातकरस्तिक्तः प्रतिश्यायनिवारणः ॥ ५९ ॥

अगस्त्य, वङ्गसेन, मुनिपुष्प और मुनिद्रुम यह अगस्त्यके नाम हैं। इसे हिन्दीमें अगस्त्य अथवा हथिया और अंग्रेजीमें Large Flowered Agita कहते हैं।

अगस्त्य-पित्त तथा कफको जीतनेवाला, चातुर्थिक ज्वरको हरनेवाला शीतल रूक्ष, वातकर, तिक्त और प्रतिश्यायको निवारण करता है ॥ ५८ ॥ ५९ ॥

तुलसी शुक्ला कृष्णा च ।

तुलसी सुरसा ग्राम्या सुलभा बहुमंजरी ।
अपेतराक्षसी गौरी शूलघ्नी देवदुंदुभिः ॥ ६० ॥
तुलसी कटुका तिक्ता हृद्योष्णा दाहपित्तकृत् ।
दीपनी कुष्ठकृच्छ्रास्रपार्श्वरुक्कफवातजित् ॥ ६१ ॥
शुक्ला कृष्णा च तुलसी गुणैस्तुल्या प्रकीर्तिता ।

तुलसी, तुरसा, ग्राम्या, सुलभा, बहुमंजरी, अपेतराक्षसी, गौरी,

शूलघ्नी और देवदुंदुभि यह तुलसीके नाम हैं। इसे हिन्दीमें तुलसी, फारसीमें रेहान और अंग्रेजीमें White Basil कहते हैं।

तुलसी-कटु, तिक्त, हृदयको प्रिय, गरम, दाह और पित्तको करनेवाली, दीपन और कुष्ठ, कृच्छ्र, रक्तविकार, पसलीका शूल, कफ और वात इनको नष्ट करती है। काली और श्वेत दोनों प्रकारकी तुलसी गुणोंमें समान ही है ॥ ६० ॥ ६१ ॥

मरुबकः ।

मारुतको मरुबको मरुन्मरुरपि स्मृतः ॥ ६२ ॥
फणीफणिज्जकश्चापि प्रस्थपुष्पः समीरणः ।
मरुदग्निप्रदो हृद्यस्तीक्ष्णोष्णः पित्तलो लघुः ॥ ६३ ॥
वृश्चिकादिविषश्लेष्मवातकुष्ठकृमिप्रणुत् ।
कटुपाकरसो रुच्यस्तिक्तो रूक्षः सुगंधिकः ॥ ६४ ॥

मारुतक, मरुबक, मरुत्, मरु, फणि, फणिज्जक, प्रस्थपुष्प और समीरण यह मारुतकके नाम हैं। हिन्दीमें इसे मरुवा, फारसीमे मर्जगुस और अंग्रेजीमे Sweet Mary aran कहते हैं।

मरुवा-अग्निवर्धक, हृदयको प्रिय, तीक्ष्ण, उष्ण, पित्तकारक, हलका, पाक और रसमें कटु, रुचिकारक, तिक्त, रूक्ष, सुगन्धयुक्त और विच्छू आदिके विष, कफ, वात, कुष्ठ और कृमि इनको दूर करनेवाला है ॥ ६२-६४ ॥

दमनकः ।

उक्तो दमनको दांतो मुनिपुत्रस्तपोधनः ।
गंधोत्कटो ब्रह्मजटो विनीतः कुलपुत्रकः ॥ ६५ ॥
दमनस्तुवरस्तिक्तो हृद्यो वृष्यः सुगंधिकः ।
ग्रहणीविषकुष्ठास्रक्लेदकंडुत्रिदोषजित् ॥ ६६ ॥

दमनक, दान्त, मुनिपुत्र, तपोधन, गन्धोत्कट, ब्रह्मजट, विनीत

और कुलपुत्रक यह दमनकके नाम हैं। इसे हिन्दीमें दौना और अंग्रेजीमें Arteemesia Indica कहते हैं।

दमनक–कषायरसवाला, तिक्त, हृदयको प्रिय, वीर्यवर्धक, सुगन्धयुक्त और ग्रहणी, विष, कुष्ठ, रक्तविकार, क्लेद, कण्डु तथा त्रिदोष इनको नष्ट करनेवाला है ॥ ६५ ॥ ६६ ॥

वर्वरी ।

वर्वरी कवरी तुंगी खरपुष्पाजगंधिका ।
पर्णासस्तत्र कृष्णे तु कठिल्लककुठेरकौ ॥ ६७ ॥
तत्र शुक्लोर्जकः प्रोक्तो वटपत्रस्ततोऽपरः ।
वर्वरीत्रितयं रूक्षं शीतं कटु विदाहि च ॥ ६८ ॥
तीक्ष्णं रुचिकरं हृद्यं दीपनं लघुपाकि च ।
पित्तलं कफवातास्रकंडुक्रिमिविषापहम् ॥ ६९ ॥

इति पुष्पवर्गः ।

वर्वरी, कवरी, तुंगी, खरपुष्पा, अजगंधिका और पर्णास यह वर्वरीके नाम हैं। काली वर्बरीको कठिल्लक और कुठेरक, श्वेत बर्बरीको अर्जक और तीसरे प्रकारकी बर्बरीको वटपत्र कहते हैं। बर्बरीको हिन्दीमें वनतुलसी अथवा बर्बरी और फारसीमें पलंग मुश्क कहते हैं।

तीनों प्रकारकी बर्बरी–रूक्ष, शीत, कटु, दाहोत्पादक, तीक्ष्ण, रुचिकारक, हृदयको प्रिय, दीपन, पाकमें हलकी, पित्तवर्धक और कफ, वात रक्तविकार, कण्डु, कृमि तथा विषको दूर करनेवाली है ॥ ६७-६९ ॥

इति श्रीविद्यालंकार–शिवशर्म्मवैद्यशास्त्रिकृत--शिवप्रकाशिकाभाषायां हरीतक्यादिनिघण्टौ पुष्पवर्गः समाप्तः ॥४॥

# फलवर्गः ५.



तत्रादावाम्रस्य नाम, गुणाः ।

आम्रश्चूतो रसलोऽसौ सहकारोऽतिसौरभः ।
कामांगो मधुदूतश्च माकन्दः पिकवल्लभः ॥ १ ॥
आम्रपुष्पमतीसारकफपित्तप्रमेहनुत् ।
असृग्दरहरं शीतं रुचिकृद् ग्राहि वातलम् ॥ २ ॥
आम्रं बालं कषायाम्ले रुच्यं मारुतपित्तकृत् ।
तरुणं तु तदत्यम्लं रूक्षं दोषत्रयास्रकृत् ॥ ३ ॥
आम्रमामं त्वचाहीनमातपेऽतिविशोषितम् ।
अम्लं स्वादु कषायं स्याद्भेदनं कफवातजित् ॥४॥
पक्वं तु मधुरं वृष्यं स्निग्धं बलसुखप्रदम् ।
गुरु वातहरं हृद्यं वर्ण्यं शीतमपित्तलम् ॥ ५ ॥
कषायानुरसं वह्निश्लेष्मशुक्रविवर्द्धनम् ।
तदेव वृक्षसंपक्वं गुरु वातहरं परम् ॥ ६ ॥
मधुराम्लरसं किंचिद्भवेत्तत्पित्तनाशनम् ।
आम्रं कृत्रिमपक्वं चेत्तद्भवेत्पित्तनाशनम् ॥ ७ ॥
रसस्याम्लस्य हानेस्तु माधुर्य्याच्च विशेषतः ।
चूषितं तत्परं रुच्यं बल्यं वीर्य्यकरं लघु ॥ ८ ॥
शीतलं शीघ्रपाकि स्याद्वातपित्तहरं सरम् ।
तद्रसो गालितो बल्यो गुरुर्वातहरःसरः ॥ ९ ॥

अहृद्यस्तर्पणोऽतीव बृंहणःकफवर्द्धनः ।
तस्य खंडं गुरु परं रोचनं चिरपाकि च ॥ १० ॥
मधुरं बृंहणं बल्यं शीतलं वातनाशनम् ।
वातपित्तहरं रुच्यं बृंहणं बलवर्द्धनम् ॥ ११ ॥
वृष्यं वर्णकरं स्वादु दुग्धाम्रं गुरु शीतलम् ॥१२॥
मंदानलत्वं विषमज्वरं च रक्तामयं बद्धगुदोदरं च ।
आम्रातियोगो नयनामयं च
करोति तस्मादति तानि नाद्यात् ॥ १३ ॥
एतदम्लाम्रविषयं मधुराम्रपरं न तु ।
मधुरस्य परं नेत्रहितत्वाद्या गुणा यतः ॥ १४ ॥
शुंठ्यम्भसोऽनुपानं स्यादाम्राणामतिभक्षणे ।
जीरकं वा प्रयोक्तव्यं सह सौवर्चलेन च ॥ १५ ॥

प्रथम आमके नाम और गुण कहते हैं—आम्र, चूत, रसाल, सहकार, अतिसौरभ, कामांग, मधुदूत, माकन्द और पिकवल्लभ यह आमके नाम हैं। इसे हिन्दीमें आम, फारसीमें आंबा और अंग्रेजीमें Mango कहते हैं।

आमका फूल-शीतल, रुचिकारक, ग्राही, वातकारक और अतिसार, कफ, पित्त, प्रमेह, रक्तप्रदर इनको नष्ट करनेवाला है।

कच्चा आम-कसैला, खट्टा, रुचिकारक, वायु और पित्तको बढानेवाला होता है। तरुण ( बड़ा और विना पका ) आम-अत्यन्त खट्टा, रूक्ष और त्रिदोष तथा रक्तविकारको दूर करनेवाला है। छिला हुआ कच्चा और धूपमें सुखाया हुआ आम ( अमचूर )-अम्ल,स्वादु, कसैला, भेदन और कफ तथा वातको जीतनेवाला होता है।

पका आम-मधुर, वीर्यवर्धक, स्निग्ध, बल और सुखके देनेवाला भारी, वातनाशक, हृदयको प्रिय, वर्णको उत्तम करनेवाला, शीतल पित्तको न करनेवाला, कषाय रसवाला और अग्नि, कफ तथा वीर्यको बढानेवाला होता है।

वृक्षपर पका हुआ आम--भारी, वातनाशक, मधुर, अम्ल रसवाला और पित्तको किञ्चित् नष्ट करनेवाला होता है। कृत्रिमतासे पकाया हुआ आम अम्ल न होनेसे तथा अत्यन्त मधुर होनेसे पित्तको नष्ट करता है। चूसा हुआ आम- अत्यन्त रुचिकारक, बलवर्धक, वीर्यकारक, हलका, शीतल, शीघ्र पाचन करनेवाला, वात और पित्तको हरनेवाला तथा दस्तावर है। आमका निकाला हुआ रस--बलवर्धक, भारी, वातनाशक, दस्तावर, हृदयको अप्रिय, तृप्तिकारक, धातुओंको पुष्ट करनेवाला और कफवर्धक है। आमका खण्ड ( मुरब्बा ) भारी, अत्यन्त, रुचिकारक, व देरमें पकनेवाला, मधुर, धातुओंको पुष्ट करनेवाला, बलकारक, शीतल और वातनाशक है।

दूधके साथ खाया हुआ आम--वात तथा पित्तको हरनेवाला, रुचि-कारक, पुष्टिकारक, बलवर्धक, वीर्यको बढानेवाला, वर्णको उत्तम करनेवाला, स्वादु, भारी और शीतल है।

आमका अत्यन्त भक्षण करना- मन्दाग्नि, विषमज्वर, रक्तविकार, मलका रोध, उदररोग तथा नेत्रव्याधियोंको उत्पन्न करता है। इसलिये आमको बहुत नहीं खाना चाहिये। यह दोष अम्ल आम खानेसे होते है, मधुरसे नहीं, क्योंकि मधुर आम खानेसे नेत्रोंको हितकरत्व आदि गुण होते हैं। यदि आम अधिक खाने हों तो सोंठके पानी अथवा जीरा और काले नमकके साथ साथ सेवन करना चाहिये ॥ १--१५ ॥

अथाम्रावर्तस्य लक्षणं गुणाश्च ।

पक्कस्य सहकारस्य पटे विस्तारितो रसः ।
घर्मशुष्को मुहुर्दत्त आम्रावत इति स्मृतः ॥ १६

आम्रावर्तस्तृषाच्छर्दिवातपित्तहरः सरः ।
रुच्यः सूर्य्यांशुभिः पाकाल्लघुश्च स हि कीर्तितः१७॥

पके हुए आमका रस वस्त्रपर बिछाकर धूपमें बार २ रस डालकर सुखाया हुआ आम्रावर्त्त कहलाता है। आम्रावर्त्त—दस्तावर, रुचिकारक, सूर्यकी किरणों द्वारा पकनेसे लघु और प्यास, वमन, वात तथा पित्तको हरता है ॥ १६ ॥ १७ ॥

आम्रबीजम् ।

आम्रबीजं कषायं स्याच्छर्द्यतीसारनाशनम् ।
ईषदम्लं च मधुरं तथा हृदयदाहनुत् ॥ १८ ॥

आमकी गुठली--कसैली, किञ्चित अम्ल, मधु, हृदयकी दाहको नष्ट करनेवाली और वमन तथा अतीसारको नष्ट करनेवाली है ॥ १८ ॥

नवपल्लवम् ।

आम्रस्य पल्लवं रुच्यं कफपित्तविनाशनम् ।

आम्रके पत्ते-रुचिकारक और कफ तथा पित्तको नष्ट करते हैं।

आम्रातकम् ।

आम्रातकः पीतनश्च मर्कटाम्रः कपीतनः ॥ १९ ॥
आम्रातमम्लं वातघ्नं गुरूष्णं रुचिकृत्सरम् ।
पक्कं तु तुवरं स्वादु रसे पाके हिमं स्मृतम् ॥ २० ॥
तर्पणं श्लेष्मलं स्निग्धं वृष्यं विष्टंभि बृंहणम् ।
गुरु बल्यं मरुत्पित्तक्षतदाहक्षयास्रजित् ॥ २१ ॥

आम्रातक, पीतने, मर्कटाम्र और कपीतन यह अम्बोडके नाम हैं। इसको हिन्दीमें अम्बाडा और अंग्रेजीमें Spondias Minate कहते हैं।

आम्रतक-खट्टा, वातनाशक, भारी, उष्ण, रुचिकारक और दस्तावर है। पका हुआ आम्रातक-कसैला, स्वादु, रस तथा पाकमें शीतल,

तृप्तिको करनेवाला, कफकारक, स्निग्ध, वीर्यवर्धक, मलके बन्धको करनेवाला, पुष्टिकारक, भारी, बलकारक और वायु, पित्त, क्षत, दाह, क्षय तथा रक्तविकारको दूर करता है ॥ १९-२१ ॥

राजाम्रम् ।

राजाम्रष्टंग आम्रातः कामाह्वो राजपुत्रकः ।
राजाम्रं तुवरं स्वादु विशदं शीतलं गुरु ॥ २२ ॥
ग्राहि रूक्षं विबंधाध्मवातकृत्कफपित्तनुत् ।

राजाम्र, टंग, आम्रात, कामाह्व और राजपुत्रक यह कलमी आमके नाम हैं । इसे हिन्दीमें कलमी आम और मालदह आम कहते हैं ।

राजाम्र-कसैला, स्वादु, विशद, शीतल, भारी, ग्राही, रूक्ष, कफ और पित्तको नष्ट करनेवाला और विबन्ध, आध्मान, वात तथा कफ इनको बढानेवाला है ॥ २२ ॥

कोशाम्रम् ।

कोशाम्र उक्तः क्षुद्राम्रः कृमिवृक्षः सुकोशकः ॥ २३ ॥
कोशाम्रः कुष्ठशोथास्रपित्तव्रणकफापहः ।
तत्फलं ग्राहि वातघ्नमम्लोष्णं गुरु पित्तलम् ॥२४॥
पक्वं तु दीपनं रुच्यं लघूष्णं कफवातनुत् ।

कोशाम्र, क्षुद्राम्र, कृमिवृक्ष, सुकोशक यह छोटे आमके नाम हैं ।

कोशाम्र-कुष्ठ, शोथ, रक्तविकार, पित्त, व्रण और कफ इनको नष्ट करता है । कोशाम्रका फल-ग्राही, वातनाशक, खट्टा, गरम, भारी पित्तकारक होता है । इसका पका हुआ फल-दीपन, रुचिकारक, हलका, गरम तथा कफ और वातको दूर करनेवाला है ॥ २३ ॥ २४ ॥

पनसः ।

पनसः कंटकिफलः पनसोऽतिबृहत्फलः ॥ २५ ॥
पनसं शीतलं पक्वं स्निग्धं पित्तानिलापहम् ।

तर्पणं बृंहणं स्वादु मांसलं श्लेष्मलं-भृशम् ॥ २६ ॥
बल्यं शुक्रप्रदं हंति रक्तपित्तक्षतव्रणान् ।
आमं तदेव विष्टंभि वातलं तुवरं गुरु ॥ २७ ॥
दाहहृन्मधुरं बल्यं कफमेदोविवर्द्धनम् ।

पनस, कंटकिफल और अतिबृहत्फल यह पनसके नाम हैं। इसे हिन्दीमें कटहर अथवा कटहल कहते हैं। कटहरका पका हुआ फल-शीतल, स्निग्ध, पित्त और वायुको घटानेवाला, बल तथा शुक्रको बढाने वाला और रक्तपित्त, क्षत और व्रणोंको दूर करता है। कच्चा कटहर-विष्टम्भकारक, वातवर्धक, कसैला, भारी, दाहको हरनेवाला, मधुर और बल, कफ, मेद इनको बढानेवाला है॥ २५-२७॥

लकुचम् ।

लकुचः क्षुद्रपनसो लिकुचो डहुरित्यपि ॥ २८ ॥
आमं लकुचमुष्णं च गुरु विष्टंभकृत्तथा ।
मधुरं च तथाम्लं च दोषत्रयविरक्तकृत् ॥ २९ ॥
शुक्राग्निनाशनं वापि नेत्रयोरहितं स्मृतम् ।
सुपक्वं तत्तु मधुरमम्लं चानिलपित्तहृत् ॥ ३० ॥
कफवह्निकरं रुच्यं वृष्यं विष्टंभकं च तत् ।

लकुच, क्षुद्रपनस, लिकुच और डहु यह बड़हलके नाम हैं। बड़हल-खट्टा, त्रिदोष और रक्तविकारोंको उत्पन्न करनेवाला, शुक्र और अग्निको नष्ट करनेवाला और नेत्रोंको हानि करनेवाला है। पका बड़हल-मधुर, खट्टा, वात तथा पित्तको हरनेवाला, कफ और अग्निको बढानेवाला, रुचिकारक वीर्यवर्धक और विष्टम्भ करनेवाला है॥ २८-३०॥

मोचाफलम्।

कदली वारणबुसा रंभा मोचांशुमत्फला ॥ ३१ ॥
मोचाफलं स्वादु शीतं विष्टंभि कफनुद्गुरु।
स्निग्धं पित्तास्रतृड्दाहक्षतक्षयसमीरजित् ॥ ३२ ॥
पक्वं स्वादु हिमं पाकं स्वादु वृष्यं च बृंहणम्।
क्षुण्नेत्रामयहरं मेहघ्नं रुचिमांसकृत् ॥ ३३ ॥
माणिक्यमर्त्यामृतचंपकाद्या
भेदाः कदल्याबहवोऽपि संति।
उक्ता गुणास्तेष्वधिका भवंति
निदाषता स्याल्लघुता च तेषाम् ॥ ३४ ॥

कदली, वारणबूसा, रंभा, मोचा, अंशुमत्फला यह कदलीके नाम हैं। इसे हिंदीमें केला, फारसीमें मावजबोफ़, अंग्रेजीमें Plantain कहते हैं।

कदलीफल-स्वादु, शीतल, विष्टम्भकारक, कफनाशक, भारी, स्निग्ध और पित्त, रक्तविकार, तृषा, दाह, क्षत, क्षय और वायुको नष्ट करनेवाले होते हैं। केलेका पका हुआ फल-स्वादु, शीतल, पाकमें मधुर, वीर्यवर्धक, पुष्टिकारक, रुचि तथा मांसको बढानेवाला और भूख, प्यास, नेत्रोंके रोग तथा प्रमेहको नष्ट करनेवाला है। माणिक्य, मर्त्य, अमृत तथा चम्पकादि भेदोंसे कदली कई प्रकारकी है। उनमें उक्त गुण हैं किन्तु निर्दोषता और लघुता यह अधिक हैं ॥ ४१-३४ ॥

चिर्भटम्।

चिर्भटं धेनुदुग्धं च तथा गोरक्षकर्कटी।
चिर्भटं मधुरं रूक्षं गुरु पित्तकफापहम् ॥ ३५ ॥

अनुष्णं ग्राहि विष्टंभि बालं चानिलकोपनम् ।
कफपित्तकरं स्यंदि पक्कं तृष्णं च पित्तलम् ॥ ३६ ॥

चिर्भट, धेनुदुग्ध और गोरक्षकर्कटी यह चिर्भडके नाम हैं । इसको हिंदीमें चिर्भड, फारसीमें खयार और अंग्रेजीमें Pubescetcucudmber कहते हैं ।

बालचिर्भट-मधुर, रूक्ष, भारी, पित्त और कफको हरनेवाला, अनुष्ण, ग्राही, विष्टम्भकारक है । पक्वचिर्भट-गरम तथा पित्तवर्धक है ॥३५॥३६॥

नारिकेलम् ।

नारिकेलो दृढफलो लांगली कूर्चशीर्षकः ।
तुङ्गः स्कंधफलश्चोच्चस्तृणराजः सदाफलः ॥ ३७ ॥
नारिकेलफलं शीतं दुर्जरं वस्तिशोधनम् ।
विष्टंभि बृंहणं बल्यं वातपित्तास्रदाहनुत् ॥ ३८ ॥
विशेषतः कोमलनारिकेलं निहंति पित्तज्वरपित्तदोषान् ।
तदेव जीर्णं गुरु पित्तकारि विदाहि विष्टंभि मतं भिषग्भिः
तस्यांभः शीतलं हृद्यं दीपनं शुक्रलं लघु ।
पिपासापित्तजित्स्वादु वस्तिशुद्धिकरं परम् ॥४०॥
नारिकेलस्य तालस्य खर्जूरस्य शिरांसि च ।
कषायस्निग्धमधुरबृंहणानि गुरूणि च ॥ ४१ ॥

नारिकेल, दृढफल, लांगली, कूर्चशीर्षक, तुंग, स्कन्धफल, उच्च, तृणराज और सदाफल यह नारिकेलके नाम हैं । इसको हिन्दीमें नारियल, फारसीमें फराज, और अंग्रेजीमें Ccconut Palm कहते हैं ।

नारियल-शीत, दुर्जर, वस्तिशोधक विष्टम्भकारक, बलवर्धक तथा वात, पित्त, रक्तविकार और दाहको नष्ट करनेवाला है । कोमल

नारियल-विशेष करके पित्तज्वर, और पित्तदोषोंको दूर करता है । जीर्ण नारियल-भारी, पित्तकारक दाहोत्पादक और विष्टम्भकारक है । नारियलका जल-शीतल, हृदयको प्रिय, वीर्यवर्धक, दीपन, हलका, प्यास और पित्तको जीतनेवाला, स्वादु और बस्तिको शुद्ध करनेवाला है । नारियल, ताल और खजूर इनकी शिरा कसैली, स्निग्ध, मधुर, पुष्टिकारक और भारी होती हैं ॥ ३७-४१ ॥

कालिन्दम् ।

कालिन्दं कृष्णबीजं स्यात्कालिंगञ्च सुवर्तुलम् ।
कालिन्दं ग्राहि दृक्पित्तशुक्रहृच्छीतलं गुरु ॥४२॥
पक्वं तु सोष्णं सक्षारं पित्तलं कफवातजित् ।

कालिन्द, कृष्णबीज, कालिंग और सुवर्तुल यह तरबूजके नाम हैं। इसे हिन्दीमें तरबूज, फारसीमें हदवाना और अंग्रेजीमें Water Malon कहते हैं । तरबूज-ग्राही, शीतल, भारी और दृष्टि, पित्त और वीर्यको हरनेवाला है । पका हुआ तरबूज-गरम, क्षारयुक्त, पित्तकारी और कफ तथा वायुको जीतनेवाला है ॥ ४२ ॥

दशांगुलम् ।

दशांगुलं तु खर्बूजं कथ्यंते तद्गुणा अथ ॥ ४३ ॥
खर्बूजं मूत्रलं बल्यं कोष्ठशुद्धिकरं गुरु ।
स्निग्धं स्वादुतरं शीतं वृष्यं पित्तानिलापहम् ॥४४॥
तेषु यच्चाम्लमधुरं सक्षारं च रसाद्भवेत् ।
रक्तपित्तकरं तत्तु मूत्रकृच्छ्रहरं परम् ॥ ४५ ॥

दशांगुल और खर्बूज यह खरबूजेके नाम हैं। इसे हिन्दी और फारसीमें खरबूजा और अंग्रेजीमें Melon कहते हैं ।

खरबूजा-मूत्रवर्धक, बलकारक कोठेकी शुद्धिको करनेवाला, भारी, स्निग्ध, स्वादुतर, शीत, वीर्यवर्धक और पित्त तथा वायुको नष्ट करने-

वाला है। खट्टा खरबूजा-मधुर, क्षार, रक्तपित्तनाशक और मूत्रकृच्छ्रको दूर करनेवाला है ॥ ४३-४५ ॥

त्रपुसम् ।

त्रपुसं कंटकिफलं सुधावासः सुशीतलम् ।
त्रपुसं लघु शीतं च नवं तृट्क्लमदाहजित् ॥ ४६ ॥
स्वादुपित्तापहं शीतं तिक्तं कृच्छ्रहरं परम् ।
तत्पक्वमम्लमुष्णं स्यात्पित्तलं कफवातनुत् ॥४७॥
तद्बीजं मूत्रलं शीतं रूक्षं पित्तास्रकृच्छ्रजित् ।

त्रपुस, कंटकिफल, सुध वास और सुशीतल यह खीरेके नाम हैं। इसे हिन्दीमें खीरा, फारसीमें शियारखुर्द और अंग्रेजीमें cucumbet कहते हैं। छोटा और नवीन खीरा—शीतल, स्वादु, पित्तनाशक, तिक्त और कृच्छ्र, प्यास, ग्लानि और दाहको दूर करता है। पका हुआ खीरा—खट्टा, गरम, पित्तकारक तथा कफ और वातको दूर करनेवाला है। खीरेका बीज—मूत्रल, शीतल, रूक्ष और पित्त, रक्तविकार तथा कृच्छ्रको जीतनेवाला है ॥ ४६ ॥ ४७ ॥

क्रमुकम् ।

घोंटा पूगी च पूगश्च गुवाकः क्रमुकस्य तु ॥ ४८ ॥
फलं पूगीफलं प्रोक्तमुद्वेगं च तदीरितम् ।
पूगं गुरु हिमं रूक्षं कषायं कफपित्तजित् ॥ ४९ ॥
मोहनं दीपनं रुच्यमास्यवैरस्यनाशनम् ।
आर्द्रं तद्गुर्वभिष्यंदि वह्निदृष्टिहरं स्मृतम् ॥ ५० ॥
स्विन्नं दोषत्रयच्छेदि दृढमध्यं तदुत्तमम् ।

घोंटा, पूंगी, पूग, गुवाक और क्रमुक यह सुपारीके नाम है। इसके फलको पूगीफल तथा उद्वेग कहते हैं। इसको हिन्दीमे सुपारी, फारसीमें पोपिल और अंग्रेजीमें Betlnut Palm कहते हैं।

सुपारी-भारी, शीतल, रूक्ष, कसैली, कफ और पित्तको जीतनेवाली, मोहन करनेवाली, दीपन, रुचिकारक, मुखकी विरसताका नाश करनेवाली है। गीली सुपारी-भारी, अभिष्यंदि और अग्नि तथा दृष्टीको हरनेवाली है। चिकनी सुपारी त्रिदोषनाशक है। जिस सुपारीका मध्यभाग दृढ हो वह उत्तम गुणोंवाली होती है ॥ ४८-५० ॥

तालम् ।

तालस्तु लेखपत्रः स्यात्तृणराजो महोन्नतः ॥ ५१ ॥
पक्वतालफलं पित्तरक्तश्लेष्मविवर्द्धनम् ।
दुर्जरं बहुमूत्रं च तंद्राभिष्यंदशुक्रदम् ॥ ५२ ॥
तालमज्जा तु तरुणा किंचिन्मदकरो लघुः ।
श्लेष्मलो वातपित्तघ्नः सस्नेहो मधुरः सरः ॥ ५३ ॥

ताल, लेखपत्र, तृणराज और महोन्नत यह ताडके नाम हैं। इसे हिन्दीमें ताड, फारसीमें ताल तथा अंग्रेजीमें Palmypalm कहते हैं। तालका पका हुआ फल—पित्त, रक्त और कफको बढानेवाला, दुर्जर, बहुत मूत्रको लानेवाला, अभिष्यन्दकारक तथा तन्द्रा और वीर्यको उत्पन्न करनेवाला है। नवीन ताडकी मज्जा-किञ्चित् मदको करनेवाली, हलकी, कफकारक वात,-पित्तनाशक स्निग्ध, मधुर और दस्तावर है ॥ ५१--५३ ॥

ताडी ।

तालजं तरुणं तोयमतीव मदकृन्मतम् ।
अम्लीभूतं यदा तु स्यात्पित्तकृद्वातदोषहृत् ॥५४॥

तालका नवीन रस--अत्यन्त मदकारी होता है। यदि वह खट्टा हो जाय तो पित्तकारक और वातके दोषोंको हरनेवाला है ॥ ५४ ॥

शालफलम् ।

शालं फलं रूक्षशीतं मधुरं स्तंभनं गुरु ।
कषायं लेखनं स्तन्यवाताध्मानविबंधकृत् ॥ ५५ ॥
पित्तदाहतृषाकासक्षतक्षयविषास्रनुत् ।

शालको हिन्दीमें साल और अंग्रेजीमें Soltree कहते हैं । शालका फल--रूक्ष, शीतल, मधुर, स्तंभनकारक, भारी, कसैला, लेखन और दूध वर्धक, वायु, आध्मान तथा विबन्धको करता है । तथा पित, दाह, प्यास, खांसी, क्षत, क्षय, विष और रक्तविकारोंको दूर करनेवाला है ॥ ५५ ॥

बिल्वः ।

बिल्वः शांडिल्यशैलूषौ मालूरश्रीफलावपि ॥ ५६ ॥
बालं बिल्वफलं बिल्वकर्कटी बिल्वपेशिका ।
ग्राहणी कफवातामशूलघ्नी बिल्वपेशिका ॥ ५७ ॥
बालं बिल्वफलं ग्राहि दीपनं पाचनं कटु ।
कषायोष्णं लघु स्निग्धं तिक्तं वातकफापहम् ॥५८॥
पक्वं गुरु त्रिदोषं स्याद्दुर्जरं पूतिमारुतम् ।
विदाहि विष्टंभकरं मधुरं वह्निमांद्यकृत् ॥ ५९ ॥

बिल्व, शाण्डिल्य शैलूष, मालूर और श्रीफल यह बेलके नाम हैं । इसे हिन्दीमें बिल अथवा बेल, अंग्रेजीमें Bangolkins कहते हैं । बिल्वकर्कटी और बिल्वपेशिका यह बालबिलके नाम हैं ।

बालबिल—ग्राही और कफ, वात, आम तथा शूलको नष्ट करता है । अन्यग्रन्थोंमें लिखा है कि कच्चा बिल--ग्राही, दीपन पाचन, कटु, कसैला, गरम, स्निग्ध और वात तथा कफको हरनेवाला है । पक्का बिल—भारी, त्रिदोषकारक, दुर्जर, दुर्गन्धित, दाहोत्पादक, विष्टंभकारक, मधुर और अग्निको मन्द करनेवाला है ॥ ५६ ॥ ५९ ॥

कपित्थम्।

कपित्थस्तु दधित्थः स्यात्तथा पुष्पफलः स्मृतः।
कपिप्रियो दधिफलस्तथा दंतशठोऽपि च ॥ ६० ॥
कपित्थमामं संग्राहि कषायं लेखनं लघु।
पक्वं गुरु तृषाहिक्काशमनं वातपित्तजित् ॥ ६१ ॥
स्वाद्वम्लं तुवरं कण्ठशोधनं ग्राहि दुर्जरम्।

कपित्थ, दधित्थ, पुष्पफल, कपिप्रिय, दधिफल और दंतशठ यह कैथके नाम हैं। इसे हिन्दीमें कैथ और अंग्रेजीमें woodapple कहते हैं। कच्चा कैथ—ग्राही, कसैला, लेखन और हलका है। पक्व कैथ—भारी, प्यास और हिचकियोंको दूर करनेवाला, वात तथा पित्तको जीतनेवाला, स्वादु, अम्ल, कसैला, कण्ठको शुद्ध करनेवाला, ग्राही तथा दुर्जर है ॥६०॥६१॥

नारंगम्।

नारंगो नागरंगः स्यात्त्वक्सुगंधो मुखप्रियः ॥६२॥
नारंगं मधुराम्लं स्याद्रोचनं वातनाशनम्।
अपरं त्वम्लमत्युष्णं दुर्जरं वातहृत्सरम् ॥ ६३ ॥

नारंग, नागरंग, त्वक्सुगन्ध और मुखप्रिय यह नारंगीके नाम हैं। इसे हिन्दीमें नारंगी, फारसीमें नारंग और अंग्रेजीमें Orrange कहते हैं। नारंग-मधुर, खट्टा, रुचिकारक, वातनाशक है। दूसरी प्रकारके नारंगी--अम्ल, अत्यन्त उष्ण, दुर्जर, वातहारक और दस्तावर है ॥ ६२ ॥ ६३ ॥

तिंदुकम्।

तिंदुकः स्फूर्जकः कालस्कंधश्च शितिसारकः।
स्यादामं तिंदुकं ग्राहि वातलं शीतलं लघु ॥ ६४ ॥
पक्वं पित्तप्रमेहास्रश्लेष्मघ्नं मधुरं गुरु।

तिंदुक्क, स्फूर्जक, कालस्कन्ध और शितिसारक यह तेन्दूके नाम हैं।

इसको हिन्दीमें तेन्दू, फारसीमें जनुबस और अंग्रेजीमें Ebony कहते हैं। कच्चा तेन्दु—ग्राही, वातकारक, शीतल और भारी है। पका हुआ तेन्दु—मधुर, भारी और पित, प्रमेह, रक्तविकार तथा कफको जितनेवाला है॥ ६४॥

कुपीलुः ।

तिंदुकः कथितो यस्तु जलजो दीर्घपत्रकः ॥ ६५ ॥
कुपीलुः कुलकः काकतिंदुकः कालपीलुकः ।
काकेन्दुर्विषतिंदुश्च तथा मर्कटतिंदुकः ॥ ६६ ॥
कुपीलु शीतलं तिक्तं वातलं मदकृल्लघु ।
पादव्यथाहरं ग्राहि कफपित्तविनाशनम् ॥ ६७ ॥

जो तिन्दुक जलमें उत्पन्न हो उसको दीर्घपत्रक, कुपिलु, कुलक, काक तिन्दुक, कालपीलुक, काकेंदु, विषतिन्दु और मर्कटतिन्दुक कहते हैं। इसको हिन्दीमें काकतेंदु, अथवा कुचला, फारसीमें इफराकी और अंग्रेजीमें Paison Nut कहते हैं। कुचला—शीतल तिक्त, वातकारक, मदवर्धक, हलका, पैरकी पीडाको हरनेवाला, ग्राही तथा कफ और पित्तको नष्ट करनेवाला है॥ ६५॥ ६७॥

फलेंद्रः ।

फलेन्द्रः कथिता नंदी राजजंबूर्महाफला ।
तथा सुरभिपत्रा च महाजंबूरपि स्मृता ॥ ६८ ॥
राजजंबूफलं स्वादु विष्टंभि गुरु रोचनम् ।
क्षुद्रजम्बूः सूक्ष्मपत्रो नादेयी जलजंबुकः ॥ ६९ ॥
जम्बूः संग्राहणी रूक्षा कफपित्तास्रदाहजित् ।

फलेंद्र, नंदी, राजजम्बू, महाफला, सुरभिपत्रा और महाजंबू यह बड़ी जामुनाके नाम हैं। इसको अंग्रेजीमें Jamdil tree कहते हैं।

राजजम्बूफल--स्वादु, विष्टम्भकारक, भारी और रुचिकारक है। क्षुद्र-जम्बू, सूक्ष्मपत्र, नादेयी और जलजम्बुक यह छोटी जामुनके नाम हैं। छोटी जामुन--ग्राही, रूक्ष और कफ, पित्त, रक्तविकार तथा दाहको जीत-नेवाली है ॥ ६८ ॥ ६९ ॥

बदरम् ।

पुंसि स्त्रियां च कर्कंधूर्बदरी कोलमित्यपि ॥ ७० ॥
फेनिलं कुवलं घोंटा सौवीरं बदरं महत् ।
अजाप्रियः कुहाकोलिर्विषमो भयकंटकः ॥ ७१ ॥

कर्कन्धू, बदरी कोल, फेनिल, कुवल, घोंटा और सौवीर यह बडे बेरके नाम हैं। अजाप्रिय, कुहा, कोलि, विषम और भयकंटक यह छोटे बेरके नाम हैं ॥ ७० ॥ ७१ ॥

बदरविशेषाणां लक्षणगुणाश्च ।

पच्यमानं तु मधुरं सौवीरं बदरं महत् ।
सौवीरं बदरं शीतं भेदनं गुरु शुक्रलम् ॥ ७२ ॥
बृंहणं पित्तदाहास्रक्षयतृष्णानिवारणम् ।
सौवीरं लघु संपक्वं मधुरं कोलमुच्यते ॥ ७३ ॥
कोलं तु बदरं ग्राहि रुच्यमुष्णं च वातलम् ।
कफपित्तकरं चापि गुरु सारकमीरितम् ॥ ७४ ॥
ककन्धुः क्षुद्रबदरं कथितं पूर्वसूरिभिः ।
अम्लं स्यात्क्षुद्रबदरं कषाय मधुरं मनाक् ॥ ७५ ॥
स्निग्धं गुरु च तिक्तं च वातपित्तापहं स्मृतम् ।
शुष्कं भेद्यग्निकृत्सर्वं लघुतृष्णाक्लमास्रजित् ॥ ७६ ॥

पके हुए मधुर और बडे बेरको सौवीर कहते हैं। सौवीर—शीतल

भेदन, भारी, वीर्यवर्धक, आयुको बढानेवाला और पित्त, दाह, रक्तविकार, क्षय और तृष्णा इनको निवारण करता है। पके हुए छोटे बेरको कोल कहते हैं। कोल—ग्राही, रुचिकारक, गरम, वातकारक, कफ, पित्तको बढानेवाला, भारी तथा दस्तावर है। अत्यन्त छोटे बेरको कर्कन्धू कहते हैं। कर्कन्धू—अम्ल, कसैला, किंचित् मीठा, स्निग्ध, भारी, तिक्त, वात तथा पित्तको नष्ट करनेवाला है। शुष्कबेर—भेदन करनेवाला, अग्निवर्धक हलका और तृष्णा, ग्लानि तथा रक्तविकारोंको जीतनेवाला है ॥७२-७६॥

प्राचीनामलकम् ।

प्राचीनामलकं लोके पानीयामलकं स्मृतम् ।
प्राचीनामलकं दोषत्रयजिज्ज्वरघाति च ॥ ७७ ॥

प्राचीनामलक और पानीयामलक यह पानी आमलेके नाम हैं। इसको अंग्रेजीमें Hacaurtia Cataphracta कहते हैं। प्राचीनामलक—त्रिदोष तथा ज्वरको जीतनेवाला है ॥ ७७ ॥

लवली ।

सुगन्धमूला लवली पांडुकोमलवल्कला ।
लवलीफलमश्मार्शःकफपित्तहरं गुरु ॥ ७८ ॥
विशदं रोचनं रूक्षं स्वाद्वम्लं तुवरं रसे ।

सुगन्धमूला, लवली, पांडु और कोमलवल्कला यह लवलीके नाम हैं। इसको हिंदीमें हरफारेवडी तथा अंग्रेजीमें Ciccodisticha कहते हैं।

लवलीका फल-भारी, स्वच्छ, रुचिकारक, रूक्ष, स्वादु, अम्ल, रसमें कसैला और पथरी, अर्श, कफ तथा पित्तको हरनेवाला है ॥ ७८ ॥

करमर्दः करमर्दका ।

करमर्दः सुषेणः स्यात्कृष्णपाकफलस्तथा ॥ ७९ ॥
तस्माल्लघुफला या तु सा ज्ञेया करमर्दिका ।

करमर्दद्वयं त्वाममम्लं गुरु तृषापहम् ॥ ८० ॥
उष्णं रुचिकरं प्रोक्तं रक्तपित्तकफप्रदम्।
तत्पक्वं मधुरं रुच्यं लघुपित्तसमीरजित् ॥ ८१ ॥

करमर्द, सुषेण और कृष्णपाकफल यह करौंदेके नाम हैं। जिसके छोटे फल हों उसको करमर्दिका (करौंदी) कहते हैं। इसको अंग्रेजीमें Jasmine flowered Carriressa कहते हैं।

कच्चे करौंदा करौंदी और खट्टे, भारी, प्यासको नष्ट करनेवाले, उष्ण, रुचिकारक और रक्तपित्त तथा कफको उत्पन्न करनेवाले हैं, पक्के करौंदे और करौंदी-मधुर, रुचिकारक, हलके और पित्त तथा वायुको नष्ट करनेवाले हैं ॥ ७९ ॥ ८१ ॥

प्रियालम्।

प्रियालस्तु खरस्कंधश्चारो बहुलवल्कलः।
राजादनं तापसेष्टः सन्नकद्रुर्धनुःपटः ॥ ८२ ॥
चारस्तु पित्तकासघ्नः तत्फलं मधुरं गुरु।
स्निग्ध सरं मरुत्पित्तदाहज्वरतृषापहम् ॥ ८३ ॥
प्रियालमज्जा मधुरा वृष्या पित्तानलापहा।
हृद्योऽतिदुर्जरः स्निग्धो विष्टंभी चामवर्द्धनः ॥ ८४ ॥

प्रियाल, खरस्कन्ध, चार, बहुलवल्कल, राजादन, तापसेष्ट, सन्नकद्रु और धनुःपट यह चिरौंजीके नाम हैं। इसको हिन्दीमें चिरौंजी, फारसीमें बुकलेखाजा कहते हैं। चिरौंजी पित्त और कासको दूर करती है। उसका फल मधुर, भारी, स्निग्ध, दस्तावर और वायु, पित्त, दाह, ज्वर तथा प्यासको दूर करता है। चिरौंजीकी मज्जा-मधुर, वीर्यवर्धक, पित्त तथा अग्निको दूर करनेवाली, हृदयको हितकारी, अत्यन्त दुर्जर, स्निग्ध, विष्टम्भकारक और आमको बढानेवाली है ॥ ८२ ॥ ८४ ॥

राजादनः ।

राजादनः फलाध्यक्षो राजन्या क्षीरिकापि च ।
क्षीरिकाया फलं वृष्यं बल्यं स्निग्धं हिमं गुरु ॥८५॥
तृष्णामूर्च्छामदभ्रांतिक्षयदोषत्रयास्रजित् ।

राजादन, फलाध्यक्ष, राजन्या और क्षीरिका यह खिरनीके नाम हैं। इसको अंग्रेजीमें Obtuse Leaved Mimusops कहते हैं।

खिरनीका फल-वीर्यवर्धक, बलकारक, स्निग्ध, शीतल, भारी और प्यास, मूर्च्छा, मद, भ्रांति, क्षय, त्रिदोष तथा रक्तविकारको दूर करता है ॥ ८५ ॥

विकंकतम् ।

विकंकतः स्रुवावृक्षो ग्रंथिलः स्वादुकंटकः ॥ ८६ ॥
स एव यज्ञवृक्षश्च कंटकी व्याघ्रपादपि ।
विकंकतफलं पक्वं मधुरं सर्वदोषजित् ॥ ८७ ॥

विकंकत, स्रुवावृक्ष, ग्रंथिल, स्वादुकण्टक, यज्ञवृक्ष, कण्टकी और कंडवाइ, व्याघ्रपाद यह कंटाईके नाम हैं। कंटाईका पका हुआ फल-मधुर और त्रिदोषनाशक है ॥ ८६ ॥ ८७ ॥

पद्मबीजम् ।

पद्मबीजं तु पद्माक्षं गालोढ्यं पद्मकर्कटी ।
पद्मबीजं हिमं स्वादु कषायं तिक्तकं गुरु ॥ ८८ ॥
विष्टंभि वृष्यं रूक्षं च गर्भस्थापनकं परम् ।
कफवातहरं बल्यं ग्राहि पित्तास्रदाहनुत् ॥ ८९ ॥

पद्मबीज, पद्माक्ष, गालोढ्य और पद्मकर्कटी यह कमलगट्टेके नाम हैं। कमलगट्टा-शीतल, स्वादिष्ट, कसैला, तिक्त, भारी, विष्टम्भकारक, वीर्यवर्धक, रूक्ष, गर्भको स्थापन करनेवाला, कफ और वातको हरनेवाला, बलकारक, ग्राही और पित्तरक्तविकार तथा दाहको दूर करनेवाला है॥ ८८ ॥ ८९ ॥

मखाणम् ।

मखाणं पद्मबीजाभं पानीयफलमित्यपि ।
मखाणं पद्मबीजस्य गुणैस्तुल्यं विनिर्दिशेत् ॥९०॥

कमलगट्टे भून लेनेपर मखाणे हो जाते हैं । मखाण, पद्मबीजाभ और पानीयफल यह मखाणेके नाम हैं । मखाणेके कमलगट्टेके समान ही हैं ॥ ९० ॥

शृंगाटकम् ।

शृंगाटकं जलफलं त्रिकोणफलमित्यपि ।
शृंगाटकं हिमं स्वादु गुरु वृष्यं कषायकम् ॥९१॥
ग्राही शुक्रानिलश्लेष्मप्रदं दाहास्रपित्तनुत् ।
उक्तं कुमुदबीजं तु बुधैः कैरविणीफलम् ॥ ९२ ॥

शृंगाटक, जलफल और त्रिकोणफल यह सिंघाडेके नाम हैं इसको हिन्दीमें सिंघाडा, फारसीमें सुरञ्जान् और अंग्रेजीमें Water Caltrap कहते हैं । सिंघाड़ा-शीतल, स्वादु, भारी, वीर्यवर्धक, कसैला, ग्राही तथा शुक्र, वायु, और कफको बढ़ाता है । तथा दाह और रक्तपित्तको नष्ट करता है ॥ ९१ ॥ ९२ ॥

कुमुदबीजम् ।

भवेत्कुमुद्वतीबीजं स्वादु रूक्षं हिमं गुरु ।

कुमुद्वतीके बीज-स्वादिष्ट, रूक्ष, शीतल और भारी होते हैं ।

मधूक, जलमधूकम् ।

मधूको गुडपुष्पः स्यान्मधुपुष्पो मधुस्रवः ॥९३॥
वानप्रस्थो मधुष्ठीलो जलजोऽत्र मधूलकः ।
मधूकपुष्पं मधुरं शीतलं गुरु बृंहणम् ॥ ९४ ॥
बलशुक्रकरं प्रोक्तं वातपित्तविनाशनम् ।

फलं शीतं गुरु स्वादु शुक्रलं वातपित्तनुत् ॥ ९५ ॥
अहृद्यं हंति तृष्णास्रदाहश्वासक्षतक्षयान् ।

मधूक, गुडपुष्प, मधुपुष्प, मधुस्रव, वानप्रस्थ और मधुष्ठील यह महुएके नाम हैं । जलमें उत्पन्न महुएको मधूलक और जलमहुआ कहते हैं। इसको फारसीमें जका और अंग्रेजीमें Elloo Patree कहते हैं। महुएके फूल-मधुर, शीतल, गुरु, बृंहण, बलकारक, वीर्यवर्द्धक और वात, पित्तको नाश करनेवाले हैं । महुएके फल-शीतल, भारी, मधुर, वीर्यवर्द्धक, वात, पित्तनाशक और हृदयके लिये हानिकारक हैं । तथा प्यास, रक्त, दाह, श्वास, क्षत और क्षयको दूर करते हैं ॥ ९३-९५ ॥

पालेवतम् ।

पालेवतं सितं पुष्पैस्तिंदुकाभं फलं मतम् ॥ ९६ ॥
अन्यान्माणवकं ज्ञेयं महापालेवतं तथा ।
स्वाद्वम्लं शीतमुष्णं च द्विधा पालेवतं गुरु ॥९७॥
यत् स्वादु मधुरं तच्छीतं यदम्लं तदुष्णकम् ।

उभयमपि गुरु इति हेमाद्रिः ।

पालेवतके फूल श्वेत होते हैं, फल तिन्दुके समान होते है । दूसरा पालेवत माणवक और महापालेवत नामसे प्रसिद्ध है । पालेवत पहाडी सेवकी छोटी जाति है । अपालो और पालो नामसे प्रसिद्ध है। पालेवत-मीठे और खट्टे दो प्रकारके होते हैं । मीठे शीतल और खट्टे उष्णस्वभाव-वाले होते हैं । दोनो प्रकारके पालेवत भारी होते हैं । यह हेमाद्रिका मत है ॥ ९६ ॥ ९७ ॥

परूषकम् ।

परूषकं परुषकमल्पास्थि च परापरम् ॥ ९८ ॥
परूषकं कषायाम्लमामं पित्तकरं लघु

तत्पक्वं मधुरं पाके शितं विष्टंभि बृंहणम् ॥ ९९ ॥
हृद्यं तु पित्तदाहास्रज्वरक्षयसमीरजित ।

परूषक, परुष, अल्पास्थि और परापर यह फालसेके नाम हैं । कच्चा फालसा–कसैला, हलका और पित्तकारक है । पकनेपर रुख और पाकमें मधुर, शीतल, विष्टम्भि, बृंहण और हृदयको हितकारी होता है । तथा पित्त, दाह, रक्त, ज्वर, क्षय और वायुको जीतता है ॥ ९८ ॥ ९९ ॥

तूतम् ।

तूदस्तूतं च यूपश्च क्रमुको ब्रह्मदारु च ॥ १०० ॥
तूतं पक्वं गुरु स्वादु हिमं पित्तानिलापहम् ।
तदेवामं गुरु सरमम्लोष्णं रक्तपित्ताकृत् ॥ १०१ ॥

तूद, तूत, यूप, क्रमुक और ब्रह्मदारु यह शहतूतके नाम हैं । इसे हिन्दीमें सहतूत, फारसीमें शहतूत, अंग्रेजीमें Mulberrias कहते हैं । पके हुए तूत–भारी, स्वादु, शीतल, पित और वायुको हरनेवाले होते हैं । कच्चे तूत–भारी, दस्तावर, खट्टे, उष्ण और रक्त पित्तको करनेवाले होते हैं ॥ १०० ॥ १०१ ।

दाडिमम् ।

दाडिमः करको दंतबीजो लोहितपुष्पकः ।
तत्फलं त्रिविधं स्वादु स्वाद्वम्लं केवलाम्लकम् १०२
तत्तु स्वादु त्रिदोषघ्नं तृड्दाहज्वरनाशनम् ।
हृत्कंठमुखरोगघ्नं तर्पणं शुक्रलं लघु ॥ १०३ ॥
कषायानुरसं ग्राहि स्निग्धं मेधाबलावहम् ।
स्वाद्वम्लं दीपनं रुच्यं किंचित्पित्तकरं लघु॥१०४॥
अम्लं तु पित्तजनकमामवातकफापहम् ।

दाडिम, कारक, दन्तबीज और लोहित पुष्प यह अनारके नाम हैं । अनारके फल तीन किसमके होते हैं–मीठे, खट्टेमिट्ठे और केवल खट्टे ।

इनमें मीठे अनार-त्रिदोषनाशक, प्यास, दाह और ज्वरका नाश करने वाले, हृदय, कण्ठ और मुखरोगोंको हरनेवाले, तृप्तिकारक, वीर्यवर्धक, हलके, कषायानुरस ग्राही, स्निग्ध, मेधा और बलके करनेवाले हैं।

खटमिट्ठा अनार-दीपन, रुचिकारक, किंचित् पित्तको करनेवाला और हलका होता है। खट्टा अनार-पित्तकारक- आमवात और कफके हरनेवाला होता है॥ १०२ १०४॥

बहुवारः।

बहुवारस्तु शीतः स्यादुद्दालो बहुवारकः॥ १०५॥
शेलुः श्लेष्मातकश्चापि पिच्छिलो भूतवृक्षकः।
बहुवारो विषस्फोटव्रणवीसर्पकुष्ठनुत॥ १०६॥
मधुरस्तुवरस्तिक्तः केश्यश्च कफपित्तहृत्।
फलमामं तु विष्टंभि रूक्षं पित्तकफास्रजित्॥१०७॥
तत्पक्वं मधुरं स्निग्धं श्लेष्मलं शीतलं गुरु।

बहुवार, शीत, उद्दाल, बहुवारक, शेलु, श्लेष्मांतक, पिच्छिल और भूतवृक्ष यह लिसोढ़ेके नाम हैं। इसको हिन्दीमें लिसोढ़, फारसीमें सपिस्ता, अंग्रेजीमें Narrow leaved Sepistun कहते हैं लिसोढ़ा-विष, फोडे, व्रण, विसर्प और कुष्ठको नष्ट करता है। मधुर, कसैला और तिक्त है, केशोंको हितकारी तथा कफपित्तके जीतनेवाला है। इसके कच्चे फल विष्टम्भी, रूक्ष और पित्त, कफ तथा रक्तके जीतनेवाले हैं। इसके पके हुए फल-मधुर, स्निग्ध, कफकारक, शीतल और भारी होते हैं ॥ १०५ १०७॥

कतकम्।

पयःप्रसादि कतकं कत्तकं तत्फलं च तत्॥१०८॥
कतकस्य फलं नेत्र्यं जलनिर्मलताकरम्।
वातश्लेष्महरं शीतं मधुरं तुवरं गुरु॥ १०९॥

पयःप्रसादी, कतक और कत्तक यह निर्मलीके वृक्ष तथा फलोंके नाम

हैं। निर्मलीके फल--नेत्रोंको हितकारी, जलको निर्मल बनानेवाले, वात और कफके हरनेवाले, शीतल, मधुर, कसैले और भारी होते हैं। इसे अंग्रेजीमें A nut which clears water कहते हैं ॥ १०८ ॥ १०९ ॥

द्राक्षा।

द्राक्षा स्वादुफला प्रोक्ता तथा मधुरसापि च।
मृद्वीका हारहूरा च गोस्तनी चापि कीर्तिता ॥११०॥
द्राक्षा पक्वा सरा शीता चक्षुष्या बृंहणी गुरुः।
स्वादुपाकरसा स्वर्या तुवरा सृष्टमूत्रविट् ॥ १११ ॥
कोष्ठमारुतकृद् वृष्या कफपुष्टिरुचिप्रदा।
हंति तृष्णाज्वरश्वासवातवातास्रकामलाः ॥११२॥
कृच्छ्रास्रपित्तसम्मोहदाहशोषमदात्ययान्।
आमा स्वल्पगुणा गुर्वी सैवाम्ला रक्तपित्तकृत् ११३
वृष्या स्याद्गोस्तनी द्राक्षा गुर्वी च कफपित्तनुत्।
अबीजाऽन्या स्वल्पतरा गोस्तनी सदृशा गुणैः ११४
द्राक्षा पर्वतजा लघ्वी साम्ला श्लेष्माम्लपित्तकृत्।
द्राक्षा पर्वतजा यादृक् तादृशी करमर्दिका ॥ ११५ ॥

द्राक्षा, स्वादुफला, मधुरसा, मृद्वीका, हारहूरा और गोस्तनी यह मुनक्का, दाख या अंगूरके नाम हैं। इसको हिन्दीमें दाख तथा अंगूर, फारसीमें मुनक्का और अंग्रेजीमें Grape Raisins कहते हैं। पकी हुई द्राक्षा--दस्तावर, शीतल, नेत्रोंको हितकारी, बृंहण, भारी, पाक और रसमें स्वादु, स्वरवर्धक, कसैली, मल तथा मूत्रको लानेवाली, कोठेमें हवाको करनेवाली, वीर्यवर्धक, कफ, पुष्टि और रुचिको करनेवाली और तृष्णा, ज्वर, श्वास, वात, वातरक्त, कामला, कृच्छ्र, रक्तपित्त, सम्मोह, दाह, शोष तथा मदात्यय इन रोगोंको दूर करती है।

कच्ची दाख--थोड़े गुणोंवाली तथा भारी है। खट्टी दाख--रक्तपित्त कारक है। गौके स्तनके समान आकारवाली दाख--वीर्यवर्धक, भारी तथा कफ और पित्तको नष्ट करनेवाली है। बीजोंसे रहित दाख-गोस्तनीके समान गुणोंवाली है। पर्वतमें उत्पन्न हुई दाख--हलकी, खट्टी, कफ तथा अम्लपित्तके करनेवाली है, पर्वतोत्पन्न द्राक्षाके समान ही करमर्दिका भूम्बेके गुण हैं॥ ११० ११५॥

क्षुद्रखर्जूरं पिंडखर्जूरं च।

भूमिखर्जुरिका स्वाद्वी दुरारोहा मृदुच्छदा।
तथा स्कन्धफला काककर्कटी स्वादुमस्तका ११६॥
पिंडखर्जुरिका त्वन्या सा देशे पश्चिमे भवेत्।
खर्जुरी गोस्तनाकारा परद्वीपादिहागता॥ ११७॥
जायते पश्चिमे देशे सा छोहारेति कीर्तिता।
खर्जूरीत्रितय शीतं मधुरं रसपाकयोः॥ ११८॥
स्निग्धं रुचिकरं हृद्यं क्षतक्षयहरं गुरु।
तर्पणं रक्तपित्तघ्नं पुष्टिविष्टंभशुक्रदम्॥ ११९॥
कोष्ठमारुतहृद्वल्यं वांतिवातकफापहम्।
ज्वरातिसारक्षुत्तृष्णाकासश्वासनिवारकम्॥ १२०॥
मदमूर्च्छामरुत्पित्तमद्योद्भूतगदान्तयकृत्।
महतीभ्यां गुणैरल्पा स्वल्पा खर्जूरिका स्मृता १२१
खर्जूरितरुतोयं तु मदपित्तकरं भवेत्।
वातश्लेष्महरं रुच्यं दीपनं बलशुक्रकृत्॥ १२२॥

भूमिखर्जूरिका, स्वाद्वी, दुरारोहा, मृदुच्छदा, स्कंधफला, काककर्टी और स्वादुमस्तका यह खजूरके नाम हैं। जो खजूर पश्चिम देशमें

उत्पन्न होती है उसे पिंडखार्जूरिका कहते हैं । और जो खजूर दूसरी जातिकी गौके स्तनके समान आकारवाली, दुसरे द्वीपसे आई हुई पश्चिम देशमें उत्पन्न होती है उसे छोहारा कहते हैं । इनको हिन्दीमें खजूर, पिण्ड खजूर और छुहारे, फारसीमें तमरुत्तक और अंग्रेजीमें Date Palm कहते हैं ।

तीनों प्रकारकी खजूरें-शीतल, रस और पाकमें मधुर, स्निग्ध, रुचिकारक, हृदयको प्रिय, क्षत और क्षयको नष्ट करनेवाली, भारी, तृप्तिकारक, रक्तपित्तनाशक, पुष्टिकारक, विष्टम्भी, शुक्रवर्धक, कोठेकी वायुको हरनेवाली, बलकारक और वमन, वात, कफ, ज्वर, अतिसार, क्षुधा, तृष्णा, कास, श्वास, मद, वायु, पित्त, मद्यसे उत्पन्न हुए रोग इन सबको नष्ट करनेवाली हैं । छोटी खजूर बड़ी खजूरसे गुणोंमें न्यून है । खजूरके वृक्षोंका रस-मद तथा पित्तकारक, वात और कफको हरनेवाला, रुचिकारक दीपन और बलवीर्यवर्धक है ॥ ११६--१२२ ॥

पिण्डखर्जूरभेदः ( सुलेमानी ) ।

सुनेपाली तु मृदुला दलहीनफला च सा ।
सुनेपाली श्रमभ्रांतिदाहमूर्च्छास्रपित्तहृत ॥ १२३ ॥

सुनेपाली, मृदुला और दलहीनफला यह सुलेमानी खजूरके नाम हैं । सुलेमानी खजूर-श्रम, भ्रांति, दाह, मूर्च्छा और रक्तपित्तको जीतनेवाली है ॥ १२३ ॥

वातादः ।

वातादो वातवैरी स्यान्नेत्रोपमफलस्तथा ।
वाताद उष्णः सुस्निग्धो वातघ्नः शुक्रकृद्गुरुः १२४
वातादमज्जा मधुरो वृष्यः पित्तानिलापहः ।
स्निग्धोष्णः कफकृन्नेष्टो रक्तपित्तविकारिणाम् १२५

वाताद, वातवैरी और नेत्रोपफल यह बादामके नाम हैं । इसको हिन्दीमें बादाम, फारसीमें बदामशीरी और अंग्रेजीमें Almond कहते

हैं। बादाम-गरम, स्निग्ध, वातनाशक, वीर्यवर्धक और भारी है। बादामकी मज्जा-मधुर, वीर्यवर्धक, पित्त तथा वायुको नष्ट करनेवाली, स्निग्ध गरम, कफकारक और रक्तपित्तविकारियोंको अहितकर है॥ १२४॥ १२५॥

सेवम् ।

मुष्टिप्रमाणं बदरं सेवं शिबितिकाफलम् ।
सेवं समीरपित्तघ्नं बृंहणं कफकृद् गुरु ॥ १२६ ॥
रसे पाके च मधुरं शिशिरं रुचिशुक्रकृत् ।

मुष्टिप्रमाण, बदर, सेव, शिबितिकाफल यह सेवके नाम हैं। इसे हिन्दीमें तथा फारसीमें सेव और अंग्रेजीमें Apple कहते हैं। सेव-वात, पित्तको नष्ट करनेवाला, पुष्टिकारक, कफोत्पादक, भारी, रस और पाकमें मधुर, शीतल और रुचि तथा वीर्यको उत्पन्न करनेवाला है॥ १२६॥

अमृतफलम् ।

अमृतफलं लघु वृष्यं सुस्वादु त्रीन् हरेद्दोषान्॥१२७॥
देशेषु मुद्गलानां बहुलं तल्लभ्यते लोकैः ।

अमृतफल ( नासपाती अथवा नाख ) हलका, वीर्यवर्धक, अत्यन्त स्वादु तथा त्रिदोषनाशक हैं। अमृतफल प्रायः मुद्गल देशोंमें अधिक मिलता है॥ १२७॥

पीलुः ।

पीलुर्गुडफलः स्रंसी तथा शीतफलोऽपि च ॥१२८॥
पीलु श्लेष्मसमीरघ्नं पित्तलं भेदि गुल्मनुत् ।
स्वादु तिक्तं च यत्पीलु तन्नात्युष्णं त्रिदोषहृत्॥१२९॥

पीलु, गुड़फल, स्रंसी और शीतफल यह पीलुके नाम हैं। इसको हिन्दीमें पीलू, फारसीमें दरख्ते मिस्वाक और अंग्रेजीमें Mustarad tree of scripture कहते हैं। पीलू—कफ और वातको नष्ट करनेवाला

पित्तकारक, भेदन और गुल्मनाशक है। जो पीलू मधुर तथा तिक्त हो वह किंचित गरम और त्रिदोषनाशक होता है ॥ १२८ ॥ १२९ ॥

अक्षोटः ।

पीलुः शैलभवोऽक्षोटः कंदरालश्च कीर्तितः ।
अक्षोटकोऽपि वातादसदृशः कफपित्तकृत् ॥१३०॥

पर्वतोत्पन्न पीलूको अखोट कहते हैं। हिन्दीमें अखरोट, फारसीमें वार्तगज, अंग्रेजीमें Walnut नामसे पुकारा जाता है। अखोट भी बादामके समान गुणोंवाला और कफ पित्तको करनेवाला है ॥ १३० ॥

बीजपूरम् ।

बीजपूरो मातुलुंगो रुचकः फलपूरकः ।
बीजपूरफलं स्वादु रसेऽम्लं दीपनं लघु ॥ १३१ ॥
रक्तपित्तहरं कंठजिह्वाहृदयशोधनम् ।
श्वासकासारुचिहरं हृद्यं तृष्णाहरं स्मृतम् ॥१३२॥

बीजपूर, मातुलुंग, रुचक, फलपूरक यह बिजौरा निम्बूके नाम हैं। इसे हिन्दीमें बिजौरा निम्बू, फारसीमें तुरंब, अंग्रेजीमें Sitres कहते हैं। बिजौरा नीम्बू-स्वादु, रसमें खट्टा, दीपन, हलका, रक्तपित्तनाशक, हृदयको प्रिय, तृष्णाको हरनेवाला और कण्ठ, जिह्वा और हृदय इनको शुद्ध करता है तथा श्वास, कास अरुचि इनको दूर करनेवाला है ॥ १३१ ॥ १३२ ॥

बीजपूरभेदः ।

बीजपूरोऽपरः प्रोक्तो मधुरो मधुकर्कटी ।
मधुकर्कटिका स्वाद्वी रोचनी शीतला गुरुः ॥१३३॥
रक्तपित्तक्षयश्वासकासहिक्काभ्रमापहा ।

दूसरी प्रकारके बीजपूरको मधुर और मधुकर्कटी कहते हैं। इसको देशभाषामें चकोतरा कहते हैं। चकोतरा-स्वादु, रुचिकारक, शीतल,

भारी और रक्तपित, क्षय, श्वास, कास, हिक्का और भ्रम इनको दूर करता है ॥ १३३ ॥

जंबीरद्वयम् ।

स्याज्जंबीरो दंतशठो जंभजंभीरजंभलाः ॥ १३४ ॥
जंबीरमुष्णं गुर्वम्लं वातश्लेष्मविबंधनुत् ।
शूलकासकफोत्क्लेशच्छर्दितृष्णामदोषजित् ॥ १३५ ॥
आस्यवैरस्यहृत्पीडावह्निमांद्यकृमीन्हरेत् ।
स्वल्पजंबीरिका तद्वत्तृष्णाछर्दिनिवारणी ॥ १३६ ॥

जम्बीर, दन्तशठ, जंभ, जंभीर, जंभल यह जम्भीरी निम्बूके नाम हैं। इसको हिन्दीमें जंभीरी नीबू, फारसीमें लिमुने तुर्श और अंग्रेजीमें Lemen कहते हैं। जम्बीर-गरम, भारी, खट्टा, वात, कफ और विबन्धको जीतनेवाला, मुखकी विरसताको हरनेवाला तथा शूल, कास, कफोत्क्लेश, वमन, प्यास, आमके दोष, अग्निकी मन्दता तथा कृमियोंको नष्ट करनेवाला है। उसके समान ही स्वल्पजंभीरिका भी तृष्णा तथा वमनको निवारण करती है ॥ १३४ ॥ १३६ ॥

निंबूकम् ।

निंबूः स्त्री निंबुकं क्लीबे निंपाकमपि कीर्तितम् ।
निंबूकमम्लं वातघ्नं दीपनं पाचनं लघु ॥ १३७ ॥

निम्बू यह शब्द स्त्रीलिङ्ग तथा निंबुक यह नपुंसक लिङ्गमें होता है। निंबू, निंबुक, निम्पाक यह कागजी निंबूके नाम हैं। कागजी निंबू-खट्टा, वातनाशक, दीपन, पाचन और हलका है ॥ १३७ ॥

मिष्टनिंबूकम् ।

मिष्टनिंबूफलं स्वादु गुरु मारुतपित्तनुत् ।

गलरोगविषध्वंसि कफोत्क्लेशि च रक्तहृत् ॥ १३८ ॥
शोषारुचितृषाच्छर्दिहरं बल्यं च बृंहणम् ॥

मिष्टनिंबूफल, मीठेनींबू अथवा सर्बती नींबूको कहते हैं। मीठानींबू-स्वादिष्ठ, भारी, वात तथा पित्तको जीतनेवाला, कफोत्क्लेशकारक. रक्तको हरनेवाला, बलकारक, धातुओंको पुष्ट करनेवाला तथा गलके रोग, विष, शोष, अरुचि, तृषा और वमनको दूर करनेवाला है १३८ ॥

कर्मरंगम् ।

कर्मरंगं हिमं ग्राहि स्वाद्वम्लं कफवातहृत् ॥१३९॥

कर्मरंगको हिन्दीमें करमख और अंग्रेजीमें Carmb ola कहते हैं। करमख-शीतल, ग्राही, खट्टा, स्वादु और कफ--वातका नाश करनेवाला है ॥ १३९ ॥

अम्लिका ।

अम्लिका चुक्रिकाऽम्ली च चुक्रा दंतशठापि च ।
अम्ला च चिंचिका चिंचा तिंतिडीका च तिंतिडी ॥
अम्लिकाम्ला गुरुर्वातहरी पित्तकफास्रकृत् ।
पक्वा तु दीपनी रूक्षा सरोष्णा कफवातनुत् ॥१४१॥

अम्लिका अम्ली, चुक्रिका, चुक्रा, दन्तशठा, अम्ला, चिंचिका, चिंचा, तिंतिडीका और तिंतिडी यह इमलीके नाम हैं। इसको अंग्रेजीमें Tame rined कहते हैं। इमली-खट्टी, भारी, वातनाशक और पित्त, कफ तथा रक्तविकारको करनेवाली है। पकी हुई इमली- दीपन, रूक्ष, दस्तावर और कफ तथा वातको हरनेवाली है ॥ १४० ॥ १४१ ॥

अम्लवेतसम् ।

स्यादम्लवेतसं चुक्रं शतवेधि सहस्रभित् ।
अम्लवेतसमत्यम्लं भेदनं लघु दीपनम् ॥ १४२ ॥

हृद्रोगशूलगुल्मघ्नं पित्तलं लोमहर्षणम् ।
रूक्षं विण्मूत्रदोषघ्नं प्लीहोदावर्तनाशनम् ॥१४३॥
हिक्कानाहारुचिश्वासकासाजीर्णवमिप्रणुत् ।
कफवातामयध्वंसिच्छागमांसद्रवत्वकृत् ॥ १४४ ॥
चणकाम्लगुणं ज्ञेयं लोहसूचिद्रवत्वकृत् ।

अम्लवेतस, चुक्र, शतवेधि, सहस्रभित यह अम्लवेतके नाम हैं। इसको हिन्दीमें अमलवेत, फारसीमें तुर्षक और अंग्रेजीमें Commom Soral कहते हैं। अम्लवेत अत्यन्त खट्टा, भेदन, लघु, दीपन, पित्तकारक, लोम हर्षण करनेवाला, बकरीके मांस तथा लोहेकी सूईके पिघलानेवाला, चणाकके क्षारके समान गुणोंवाला और हृदयके रोग, शूल, गुल्म, विष्ठा और मूत्रके दोष, प्लीहा, उदावर्त, हिचकी आनाह, अरुचि, श्वास, कास, अजीर्ण, वमन और कफ तथा वायुके रोगोंको दूर करता है ॥ १४२--१४४ ॥

वृक्षाम्लम् ।

वृक्षाम्लं तिंतिडीकं च चुक्रं स्यादम्लवृक्षकम् १४५॥
वृक्षाम्लमाममम्लोष्णं वातघ्नं कफपित्तलम् ।
पक्वं तु गुरु संग्राहि कटुकं तुवरं लघु ॥ १४६ ॥
अम्लोष्णं रोचनं रूक्षं दीपनं कफवातहृत् ।

वृक्षाम्ल, तिन्तिडीक, चुक्र और अम्लवृक्ष यह अम्लवृक्ष ( अम्लवेत ) के नाम हैं। इसे हिन्दीमें अम्लवेत और अंग्रेजीमें Kokam Balten tree कहते हैं।

कच्चा अम्लवृक्ष-खट्टा, गरम, वातनाशक, कफ और पित्तको बढानेवाला होता है। पका हुआ-भारी, ग्राही, कटु, कषाय, हलका, खट्टा, गरम, रुचिकारक, रूक्ष, अग्निदीपक तथा कफ और वातको हरनेवाला है ॥ १४५ ॥ १४६ ॥

चतुरम्लं पंचाम्लम्।

अम्लवेतसवृक्षाम्लबृहज्जंबीरनिंबुकैः ॥ १४७ ॥
चतुरम्लं हि पंचाम्लं बीजपूरयुतैर्भवेत्।

अम्लवेत, अम्लवृक्ष, बडा जम्भीरीनींबू तथा कागजी नींबू इन चारोंको मिलानेसे चतुरम्ल और इन चारोंमें बिजौरा नीम्बू मिलानेसे पंचाम्ल बन जाता है ॥ १४७ ॥

परिभाषा।

फलेषु परिपक्वं यद्गुणवत्तदुदाहृतम् ॥ १४८ ॥
बिल्वादन्यत्र विज्ञेयमामं तद्धि गुणाधिकम्।
फलेषु सरसं यत्स्याद्गुणवत्तदुदाहृतम् ॥ १४९ ॥
द्राक्षाबिल्वशिवादीनां फलं शुष्कं गुणाधिकम्।
फलतुल्यगुणं सर्वं मज्जानामपि निर्दिशेत् ॥ १५० ॥
फलं हिमाग्निदुर्वातव्यालकीटादिदूषितम्।
अकालजं कुभूमीजं पाकातीतं न भक्षयेत् ॥ १५१ ॥

इति फलवर्गः।

बेलके अतिरिक्त शेष सब फल पके हुए ही अधिक गुणवाले हैं। परंतु बेल तो कच्चा ही अधिक गुणोंवाला होता है। दाख, बेल और हरड आदिके सूखे फल अधिक गुणोंवाले हैं। जो गुण फलोंमें कहे हैं सो गुण उनकी मज्जामें भी जानने। जो फल बरफ, अग्नि, दूषितपवन, सर्प अथवा कीडा आदिसे दूषित हो, विना समय उत्पन्न हुआ हो, बुरी भूमिमें उत्पन्न हुआ हो अथवा पककर खराब हो गया हो वह कदापि नहीं खाना चाहिये ॥ १४८ ॥ १५१ ॥

इति श्रीवैद्यरत्नपंडितरामप्रसादात्मज-विद्यालङ्कार-शिवशर्मवैद्यकृत-शिवप्रकाशिकाभाषायां हरीतक्यादिनिघण्टौ फलवर्गः समाप्तः ॥ ५ ॥

---

# वटादिवर्गः ६.

—◆—

तत्रादौ वटस्य नामानि गुणाश्च ।

वटो रक्तफलः शुंगी न्यग्रोधः स्कन्धजो ध्रुवः ।
क्षीरी वैश्रवणावासो बहुपादो वनस्पतिः ॥ १ ॥
वटः शीतो गुरुर्ग्राही कफपित्तव्रणापहः ।
वर्ण्यो विसर्पदाहघ्नः कषायो योनिदोषहृत् ॥ २ ॥

प्रथम वटके नाम तथा गुणोंको कहते हैं:—

वट, रक्तफल, शुंगी, न्यग्रोध, स्कन्धज, ध्रुव, क्षीरी, वैश्रवणावास, बहुपाद और वनस्पति यह वडके नाम हैं। इसे हिन्दीमें बड़ अथवा बरौटा, फारसीमें दरखतरेशा और अंग्रेजीमें Banian Tree कहते हैं। बड़-शीत, भारी, ग्राही, वर्णको उत्तम करनेवाला, कसैला तथा कफ, पित्त, व्रण, विसर्प, दाह और योनिदोष इनको दूर करता है ॥ १ ॥ २ ॥

अश्वत्थः ।

बोधिद्रुः पिप्पलोऽश्वथश्चलपत्रो गजाशनः ।
पिप्पलो दुर्जरः शीतः पित्तश्लेष्मव्रणास्रजित् ॥ ३ ॥
गुरुस्तुवरको रूक्षा वर्ण्यो योनिविशोधनः ।

बोधिद्रु, पिप्पल, अश्वत्थ, चलपत्र और गजाशन यह पीपलके नाम हैं। इसे हिन्दीमें पीपल, फारसीमें दरखत लरजां और अंग्रेजीमें Poplar leaved Figtree कहते हैं। पीपल-दुर्जर, शीतल, भारी, कसैला, रूक्ष, वर्णको उत्तम करनेवाला, योनिकोशुद्ध कर नेवाला और पित्त, कफ व्रण और रक्तविकारको जीतता है ॥ ३

पिप्पलभेदः।

पारिशोन्यः पलाशश्च फलीशश्च कमण्डलुः ॥ ४ ॥
गर्दभांडः कन्दरालकपीतनसुपार्श्वकाः।
पारिषो दुर्जरः स्निग्धः कृमिशुक्रक फप्रदः ॥ ५ ॥
फलेऽम्लो मधुरो मूले कषायः स्वादुमज्जकः।

पारिशोन्य, पलाश, फलीश, कमण्डलु, गर्दभाण्ड, कन्दराल, कपीतन और सुपार्श्वक यह पारिस पीपलके नाम हैं। इसको हिन्दीमें पारिसपीपल, फारसीमें येलासवेल्प और अंग्रेजीमें Hiluxus कहते हैं। पारिसपीपल दुर्जर, स्निग्ध, फलमें अम्ल, मधुर, मूलमें कषाय, स्वादु मज्जावाला तथा कृमिरोग, शुक्र और कफको उत्पन्न करनेवाला है ॥ ४ ॥ ५ ॥

अश्वत्थभेदः।

नन्दीवृक्षोऽश्वत्थभेदः प्ररोही गजपादपः ॥ ६ ॥
स्थालीवृक्षः क्षीरितरुः क्षीरी च स्याद्वनस्पतिः।
नन्दीवृक्षो लघुः स्वादुस्तिक्तस्तुवर उष्णकः ॥७॥
कटुपाकरसो ग्राही विषपित्तकफास्रजित्।

नन्दीवृक्ष, अश्वत्थभेद, प्ररोही, गजपादप, स्थालीवृक्ष, क्षीरितरु, क्षीरी और वनस्पति यह वेलिया पीपलके नाम हैं। इसको हिन्दीमें वेलिया पीपल कहते हैं। नन्दीवृक्ष-हलका, स्वादु, तिक्त, कषाय, गरम, पाक और रसमें कटु, ग्राही तथा विष, पित्त, कफ और रक्तविकारोंको जीतता है ॥ ६ ॥ ७ ॥

उदुम्बरः।

उदुम्बरो जन्तुफलो यज्ञांगो हेमदुग्धकः ॥ ८ ॥
उदुम्बरो हिमो रूक्षो गुरुः पित्तकफास्रजित्।
मधुरस्तुवरो वर्ण्यो व्रणशोधनरोपणः ॥ ९ ॥

उदुम्बर, जन्तुफल, यज्ञांग और हेमदुग्धक यह गूलरके नाम हैं। इसे

हिन्दीमें गूलर, फारसीमें अंजीरे आदम और अंग्रेजीमें Kigtree कहते हैं। गूलर-शीतल, रूक्ष, भारी, मधुर, कसैला, वर्णको उत्तम करनेवाला, व्रणका शोधन और रोपण करनेवाला और पित्त कफ तथा रक्तविकारको हरनेवाला है ॥ ८ ॥ ९ ॥

मलयूः ।

काकोदुम्बरिका फल्गुर्मलयूर्जघनेफला ।
मलयूस्तम्भकृत्तिक्ता शीतला तुवरा जयेत् ॥१०॥
कफपित्तव्रणश्वित्रपांड्वर्शःकुष्ठकामलाः ।

काकोदुम्बरिका, फल्गु, मलयू और जघनेफल यह कैंबरीके नाम हैं। इसको हिन्दीमें कैंबरी, फारसीमें अंजीरे दस्ती और अंग्रेजीमें Figtree कहते हैं। कैंबरी-स्तम्भन करनेवाली, तिक्त, शीतल, कसैली तथा कफ, पित्त, व्रण, श्वित्र, पाण्डुता, अर्श, कुष्ठ और कामला इन रोगोंको दूर करनेवाली है ॥ १० ॥

प्लक्षः ।

प्लक्षो जटी पर्पटी च कर्पटी च स्त्रियामपि ॥११॥
प्लक्षः कषायः शिशिरो व्रणयोनिगदापहः ।
दाहपित्तकफास्रघ्नः शोथहा रक्तपित्तहृत ॥ १२ ॥

प्लक्ष, जटी, पर्पटी और कर्पटी यह पिलखनके नाम हैं। पिलखन-कसैली, शीतल, व्रण तथा योनिरोगोंको हरनेवाली, शोथको नष्ट करनेवाली, रक्तपित्तको दूर करनेवाली तथा दाह, पित्त, कफ और रक्तविकारोंको दूर करनेवाली है ॥ ११ ॥ १२ ॥

शिरीषः ।

शिरीषो भंडिलो भंडी भंडिरश्च कपीतनः ।
शुकपुष्पः शुकतरुर्मृदुपुष्पः शुकप्रियः ॥ १३ ॥

शिरीषो मधुरोऽनुष्णस्तिक्तश्च तुवरो लघुः ।
दोषशोथविसर्पघ्नः कासव्रणविषापहः ॥ १४ ॥

शिरीष, भंडिल, भण्डी, भण्डीर, कपीतन, शुकपुष्प, शुकतरु, मृदुपुष्प और शुकप्रिय यह शिरीषके नाम हैं। इसको हिन्दीमें सिरीह तथा सिरिस और फारसीमें दरख्ते जकरिया कहते हैं। शिरीष-मधुर, शीतल, तिक्त, कसैला, हलका तथा त्रिदोष, शोथ, विसर्प, कास और व्रणोंको दूर करता है॥ १३॥ १४॥

क्षीरिवृक्षाः पंचवल्कलाः ।

न्यग्रोधोदुंबराश्वत्थपारिषप्लक्षपादपाः ।
पंचैते क्षिरिणो वृक्षास्तेषां त्वक् पंचवल्कलम्॥ १५॥
केचित्तु पारिषस्थाने शिरीषं वेतस परे ।
क्षीरिवृक्षा हिमा वर्ण्या योनिरोगव्रणापहाः ॥ १६ ॥
रूक्षाःकषाया मेदोघ्ना विसर्पामयनाशनाः ।
शोथपित्तकफास्रघ्नाःस्तन्या भग्नास्थियोजकाः १७॥
त्वक्पंचकं हिमं ग्राहि व्रणशोथविसर्पजित् ।
तेषां पत्रं हिमं ग्राहि कफवातास्रनुल्लघु ॥ १८ ॥
विष्टंभाध्मानजित्तिक्तं कषायं लघु लेखनम् ।

वड, गूलर, पीपल, पारसीपीपल और प्लक्ष यह पांच क्षीरीवृक्ष ( दूधवाले वृक्ष ) कहलाते हैं। उनकी छालको पंचबल्कल कहते हैं। कोई पारसी पीपलके स्थानमें खिरस अथवा वेतसको क्षीरिवृक्षोंमें गिनते हैं। परंतु सिरीष और वेतस दोनोंमें दूध नहीं होता है, इसलिये पारस पीपल ही लेना चाहिये। क्षीरिवृक्ष-शीतल, वर्णको उत्तम करनेवाले, रूक्ष, कसैले, दूधको बढानेवाले, टूटी हुई हड्डीको जोडनेवाले तथा योनिरोग, व्रण, मेद, विसर्प रोग, शोथ, पित्त, कफ तथा रक्तविकारको जीतनेवाले हैं

पञ्चवल्कल- ग्राही, शीतल, तथा व्रण, शोथ और विसर्पको जीतनेवाला है। उनके पत्ते-शीतल, ग्राही, हलके, तिक्त, कसैले, किंचित् लेखन और कफ, वात, रक्तविकार, विष्टम्भ तथा आध्मानको जीतनेवाले हैं॥ १५॥ १८॥

शालः ।

शालस्तु सर्जकार्श्याश्वकर्णकाः सस्यसंवरः ॥१९॥
अश्वकर्णः कषायः स्याद्व्रणस्वेदकफक्रिमीन् ।
ब्रध्नविद्रधिबाधिर्य्ययोनिकर्णगदान्हरेत् ॥ २० ॥

जाल, सर्ज, कार्श्य, अश्वकर्णक और सस्यसंवर यह शालके नाम हैं। इसको अंग्रेजीमें Salhel कहते हैं। शाल—कसैला तथा व्रण, स्वेद, कफ, कृमि, ब्रध्न, विद्रधि, बधिरता, योनिरोग और कर्णरोग इनको दूर करनेवाला है॥ १९॥ २०॥

शालभेदः ।

सर्जकोऽन्योऽजकर्णः स्याच्छालो मरिचपत्रकः ।
अजकर्णः कटुस्तिक्तः कषायोष्णो व्यपोहति ॥२१॥
कफपांडुश्रुतिगदान्मेहकुष्ठविषव्रणान् ।

अन्य प्रकारके शालको अजकर्ण, शाल और मरिचपत्रक कहते हैं। अजकर्ण-कटु, तिक्त, कसैला गरम तथा कफ, पाण्डुरोग, कर्णरोग, प्रमेह, कुष्ठ, विष और व्रणोंको नष्ट करता है॥ २१॥

शल्लकी ।

शल्लकी गजभक्षा च सुवहा सुरभी रसा ।
महेरुणा कुंदुरुकी वल्लकी च वहुस्रवा ॥ २२ ॥

शल्लकी तुवरा शीता पित्तश्लेष्मातिसारजित् ।
रक्तपित्तव्रणहरी पुष्टिकृत्समुदीरिता ॥ २३ ॥

शल्लकी, गजभक्षा, सुवहा, सुरभी, रसा, महेरुणा, कुंदरुकी, वल्लकी और बहुस्रवा यह सालई या छल्लके नाम हैं। सालई-कसैली, शीतल, पुष्टिकारक तथा पित्त, कफ, अतिसार, रक्तपित्त और व्रणोंको हरनेवाली है ॥ २२ ॥ २३ ॥

शिंशिपा ।

शिंशिपा पिच्छिला श्यामा कृष्णसारा च सा गुरुः ।
कपिला सैव मुनिभिर्भस्मगर्भेति कीर्तिता ॥ २४ ॥
शिंशिपा कटुका तिक्ता कषाया शोथहारिणी ।
उष्णवीर्य्या हरेन्मेदःकुष्ठश्वित्रवमिक्रिमीन् ॥ २५ ॥
वस्तिरुग्व्रणदाहास्रबलासान् गर्भपातिनी ।

शिंशिपा, पिच्छिला, श्यामा और कृष्णसारा यह शीशमके नाम हैं। कपिल शीशमको मुनियोंने भस्मगर्भा कहा है। इसको देश भाषामें टाहली तथा सीसम और अंग्रेजीमें Black woods tree कहते हैं।

सीसम-कटु, तिक्त, कसैली, शोथको हरनेवाली, उष्णवीर्य, गर्भको गिरानेवाली तथा मेद, कुष्ठ, श्वित्र, वमन, कृमि, वस्तिरोग, व्रण, दाह, रक्तविकार और कफको नष्ट करनेवाली है ॥ २४ ॥ २५ ॥

ककुभः ।

ककुभोऽर्जुननामा स्यान्नदीसर्जश्च कीर्तितः ॥ २६ ॥
इंद्रद्रुर्वीरवृक्षश्च वीरश्च धवलः स्मृतः ।
ककुभो शीतलो हृद्यः क्षतक्षयविषास्रजित् ॥२७॥
मेदोमेहव्रणान् हंति तुवरः कफपित्तहृत् ।

ककुभ, नदीसर्ज, इन्द्रद्रु, वीर, धवल यह और अर्जुनके सम्पूर्ण नाम

यह कोहके नाम हैं । ककुभ-शीतल, हृदयको प्रिय, कसैला तथा क्षत, क्षय, विष, रक्तविकार, मेद, प्रमेह, कफ और पित्तको हरनेवाला है ॥ २६ ॥ २७ ॥

असनः ।

बीजकः पीतसारश्च पीतशालक इत्यपि ॥ २८ ॥
बंधूकपुष्पः प्रियकः सर्जकश्चासनः स्मृतः ।
बीजकः कुष्ठवीसर्पश्वित्रमेहगदक्रिमीन् ॥ २९ ॥
हंति श्लेष्मास्रपित्तं च त्वच्यः केश्यो रसायनः ।

बीजक, पीतसार, पीतशालक, बन्धूकपुष्प, प्रियक, सर्जक और असन यह बिजयसारके नाम हैं । इसे फारसीमें कमर कस और अंग्रेजीमें Indian Kinstree कहते हैं । बीजक-त्वचाके लिये हितकारी, केशवर्धक, रसायन तथा कुष्ठ, विसर्प, श्वित्र, प्रमेह और कृमि इनको नष्ट करता है ॥ २८ ॥ २९ ॥

खदिरः ।

खदिरो रक्तसारश्च गायत्री दंतधावनः ॥ ३० ॥
कंटकी बालपत्रश्च बहुशल्यश्च यज्ञियः ।
खदिरः शीतलो दन्त्यः कंडुकासारुचिप्रणुत् ॥ ३१ ॥
तिक्तः कषायो मेदोघ्नः कृमिमेहज्वरव्रणाम् ।
श्वित्रशोथामपित्तास्रपांडुकुष्ठकफाम् हरेत् ॥ ३२ ॥

खदिर, रक्तसार, गायत्री, दन्तधावन, कंटकी, बालपत्र, बहुशल्य और यज्ञिय यह खैरके नाम हैं । खैर शीतल, दन्तोंके लिये हितकारी, तिक्त, कसैला तथा कण्डु, कास, अरुचि, मेद, कृमि, प्रमेह, ज्वर, व्रण, श्वित्र, शोथ, आम, पित्त, रक्तविकार कुष्ठ और कफ इनको नष्ट करनेवाला है ॥ ३०-३२ ॥

श्वेतखदिरः ।

खदिरः श्वेतसारोऽन्यः कदरः सोमवल्कलः ।
खदिरो विशदो वर्ण्यो मुखरोगकफास्रजित् ॥ ३३ ॥

श्वेतखदिर, श्वेतसार, कदर और सोमवल्कल यह खैर वृक्षके नाम हैं। श्वेत खदिर-स्वच्छ, वर्णको उत्तम करनेवाला तथा मुखरोग, कफ और रक्तविकारको जीतनेवाला है ॥ ३३ ॥

इरिमेदः ।

इरिमेदो विट्खदिरः कालस्कंधोऽरिमेदकः ।
इरिमेदः कषायोष्णो मुखदन्तगदास्रजित ॥ ३४ ॥
हंति कण्डूविषश्लेष्मकृमिकुष्टविषव्रणान् ।

इरिमेद, विट्खदिर, कालस्कन्ध और अरिमेदक यह दुर्गन्ध खैरके नाम हैं। इसको अंग्रेजीमें Spanj tree कहते हैं। इरिमेद-कसैला, उष्ण तथा मुखरोग, खांसी, रक्तविकार, कण्डू, विष, कफ, कृमि, कुष्ठ, गरदोष और व्रणोंको हरनेवाला है ॥ ३४ ॥

रोहीतकः ।

रोहीतको रोहितको रोहि दाडिमपुष्पकः ॥ ३५ ॥
रोहीतकः प्लीहघाती रुच्यो रक्तप्रसादनः ।

रोहीतक, रोहितक, रोही और दाडिमपुष्पक यह रोहेडेके नाम हैं। रोहेडा-प्लीहाको नष्ट करनेवाला, रुचिकारक तथा रक्तको शुद्ध करनेवाला है ॥ ३५ ॥

किंकिरातः ।

बबूलः किंकिरातः स्यात्किंकराटः सपीतकः ॥३६॥

स एव कथितस्तज्ज्ञैराभाषट्पदमोदनी ।
बबूलः कफनुद्ग्राही कुष्ठकृमिविषापहः ॥ ३७ ॥

बबूल, किंकिरात, किंकराट, सपीतक और आभाषट्पदमोदनी यह कीकरके नाम हैं। इसको अंग्रेजीमें Acacia tree कहते हैं। कीकर-कफनाशक, ग्राही तथा कुष्ठ, कृमि और विषको दूर करनेवाली है ॥ ३७ ॥

अरिष्टकः ।

अरिष्टकस्तु मांगल्यःकृष्णवर्णोऽर्थसाधनः ।
रक्तबीजः पीतफेनः फेनिलो गर्भपातनः ॥ ३८ ॥
अरिष्टकस्त्रिदोषघ्नो ग्रहजिद्गर्भपातनः ।

अरिष्टक, मांगल्य, कृष्णवर्ण, अर्थसाधन, रक्तबीज, पीतफेन, फेनिल गर्भपातन यह रीठेके नाम हैं। इसे हिन्दीमें रीठा, फारसीमें फिदक और अंग्रेजीमें Soapberri Soapnut कहते हैं। रीठा-त्रिदोषनाशक, ग्रहोंको जीतनेवाला और गर्भको गिरानेवाला है ॥ ३८ ॥

पुत्रजीवः ।

पुत्रजीवो गर्भकरो यष्टिपुष्पोर्थसाधकः ॥ ३९ ॥
पुत्रजीवो गुरुर्वृष्यो गर्भदः श्लेष्मवातहृत् ।
सृष्टमूत्रमलो रूक्षो हिमः स्वादुः पटुः कटुः ॥ ४० ॥

पुत्रजीव, गर्भंकर, यष्टिपुष्प और अर्थसाधक यह जियापोताके नाम हैं। इसको हिन्दीमें जियापोता कहते हैं। जियापोता-भारी, वीर्यवर्द्धक, गर्भदायक, कफ तथा वातको हरनेवाला, मूत्र और मल लानेवाला, रूक्ष, शीतल, मधुर, लवणरसयुक्त तथा कटु है ॥ ३९ ॥ ४० ॥

इंगुदः ।

इंगुदोंगारवृक्षश्च तिक्तकस्तापसद्रुमः ।

इंगुदः कुष्ठभूतादिग्रहव्रणविषक्रिमीन् ॥ ४१ ॥
हंत्युष्णः श्वित्रशूलघ्नस्तिक्तकः कटुपाकवान् ।

इंगुद, अंगारवृक्ष, तिक्तक और तापसद्रुम यह हिंगोटके नाम हैं। इसे हिन्दीमें हिंगोट और अंग्रेजीमें Daliel कहते हैं। हिंगोट-गरम, तिक्त, पाकमें कटु, तथा कुष्ठ, भूतादिग्रह, व्रण, विष, कृमि, श्वित्र और शूलको नष्ट करता है ॥ ४१ ॥

जिंगिनी।

जिंगिनी झिंगिणी झिंगी सनिर्य्यासा प्रमोदिनी ४२
जिंगिनी मधुरा सोष्णा कषाया योनिशोधिनी ।
कटुका व्रणहृद्रोगवातातीसारहृत्पटुः ॥ ४३ ॥

जिंगिनी, झिंगिणी, झिंगी, सनिर्यासा और प्रमोदिनी यह जिंगनीके नाम हैं। जिंगनी-मधुर, गरम, कसैली, योनिको शुद्ध करनेवाली, कटु, लवणरसयुक्त तथा व्रण, हृदयके रोग, वात, अतिसार इनको हरती है ॥ ४२ ॥ ४३ ॥

तमालः।

तमालः शालवद्वेद्यो दाहविस्फोटहृत्पुनः ।

तमालके गुण शालके समान होते हैं किन्तु यह विशेषतः है कि दाह और विस्फोटकको हरता है।

तुणी।

तुणी तुन्नक आपीतस्तुणिकः कच्छपस्तथा ॥ ४४ ॥
कुठेरकः कांतलको नदीवृक्षश्च नंदकः ॥
तुणीरुक्तः कटु पाके कषायो मधुरो लघुः ॥ ४५ ॥
तिक्तो ग्राही हिमो वृष्यो व्रणकुष्ठास्रपित्तजित् ।

तुणी, तुन्नक, आपीत, तणिक, कच्छप, कुठेरक, कांतलक, नन्दीवृक्ष और नन्दक यह तुनके नाम हैं।

तुन-पाकमें कटु, कसैली, मधुर, हलकी, तिक्त, ग्राही, शीतल, वीर्य-वर्धक तथा व्रण, कुष्ठ, रक्तपित्त इनको जीतती है ॥ ४४ ॥ ४५ ॥

भूर्जपत्रः ।

भूजपत्रः स्मृतो भूर्जश्चर्मी बहुलवल्कलः ॥ ४६ ॥
भूर्जो भूतग्रहश्लेष्मकर्णरुक्पित्तरक्तजित् ।
कषायो राक्षसघ्नश्च मेदोविषहरः परः ॥ ४७ ॥

भूजपत्र, भूर्जचर्मी और बहुलवल्कल यह भोजपत्रके नाम हैं। इसको अंग्रेजीमें Jacpuemontri कहते हैं । भोजपत्र-कसैला, राक्षसनाशक तथा भूतग्रह, कफ, कानकी पीड़ा, पित्त, रक्तविकार, मेद और विषको हरनेवाला है ॥ ४६ ॥ ४७ ॥

पलाशः ।

पलाशः किंशुकः पर्णो याज्ञिको रक्तपुष्पकः ।
क्षारश्रेष्ठो वातहरो ब्रह्मवृक्षः समिद्वरः ॥ ४८ ॥
पलाशो दीपनो वृष्यः सरोष्णो व्रणगुल्मजित् ।
कषायः कटुकस्तिक्तः स्निग्धो गुदजरोगजित् ॥४९॥
भग्नसंधानकृद्दोषग्रहण्यर्शःकृमीन् हरेत् ।

पलाश, किंशुक, पर्ण, याज्ञिक, रक्तपुष्पक, क्षारश्रेष्ठ, वातहर, ब्रह्मवृक्ष और समिद्वर यह ढाकके नाम हैं । इसको अंग्रेजीमें Jakin mot कहते हैं।

ढाक-दीपन, वीर्यवर्धक, दस्तावर, गरम, व्रण, और गुल्मको जीतनेवाला, कसैला, कटु, तिक्त, स्निग्ध, गुदाके रोगोंको जीतनेवाला, टूटे हुए-को जोडनेवाला तथा त्रिदोष, ग्रहणी, अर्श और कृमियोंको नष्ट करनेवाला है ॥ ४८ ॥ ४९ ॥

शाल्मली ।

शाल्मलिस्तु भवेन्मोचा पिच्छिला पूरणीति च ५०
रक्तपुष्पा स्थिरायुश्च कंटकाढ्या च तूलिनी ।
शाल्मलिः शीतला स्वाद्वी रसे पाके रसायनी ५१॥
श्लेष्मला पित्तवातास्रहारिणी रक्तपित्तजित् ।

शाल्मलि मोचा, पिच्छिला, पूरणी, रक्तपुष्पा, स्थिरायु, कण्टकाढ्या और तूलिनी यह सेमलके नाम हैं । उसको अंग्रेजीमें Silk cotton tree कहते हैं ।

शाल्मलि-शीतल, रस और पाकमें मधुर, रेसायन, कफकारक तथा पित्त, वात, रक्तविकार और रक्तपित्तको दूर करती है ॥ ५० ॥ ५१ ॥

मोचरसः ।

निर्यासः शाल्मलेःपिच्छाशाल्मलिर्वेष्टकोऽपिच ५२
मोचास्रावो मोचरसो मोचनिर्य्यास इत्यपि ।
मोचास्रावो हिमो ग्राही स्निग्धो वृष्यः कषायकः५३
प्रवाहिकातीसारामकफपित्तास्रदाहनुत् ।

शाल्मलिनिर्यास, पिच्छा, शाल्मलि, वेष्टक, मोचास्राव, मोचरस और मोचनिर्यास यह मोचरसके नाम हैं। मोचरस-शीतल, ग्राही, स्निग्ध, वीर्यवर्धक, कषाय तथा प्रवाहिका, अतिसार, आमविकार, कफ, पित्त, रक्त और दाहका नाश करता है ॥ ५२ ॥ ५३ ॥

कूटशाल्मलिः ।

कुत्सिता शाल्मलिः प्रोक्ता रोचना कूटशाल्मलिः५४
कूटशाल्मलिका तिक्ता कटुका कफवातनुत् ।
भेद्युष्णा प्लीहजठरयकृद्गुल्मविषापहा ॥ ५५ ॥
भूतानाहविबन्धास्रमेदःशूलकफापहा ।

कुत्सितशाल्मलि,रोचन और कूटशाल्मलि यह कूटसिंबलके नाम हैं

कूटशाल्मलि-तिक्त, कटु, कफवातनाशक, उष्ण, भेदन करनेवाली तथा प्लीहा, जठर, यकृत्विकार, गुल्म और विषको हरनेवाली है। एवं भूतबाधा, अफारा, विबन्ध, रक्त, मेद, शूल और कफको हरनेवाली है ॥ ५४ ॥ ५५ ॥

धवः ।

धवो धटो नंदितरुः स्थिरो गौरो धुरंधरः ॥ ५६ ॥
धवः शीतः प्रमेहार्शःपांडुपित्तकफापहः ।
मधुरस्तुवरस्तस्य फलं च मधुरं मनाक् ॥ ५७ ॥

धव, धट, नन्दितरु, स्थिर गौर धुरन्धर यह धवके नाम हैं। धव-शीतल है तथा प्रमेह, अर्श, पाण्डु, पित्त और कफको हरनेवाला है। मधुर और कसैला है, इसका फल किञ्चित मीठा होता है ॥ ५६ ॥ ५७ ॥

धन्वंगः ।

धन्वंगस्तु धनुर्वृक्षो गोत्रवृक्षस्तु तेऽजनः ।
धन्वंगः कफपित्तास्रकासहृत्तुवरो लघुः ॥ ५८ ॥
बृंहणो बलकृद्रूक्षः संधिकृद्व्रणरोपणः ।

धन्वंग, धनुर्वृक्ष, गोत्रवृक्ष और तेलन यह धन्वंगके नाम हैं । हिन्दी भाषामें धामन, और ढामन कहते हैं। धामन-कफ, पित्त, रक्त और खांसीको हरता है । कसैला, हल्का, पुष्टिकारक, बलवर्द्धक, रूक्ष, संधानकारक और रोपण है ॥ ५८ ॥

करीरः ।

करीरः क्रकरोऽपत्रो ग्रंथिलो मरुभूरुहः ॥ ५९ ॥
करीरः कटुकस्तिक्तः स्वेद्युष्णो भेदनःस्मृतः ।
दुर्नामकफवातामगरशोथव्रणप्रणुत ॥ ६० ॥

करीर, क्रकर, अपत्र, ग्रंथिल और मरुभूरुह यह करीरके नाम हैं। करीर-कटु, तिक्त, स्वेदजनक, उष्ण और भेदन है । तथा अर्श, कफ

वात, आम, गर, शोथ और व्रणको दूर करता है। इसके फलोंको टीड और डेले भी कहते हैं। अंग्रेजीमें Aper कहते हैं ॥ ५९ ॥ ६० ॥

शाखोटः ।

शाखोटः पीतफलको भूतावासः खरच्छदः ।
शाखोटो रक्तपित्तार्शोवातश्लेष्मातिसारजित् ॥६१॥

शाखोट, पीतफल, भूतावास, खरच्छद यह शाखोटके नाम हैं। इसको सहोडा वृक्ष भी कहते हैं। शाखोट-रक्तपित्त, अर्श, वात, कफ और अतिसारको दूर करता है ॥ ६१ ॥

वरुण ।

वरुणो वरणः सेतुस्तिक्तशाकः कुमारकः ।
कषायो मधुरस्तिक्तः कटुको रूक्षको लघुः ॥ ६२ ॥

वरुण, वरण, सेतु, तिक्तशाक, कुमारक यह वरुण वृक्षके नाम हैं। इसको बसा और अरनावरना भी कहते हैं। वरुण-कषाय, मधुर, तिक्त, कटु, रूक्ष और हलका होता है ॥ ६२ ॥

कटभी ।

कटभी स्वादुपुष्पा च मधुरेणुः कटंभरा ।
कटुभी तु प्रमेहार्शोनाडीव्रणविषक्रिमीन् ॥ ६३ ॥
अत्युष्णा कफकुष्ठघ्नी कटू रूक्षा च कीर्तिता ।
तत्फलं तुवरं ज्ञेयं विशेषात्कफशुक्रहृत ॥ ६४ ॥

कटभी, स्वादुपुष्पा, मधुरेणु यह कटभीके नाम हैं। कटभी-प्रमेह, अर्श, नाडीव्रण, विष और कृमियोंको नष्ट करती है। अत्यंत उष्ण है। कफ और कुष्ठको हरनेवाली है, कटु है और रूक्ष है। इसके फल कसैले होते हैं। विशेष कर कफ और वीर्यका नाश करते हैं ॥ ६३ ॥ ६४ ॥

गोलीढः ।

मोक्षस्तु मोक्षकोऽपि स्याद्गोढीलो गोलिहस्तथा ।
क्षारश्रेष्ठः क्षारवृक्षो द्विविधः श्वेतकृष्णकः ॥ ६५ ॥
मोक्षकः कटुकस्तिक्तो ग्राह्युष्णःकफवातहृत् ।
विषमेदोगुल्मकंडूवस्तिरुक्क्रिमिशुक्रनुत् ॥ ६६ ॥

मोच, मोक्षक, गोलीढ, गोलिह, क्षारश्रेष्ठ, क्षारवृक्ष ये मोक्ष ( मोखा-वृक्ष ) के नाम हैं । यह सफेद और काला दो प्रकारका होता है मोखा—कडवा, चरपरा, ग्राही, गरम, कफ, वात, विष, मेद, गुल्म, खुजली, वस्तिरोग, कृमि तथा वीर्यको नष्ट करता है ॥ ६५ ॥ ६६ ॥

अंबुशिरीषिका ।

शिरीषिका ढिंढिणिका दुर्बलांबुशिरीषिका ।
त्रिदोषविषकुष्ठार्शोहरी वारिशिरीषिका ॥ ६७ ॥

शिरीषिका, ढिण्ढिणिका दुर्बलाम्बुशिरीषिका यह जलसिरिसके नाम हैं । जलसिरिस—काटेदार और सिरिससे छोटा पेड होता है । जलसि-रिस—त्रिदोष, विष, कुष्ठ और बवासीरको दूर करता है ॥ ६७ ॥

शमी ।

शमी सक्तुफला तुंगा केशहंतृफलाशिवा ।
मंगल्या च तथालक्ष्मीःशमीरासालिपका स्मृता ६८
शमी तिक्ता कटुः शीता कषाया रेचनी लघुः ।
कफकासभ्रमश्वासकुष्ठार्शःक्रिमिजित्स्मृता ॥ ६९ ॥

शमी, सक्तुफला, तुंगा, केशहृत्फला, शिवा, मंगल्या, लक्ष्मी, शमी, रासालिपका, यह शमी वृक्षके नाम हैं । पंजाबमें इसको जण्डी कहते हैं । अंग्रेजीमें Sponge Tree कहते हैं ।

शमी-तिक्त, कटु, शीत, कषाय, रेचनी तथा हलकी है। और कफ, कास, भ्रम, श्वास, कुष्ठ, अर्श, कृमि इनको दूर करती है ॥ ६८ ॥ ६९ ॥

सप्तपर्णः ।

सप्तपर्णो विशालत्वक् शारदो विषमच्छदः ।
सप्तपर्णो व्रणश्लेष्मवातकुष्ठास्रजंतुजित् ॥ ७० ॥
दीपनःश्वासगुल्मघ्नः स्निग्धोष्णस्तुवरः सरः ।

सप्तपर्ण, विशालत्वक्, शारद, विषमच्छद, यह सप्तपर्णके नाम हैं। इसको हिन्दी भाषामें सतौना और सतवन कहते हैं। इसका लेटिन नाम Alstonia Scholaris है। सतौना-व्रण, कफ, वात, कुष्ठ, रक्त और कृमियोंको दूर करनेवाला है। तथा दीपन है एवं श्वास और गुल्मको दूर करनेवाला, स्निग्ध, उष्ण, कसैला और दस्तावर है ॥ ७० ॥

तिनिशः ।

तिनिशः स्यंदनो नेमी रथद्रुर्वंजुलस्तथा ॥ ७१ ॥
तिनिशः श्लेष्मपित्तास्रमेदःकुष्ठप्रमेहजित् ।
तुवरः श्वित्रदाहघ्नो व्रणपांडुकृमिप्रणुत् ॥ ७२ ॥

तिनिश, स्यन्दन, नेमी, रथद्रु, वंजुल यह तिनिशवृक्षके नाम हैं। इसको तिरिच्छ भी कहते हैं। तिरिच्छ--कसैला, कफ, पित्त, रक्त, मेद, कुष्ठ, प्रमेह, श्वित्र, दाह, व्रण, पाण्डु और कृमियोंको दूर करनेवाला है। इसको अंग्रेजीमें Emgeniadal Bargia oides कहते हैं ॥ ७१ ॥ ७२ ॥

भूमिसहः ।

भूमिसहो द्वारदा तु शरद्धानुः खरच्छदः ।
भूमिसहस्तु शिशिरो रक्तपित्तप्रसादनः ॥ ७३ ॥

इति वटादिवर्गः ।

भूमिसह, द्वारदा, शरद्धानु, खरच्छद यह भूमिसहाके नाम हैं। इसे

अंग्रेजीमें Indian Teak Tree कहते हैं। सागोन शीतल और रक्तपित्तको शुद्ध करता है ॥ ७३ ॥

इति श्रीवैद्यरत्नपण्डितरामप्रसादात्मज-विद्यालङ्कारशिवशर्म-
वैद्यशास्त्रिकृत-शिवप्रकाशिकाभाषायां हरीतक्यादि-
निघण्टौ वटादिवर्गः समाप्तः ॥ ६ ॥

---

# अथ धातुवर्गः ७.

तत्र धातूनां लक्षणानि गुणाश्च ।

स्वर्णं रूप्यं च ताम्रं च वंगं यसदमेव च ।
सीसं लोहं च सप्तैते धातवो गिरिसंभवाः ॥ १ ॥
वलीपलितखालित्यं कार्श्याऽबल्यजरामयान् ।
निवार्य्य देहं दधति नृणां तद्धातवो मताः ॥ २ ॥

सोना, चांदी, तांबा, वंग, जस्त, सीसा और लोह यह सात धातुएँ पर्वतोंमें होती हैं। यह धातुएँ वली ( त्वचाका सुकड़ना ), पलित ( सफेद बाल हो जाना ), खालित्य ( गंजापन ), कृशता, निर्बलता, वृद्धता और रोगको हरकर मनुष्यके शरीरको धारण करती है, इसलिये इनको धातु कहते हैं ॥ १ ॥ २ ॥

सुवर्णोत्पत्तिनामलक्षणगुणाश्च ।

पुरा निजाश्रमस्थानां सप्तर्षीणां जितात्मनाम् ।
पत्नीर्विलोक्य लावण्यलक्ष्मीसंपन्नयौवनाः ॥ ३ ॥
कंदर्पदर्पविध्वस्तचेतसो जातवेदसः ।
पतितं यद्धरापृष्ठे रेतस्तद्धेमतामगात् ॥ ४ ॥

स्वर्णं सुवर्णं कनकं हिरण्यं हेम हाटकम् ।
तपनीयं च गांगेयं कलधौतं च कांचनम् ॥ ५ ॥
चामीकरं शातकुंभं भर्म कार्तस्वरं च तत् ।
जांबूनदं जातरूपं महारजतमित्यपि ॥ ६ ॥
रुक्मं लोहवरं चाग्निबीजं चांपेयकर्बुरे ।
अष्टापदं च रसजं तैजसं चापि कीर्तितम् ॥ ७ ॥
प्राकृतं सहजं वह्निसंभूतं खनिसंभवम् ।
रसेंद्रवेधसंजातं स्वर्णं पंचविधं स्मृतम् ॥ ८ ॥
दाहे रक्तं सितं छेदे निषेके कुंकुमप्रभम् ।
तारशुल्बोज्झितं स्निग्धं कोमलं गुरु हेम सत् ॥९॥
तच्छ्वेतं कठिनं रूक्षं विवर्णं समलं दलम् ।
दाहे छेदे सितं श्वेतं कषे त्याज्यं लघु स्फुटम्॥१०॥
सुवर्णं शीतलं वृष्यबल्यं गुरु रसायनम् ।
स्वादु तिक्तं च तुवरं पाके तु स्वादु पिच्छिलम्११
पवित्रं बृंहणं नेत्र्यं मेधास्मृतिमतिप्रदम् ।
हृद्यमायुष्करं कांतिवाग्विशुद्धिस्थिरत्वकृत् ॥ १२ ॥
विषद्वयं क्षयोन्मादत्रिदोषज्वरशोषजित् ॥ १२ ॥
बलं सवीर्य्यं हरते नराणां रोगव्रजान्पोषयतीह काये ।
असौख्यकार्य्यैव सदा सुवर्णमशुद्धमेतन्मरणंच कुर्य्यात्
असम्यङ्मारितं स्वर्णं बलं वीर्य्यं च नाशयेत् ।
करोति रोगान् मृत्युं च तद्धन्याद्यत्नतस्ततः ॥१५॥

अपने आश्रममें ठहरे हुए जितेन्द्रिय सप्त ऋषियोंकी लावण्य लक्ष्मी,

और यौवनसंपन्न स्त्रियोंको देखकर कामदेवसे पीडित चित्तवाले, अग्निका जो शुक्र पृथ्वीपर गिरा, वह सुवर्ण बन गया । स्वर्ण, सुवर्ण, कनक, हिरण्य, हेम, हाटक, तपनीय, गांगेय, कलधौत, कांचन, चामीकर, शातकुंभ, भर्म, कार्तस्वर, जाम्बूनद, जातरूप, महारजत, रुक्म, लोहवर, अग्निबीज, चांपेय, कर्बुर, अष्टापद, रसज, तैजस यह सोनेके नाम हैं। फारसीमें इसे तिला, और अंग्रेजीमें Gold कहते हैं। प्राकृत, सहज, वह्निसंभूत, खनिसंभव तथा रसेंद्रवेधसंजात इन भेदोंसे पांच प्रकारका स्वर्ण होता है । जो स्वर्ण तपानेमें लाल, काटनेसे सफेद, कसौटीपर केशरका वर्ण देनेवाला, ताम्र और चांदी रहित, स्निग्ध, कोमल और भारी हो वह स्वर्ण उत्तम होता है। जो सोना सफेद, कठोर, रूखा, बुरे बर्णवाला, मलसहित, गांठके सदृश तपाने और काटनेमें सफेद; कसौटीपर सफेद, हलका और चोटसे फूट जीनेवाला हो, वह स्वर्ण त्याग देना चाहिये । स्वर्ण-शीतल, वीर्यवर्धक, बलकारक, भारी, रसायन, मधुर तिक्त, कषाय, पाकमें मधुर, स्निग्ध पवित्र, बृंहण, नेत्रोंको हितकर, बुद्धि, स्मृति और मतिको देनेवाला, हृदयको प्रिय, आयुष्य, कांति और वाणीको स्वच्छ बनानेवाला, स्थिरता देनेवाला, दोनों प्रकारके विष ( स्थावर, जंगम ) तथा क्षय, उन्माद, त्रिदोष ज्वर और शोथ इनको जीतनेवाला है । अशुद्ध स्वर्ण-बल वीर्यको हरनेवाला, कायामें रोगोंके समूहको बढानेवाला और शरीरके सुखका नाश करता है। तथ-मृत्युको करनेवाला होता है । इसी प्रकार ठीक भस्मित न किया हुआ ( अधमरा ) स्वर्ण बल और वीर्यका नाश करता है। तथा रोगों और मृत्युको करनेवाला है। इसलिये सुवर्णको विधिपूर्वक शुद्ध करके उत्तम भस्म बना लेना चाहिये ॥ ३-१५ ॥

रजतम् ।

त्रिपुरस्य वधार्थाय निर्निमेषैर्विलोचनैः ।
निरीक्षयामास शिवः क्रोधेन परिपूरितः ॥

अग्निस्ततत्कालमपतत्तस्यैकस्माद्विलोचनात् ॥ १६॥
ततो रुद्रः समभवद्वैश्वानर इव ज्वलन् ।
द्वितीयादपतन्नेत्रादश्रुबिंदुस्तु वामकात् ॥ १७ ॥
तस्माद्रजतमुत्पन्नमुक्तकर्मसु योजयेत् ।
रजतं त्रिविधं प्रोक्तं सहजं खनिजकृत्रिमे ॥ १८ ॥
कृत्रिमं च भवेत्तद्धि वंगादिरसयोगतः ।
रूप्यं तु रजतं तारं चन्द्रकांतिसितप्रभम् ॥
वसूत्तमं च कुप्यं च खर्जूरं रंगबीजकम् ।
गुरु स्निग्धं मृदु श्वेतं दाहे छेदे घनक्षमम् ॥ २० ॥
वर्णाढयं चन्द्रवत्स्वच्छं रूप्यं नवगुणं शुभम् ।
कठिनं कृत्रिमं रूक्षं रक्तं पीतदलं लघु ॥ २१ ॥
दहच्छेदघनैर्नष्टं रूप्यं दुष्टं प्रकीर्तितम् ।
रूप्यं तिक्तं कषायाम्लं स्वादु पाकरसं सरम् ॥२२॥
वयसः स्थापनं स्निग्धं लेखनं वातपित्तजित् ।
प्रमेहादिकरोगांश्च नाशयत्यचिराद्ध्रुवम् ॥ २३ ॥
तारं शरीरस्यकरोति तापंविड्बंधनंयच्छति शुक्रनाशम् ।
वीर्यबलंहंतितनोस्तुपुष्टिमहागदान्पोषयतिह्यशुद्धम् २४॥

जब त्रिपुरासुर दैत्यके वध करनेके लिये महादेवने क्रोधसे परिपूर्ण होकर निर्निमेष नेत्रोंसे देखा, तो उनके एक नेत्रसे अग्नि तो निकली और वह अग्निकी भांति प्रज्वलित शरीरवाले हुए, और उनके वाम नेत्रसे आंसू की बूंद गिरी, उससे रजत उत्पन्न हुआ, जो अनेक कर्मोंमें प्रयोग करना चाहिये। रजत ( चांदी ) तीन प्रकारकी होती है-एक सहज, दूसरी

खनिज, तीसरी कृत्रिम इनमें कृत्रिम चांदी, वंग पारेके योगसे बनाई जाती है। चांदी, रूप्य, रजत, तार, चन्द्रकांती, सितप्रभ, वसूत्तम, कुप्य, खर्जूर और रंगबीजक इन नामोंवाली है। जो चांदी भारी, चिकनी, नरम, श्वेत, दाह और छेदनमें भी सफेद, चोटसे न टूटनेवाली, वर्ण करके युक्त और चन्द्रमा जैसी स्वच्छ इन नौ गुणोंवाली चांदी उत्तम कही जाती है। तथा जो चांदी कठोर, बनावटी, रूक्ष, लालवर्णकी, पीत दलवाली, हलकी, दाहमें और छेदनमें विवर्ण और घनकी चोट लगनेसे नष्ट हो जाय ऐसी चांदीको दुष्ट चांदी कहते हैं। रूप्य ( चांदी ) तिक्त, कषाय, अम्ल, पाक और रसमें मधुर और दस्तावर है। तथा उमरको स्थापन करनेवाली, स्निग्ध, लेखन, वात पित्तको जीतनेवाली और प्रमेहादि रोगोंको शीघ्र नष्ट करनेवाली है। यदि अशुद्ध चांदीका सेवन किया जाय तो ताप, विबंध, शुक्रनाश, बलकी हानि और अनेक रोगोंको उत्पन्न करनेवाली होती है॥ १५-२४ ॥

ताम्रम् ।

शुक्रं यत्कार्तिकेयस्य पतितं धरणीतले ।
तस्मात्ताम्रं समुत्पन्नमिदमाहुः पुराविदः ॥ २५ ॥
ताम्रमौदुंबरं शुल्बमुदुंबरमपि स्मृतम् ।
रविप्रियं म्लेच्छमुखं सूर्य्यपर्यायनामकम् ॥ २६ ॥
जपाकुसुमसंकाशं स्निग्धं मृदु घनक्षमम् ।
लोहं नागोज्झितं ताम्रं मारणाय प्रशस्यते ॥ २७ ॥
कृष्णं रूक्षमतिस्तब्धं श्वेतं चापि घनासहम् ।
लोहनागयुतं चेति शुल्वं दुष्टं प्रकीर्तितम् ॥ २८ ॥
ताम्रं कषायं मधुरं च तिक्तमम्लं च पाके कटु सारकंच
पित्तापह श्लेष्महरंचशीतंतद्रोपणंस्याल्लघुलेखनंच२९

पांडूदराशोंज्वरकुष्ठकासश्वासक्षयान्पीनसमम्लपित्तम् ।
शोथंकृमिं शूलमपाकरोति प्राहुः परे बृंहणमल्पमेतत् ३०
न विषं विषमित्याहुस्ताम्रं तु विषमुच्यते ।
एको दोषो विषे ताम्रे त्वष्टौ दोषाः प्रकीर्तिताः॥३१॥
दाहः स्वेदोऽरुचिर्मूर्च्छा क्लेदो रेको वमिर्भ्रमः ।

स्वामि कार्तिकका शुक्र पतित होकर जो पृथ्वीपर गिरा उससे ताम्र बन गया, ऐसा ऋषि कहते हैं। ताम्र, औदुंबर, शुल्व, उदुंबर, रविप्रिय, म्लेच्छमुख, और सूर्यके वाचक सब शब्द तांबेके नाम हैं। इसे फारसीमें मिस और अंग्रेजीमें Copper कहते हैं। तांबा जपाकुसुमके समान लाल वर्णवाला, चिकना, नरम और घनकी चोटसे न टूटनेवाला है। लोह और सीसे आदिके अंशसे रहित, ऐसा स्वच्छ शुद्ध ताम्र भस्मके लिये अच्छा होता है।

जो ताम्र काले वर्णका, रूखा, अत्यन्त कठोर, श्वेत, घनकी चोटसे टूटे जानेवाला, लोह और सीसा युक्त, वह दूषित ताम्र सेवन करनेके योग्य नहीं होता। ताम्र-कषाय, मधुर, तिक्त और अम्ल होता है। एवं पाकमें कटु होता है। तथा सारक, पित्तनाशक, कफनाशक, शीतल, रोपण, हलका, लेखन है। पाण्डुरोग, उदररोग, अर्श, ज्वर, कुष्ठ, खांसी श्वास, क्षय, पीनस, अम्लपित्त, शोथ, कृमि और शूलको दूर करता है। तथा किंचित शरीरको पुष्ट भी करता है। विष ही केवल विष नहीं, ताम्र महाविष कहा जाता है। क्यों कि विषमें एक ही दोष है, ताम्रमें-दाह, स्वेद, अरुचि, मूर्च्छा, क्लेद, रेचन, वमन और भ्रम यह आठ दोष कहे हैं। इस लिये ताम्रको अत्यन्त शुद्ध और भस्मित करके सेवन करना चाहिये ॥ २५—३१ ॥

## वंगम् ।

रंगं वगं त्रपु प्रोक्तं तथा पिच्चटमित्यपि ॥ ३२ ॥

खुरकं मिश्रकं चापि द्विविधं वंगमुच्यते ।
उत्तमं खुरकं तत्र मिश्रकं त्ववरं मतम् ॥ ३३ ॥
रंगं लघु सरं रूक्षमुष्णं मेहकफक्रिमीन् ।
निहंति पांडु सश्वासं चक्षुष्यं पित्तलं मनाक् ॥३४॥
सिंहोयथा हस्तिगण निहंति तथैव वंगोऽखिलमेहवर्गम् ।
देहस्यसौख्यंप्रबलेंद्रियत्वंनरस्यपुष्टिंविदधातिनूनम् ॥३५

रंग, बंग, त्रपु, पिच्चट, यह वंगके नाम हैं । वंग-खुरक और मिश्रक भेदसे दो प्रकारका होता है । खुरक बंग-गुणमें उत्तम होता है और मिश्रक-न्यून होता है। हिन्दीमें कलई और फारसीमें अर्जीज कहते हैं। वंग-हलकी, दस्तावर, रूखी, उष्ण तथा प्रमेह, कफ, कृमि, पाण्डु, और श्वासको नष्ट करनेवाली है, नेत्रोंको हितकारी, किंचित पित्तकारक है। जैसे प्रवल सिंह हाथियोंके समूहको नाश कर देता है, वैसे वंगभस्म सम्पूर्ण प्रमेह रोगोंको नष्ट करके देहको सुख देता है और पुष्ट करता है। तथा संपूर्ण इंद्रियोंको बलवान् करता है ॥ ३२-३५ ॥

यसदम् ।

यसदं रंगसदृशं रीतिहेतुश्च तन्मतम् ।
यसदं तुवरं तिक्तं शीतलं कफपित्तहृत् ॥ ३६ ॥
चक्षुष्यं परमं मेहान्पांडुं श्वासं च नाशयेत् ।

यशद, रंगसदृश और रीतिहेतु यह जस्तेके नाम हैं। इसे फारसीमें रूरा तूतिया और अंग्रेजीमें zinc कहते हैं। किसी किसी ग्रंथमें यसदको खर्पर और रसक नामसे भी लिखा है। आज कल वैद्य स्वर्णमालिनी वसन्तमें खर्परकी जगह इसकी भस्मका प्रयोग करते हैं। यशद-कसैला तिक्त, शीतल, कफपित्त-नाशक, नेत्रोंको परम हितकारी तथा प्रमेह, पाण्डु और श्वासको नष्ट करता है ॥ ३६ ॥

सीसकम्।

दृष्ट्वा भोगिसुतां रम्यां वासुकिस्तु मुमोचयत् ॥३७
वीर्य्यं जातस्ततो नागः सर्वरोगापहो नृणाम्।
सीसं वर्धं च वप्रं च योगेष्टंनागनामकम्।
सीसं वंगगुणं ज्ञेयं विशेषान्मेहनाशनम् ॥ ३८ ॥
नागस्तु नागशततुल्यबलं ददाति
व्याधिं विनाशयति जीवनमातनोति।
वह्निं प्रदीपयति कामबलं करोति
मृत्युं च नाशयति सन्ततसेवितस्सः ॥ ३९ ॥
पाकेन हीनौकिल वंगनागौ
कुष्ठानि गुल्मांश्च तथातिकष्टान्।
पांडुप्रमेहानलसादशोथ-
भगंदरादीन् कुरुतः प्रभुक्तौ ॥ ४० ॥

सर्पराजकी कन्याको देखकर वासुकी नागका जो वीर्य पतन हुआ, उससे मनुष्योंके सब रोगोंके दूर करनेवाला सीसा उत्पन्न हुआ। इसके सीस, वर्ध, वप्र, योगेष्ट और नागके जितने पर्य्यायवाचक शब्द हैं, यह संस्कृत नाम हैं। हिन्दीमें सिक्का या शीशा, फारसीमें सुर्व और अंग्रेजीमें Lead कहते हैं। सीसमें सम्पूर्ण गुण वंगके समान हैं। विशेषतासे प्रमेहोंको नाश करता है। सीसेकी उत्तम बनी हुई भस्म विधिवत सेवन करनेसे शरीरमें हाथियोंके समान बल आता है। व्याधियें दूर होती हैं। आयु बढती है, जठराग्नि प्रदीप्त होती है, कामदेवका बल बढता है, और मृत्युका भी नाश होता है। यदि वंग और नागको बिना विधिवत भस्म किये कच्ची भस्मका सेवन किया जाय तो अतिकष्टदायक, कुष्ठ, गुल्म, पाण्डु, प्रमेह, मंदाग्नि, शोथ और भगंदर आदि रोगोंको करती है ॥ ३६ —४० ॥

लोहम् ।

पुरा लोमिनदैत्यानां निहतानां सुरैर्युधि ।
उत्पन्नानि शरीरेभ्यो लोहानि विविधानि च ॥ ४१ ॥
लोहोऽस्त्री शस्त्रकं तीक्ष्णं पिंडं कालायसायसी ।
गुरु दृढतोत्क्लेदकश्मलं दाहकारिता ॥ ४२ ॥
अश्मदोषः सुदुर्गंधो दोषाः सप्तायसस्य तु ।
लोहं तिक्तं सरं शीतं मधुरं तुवरं गुरु ॥ ४३ ॥
रूक्षं वयस्यं चक्षुष्यं लेखनं वातलं जयेत् ।
कफपित्तं गरं शूलं शोथार्शः प्लीहपांडुताः ।
मेदोमेहकृमीन्कुष्ठं तत्किट्टं तद्वदेव हि ॥ ४४ ॥
खंडत्वकुष्ठामयमृत्युदं भवेद्धृद्रोगशूलौ कुरुतेऽश्मरींच ।
नानारुजानांच तथाप्रकोपंकरोतिहृल्लासमशुद्धलोहम् ४५
जीवहारि मदकारि चायसं चेदशुद्धिमदसंस्कृतं ध्रुवम् ।
पाटवं न तनुते शरीरके दारुणं हृदि रुजां च यच्छति४६
कूष्मांडं तिलतैलं च माषान्नं राजिकां तथा ।
मद्यमम्लरसं चापि त्यजेल्लोहस्य सेवकः ॥ ४७ ॥

पहिले युद्धमें देवताओंसे निहत हुए, लोमिन दैत्योंके शरीरमेंसे जो पृथ्वीपर रक्त गिरा, उससे अनेक जातिके लोह उत्पन्न हुए । लोह स्त्रीलिंग वाचक नहीं। इसके शस्त्रक तीक्ष्ण, पिण्ड, कलायस, आयस यह संस्कृत नाम हैं। इसे हिंदीमें लोहा, फ़ारसीमें आहन व फौलाद, अंग्रेजीमें Iron कहते हैं। लोहेमें भारीपन, दृढता, उत्क्लेद, कश्मल, दाहकारिता, अश्मदोष और दुर्गन्ध यह सात दोष रहते हैं । इस लिये भस्म करनेसे पहले शोधन करते समय यह सब दोष निकाल देने चाहिये। लोह-

तिक्त, सर, शीतल. मधुर, कसैला, भारी, रूखा, वयस्थापक, नेत्रोंको हितकारी, लेखन और वातकारक है । तथा कफ, पित्त, गर, शूल, सूजन, अर्श, प्लीहा, पाण्डु, मेदरोग, प्रमेह, कृमि और कुष्ठको दूर करता है । लोहेका किट्ट, अर्थात् मण्डूर भी लोहके समान ही गुणवाला है । अशुद्ध लोहके सेवन करनेसे नपुंसकता, कुष्ठरोग, मृत्यु, हृद्रोग, शूल, पथरी, हल्लास और अनेक प्रकारके रोगोंका प्रकोप होता है । विना शुद्ध संस्कार किये हुए लोह भस्मके सेवन करनेसे जीवनका नाश, मद, जडता और हृदयमें दारुण पीड़ा उत्पन्न होती है । लोहभस्मके सेवन करनेवाले मनुष्यको कूष्माण्ड ( कद्दू ) तिलतैल उडदकी दाल, राई, मद्य और खट्टे रसोंको सर्वथा त्याग करदेना चाहिये ॥ ४१ ॥ ४७ ॥

लोहसारम् ।

क्षमाभृच्छिखराकाराण्यंगान्यम्लेन लेपिते ।
लोहे स्युर्यत्र सूक्ष्माणि तत्सारमभिधीयते ॥ ४८ ॥
लोहं साराह्वयं हन्याद् ग्रहणीमतिसारकम् ।
अर्द्धं सर्वाङ्गजं वातं शूलं च परिणामजम् ॥ ४९ ॥
छर्दिं च पीनसं पित्तं श्वासं कासं व्यपोहति ॥५०॥

जिस लोहेके चौडे टुकडे पर खट्टे रसके लेप करनेसे पर्वतके शिखरके आकारके बारीक २ चौहर चमकने लगे, उसको सारलोह कहते हैं । सारनामक लोह-संग्रहणी, अतिसार, अर्द्धागवात, सर्वाङ्गवात, परिणामशूल, छर्दी, पीनस, पित्त, श्वास और खांसीको दूर करता है ॥४८॥५०॥

कांतलोहम् ।

पात्रे यस्मिन् प्रसरति जले तैलबिंदुर्निषिक्तो
विद्धं गंधं त्यजति च निजं रूषितं निंबकल्कैः ।

तप्तं दुग्धं भवति शिखराकारकं नैति भूमिं
कृष्णांगःस्यात्सजलचणकः कांतलोहं तदुक्तम् ५१॥
गुल्मोदरार्शःशूलाममामवातं भगंदरम् ।
कामलाशोथकुष्ठानि क्षयं कांतमयो हरेत् ॥ ५२ ॥
प्लीहानमम्लपित्तं च यकृच्चापि शिरोरुजम् ।
सर्वान् रोगान्विजयते कांतलोहं न संशयः ॥५३॥
बलं वीर्य्यं वपुःपुष्टिं कुरुतेऽग्निं विवर्द्धयेत् ॥ ५४॥

जिस लोहके पात्रमें पानी भर कर उसमें तेलकी बून्द डाली हुई न फैले, हींग अपनी गंधको त्याग देवे, नीमका पत्र कडवापन छोड दे, दूध उबल कर शिखराकार खडा हो जाय पर नीचे न गिरे, तथा जल भर कर चने डालनेसे चने काले दिखाई देने लगें, उस पात्रवाले लोहको कांतलोह कहते हैं । कान्त लोह—गुल्म, उदररोग, अर्श, आमशूल, आमवात,भगन्दर, कामला, शोथ, कुष्ठ, क्षय, प्लीहा, अम्लपित्त, यकृतविकार और शिरोरोग इन सबको दूरकरता है।कान्तलोह बल,वीर्य्य और शरीरको पुष्ट करता है, जठराग्निको बलवान करता है इसमें संदेह नहीं ॥ ५१—५४ ॥

मण्डूरम् ।

ध्मायमानस्य लोहस्य मलं मंडूरमुच्यते ।
लोहसिंहानिका किट्टी सिंहानं च निगद्यते ॥५५॥
यल्लोहं यद्गुणं प्रोक्तं तत्किट्टमपि तद्गुणम् ।

भट्टीमें धमाए हुए लोहका जो मल गिरता है उसको मण्डूर कहते हैं इसके लोहसिंहानिका, किट्टि, सिंहान आदि नाम हैं । लोहभस्मके जो गुण हैं लोहकिट्टकी भस्मके भी वही गुण हैं ॥ ५५ ॥

सप्तोपधातवः ।

सप्तोपधातवः स्वर्णमाक्षिकं तारमाक्षिकम् ॥ ५६ ॥

तुत्थं कांस्यं च रीतिश्च सिंदूरश्च शिलाजतु ।
उपधातुषु सर्वेषु तत्तद्धातुगुणा अपि ॥ ५७ ॥
संति किं तेषु ते गौणास्तत्तदंशाल्पभावतः ।

स्वर्णादि धातुओंकी सात उपधातुएँ होती हैं । जैसे सोनामक्खी, रूपामक्खी, तुत्थ, कांसी, पित्तल, सिंदुर और शिलाजीत । इन सातों उपधातुओंमें इनकी असली धातुओंकेसे गुण रहते हैं । क्योंकि गौण रूपसे उनही धातुओंका अल्प भावसे अंश इनमें रहता है इसलिये अल्प-भावसे यह उनकासा ही गुण करती हैं। हमारे मतमें कांसी और पीतलको उपधातु नहीं मानना चाहिये क्योंकि दो दो शुद्ध धातुओंसे कांसी और पीतल बनाई जाती है। तांबे और वंगमें मिलानेसे कांसी, तांबा और जस्तके मिलानेसे पीतल बनता है । इसलिये इनको कृत्रिम या संयोगज धातु मानना चाहिये ॥ ५६ ॥ ५७ ॥

स्वर्णमाक्षिकम् ।

स्वच्छंमाक्षिकमाख्यातं तापीजंमधुमाक्षिकम् ॥५८॥
ताप्यं माक्षिकधातुश्च मधुधातुश्च स स्मृतः ।
किंचित्सुवर्णं साहित्यात्स्वर्णमाक्षिकमीरितम् ॥५९॥
उपधातुः सुवर्णस्य किंचित्स्वर्णगुणान्वितः ।
तथा च कांचनाभावे दीयते स्वर्णमाक्षिकम् ॥६० ॥
किंतु तस्यानुकल्पत्वात् किंजिदूनगुणं ततः ।
न केवलं स्वर्णगुणो वर्तते स्वर्णमाक्षिके ॥ ६१ ॥
द्रव्यांतरस्य संसर्गात्संत्यन्येऽपि गुणा यतः ।
सुवर्णमाक्षिकं स्वादु तिक्तं वृष्यं रसायनम् ॥ ६२ ॥
चक्षुष्यं वस्तिरुक्कुष्ठपांडुमेहविषोदरान् ।
अर्शः शोथं विषं कंडुं त्रिदोषमपि नाशयेत् ॥६३ ॥

मदानलत्वं बलहानिमुग्रां विष्टम्भतां नेत्रगदान्सकुष्ठान् ।
तथैवमालांव्रणपूर्विकां चकरोतितापीजमशुद्धमेतत् ॥ ६४ ॥

स्वच्छ, माक्षिक, तापीज, मधुमाक्षिक, ताप्यक, माक्षिक धातु और मधुरधातु यह सोनामक्खीके नाम है। सोनामक्खी सुवर्णकेसे वर्णवाली होनेके कारण सोनामक्खी कही जाती है, किञ्चित् स्वर्णके गुणोंवाली होनेसे इसे स्वर्णकी उपधातु कहते हैं। यद्यपि कुछ लोग स्वर्णके अभाव वमें इसका प्रयोग करते है परन्तु इसमें स्वर्णसे बहुत न्यून गुण हैं। तथा गंधक आदि अन्य द्रव्योंके संसर्गसे अन्य गुणोंका इसमें समावेश है। सोनामक्खी मधुर, तिक्त, वृष्य, रसायन, नेत्रोंको हितकारी तथा वस्तिपीडा, कुष्ठ, पाण्डु, प्रमेह, विषविकार, उदररोग, अर्श, शोथ. खुजली और त्रिदोषको नाश करनेवाली है। अशुद्ध सोनामक्खीके खानेसे अग्निमांद्य, बलकी हानि, अत्यन्त विष्टंभ नेत्ररोग, कुष्ठ, गण्डमाला आदि दारुण रोग उत्पन्न होते हैं ॥ ५८--६४ ॥

तारमाक्षिकम् ।

तारमाक्षिकमन्यत्तु तद्भवेद्रजतोपमम् ।
किंचिद्रजतसाहित्यात्तारमाक्षिकमीरितम् ॥ ६५ ॥
अनुकल्पतया तस्य ततो हीनगुणं स्मृतम् ।
न केवलं रूप्यगुणा वर्तंते तारमाक्षिके ॥ ६६ ॥
द्रव्यांतरस्य संसर्गात्संत्यन्येऽपि गुणा यतः ॥ पूर्ववत् ॥

तारमाक्षिक और रजतोपम यह रूपामक्खीके नाम हैं। किंचित् रजतका वर्ण होनेसे इसको रूपामक्खी कहते हैं। यह रजतसे अत्यन्त हीन गुणोंवाली है। यद्यपि कुछ लोग इसका रजतके अभावमें प्रयोग करते हैं किन्तु इसमें केवल रजतके गुण नहीं हैं: जिन अन्य द्रव्योंका संसर्ग इसमें है उनके गुण भी इसमें हैं। इसके गुण प्रायः स्वर्णमाक्षिकके गुणोंसे मिलते हैं ॥ ६५ ॥ ६६ ॥

तुत्थम् ।

तुत्थं वितुन्नकं चापि शिखिग्रीवमयूरकम् ॥ ६७ ॥

तुत्थं ताम्रोपधातुर्हि किंच ताम्रेण तद्भवेत् ।
किंचित्ताम्रगुणं तस्माद्वक्ष्यमाणगुणं च तत् ॥ ६८ ॥
तुत्थकं कटुकं क्षारं कषायं वामकं लघु ।
लेखनं भेदनं शीतं चक्षुष्यं कफपित्तहृत् ॥ ६९ ॥
विषाश्मकुष्ठकंडूघ्नं खर्परं चापि तद्गुणम् ।

तुत्थ, वितुन्नक, शिखिग्रीव और मयूरक यह नीलेथोथेके नाम हैं। नीला थोथा ताम्रका उपधातु है और ताम्रसे ही उत्पन्न होता है। उसमें ताम्रकेसे गुण होते हैं तथा तुत्थ-कटु, क्षार, कषाय, वामक, हलका, लेखन, भेदन, शीतल नेत्रोंको हितकारी कफ, पित्तके हरनेवाला, विष, पथरी, कुष्ठ और कण्डु इनको हरनेवाला है और तुथई खपरियेके भी यही गुण हैं ॥ ६७ ६९ ॥

कांस्यम् ।

ताम्रत्रपुजमाख्यातं कांस्यं घोषं च कांसकम् ॥ ७० ॥
उपधातुर्भवेत्कांस्यं द्वयोस्तरणिरंगयोः ।
कांस्यस्य तु गुणा ज्ञेयाः स्वयोनिसदृशा जनैः ॥ ७१ ॥
संयोगजप्रभावेण तस्यान्येऽपि गुणाः स्मृताः ।
गुरु नेत्रहितं रूक्षं कफपित्तहरं परम् ॥ ७२ ॥

ताम्रत्रपुज, कांस्य, घोष, कांसक यह कांसीके नाम हैं। कांसी तांबे और रंगके योगसे उत्पन्न होती है। यद्यपि कांसीमें तांबे और रंगके समान ही गुण हैं परन्तु संयोगज प्रभावसे इसमें गुरु, नेत्रहितकर, रूक्ष और कफपित्त के हरनेवाले गुण विशेष रूपसे हैं ॥ ७०-७२ ॥

पित्तलम् ।

पित्तलं त्वारकूटं स्यादारो रीतिश्च कथ्यते ॥ ७३ ॥
राजरीतिर्ब्रह्मरीतिः कपिला पिंगलापि च ।

रीतिरप्युपधातुः स्यात्ताम्रस्य यसदस्य च ॥ ७४ ॥
पित्तलस्य गुणा ज्ञेयाः स्वयोनिसदृशा जनैः ।
संयोगजप्रभावेण तस्यान्येऽपि गुणाः स्मृताः ॥७५॥
रीतिकायुगलं रूक्षं तिक्तं च लवणं रसे ।
शोधनं पांडुरोगघ्नं कृमिघ्नं नातिलेखनम् ॥ ७६ ॥

पित्तल, आरकूट, और रीति, राजरीति, ब्रह्मरीति, कपिला और पिंगल यह पीतलके नाम हैं। पीतल तांबे और जशदके संयोगसे उत्पन्न होती है, इस लिये इसमें तांबे और जस्तकेसे गुण होते हैं। परन्तु संयोगज प्रभावसे इसमें और भी गुण आजाते हैं। जैसे यह रूक्ष, तिक्त, लवणरसयुक्त, शोधन, पांडुरोगहर, कृमिघ्न तथा अत्यंत लेखनकर्त्ता है ॥ ७३-७६ ॥

सिंदूरम् ।

सिंदूरं रक्तरेणुश्च नागगर्भं च सीसकम् ।
सीसोपधातुः सिंदूरं गुणस्तत्सीसवन्मतम् ॥ ७७ ॥
सिंदूरमुष्णवीसर्पं कुष्ठकंडूविषापहम् ।
भग्नसंधानजननं व्रणशोधनरोपणम् ॥ ७८ ॥

सिंदूर, रक्तरेणु नागगर्भ, सीसक और सीसोपधातु यह सिंदूरके नाम हैं। सिंदूर सीसेके समान गुणोंवाला है तथा उष्ण है। विसर्प, कुष्ठ, कंडू और विषको हरनेवाला है। कटे हुएके जोडनेवाला तथा व्रणोंको शोधन और रोपण करनेवाला है ॥ ७७ ॥ ७८ ॥

शिलाजत ।

निदाघे घर्मसंतप्ता धातुसारं धराधराः ।
निर्यासवत्प्रमुंचंति तच्छिलाजतु कीर्तितम् ॥ ७९ ॥

सौवर्णं राजतं ताम्रमायसं तच्चतुर्विधम् ।
शिलाजत्वद्रिजतु च शैलनिर्यास इत्यपि ॥ ८० ॥
गैरेयमश्मजं चापि गिरिजं शैलधातुजम् ।
शिलाजं कटुतिक्तोष्णं कटुपाकं रसायनम् ॥ ८१ ॥
छेदि योगवहं हंति कफमेदोश्मशर्कराः ।
मूत्रकृच्छ्रं क्षयं श्वासं वातार्शांसि च पाण्डुताम्॥८२॥
अपस्मारं तथोन्मादं शोथकुष्ठोदरक्रिमीन् ।
सौवर्णं तु जपापुष्पवर्णं भवति तद्रसात् ॥ ८३ ॥
मधुरं कटु तिक्तं च शीतलं कटुपाकि च ।
राजतं पाण्डुरं शीतं कटुकं स्वादुपाकि च ।
ताम्रं मयूरकण्ठाभं तीक्ष्णमुष्णं च जायते ॥ ८४ ॥
लौहं जटायुपक्षाभं तिक्तकं लवणं भवेत् ।
विपाके कटुकं शीतं सर्वश्रेष्ठमुदाहृतम् ॥ ८५ ॥

ग्रीष्मऋतुमें सूर्य्यकी तीक्ष्ण किरणोंसे तपायमान, पर्वत धातुओंके निर्य्यासके समान जिस उपधातुका स्राव करते हैं उसे शिलाजतु कहते हैं। यह शिलाजतु सौवर्ण,राजत, ताम्र और आयस भेदसे चार प्रकारकी होती है। शिलाजतु,अद्रिज,शैलनिर्य्यास,गैरेय, अश्मज,गिरिज और शैल-धातुज यह शिलाजतुके नाम हैं। शिलाजित-कटु,तिक्त,उष्ण, कटुपाकी, रसायन, छेदी और योगवाही है। तथा कफ,मेद, पथरी, शर्करा, मूत्रकृच्छ्र, क्षय, श्वास, वात, अर्श, पांडु, अपस्मार, उन्माद, शोथ, कुष्ठ, उदररोग, कृमिरोग इन सबको दूर करती है। सुवर्णवाले पहाड़की शिलाजतु जपा-पुष्पके वर्णवाली,रसमें मधुर, कटु और तिक्त होती है तथा शीतल और कटुपाकी होती है। रजतवाली पाण्डुवर्णकी शीतल, कटु और स्वादुपाकी होती है। ताम्रवाली शिलाजित-मोरके कण्ठके समान वर्णवाली, तीक्ष्ण

और उष्ण होती है। लोहेवाले पहाडकी शिलाजीत—जटायुके पक्षके समान काली, तिक्त और लवणानुरस होती है। विपाकमें कटु शीतल और सबमें श्रेष्ठ, शिलाजीत मानी जाती है ॥ ७९—८५ ॥

रसः ।

रसायनार्थिभिर्लोके पारदो रस्यते यतः ।
ततो रस इति प्रोक्तः स च धातुरपि स्मृतः ॥ ८६ ॥

रसायनक्रियाके करनेवाले लोग जिस लिये पारदको रसन करते हैं, इस लिये पारदको रस कहते हैं और धातु भी कहते हैं ॥ ८६ ॥

पारदम् ।

शिवांगात्प्रच्युतं रेतः पतितं धरणीतले ।
तद्देहसारजातत्वाच्छुक्लमच्छमभूच्च तत् ॥ ८७ ॥
क्षेत्रभेदेन विज्ञेयं शिववीर्य्यं चतुर्विधम् ।
श्वेतं रक्तं तथा पीतं कृष्णं तत्तु भवेत् क्रमात् ८८॥
ब्राह्मणः क्षत्रियो वैश्यः शूद्रश्च खलु जातितः ।
श्वेतं शस्तं रुजां नाशे रक्तं किल रसायने ॥ ८९ ॥
धातुवेधे तु तत्पीतं खे गतौ कृष्णमेव च ।
पारदो रसधातुश्च रसेन्द्रश्च महारसः ॥ ९० ॥
चपलः शिववीर्यश्च रसः सूतः शिवाह्वयः ।
पारदः षड्रसः स्निग्धस्त्रिदोषघ्नो रसायनः ॥ ९१ ॥
योगवाही महावृष्यः सदा दृष्टिबलप्रदः ।
सर्वामयहरः प्रोक्तो विशेषात्सर्वकुष्ठनुत् ॥ ९२ ॥
स्वस्थो रसो भवेद्ब्रह्मा बद्धो ज्ञेयो जनार्दनः ।
रंजितः क्रामितश्चापि साक्षाद्देवो महेश्वरः ॥ ९३ ॥

मूर्च्छितो हरति रुजं बन्धनमनुभूय खेगतिं कुरुते।
अजरीकरोति हि मृतः कोऽन्यः करुणाकरःसूतात् ९४
असाध्यो यो भवेद्रोगो यस्य नास्ति चिकित्सितम्।
रसेंद्रो हंति तं रोगं नरकुंजरवाजिनाम् ॥ ९५ ॥
मलं विषं वह्निगिरित्वचापलं नैसर्गिकंदोषमुशंति पारदे
उपाधिजौ द्वौ त्रपुनागयोगजौदोषौरसेंद्रेकथितौमुनिश्वरैः
मलेन मूर्च्छामरणं विषेण दाहोऽग्निना कष्टतरः शरीरे।
देहस्य जाड्यं गिरिणा सदा स्या-
च्चांचल्यतो वीर्य्यहतिश्च पुंसाम् ॥ ९७ ॥
वंगेनकुष्ठं भुजगेन गंडो भवेत्ततो
ऽसौपरिशोधनीयः ॥ ९८ ॥
वह्निर्विषं मलं चेति मुख्या दोषास्त्रयो रसे।
एते कुर्वंतिसंपातं मृतिं मूर्च्छां नृणां क्रमात् ॥९९॥
अन्येऽपि कथिता दोषा भिषग्भिः पारदे यदि।
तथाप्येते त्रयो दोषा हरणीया विशेषतः ॥ १०० ॥
संस्कारहीनं खलु सूतराजं यस्सेवते तस्य करोति बाधाम्
देहस्य नाशं विदधातिनूनंकुष्ठांश्चरोगाञ्जनयेन्नराणाम् ॥

शिवके अंगसे पतित हुआ वीर्य जो पृथ्वीपर गिरा, वह देहका सारभूत होनेसे स्वच्छ और सफेद होकर पारदके नामसे प्रसिद्ध हुआ। यह शिववीर्य क्षेत्रके भेदसे चार प्रकारका होगया। श्वेत, रक्त, पीत और कृष्ण, यह जातिभेदसे ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र नामसे प्रसिद्ध हुआ।

इनमें श्वेत पारद सब रोगोंको नाश करनेके लिये, लाल पारद रसायनकर्म्ममें, पीला पारद धातुवेधनमें और काला पारद आकाशगमनमें श्रेष्ठ माना जाता हैं ।

पारद, रसधातु, रसेन्द्र, महारस, चपल, शिववीर्य्य, रस, सूत और जितने शिवजीके नाम हैं वह पारेके संस्कृत नाम हैं । हिन्दीमें पारा, फारसीमें सीमाव और अंग्रेजीमें Mercury कहते हैं । पारद छे रसोंवाला, स्निग्ध, त्रिदोषघ्न, रसायन, योगवाही, अत्यन्त पुरुषार्थवर्द्धक, दृष्टिको बल देनेवाला, सब रोगोंको हरनेवाला और विशेष कर संपूर्ण कुष्ठोंको दूर करता हैं ।

स्वस्थावस्थामें पारा ब्रह्मा, बद्धहुआ पारा जनार्दन, रंजित और कामित पारा साक्षात महादेव होता है । कज्जली आदिमें मूर्छित पारा रोगोंको हरता है । खेचरी गुटिकाके रूपमें बँधा हुआ पारा आकाशगमनकी शक्ति देता है । और मारा हुआ पारद उमरको बढ़ानेवाला रसायन होता है । इस लिये पारेके समान कृपा करनेवाला दूसरा द्रव्य नहीं है, जिस रोगकी कोई चिकित्सा नहीं है, जो रोग सर्वथा असाध्य है उनको पाराही नाश कर सकता है । चाहे वह रोग मनुष्य या हाथी घोड़े आदि पशुको भी हो ।

पारेमें स्वभावसे ही मल, विष, वह्नि, गिरि और चपलता यह दोष रहते हैं । और नाग तथा वंग यह दो दोष पारेमें संसर्गसे आते हैं । इनमें मलदोषसे मूर्च्छा, विषसे मृत्यु, अग्निदोषसे शरीरमें अत्यंत दाह, गिरिदोषसे शरीरका जकड जाना, चांचल्यसे वीर्य्यनाश, वंगदोषसे कुष्ठ और नाग दोषसे गंडमाला, आदि विकार उत्पन्न होते हैं । इसलिये इन सात दोषोंको दूर करनेके लिये पारदको स्वेदन, पातन आदि संस्कारों द्वारा शोधन कर लेना चाहिये । इन सब दोषोंमें भी वह्नि, विष और मल यह तीन दोष प्रधान माने जाते हैं । यह पारेके तीनों दोष संताप,मृत्यु और मुच्छाको उत्पन्न करते हैं। यद्यपि पारेके संपूर्ण तीनों दोष निकाल देना अत्यावश्यक है परन्तु वह्नि,विष और मल इनको तो विशेष रूपसे निकाल देना ही चाहिये । जो मनुष्य विना संस्कार किये हुए पारे

का सेवन करता है, उसके शरीरमें अनेक रोग, कुष्ठ तथा देहका नाश तक हो जाते हैं ॥ ८७--१०१ ॥

उपरसाः ।

गंधो हिंगुलमभ्रतालकशिलाः स्रोतोंजन टंकण,
राजावर्तकचुंबकौ स्फटिकया शंखः खटीगैरिकम् ।
कासीसं रसकं कपर्दसिकताबोलाश्च कंकुष्ठकं,
सौराष्ट्रीचमताअमीउपरसाःसूतस्यकिंचिद्गुणैः १०२॥

गंधक, हिंगुल, अभ्रक, हरिताळ, मनसिल, स्रोतोऽञ्जन, टंकण, राजावर्त चुंबक, स्फटिक ( फटकिरी ) शंख, खडिया, गेरू, कसीस, रसक, कौडियें, वालू, बोल, कंकुष्ठ और गजनी यह सब उपरस कहे जाते हैं। क्योंकि किसी अंशमें सूक्ष्म रूपसे इनमें भी रसके गुण होते हैं ॥ १०२ ॥

गन्धकम् ।

श्वेतद्वीपे पुरा देव्याः क्रीडंत्या रजसाप्लुतम् ।
दुकूलं तेन वस्त्रेण स्नातायाः क्षीरनीरधौ ॥ १०३ ॥
प्रसृतं यद्रजस्तस्माद्गंधकः समभूत्तदा ।
गंधको गंधिकश्चापि गंधपाषाण इत्यपि ॥ १०४ ॥
सौगंधिकश्च कथितो बलिबलवसापि च ।
चतुर्धा गन्धकःप्रोक्तो रक्तःपीतःसितोऽसितः ॥१०५॥
रक्तो हेमक्रियासूक्तः पीतश्चैव रसायने ।
व्रणादिलेपने श्वेतः कृष्णः श्रेष्ठः सुदुर्लभः ॥१०६॥
गन्धकः कटुकस्तिक्तो वीर्योष्णस्तुवरः सरः ।
पित्तलः कटुकः पाके कण्डुवीसपजन्तुजित् ॥१०७॥
हंति कुष्ठक्षयप्लीहकफवातान् रसायनः ॥ १०८ ॥

अशोधितो गंधक एककुष्ठ करोति तापंविषमंशरीरे ।
सौख्यंचरूपंचबलंतथौजःशुक्रनिहंत्येवकरोति चामम्

पूर्वकालमें श्वेतद्वीपमें क्रीडा करती हुई पार्वतीका मासिक रजसे भरा हुआ वस्त्र स्नान करते हुए जो क्षीर सागरमें गिरा, उसमेंसे निकले हुए पार्वतीके रजसे गंधक उत्पन्न हुई। गंधक, गंधिक, गंधपाषाण सौगंधिक, बली, बलवसा यह गंधकका नाम है । अंग्रेजीमें-इसे Sulphur कहते है । यह रक्त, पीत, श्वत और कृष्ण भेदसे चार प्रकारकी होती है। लाल गंधक स्वर्ण बनानेमें काम आती है। पीली रसायन कर्म्ममें और श्वत व्रणादि लेपनोंमें काम आती है। कृष्ण सबमें श्रेष्ठ है, परन्तु मुशकिलसे मिलती है । गंधक—कटु, तिक्त, उष्णवीर्य, दस्तावर, पित्तवर्द्धक, कटुपाकी तथा खुजली, विसर्प, कृमि, कुष्ठ, क्षय, प्लीहा, कफ और वात विकारोंको नाश करती है। तथा रसायन है, विना शोधनकी हुई गंधक खानेसे कुष्ठ, विषमज्वर, बल, वर्ण, वीर्य्य और ओजकी हानी तथा अनेक प्रकारके आमविकार, आदि विकारोंको करती है ॥ १०३-१०९ ॥

हिंगुलम् ।

हिंगुल दरद म्लेच्छमिंगुलं पूर्णपारदम् ।
मक्षिरंगं सुरंगं च नाम्ना कर्मारबंधनम् ॥
दरदस्त्रिविधः प्रोक्तश्चर्मारः शुकतुंडकः ॥ ११० ॥
हंसपादस्तृतीयः स्याद्गुणवानुत्तरोत्तरम् ।
चर्मारःशुक्लवर्णः स्यात्सपीतःशुकतुंडकः ॥ १११ ॥
जपाकुसुमसंकाशोहंसपादो महोत्तमः ।
तिक्तं कषायकटुहिंगुलंस्यान्नेत्रामयघ्नंकफपित्तहारि ।
हृल्लासकुष्ठज्वरकामलाश्चप्लीहामवातौचगरंनिहंति ।

ऊर्ध्वपातनयुक्त्या तु डमरूयन्त्रपाचितम् ।
हिंगुलं तस्य सूतं तु शुद्धमेव न शोधयेत् ॥११३॥

हिंगुल, दरद, म्लेच्छ इंगुल, पूर्णपारद, मणिराग, सुरंग और करमार-वंधन यह शिगरफके नाम हैं। शिगरफ तीन प्रकारका होता है—१ चर्मार, २ शुकतुण्डक, ३ हंसपाद यह तीनों एकसे दूसरा उत्तरोत्तर विशेष गुणवाला है। चर्मार सफेद वर्णवाला, शुकतुण्ड कुछ पीला और हंस-पाद जपाकुसुमके समान लाल वर्णवाला सबमें उत्तम होता है। शुद्ध हिंगुल-तिक्त, कषाय, कटु, नेत्ररोगहर, कफपित्त नाशक, हल्लास, कुष्ठ, ज्वर, कामला, प्लीला, आमवात और गरविकारको दूर करता है।

हिंगुलको नींबूके रसमें पीसकर ऊर्ध्वपातन यन्त्रमें उड़ा लिया जाय तो इसमेंसे शुद्ध पारद निकल आता है। साधारण रसोंमें उपयोग करनेके लिये इसको और शोधन करनेकी आवश्यकता नहीं है ॥ ११०-११३ ॥

अभ्रकम् ।

पुरा वधाय वृत्रस्य वज्रिणा वज्रमुद्धृतम् ।
विस्फुलिंगास्ततस्तस्माद्गगने परिसर्पिताः ॥११४॥
ते निपेतुर्घनध्वानाः शिखरेषु महीभृताम् ।
तेभ्य एव समुत्पन्नं तत्तद्गिरिषु चाभ्रकम् ॥ ११५ ॥
तद्वज्रं वज्रपातत्वादभ्रमभ्ररवोद्भवात् ।
गगनात्स्खलितं यस्माद्गगनं च ततो मतम् ॥११६॥
विप्रक्षत्रियविट्शूद्रभेदात्तस्माच्चतुर्विधः ।
क्रमेणैव सितं रक्तं पीतं कृष्णं च वर्णतः ॥ ११७ ॥
प्रशस्यते सितं तारे रक्तं तत्त रसायने ।
पीतं हेमनि कृष्णं तु गदेषु द्रुतयेऽपि च ॥ ११८ ॥

पिनाकं दर्दुरं नागं वज्रं चेति चतुर्विधम् ।
मुंचत्यग्नौ विनिक्षिप्तं पिनाकं दलसंचयम् ॥११९॥
अज्ञानाद्भक्षणं तस्य महाकुष्ठप्रदायकम् ।
दर्दुरं त्वग्निनिक्षिप्तं कुरुते दर्दुरध्वनिम् ॥ १२० ॥
गोलकान् बहुशः कृत्वा स स्यान्मृत्युप्रदायकः ।
नागं तु नागवद्वह्नौ फूत्कारं परिमुंचति ॥ १२१ ॥
तद्भक्षितमवश्यं तु विदधाति भगंदरम् ।
वज्रन्तु वज्रवत्तिष्ठेत्तन्नाग्नौ विकृतिं व्रजेत् ॥ १२२ ॥
सर्वाभ्रेषु वरं वज्रं व्याधिवार्द्धक्यमृत्युहृत् ।
अभ्रमुत्तरशैलोत्थं बहुसत्त्वं गुणाधिकम् ॥ १२३ ॥
दक्षिणाद्रिभवं स्वल्पसत्त्वमल्पगुणप्रदम् ॥ १२४ ॥

त्रिकालमें वृत्रासुरको मारनेके लिये जब इन्द्रने वज्र उठाया तो उसमें से चिंगारियाँ निकल कर इधर उधर फैल गईं। फिर वह चिंगारियां मेघोंमें फैल कर पहाडोंके शिखरों पर गिर गईं। उनसे उन उन पहाडोंमें अभ्रक उत्पन्न हो गया। यह वज्रमेंसे गिरनेके कारण वज्र मेघों द्वारा आने से अभ्रक,गगनसे गिरनेके कारण गगन नामसे प्रसिद्ध हुआ, फिर ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र इन चार जातियोंवाला क्रमसे श्वेत, रक्त, पीत और कृष्ण इन चार वर्णोंमें विभक्त हुआ है। इनमें चांदी बनानेके काममें श्वेत, रसायनमें लाल, स्वर्ण क्रियामें पीला, सर्व रोग निवृत्तिके लिये, तथा द्रुति कर्म्मके लिये कृष्ण अभ्रक अच्छा होता है। कृष्णाभ्रक, पिनाक दुर्दर, नाग और वज्र इन भेदोंसे चार प्रकारका होता है। जो अभ्रक अग्निमें डालकर धमानेसे अपने दलके संचयको त्यागता है, उसको पिनाक कहते हैं। यदि इसको अज्ञानसे खा लिया जाय, तो महाकुष्ठोंको उत्पन्न करता है। जो अभ्रक अग्निमें डालकर तपानेसे मेंढककी तरह टर्र २ के शब्द

करता है इसे दर्दुर कहते हैं । इसके सेवनसे शरीरमें ग्रंथियां उत्पन्न होकर मृत्यु होती है। जो अभ्रक अग्निमें तपानेसे सांपके समान फुंकार करे, उसको नाग कहते हैं। नागाभ्रक खानेसे भगन्दर आदि दारुण रोग उत्पन्न होते हैं। जो अभ्रक अग्निमें तपानेसे विकृति को प्राप्त न हो और वज्रके समान वैसा ही स्थिर रहे उसे वज्राभ्रक कहते हैं। वज्राभ्रक सब अभ्रकोंमें श्रेष्ठ है तथा व्याधि, वार्द्धक्य और मृत्युको हरनेवाला है। उत्तरके पहाड़ोंसे उत्पन्न हुआ अभ्रक बहुत सतवाला और गुणमें अधिक होता है। दक्षिणके पहाड़ोंमें उत्पन्न हुआ अभ्रक अल्प सत्व और अल्प गुणवाला होता है ॥ ११४-१२४ ॥

अभ्रं कषायं मधुरं सुशीतमायुःकरं धातुविवर्द्धनं च ।
हन्यात्त्रिदोषं व्रणमेहकुष्ठं प्लीहोदरं ग्रंथिविषक्रिमींश्च ॥
रोगान् हंति दृढयति वपुर्वीर्य्यवृद्धिं विधत्ते
तारुण्याढ्यं रमयति शतं योषितां नित्यमेव ।
दीर्घायुष्काञ्जनयति सुतान् विक्रमैः सिंहतुल्या-
न्मृत्योर्भीतिं हरति सततं सेव्यमानं मृताभ्रमम् १२६
पीडां विधत्ते विविधां नराणां कुष्ठं क्षयं पांडुगदं च शोथम्
हृत्पार्श्वपीडां च करोत्यशुद्धमभ्रं त्वसिद्धं गुरुतापदं स्यात्

अभ्रक-कषाय, मधुर, शीतल, आयुवर्द्धक और धातुओंको पुष्ट करनेवाला है। तथा त्रिदोष, व्रण, प्रमेह, कुष्ठ, प्लीहा, उदररोग, ग्रंथि, विष और कृमियोंको दूर करता है। वज्राभ्रककी उत्तम भस्म बनाकर खानेसे संपूर्ण रोग दूर होते हैं। शरीर दृढ होता है। वीर्यकी वृद्धि होती है और सैकडो स्त्रियोंके संगकी शक्ति हो जाती है। तथा तारुण्य आजाता है और इसके प्रभावसे सिंहतुल्य पराक्रमवाले पुत्र उत्पन्न होते हैं। तथा मृत्युका भय दूर होता है । यह उत्तम भस्मित वज्राभ्रकके गुण हैं। यदि विना शुद्ध किये हुए चंद्रिकायुक्त अभ्रकका सेवन किया जाय तो कुष्ठ, क्षय,

पाण्डु, शोथ, हृत्पीडा, पार्श्वपीडा और शरीरमें भारीपन आदि अनेक प्रकारकी पीडाओंको उत्पन्न करता है ॥ १२५—१२७ ॥

हरितालम् ।

हरितालं तु तालं स्यादालं तालकमित्यपि ।
हरितालं द्विधा प्रोक्तं पत्राख्यं पिंडसंज्ञकम् ॥१२८॥
तयोराद्यं गुणैः श्रेष्ठं ततो हीनगुणं परम् ।
स्वर्णवर्णं गुरु स्निग्धं सपत्रं चाभ्रपत्रवत् ॥ १२९ ॥
पत्राख्यं तालकं विद्याद्गुणाढ्यं तद्रसायनम् ।
निष्पत्रं पिंडसदृशं स्वल्पसत्त्वं तथा गुरु ॥ १३० ॥
स्त्रीपुष्पहारकं स्वल्पगुणं तत्पिण्डतालकम् ।
हरितालं कटु स्निग्धं कषायोष्णं हरेद्विषम् ।
कंडुकुष्ठास्यरोगास्रकफपित्तकचव्रणान् ॥ १३१ ॥
हरति च हरितालं चारुतां देहजातां
सृजति च बहुतापानंगसंकोचपीडाम् ।
वितरति कफवातौ कुष्ठरोगं विदध्या-
दिदमशितमशुद्धं मारितं चाप्यसम्यक् ॥ १३२ ॥

हरिताल, ताल, आल और तालक यह हरितालके नाम हैं। हरिताल (पत्राख्य वर्की) और पिण्ड इन भेदोंसे दो प्रकारकी होती है। इनमें वर्की हरताल गुणोंमें श्रेष्ठ होती है। और पिण्ड गुणोंमें हीन होती हैं। जो हरिताल स्वर्णके वर्णवाली, भारी, चिकनी, अभ्रकके समान पत्रोंवाली होती है उसको पत्रहरिताल कहते हैं। यह अनेक गुणोंसे युक्त और रसायन है। पत्रोंसे रहित पिण्डके समान पिण्डहरिताल होती है, यह अल्पसत्व, भारी, स्त्रियोंके मासिक धर्मको रोकनेवाली और अल्पगुणवाली पिण्डहरिताल

होता है । हरिताल-कटु, स्निग्ध, कषाय और उष्ण होती है । तथा विष, कण्डू, कुष्ट, मुखरोग, रक्तविकार, कफ, पित्त, केश और व्रणोंको नष्ट करती है ।

अशुद्ध और विना उत्तम भस्म बनाये सेवन की हुई हडताल, देहके सौन्दर्यको नष्ट करती है, शरीरमें तापको उत्पन्न करती है, कामशक्तिको नष्ट करती हैं । कफ, बात और कुष्ठ आदि रोगोंको उत्पन्न करती है। इस लिये अशुद्ध और विना उत्तम भस्म बनाये हडतालका सेवन नहीं करना चाहिये ॥ १२८—१३२ ॥

मनःशिला ।

मनःशिला मनोगुप्ता मनोह्वा नागजिह्विका ।
नैपाली कुनटी गोला शिला दिव्यौषधिः स्मृता १३३॥
मनःशिला गुरुर्वर्ण्या सरोष्णा लेखनी कटुः ।
तिक्ता स्निग्धा विषश्वासकासभूतकफास्रनुत् ॥ १३४॥
मनःशिला मंदबलं करोति जंतुं ध्रुवं शोधनमंतरेण ।
मलानुबंधं किल मूत्ररोधं सशर्करंकृच्छ्रगदं चकुर्यात्॥

मनःशिला, मनोगुप्ता, मनोह्वा, नागजिह्विका, नैपाली, कुनटी, गोला, शिला और दिव्यौषधि यह मैनसिलके नाम हैं। अंग्रेजीमें इसे Realgar कहते हैं।

मैनसिल-भारी, वर्णकारक, दस्तावर, उष्ण, लेखन, कटु, तिक्त और स्निग्ध है। तथा विष, श्वास, कास, भूतबाधा, कफ और रक्तविकारको नाश करनेवाला है।

विना शोधन किया हुआ मैनसिल-बलहानिकारक, विबन्धकारक, मूत्ररोधक, मूत्रकृच्छ्र, और शर्करा रोगको करनेवाला होता है ॥ १३३-१३५ ॥

अंजनं, सौवीरम् ।

अंजनं यामुनं चापि कापोतांजनमित्यपि ।

तत्त स्रोतोंजनं कृष्णं सौवीरं श्वेतमीरितम् ॥१३६॥
वल्मीकशिखराकारं भिन्नमंजनसन्निभम् ।
घृष्टं तु गैरिकाकारमेतत्स्रोतोंजनं स्मृतम् ॥१३७॥
स्रोतोंजनसमं ज्ञेयं सौवीरं तत्तु पांडुरम् ।
स्रोतोंजनं स्मृतं स्वादु चक्षुष्यं कफपित्तनुत् ॥१३८॥
कषायं लेखनं स्निग्धं ग्राहि च्छर्दिविषापहम् ।
सिध्मक्षयास्रहृच्छीतं सेवनीयं सदा बुधैः ॥ १३९ ॥
स्रोतोंजनगुणाः सर्वे सौवीरेऽपि मता बुधैः ।
किंतु द्वयोरंजनयोः श्रेष्ठं स्रोतोंजनं स्मृतम् ॥१४०॥

अंजन, यामुन, कपोतांजन, स्रोतोऽञ्जन यह अञ्जनके नाम हैं। स्रोतोञ्जन और सौवीरांजन भेदसे यह दो प्रकारका होता है। स्रोतोऽञ्जन काला और सौवीरांजन सफेद रंगका होता है। स्रोतोञ्जन वल्मीके शिखरके आकारका, तोडनेसे काले अञ्जनके समान और घिसनेसे गेरूके समान कठोर होता है। सौवीरांजन स्रोतोञ्जनके समानही होताहै परन्तु किञ्चित् पाण्डुपन लिये होता है। स्रोतोञ्जन-स्वादु, नेत्रहितकर, कफ पित्त नाशक, कषाय, लेखन, स्निग्ध, ग्राही, वमन और विषको हरनेवाला, सींप, क्षय, रक्तविकारको हरनेवाला और शीतल स्वभाववाला है। विद्वानोंको नित्य यह अञ्जन नेत्रोंमें डालना चाहिये। स्रोतोञ्जनके समान ही सब गुण सौवीरांजनमें हैं। किन्तु दोनोंमें स्रोतोञ्जन श्रेष्ठ माना जाता है ॥ १३६—१४० ॥

टंकणम् ।

टंकणोऽग्निकरो रूक्षः कफघ्नोवातपित्तकृत् ।

टंगण ( सुहागा ) अग्निकारक, रूक्ष, कफनाशक और वात पित्तकारक है।

स्फटिका।

स्फटी च स्फटिका प्रोक्ताश्वेता च शुभ्ररंगदा १४१॥
दृढरंगा रंगदृढा दृढा रंगापि कथ्यते।
स्फटिकातु कषायोष्णावातपित्तकफव्रणान् ॥१४२॥
निहंति श्वित्रवीसर्पान् योनिसंकोचकारिणी।

स्फटी, स्फटिका, श्वेता, शुभ्ररंगदा, दृढरंगा, रंगदृढा, दृढारंगा यह फटकड़ीके नाम हैं। इसे फारसीमें जाकसफेद और अंग्रेजीमें Alum कहते हैं।

फटकड़ी-कषाय, उष्ण, और योनिसंकोच करनेवाली है। तथा वात, पित्त, कफ, व्रण, श्वित्र और विसर्पको नष्ट करनेवाली है॥ १४१ ॥ १४२ ॥

राजावर्तः।

राजावर्तःकटुस्तिक्तःशिशिरःपित्तनाशनः ॥ १४३ ॥
राजावर्तः प्रमेहघ्नश्छर्दिहिक्कानिवारणः।

राजावर्त-कटु, तिक्त, शीतल, पित्तनाशक, प्रमेह, छर्दी और हिचकीको दूर करनेवाला है॥ १४३ ॥

चुंबकः।

चुंबकः कांतपाषाणोऽयस्कांतो लोहवर्षकः ॥१४४॥
चुंबको लेखनः शीतो मेदोविषगरापहः।

चुंबक, कांतपाषाण, अयस्कान्त और लोहकर्षक यह चुंबकके नाम हैं। चुंबक लेखन, शीतल, मेद, विष और गरको दूर करनेवाला है॥ १४४ ॥

गैरिकम्।

गैरिकं रक्तधातुश्च गैरेयं गिरिज तथा ॥ १४५ ॥
स्वर्णगैरिकमन्यत्तु ततो रक्ततरं हि तत्।

गैरिकद्वितयं स्निग्धं मधुरं तुवरं हिमम् ॥ १४६ ॥
चक्षुष्यं दाहपित्तास्रकफहिक्काविषापहम्।

गैरिक, रक्तधातु, गैरेय और गिरिज यह गेरूके नाम हैं। दूसरा स्वर्ण गैरिक होता है वह गेरूसे अत्यन्त लाल होता है। दोनों प्रकारके गेरू-स्निग्ध, मधुर, कसैले, शीतल, नेत्रोंको हितकारी तथा दाह, पित्त, रक्त, हिचकी और विषको हरनेवाले हैं ॥ १४५ ॥ १४६ ॥

खटी गौरखटी।

खटिका कठिनी चापि लेखनीचनिगद्यते ॥१४७॥
खटिका दाहजिच्छीता मधुरा विषशोथजित्।
लेपादेते गुणाः प्रोक्ताभक्षितामृत्तिकासमा ॥१४८॥
खटी गौरखटी द्वे च गुणैस्तुल्ये प्रकीर्तिते।

खटिका, कठिनी और लेखनी यह खडिया मट्टीके नाम हैं। खडिया मिट्टी लेप करनेसे दाहको जीतती है। शीतल, मधुर तथा विष और सूजनको दूर करनेवाली है। परन्तु खानेसे मिट्टीके समान हानिकारक है। इसका भेद एक गौरखटी होती है। गुणमें दोनों खटिका तुल्य होती हैं ॥ १४७ ॥ १४८ ॥

वालुका।

वालुका सिकता प्रोक्ता शर्करारेतजापिच ॥१४९॥
वालुका लेखनी शीताव्रणोरःक्षतनाशिनी।

वालुका, सिकता, शर्करा रेतजा यह बालू रेतके नाम हैं। बालूरेत, लेखन, शील, व्रण और उरःक्षतका नाश करती है ॥ १४९ ॥

खपरम्।

खर्परं तुत्थकं तुत्थादन्यत्तद्रसकं स्मृतम् ॥ १५० ॥
ये गुणास्तुत्थके प्रोक्तास्ते गुणा रसके स्मृताः।

खर्पर, तुत्थक यह खपरियेके नाम हैं। तांबेसे उत्पन्न होनेवाला खप-

रिया, तुथई खपरिया होता है। जस्तसे उत्पन्न होनेवाला खपरिया रसक नामका खपरिया होता है । दोनों खपरिया गुणोंमें प्रायः समान होते हैं ॥ १५० ॥

कासीसम्।

कासीसं धातुकासीसं पांशुकासीसमित्यपि ॥ १५१ ॥
तदेव किंचित्पीतं तु पुष्पकासीसमुच्यते ।
कासीसमम्लमुष्णं च तिक्तं च तुवरं तथा ॥ १५२ ॥
वातश्लेष्महरं केश्यं नेत्रकंडूविषप्रणुत् ।
मूत्रकृच्छ्राश्मरीश्वित्रनाशनं परिकीर्तितम् ॥ १५३ ॥

कासीस, धातुकासीस, पांशुकासीस यह कासीसके नाम हैं । वही किंचित् पीला होनेसे पुष्पकासीस कहा जाता है। कासीस अम्ल, उष्ण, तिक्त, कसैला, वात कफको हरनेवाला, केशोंको हितकारी, नेत्रोंकी खुजली तथा विष विकारको हरनेवाला, मूत्रकृच्छ्र, पथरी और श्वित्रको दूर करनेवाला है ॥ १५१—१५३ ॥

सौराष्ट्री।

सौराष्ट्री तुवरी कांक्षी मृत्तालकसुराष्ट्रजा ।
आढकी चापि साख्याता मृत्स्ना च सुरमृत्तिका १५४
स्फटिकाया गुणाः सर्वे सौराष्ट्र्या अपि कीर्तिताः ।

सौराष्ट्री, तुवरी, कांक्षी, मृत्तालक, सुराष्ट्रजा, आढकी, मृत्स्ना, सुरमृत्तिका यह गजनी मिट्टीके नाम हैं। इसके सब गुण फटकड़ीके समान हैं ॥ १५४ ॥

कृष्णमृत्तिका।

कृष्णामृत्क्षतदाहास्रप्रदरश्लेष्मपित्तनुत् ॥ १५५ ॥

कृष्णमृत्तिका क्षत, दाह, रक्त, प्रदर, कफ तथा पित्तका नाशकरती है ॥ १५५ ॥

कपर्दकम् ।

कपर्दको वराटश्च कपर्दी च वराटिका ।
कपर्दिकाहिमा नेत्रहिता स्फोटक्षयापहा ॥ १५६ ॥
कर्णस्रावाग्निमांद्यघ्नी पित्तास्रकफनाशिनी ।

कपर्दक, वराट, कपर्दी और वराटिका यह कौडियोंके नाम हैं ॥ कौडियाँ-शीतल, नेत्रहितकारी, फोड़े, क्षय, कर्णस्राव, मंदाग्नि, पित्त, रक्त और कफको दूर करनेवाली है। इसे अंग्रेजीमें Cowries कहते हैं ॥१५६॥

शंखः ।

शंखः समुद्रजः कम्बुः सुनादः पावनध्वनिः॥ १५७ ॥
शंखो नेत्र्यो हिमः शीतो लघु पित्तकफास्रजित ।

शंख, समुद्रज, सुनाद, पावनध्वनि यह शंखके नाम हैं। शंख नेत्रोंको हितकारी, ठण्डा, शीतल, लघु, पित्त, कफ और रक्तको जीतनेवाला है ॥ १५७ ॥

बोलम् ।

बोलं गंधरसं प्राणपिंडगोपरसाः स्मृताः ॥ १५८ ॥
बोलं रक्तहरं शीतं मेध्यं दीपनपाचनम् ।
मधुरं कटुतिक्तं च दाहस्वेदत्रिदोषजित् ॥ १५९ ॥
ज्वरापस्मारकुष्ठघ्नं गर्भाशयविशुद्धिकृत् ।

बोल, गंधरस, प्राणपिण्ड और गोपरस यह बोलके नाम हैं। बोल रक्तको हरनेवाला, शीतल, बुद्धिवर्द्धक, दीपन, पाचन, मधुर, कटु, तिक्त तथा दाह, स्वेद त्रिदोष, ज्वर, अपस्मार और कुष्ठको हरनेवाला एवं गर्भाशयको शुद्ध करनेवाला है ॥ १५८ ॥ १५९ ॥

कंकुष्ठम् ।

तत्रैकंगलकाख्यं स्यात्तदन्यद्रेणुकं स्मृतम् ॥१६०॥

हिमवत्पादशिखरे कंकुष्ठमुपजायते ।
तत्रैकं रक्तकालं स्यादन्यद्धेमप्रभं स्मृतम् ॥ १६१ ॥
पीतप्रभं गुरु स्निग्धं श्रेष्ठं कंकुष्ठमादिशेत् ।
श्यामं रक्तं लघु त्यक्तसत्त्वं नेष्टं हरेणुकम् ॥१६२॥
कंकुष्ठं काककुष्ठं च वरांगं रंगदायकम् ।
कंकुष्ठं रेचनं तिक्तं कटूष्णं वर्णकारकम् ॥ १६३ ॥
कृमिशोथोदराध्मानगुल्मानाहकफापहम् ।

कंकुष्ठ दो प्रकारका होता है, एक नलक और दूसरा रेणुक। कंकुष्ठ हिमवान पहाडके शिखरोंमें उत्पन्न होता है । इनमें एक कंकुष्ठ लाल वर्णका होता है। दूसरा स्वर्णकीसी कांतिवाला होता है। इनमें सुवर्ण कीसी कांतिवाला पीला भारी और चिकना कंकुष्ठ श्रेष्ठ होता है। तथा श्याम रक्त वर्णवाला हलका, सत्त्वरहित हरेणुक अच्छा नहीं होता। कंकुष्ठ, काककुष्ठ, वरांग और रंगदायक यह कंकुष्ठके नाम हैं। कंकुष्ठ,-- रेचक, तिक्त, कटु, उष्ण और व्रणकारक है। तथा कृमि, शोथ, उदर, आध्मान, गुल्म, अफारा और कफके हरनेवाला है ॥ १६०-१६३ ॥

रत्ननिरुक्तिः ।

धनार्थिनोजनाः सर्वे रमंतेऽस्मिन्नतीव यत् ॥ १६४ ॥
ततो रत्नमिति प्रोक्तं शब्दशास्त्रविशारदैः ।

धनकी इच्छावाले लोग हर समय इनमें अत्यन्त रमण करते हैं, इस लिये शब्दशास्त्रके जाननेवालोंने इनको रत्न कहा है ॥ १६४ ॥

रत्ननाम ।

रत्नं क्लीबे मणिः पुंसिस्त्रियामपि निगद्यते १६५॥
तत्तु पाषाणभेदोऽस्ति मुक्तादि च तदुच्यते। अमरः।

रत्नंमणिर्द्वयोरश्मजातौ मुक्तादिकेऽपि च ॥ १६६ ॥
वज्रं गारुत्मतं पुष्परागो माणिक्यमेव च ।
इंद्रनीलश्च गोमेदं तथा वैदूर्य्यमित्यपि ॥ १६७ ॥
मौक्तिकं विद्रुमश्चेति रत्नान्युक्तानि वै नव ।

विष्णुधर्मोत्तरेऽपि ।

मुक्ताफलं हीरकश्च वैदूर्य्यं पद्मरागकम् ॥ १६८ ॥
पुष्पराजं च गोमेदं नीलं गारुत्मतं तथा ।
प्रवालयुक्तान्येतानि महारत्नानि वै नव ॥ १६९ ॥

नपुंसकमें रत्न पुँल्लिङ्ग और स्त्रीलिङ्गमें मणि शब्दका प्रयोग होता है। वह रत्न पत्थरके भेद और मोती आदि हैं अमरकोशमें भी लिखा है कि मणि शब्द हीरा आदि पत्थर और मुक्ता आदि हड्डी विशेषके वाचक हैं। वज्र ( हीरा ), गारुत्मत ( पन्ना ), पुष्पराज ( पुखराज ), (माणिक्य) ( माणक ) इन्द्रनील ( नीलम ), गोमेद, वैडूर्य्य, मोती और मूँगा यह नव रत्न हैं। विष्णुधर्मोत्तर पुराणमें भी मुक्ताफल, हीरा वैडूर्य्य पद्मराग, पुष्पराज, गोमेद, नीलम, गारुत्मत और मूँगा यह नौ महारत्न कहे हैं ॥ १६५-१६९ ॥

हीरकम् ।

हीरकः पुंसि वज्रोऽस्त्री चन्द्रोमणिवरश्च सः ।
स तु श्वेतःस्मृतो विप्रो लोहितः क्षत्रियःस्मृतः १७०॥
पीतो वैश्योऽसितः शूद्रः चतुर्वर्णात्मकश्च सः ।
रसायनो मतो विप्रः सर्वसिद्धिप्रदायकः ॥ १७१ ॥
क्षत्रियो व्याधिविध्वंसी जरामृत्युहरः स्मृतः ।
वैश्यो धनप्रदः प्रोक्तस्तथा देहस्य दार्ढ्यकृत्॥१७२॥
शूद्रो नाशयति व्याधीन् वयःस्तंभं करोति च ।

पुंस्त्रीनपुंसकानीह लक्षणीयानि लक्षणैः ॥ १७३ ॥
सुवृत्ताः फलसंपूर्णास्तेजोयुक्ता बृहत्तराः ।
पुरुषास्ते समाख्याता रेखाबिंदुविवर्जिताः ॥१७४॥
रेखाबिन्दुसमायुक्ताः षडस्रास्ते स्त्रियः स्मृताः ।
त्रिकोणाश्च सुदीर्घास्ते विज्ञेयाश्च नपुंसकाः ॥१७५॥
तेषु स्युः पुरुषाः श्रेष्ठा रसबंधनकारिणः ।
स्त्रियःकुर्वंतिकायस्यकांतिंस्त्रीणांसुखप्रदाः ॥१७६॥
नपुंसकास्त्ववीर्य्याः स्युरकामाः सत्त्ववर्जिताः ।
स्त्रियः स्त्रीभ्यः प्रदातव्याः क्लीबं क्लीबे प्रयोजयेत् १७७
सर्वेभ्यः सर्वदा देया पुरुषा वीर्य्यवर्द्धनाः ।
अशुद्धं कुरुते वज्रं कुष्ठं पार्श्वव्यथां तथा ॥१७८॥
पांडुतां पंगुरत्वं च तस्मात्संशोध्य मारयेत् ।
आयुः पुष्टिं बलं वीर्य्यं वर्णं सौख्यं करोतिच १७९
सेवितं सर्वरोगघ्नं मृतं वज्रं न संशयः ।

हीरक शब्द पुल्लिंग, वज्र पुँल्लिंग और नपुंसक लिंग है। चन्द्र और मणिवर तथा वज्र यह हीरेके नाम हैं। श्वेतवर्णका हीरा ब्राह्मण, लाल-वर्णका क्षत्री, पीतवर्णका वैश्य और कृष्णवर्णका शूद्र कहा जाता है। रसायन कर्ममें ब्रह्मण वर्णका हीरा काम आता है और सब प्रकारकी सिद्धियोंके देनेवाला है। क्षत्री वर्णका हीरा व्याधियोंको नाश करता है। तथा जरा और मृत्युको दूर करता है। वैश्य वर्णका हीरा धनको देनेवाला और देहको दृढ करनेवाला कहा है। शूद्र वर्णका हीरा व्याधियोंको दूर करता है और आयुको बढानेवाला है। हीरेमें पुरुष, स्त्री और नपुंसक जातियें इन लक्षणोंसे जाननी चाहिये। जो हीरा गोल, सब ओरसे एक

जैसे फलोंवाला तेजयुक्त बहुत बडा रेखा और बिंदुओंसें रहित हो वह पुरुषसंज्ञक होता है। रेखा बिन्दुयुक्त छै कोनेवाला स्त्रीसंज्ञक होता है। तीन कोनेवाल और बहुत लम्बा नपुंसक संज्ञक होता है। इनमें पुरुष हीरा सबसे श्रेष्ठ है, इससे बंधन होता है। स्त्रीजातिका हीरा शरीरको सुंदर करनेवाला और स्त्रियोंको सुखदायक है। नपुंसक जातिका हीरा अवीर्य्य, अकाम और शक्तिरहित होता है। स्त्री जातिका हीरा स्त्रीको नपुंसक जातिका नपुंसकको और पुरुष जातिका पुरुषको देना चाहिये। पुरुष जातिका हीरा वीर्य्यवर्द्धक है। अशुद्ध हीरा कोढ, पसलीकी पीडा, पांडुरोग तथा लंगडापनको करता है। इस लिये हीरेको शोध कर मारना चाहिये। मारा हुआ हीरा आयुष्य, पुष्टिकारक, बलकारक, वीर्यवर्द्धक, वर्णको सुन्दर करनेवाला, सुखदायक और सर्वरोगनाशक है। इसे फारसीमें इलमाश और अंग्रेजीमें Diamond कहते हैं ॥ १७० ॥ १७९ ॥

हरितम् ।

**गारुत्मतं मरकतमश्मगर्भो हरिन्मणिः ॥ १८० ॥**

गारुत्मत, मरकत, अश्मगर्भ, हरिन्मणि यह पन्नेके नाम हैं। इसको फारसीमें जुमर्रद और अंग्रेजीमें Emerald कहते हैं ॥ १८० ॥

माणिक्यम् ।

**माणिक्यं पद्मरागः स्याच्छोणरत्नं च लोहितम् ।**

माणिक्य, पद्मराग, शोणरत्न और लोहित यह माणिकके नाम हैं। इसे फारसीमें लाल बदूपशानि और अंग्रेजीमे Tapuby कहते हैं।

पुष्परागः ।

**पुष्परागो मंजुमणिः स्याद्वाचस्पतिवल्लभः ॥ १८१ ॥**

पुष्पराग, मंजुमणि, वाचस्पतिवल्लभ यह पुखराजके नाम हैं। इसे अंग्रेजीमें Onyz कहते हैं ॥ १८१ ॥

इंद्रनीलं गोमेदः ।

नीलं तथेंद्रनीलं च गोमेदः पीतरत्नकम् ।

नील, इन्द्रनील, गोमेद, पीतरत्नक यह नीलमके नाम हैं। अंग्रेजीमें इसे onyx कहते हैं ॥

वैदूर्य्यम् ।

वैदूर्य्यं दूरजं रत्नं स्यात्केतुग्रहवल्लभम् ॥ १८२ ॥

वैदूर्य्य, दूरज, रत्न, केतुग्रहवल्लभ यह वैदूर्य्यमणिके नाम हैं। इसे अंग्रेजीमें Catseye कहते हैं ॥ १८२ ॥

मौक्तिकम् ।

मौक्तिकं शौक्तिकं मुक्ता तथामुक्ताफलं च तत् ।
शुक्तिः शंखो गजः क्रोडः फणिर्मत्स्यश्च दर्दुरः १८३
वेणुरेते समाख्यातास्तज्ज्ञैर्मौक्तिकयोनयः ।
मौक्तिकं शीतलं वृष्यं चक्षुष्यं बलपुष्टिदम्॥१८४॥

मौक्तिक, शौक्तिक, मुक्ता, मुक्ताफल यह मोतीके नाम हैं। उसे फारसीमें मखारीद और अंग्रेजीमें Pearl कहते हैं।

मोतीके मिलनेके स्थान-सीप, शंख, हाथी सूअर, सर्प मत्स्य, मेढक और बांस हैं। मोती—शीतल, वीर्य्यवर्द्धक, नेत्रहितकर, बल तथा पुष्टिकारक है ॥ १८३ ॥ १८४ ॥

प्रवालः ।

पुंसि क्लीबे प्रवालः स्यात्पुमानेव तु विद्रुमः ।

प्रवाल पुँल्लिग और स्त्रीलिंगमें, विद्रुम पुँल्लिंगमें ही होता है। हिंदीमें उसे मूँगा, फारसीमें मिरजान् और अंग्रेजीमें Red CoraL कहते हैं ॥

अथ रत्नानां गुणाः ।

रत्नानि भक्षितानि स्युर्मधुराणि सराणि च ॥१८५॥

चक्षुष्याणि च शीतानि विषघ्नानि धृतानि च ।
मंगल्यानि मनोज्ञानि ग्रहदोषहराणि च ॥ १८६ ॥

रत्न-खानेमें मधुर, दस्तावर, चाक्षुष्य, शीत, विषघ्न तथा धारण किये हुए मंगलकारक, मनोज्ञ और ग्रह दोषोंको हरनेवाले होते हैं ॥ १८५ ॥ १८६ ॥

किं रत्नं कस्य ग्रहस्य प्रीतिकरमित्युक्तं रत्नमालायाम् ।

माणिक्यं तरणेः सुजातममलं मुक्ताफलं शीतगो-
र्माहेयस्य तु विद्रुमो निगदितःसौम्यस्य गारुत्मतम् ।
देवेज्यस्य च पुष्परागमसुराचार्य्यस्य वज्रंशने-
र्नीलं निर्मलमन्ययोर्निगदिते गोमेदवैदूर्यके ॥ १८७ ॥

सूर्य्यके लिये माणिक चंद्रमाके लिये अमल मोती, मंगलके लिये विद्रुम, बुधके लिये गारुत्मत, बृहस्पतिके लिये पुखराज, शुक्रके लिये हीरा, शनिके लिये नीलम, राहुके लिये गोमेद और केतुके लिये वैदूर्य्यक धारण किये जाते हैं ॥ १८७ ॥

उपरत्नानि ।

उपरत्नानि काचश्च कर्पूराश्मा कपर्दिका ।
मुक्ताशुक्तिस्तथा शंख इत्यादीनि बहून्यपि ॥ १८८ ॥

कांच, कर्पूराश्मा, कपर्दिका, मुक्ताशुक्ति तथा शंख इत्यादि बहुतसे उपरत्न कहलाते हैं ॥ १८८ ॥

उपरत्नत्वादिमौ कपर्दशंखौ पुनरुक्तौ ।

गुणा यथैव रत्नानामुपरत्नेषु ते तथा ।
किंतु किंचित्ततो हीना विशेषोऽयमुदाहृतः ॥ १८९ ॥

उपरत्नोंमें रत्नों जैसे गुण हैं । अन्तर इतना ही है कि इनमें कुछ न्यून गुण हैं ॥ १८९ ॥

विषम्।

विषं तु गरलं क्ष्वेडस्तस्य भेदानुदाहरे।
वत्सनाभः स हारिद्रः शक्तुकश्च प्रदीपनः ॥१९०॥
सौराष्ट्रिकः शृंगिकश्च कालकूटस्तथैव च।
हालाहलो ब्रह्मपुत्रो विषभेदा अमी नव ॥ १९१ ॥

विष गरल और क्ष्वेड़ यह विषके नाम हैं। वत्सनाभ, हारिद्रक, शक्तुक, प्रदीपन, सौराष्ट्रिक, शृंगिक, कालकूट, हालाहल और ब्रह्मपुत्र यह नौ विषके भेद हैं॥ १९०॥ १९१॥

वत्सनाभः।

सिंधुवारसदृक्पत्रो वत्सनाभ्याकृतिस्तथा।
यत्पार्श्वे न तरोर्वृद्धिर्वत्सनाभः सभाषितः ॥१९२॥
( हारिद्रः ) हरिद्रातुल्यमूलो योहारिद्रःसउदाहृतः।
(शक्तुकः)यद्ग्रंथिःशक्तुकेनेवपूर्णमध्यःसशक्तुकः १९३

वत्सनाभ विषके संभालूकी तरहके पत्र होते हैं। वत्सकी नाभीके आकारका मूल होता है। और उसके समीप कोई भी वृक्ष बडे आकारका नहीं हो सकता, यह लक्षण वत्सनाभके हैं।

हारिद्रक विषका मल हलदीकी गांठके समान निकलता है।

जिस विषकंदका मध्यभाग कणकेदार ग्रंथियोंसे भरा हुआ होता है उसे सक्तुक कहते हैं॥ १९२॥ १९३॥

प्रदीपनः।

वर्णतो लोहितो यः स्याद्दीप्तिमान् दहनप्रभः।
महादाहकरः पूर्वैः कथितः स प्रदीपनः॥ १९४ ॥
(सौराष्ट्रिकः)सुराष्ट्रविषयेयःस्यात्ससौराष्ट्रिकउच्यते।

जो विषकंद वर्णमें लाल, अग्निके समान दीप्तिमान और महादाहके करनेवाला होता है उसको प्रदीपन कहते हैं॥ १९४॥

शृंगिकः ।

यस्मिन् गोशृंगके बद्धे दुग्धं भवति लोहितम् ॥ १९५ ॥
स शृंगिक इति प्रोक्तो द्रव्यतत्त्वविशारदैः ।

सौराष्ट्रिक देशमें उत्पन्न होनेवाला विष सौराष्ट्रिक कहलाता है ।

जिस विषके गौके सींगमें बांधनेसे दूधका लाल वर्ण हो जाय उसको द्रव्यतत्त्वके जाननेवालोंने शृंगिक विष कहा है ॥ १९५ ॥

कालकूटः ।

देवासुररणे देवैर्हतस्य पृथुमालिनः ॥ १९६ ॥
दैत्यस्य रुधिराज्जातस्तरुरश्वत्थसन्निभः ।
निर्यासःकालकूटोऽस्यमुनिभिःपरिकीर्तितः ॥ १९७ ॥
सोऽहिक्षेत्रे शृंगबेरे कोंकणे मलये भवेत् ॥ १९८ ॥

देवताओंके और असुरोंके संग्राममें देवताओंसे मारे हुए पृथुमालि दैत्यके रुधिरसे पीपलके समान विषका वृक्ष उत्पन्न हुआ उस वृक्षके निर्यास ( गोंद ) को ऋषि लोगोंने कालकूट कहा है । यह कालकूट अहिक्षेत्र, शृंगबेर पर्वत, कोंकण और मलयाचलमें उत्पन्न होता है ॥ १९६-१९८ ॥

हालाहलः ।

गोस्तनाभफलो गुच्छस्तालपत्रच्छदस्तथा ॥ १९९ ॥
तेजसा यस्य दह्यन्ते समीपस्था द्रुमादयः ।
असौ हालाहलो ज्ञेयः किष्किंधायां हिमालये २००
दक्षिणाब्धितटे देशे कोंकणेऽपि च जायते ।

हालाहल विषके वृक्षमें ताडके पत्रके समान पत्र होते हैं । द्राक्षा फलके समान फलोंके गुच्छे लगते हैं । इसके समीपके वृक्ष इसके तेजसे फुक जाते हैं । इसके वृक्ष किष्किन्धा, हिमालय, दक्षिण समुद्रके किनारेके पहाडों पर और कोंकणमें होते हैं ॥ १९९ ॥ २०० ॥

ब्रह्मपुत्रः ।

वर्णतः कपिलो यः स्यात्तथा भवति सारतः २०१॥
ब्रह्मपुत्रः स विज्ञेयो जायते मलयाचले ।
ब्राह्मणः पांडुरस्तेषु क्षत्रियो लोहितप्रभः ॥ २०२ ॥
वैश्यः पीतोऽसितः शूद्रो विष उक्तश्चतुर्विधः ।
रसायनेविषं विप्रं क्षत्रियं देहपुष्टये ॥ २०३ ॥
वैश्यं कुष्ठविनाशाय शूद्रं दद्याद्वधाय हि ।
विषं प्राणहरं प्रोक्तं व्यवायि च विकाशि च २०४॥
आग्नेयं वातकफहृद्योगवाहि मदावहम् ।
तदेव युक्तियुक्तं तु प्राणदायि रसायनम् ॥ २०५ ॥
योगवाहि त्रिदोषघ्नं बृंहणं वीर्यवर्द्धनम् ।
ये दुर्गुणा विषेऽशुद्धे ते स्युर्हीना विशोधनात् २०६॥
तस्माद्विषं प्रयोगेषु शोधयित्वा प्रयोजयेत् ।

ब्रह्मपुत्र विष-कपिल वर्णका होता है और मलयाचलमें उत्पन्न होता है। इसकी चार जातियां होती हैं। उनमें ब्राह्मण पाण्डु वर्णका, क्षत्री लाल वर्णका, वैश्य पीतवर्णका और शूद्र कृष्ण वर्णका होता है॥ रसायन कर्ममें ब्राह्मण, देहपुष्टिके लिये क्षत्री, कुष्ठ दूर करनेके लिये वैश्य और मारण क्रियामें शूद्र विषका प्रयोग करना चाहिये। (इसको वैद्यलोग संखिया या पाषाण विष कहते हैं॥

विष-प्राणोंको नष्ट करनेवाला, व्यवायी, विकाशी, अग्निगुणभूयिष्ठ, वात कफ नाशक, योगवाही और मदके करनेवाला होता है। वही विष यदि युक्तिपूर्वक प्रयोग किया जाय तो प्राणदायक, रसायन, योगवाही, त्रिदोषनाशक, बृंहण और वीर्यवर्द्धक हो जाता है।

अशुद्ध विषमें जितने दुर्गुण होते हैं वह शोधन करनेसे हीन पड जाते हैं और गुण रह जाते हैं। इसलिये विषोंको सब योगोंमें शोधन करके ही डालना चाहिये ॥ २०१-२०६ ॥

उपविषाणि ।

अर्कक्षीरं स्नुहीक्षीरं लांगलीकरवीरकौ ॥ २०७ ॥
गुञ्जाहिफेनो धत्तूरः सप्तोपविषजातयः॥ २०८ ॥

एषां गुणास्तत्रतत्र द्रष्टव्याः ।

इति धातुवर्गः ।

आकका दूध, थोहरका दूध, लांगली कंद, कनेर, घुंघची, अफीम और धतूरा यह खास उपविष कहे जाते हैं ॥ २०७ ॥ २०८ ॥

इति श्रीवैद्यरत्न पं०-रामप्रसादात्मजविद्यालंकार—शिवशर्म्मवैद्यकृत-शिवप्रकाशिकाभाषायां हरीतक्यादिनिघण्टौ धातुवर्गः समाप्तः ॥ ७ ॥

---

# धान्यवर्गः ८.

शालिधान्यं व्रीहिधान्यं शूकधान्यं तृतीयकम् ।
शिंबीधान्यं क्षुद्रधान्यमित्युक्तं धान्यपंचकम् ॥१॥
शालयोरक्तशाल्याद्या व्रीहयः षष्टिकादयः ।
यवादिकं शूकधान्यं मुद्गाद्यं शिंबिधान्यकम् ॥ २ ॥
कंग्वादिकं क्षुद्रधान्यं तृणधान्यं च तत्स्मृतम् ।
कण्डनेन विनाशुक्ला हैमंताः शालयः स्मृताः ॥३॥

शालिधान्य, व्रीहिधान्य, शूकधान्य शिंबीधान्य, और क्षुद्रधान्य यह धान्यकी पांच जातियाँ हैं। इनमें लाल शालि चावलादि शालिधान्य कहे

जाते हैं। सट्ठी आदि व्रीहि कहे जाते हैं। यव आदि शूक धान्य कहे जाते हैं। मूंग मटरआदि फलियोंसे निकलनेवाले द्विदल शिंबि धान्य कहे जाते हैं। और कंगुनी आदि क्षुद्र धान्य और तृणधान्य कहे जाते हैं।

जो चावल विना ही छडनेसे श्वेत हो उनको शालिधान्य कहते हैं ॥ १-३ ॥

शालिः ।

रक्तशालिः स कलमः पांडुकः शकुनाहृतः ।
सुगंधकः कर्दमको महाशालिश्च दूषकः ॥ ४ ॥
पुष्पांडकः पुंडरीकस्तथा महिषमस्तकः ।
दीर्घशूकः कांचनको हायनो लोध्रपुष्पकः ॥ ५ ॥
इत्याद्याः शालयस्संति बहवो बहुदेशजाः ।
ग्रंथविस्तारभीतेस्ते समास्ता नात्र भाषिताः ॥ ६ ॥

शालिधान्योंकी अनेक जाति हैं जिनमें रक्तशालि, कलम, पांडुक, शकुनाहृत, सुगंधक, कर्दमक, महाशालि, दूषक, पुष्पांडक, पुण्डरीक, महिषमस्तक, दीर्घशूक, कांचन, हायन, लोध्रपुष्पक, आदि शालि धान्य कहे जाते हैं। चहोडा वासमती आदि शालिधानोंके अंतर्गत हैं। शालिधानोंकी अनेक देशोंमें उत्पन्न होनेसे अनेक प्रकारके जातियां होती हैं। जिनको ग्रंथके बहुत बढ जानेके भयसे यहां पर नहीं लिखा ॥ ४-६ ॥

शालिधान्यगुणाः ।

शालयो मधुराः स्निग्धा बल्या बद्धाल्पवर्चसः ।
कषाया लघवो रुच्याः स्वर्या वृष्याश्च बृंहणाः ॥७॥
अल्पानिलकफाः शीताः पित्तघ्ना मूत्रलास्तथा ।
शालयोदग्धमृज्जाताः कषाया लघुपाकिनः ॥ ८ ॥
सृष्टमूत्रपुरीषाश्च रूक्षाः श्लेष्मापकर्षणाः ।
कैदारा वातपित्तघ्ना गुरवः कफशुक्रलाः ॥ ९ ॥

कषाया अल्पवर्चस्का मेध्याश्चैव बलावहाः ।
स्थलजाः स्वादवः पित्तकफघ्ना वातवह्निदाः॥१०॥
किंचित्तिक्ताः कषायाश्च विपाके कटुका अपि ।
वापिता मधुरा वृष्या बल्याः पित्तप्रणाशनाः ११॥
श्लेष्मलाश्चाल्पवर्चस्काः कषाया गुरवो हिमाः ।
वापितेभ्यो गुणैः किंचिद्धीनाः प्रोक्ताअवापिताः१२॥
रोपितास्तु नवा वृष्याः पुराणा लघवः स्मृताः ।
तेभ्यस्तु रोपिता भूयः शीघ्रपाका गुणाधिकाः ॥१३॥
छिन्नरूढा हिमा रूक्षा बल्याः पित्तकफापहाः ।
बद्धविट्काःकषायाश्च लघवश्चाल्पतिक्तकाः॥१४॥

शालिधान्य–मधुर, स्निग्ध, बलकारक, किंचित मलको बाँधनेवाले, कसैले, हलके, रुचिकारक, स्वरको ठीक करनेवाले, वीर्यवर्द्धक, शरीरपुष्टिकारक, किंचित वातकफ प्रधान, शीतल, पित्तनाशक और किंचित मूत्रके करनेवाले होते हैं। जो शालिधान्य, दग्ध की हुई मिट्टीमें उत्पन्नहोते हैं वह कसैले,लघुपाकी, मलमूत्रके निकालनेवाले, रूक्ष और कफनाशक होते हैं। जो धान्य पानीकी क्यारियोंमें होते हैं वह वात पित्तनाशक, भारी,कफ और शुक्रवर्द्धक होते हैं। कषाय–अल्प मलकारक, बुद्धिवर्द्धक और बलको बढानेवाले हैं। जो धान्य विना पानीकी क्यारियोंके साधारण खेतोंमें उत्पन्न होते हैं वह स्वादु, पित्तकफनाशक, वातकारक,अग्निको चैतन्य करनेवाले,किंचित् तिक्त, कषाय, और विपाकमें कटुहोते हैं। जो धान एक क्षेत्रसे उखाड कर दूसरे क्षेत्रमें लगाए जाते हैं उनको वापित या आरोपित धान्य कहते हैं। आरोपित धान्य–मधुर,वृष्य, बलकारक, पित्तनाशक,कफवर्द्धक,अल्पमलके करनेवाले,कषाय,भारी, शीतल होतेहैं। जो धान्य उखाड कर नहीं लगाए जाते, उनको अवापित कहते हैं। अवापित धान्य वापितोंसे गुणोंमें कुछ हीन होते हैं। जो धान्य रोपित हैं एकजगहसे

उखाड कर दूसरी जगह लगाए जाते हैं। वह नये तो वीर्यवर्द्धक होते हैं। पुराने होनेसे हल्के हो जाते हैं। परन्तु सब प्रकारके धान्योंमें रोपित धान्य शीघ्र पाकी और गुणोंमें अधिक होते हैं। जो धान्य एक बार काटलेनेसे फिर उनकी जडोंमें उत्पन्न हो जाते हैं वह रूक्ष, शीतल, बलकारक, पित्त कफनाशक, मलको बाँधनेवाले, हलके और किंचित तिक्त होते हैं ॥ ७-१४ ॥

रक्तशालिः।

रक्तशालिर्वरस्तेषु बल्यो वर्ण्यस्त्रिदोषजित्।
चक्षुष्यो मूत्रलः स्वर्य्यःशुक्रलस्तृडूज्वरापहः॥१५॥
विषव्रणश्वासकासदाहनुद्वह्निपुष्टिदः।
तस्मादल्पांतरगुणाः शालयो महदादयः॥ १६॥

सब धानोंमें रक्तशालि अच्छे, बलदायक, वर्णकारक, त्रिदोषनाशक, चक्षुष्य, मूत्रवर्द्धक, स्वरकारक, वीर्य्यकारक, प्यास, ज्वर, विष, व्रण श्वास कास और दाहको मारनेवाला, अग्निदीपक और पुष्टिकारक होते हैं। दूसरे महाशाली इससे गुणोंमें न्यून हैं॥ १५ ॥ १६ ॥

व्रीहिधान्यम्।

वार्षिकाः कंडिताः शुक्ला व्रीहयश्चिरपाकिनः।
कृष्णव्रीहिः पाटलश्च कुक्कुटांडक इत्यपि॥ १७ ॥
शालामुखी जतुमुख इत्याद्या व्रीहयः स्मृताः।
कुक्कुटांडाकृतिर्व्रीहिःकुक्कुटांडक उच्यते ॥ १८ ॥
कृष्णव्रीहिः स विज्ञेयो यः कृष्णतुषतंडुलः।
पाटलः पाटलापुष्पवर्णको व्रीहिरुच्यते॥ १९ ॥
शालामुखः कृष्णशूकः कृष्णतंडुल उच्यते।
लाक्षावर्णं मुखं यस्य ज्ञेयो जतुमुखस्तु सः॥२०॥

व्रीहयः कथिता पाके मधुरा वीर्य्यतो हिताः।
अल्पाभिष्यंदिनोबद्धवर्चस्काः षष्टिकैःसमाः ॥२१॥
कृष्णव्रीहिर्वरस्तेषां तस्मादल्पगुणाः परे।

वर्षा ऋतुमें पकनेवाले, छडनेमें सफेद और देरमें पकनेवाले व्रीहि धान्य कहलाते हैं। कृष्णव्रीहि, पाटल, कुक्कुटांडक, शालामुखी, जतुमुख इत्यादि धान्य होते हैं, मुर्गेके अंडेके आकारवाले कुक्कुटांडक व्रीहि होते हैं। काले तुषोंवाला चावल कृष्णव्रीहि होता है। पाटलके फूल जैसे रंगवाले पाटल व्रीहि होते हैं। जिसका शूक और तण्डुल काले हों उसे शालामुख कहते हैं। जिसके मुखका रंग लाखके सदृश हो उसे जतुमुख कहते हैं। व्रीहि धान्य पाकमें मधुर,वीर्य्यवर्द्धक, हितकर,अल्पाभिष्यन्दी, मलको बांधनेवाले और साठीके समान होते हैं। कृष्ण व्रीहि इनमें सबसे श्रेष्ठ है। दूसरे सब अल्प गुणवाले हैं॥ १७-२१॥

षष्टिकम्।

गर्भस्था एव ये पाकं यांति ते षष्टिका मताः॥२२॥
षष्टिकः शतपुष्पश्च प्रमोदकमुकुन्दकौ।
महाषष्टिक इत्याद्याः षष्टिकाः समुदाहृताः॥ २३॥
एतेऽपि व्रीहयः प्रोक्ता व्रीहिलक्षणदर्शनात्।
षष्टिका मधुरा शीता लघवो बद्धवर्चसः॥ २४॥
वातपित्तप्रशमनाः शालिभिः सदृशा गुणैः।
षष्टिका प्रवरा तेषां लघ्वी स्निग्धात्रिदोषजित् ॥२५॥
स्वाद्वी मृद्वी ग्राहणी च बलदा ज्वरहारिणी।
रक्तशालिगुणैस्तुल्यास्ततः स्वल्पगुणाः परे ॥२६॥

जो गर्भस्थ ही पक जाते हैं उन्हें साठी धान्य कहते हैं। षष्टिक, शतपुष्प,प्रमोदक,मुकुन्दक और महाषष्टिक इत्यादि साठीके भेद हैं। व्रीहिके

लक्षण दिखानेसे यह भी व्रीहि कहाते हैं। साठी धान्य-मधुर, शीतल, हलके, मलरोधक, वातपित्तनाशक और शालिधान्यके समान ही गुणवाले होते हैं। परन्तु साठी चावल इनमें श्रेष्ठ, हलके, स्निग्ध, त्रिदोषनाशक, मृदु, स्वादु, ग्राही, बलदायक और ज्वरनाशक हैं। प्रायः रक्तशालिके समान गुणवाले हैं। अन्य सब प्रकारके चावल इनसे गुणोंमें न्यून होते हैं ॥ २२—२६ ॥

यवः ।

अनुयवो निःशूकः स्यात्कृष्णारुणवर्णो यवः ।
निःशूकोऽपि यवः प्रोक्तो धवलाकृतिकोमहान् ॥२७॥
यवस्तु शितशूकःस्यान्निःशूकोऽनुयवः स्मृतः ।
तोक्मस्तद्वत्सहरितस्ततः स्वल्पश्च कीर्तितः ॥२८॥
यवः कषायो मधुरः शीतलो लेखनो मृदुः ।
व्रणेषु तिलवत्पथ्योरूक्षो मेधाग्निवर्द्धनः ॥ २९ ॥
कटुपाकोऽनभिष्यंदी स्वर्य्यो बलकरो गुरुः
बहुवातमलो वर्णस्थैर्य्यकारी च पिच्छिलः ॥३०॥
कण्ठत्वगामयश्लेष्मपित्तमेदःप्रणाशनः ।
पीनसश्वासकासोरुस्तंभलोहिततृट्प्रणुत् ॥ ३१ ॥
अस्मादनुयवो न्यूनस्तोक्मो न्यूनतरस्ततः ।

अनुयव, निःशूक, कृष्णयव और अरुणयव, यह यवोंकी जातियाँ हैं। इनमें निःशूक यव श्वेत और बड़े आकारवाले होते हैं, साधारण यव सित शूकवाले होते हैं। निःशूक यवोंको अनुयव भी कहते हैं, जो किंचित हरे वर्णके और छोटे आकारवाले हैं उनको तोक्म कहते हैं,। यव-कषाय; मधुर, शीतल, लेखन, मृदु, व्रणोंमें तिलोंके समान पथ्य, रूक्ष, मेधा

और अग्निवर्द्धक, कटुपाकी, अनभिष्यन्दि, स्वरकारक, बलवर्द्धक, भारी, वातप्रधान, मलकारक, वर्ण और स्थैर्य्यके करनेवाले, पिच्छल, तथा कण्ठ और त्वचाके रोग, कफ, पित्त, मेद, पीनस, श्वास; कास, उरुस्तंभ, रक्तविकार और प्यासको दूर करते हैं। जवोंसे अनुभव न्यून गुणवाले होते हैं। तोक्म अत्यन्त न्यून गुणवाले होते हैं॥ २७-३१॥

गोधूमः ।

गोधूमः सुमनोऽपि स्यात्त्रिविधः स च कीर्तितः॥३२॥
महागोधूम इत्याख्यः पश्चाद्देशात्समागतः ।
मधुली तु ततः किंचिदल्पा सा मध्यदेशजा ॥३३॥
निःशूको दीर्घगोधूमः क्वचिन्नंदीमुखाभिधः ।
गोधूमो मधुरः शीतो वातपित्तहरो गुरुः ॥ ३४ ॥
कफशुक्रप्रदो बल्यः स्निग्धः संधानकृत्सरः ।
जीवनो बृंहणो वर्ण्यो वर्ण्योरुच्यःस्थिरत्वकृत ॥३५॥

कफप्रदो नवीनो न तु पुराणः ।

मधूली शीतला स्निग्धा पित्तघ्नी मधुरा लघुः॥३६॥
शुक्रला बृंहिणी पथ्या तद्वन्नंदीमुखः स्मृतः ।

गोधूम, सुमन, मधूली यह गोधूमके नाम हैं। गोधूम तीन प्रकारकी होती है। पश्चिमदेशसे आई हुई बडे आकारवाली गेहूंको महा गोधूम कहते हैं। मध्यदेशमें उत्पन्न होनेवाली किंचित् छोटे आकारकी मधूली कही जाती है। किसी देशमें शूकरहित लम्बी गोधूमको नन्दीमुख कहते हैं गेहूं ( कणक ) मधुर, शीत, वातपित्तनाशक, कफ और शुक्रको बढानेवाली, बलकारक, स्निग्ध, संधानकारी, सर, जीवन, बृंहण, वर्णकारक, व्रणोंको भरनेवाली, रुचिकारक तथा आयुवर्द्धक है, । नवीन गेहू कफवर्द्धक होता है, परन्तु एक वर्षके अनन्तर कफकारक गुण इसमें नहीं रहता है।

मधूली गेहूं-शीतल, स्निग्ध, पित्तनाशक, मधुर, हलकी, वीर्यवर्धक और बृंहण होती है। यही गुण नन्दीमुखमें भी हैं ॥ ३२-३६ ॥

शिंबीगुणाः

शमीजाःशिंबिजाःशिंबिभवाःसूपाश्च वैदलाः ॥३७॥
वैदला मधुरा रूक्षाः कषायाः कटुपाकिनः ।
वातलाः कफपित्तघ्ना बद्धमूत्रमला हिमाः ॥ ३८ ॥
ऋते मुद्गमसूराभ्यामन्ये त्वाध्मानकारिणः ।

शमीज, शिंबिज, शिंबिभव, सूप और वैदल यह दो दालवाले मूंग, माष चणक, मटरादिकोंके नाम हैं। वैदल-मधुर, रूक्ष, कषाय, कटु-पाकी, वातकारक, कफपित्तनाशक, मलमूत्रको बाँधनेवाले और शीतल होते हैं। इनमें मूंगी और मसूरके सिवाय सब द्विदल पेटमें हवाको भरनेवाले होते हैं ॥ ३७ ॥ ३८ ॥

मुद्गम् ।

मुद्गो रूक्षो लघुर्ग्राही कफपित्तहरो हिमः ॥ ३९ ॥
स्वादुरल्पानिलो नेत्र्यो ज्वरघ्नो वनजस्तथा ।
मुद्गो बहुविधः श्यामो हरितः पीतकस्तथा ॥ ४० ॥
श्वेतो रक्तश्च तेषां तु पूर्वः पूर्वो लघुः स्मृतः ।
सुश्रुतेन पुनः प्रोक्तो हरितः प्रवरो गुणैः ॥ ४१ ॥
चरकादिभिरप्युक्त एष ह्येव गुणाधिकः ।

मूंगी-रूक्ष, लघु, ग्राही, कफ-पित्तनाशक, शीतल, स्वादु, अल्पवात, नेत्रोंको हितकारी और ज्वरनाशक होती है। वनमूंगके भी वही गुण हैं। मूंगी-श्याम, हरित, पीत, श्वेत और रक्तभेदसे बहुत प्रकारकी होती है। इनमें क्रमपूर्वक पहली पहली विशेष हलकी होती है। किन्तु सुश्रुत

और चरक आदिकोंने हरी मुंगीको विशेष गुणोंवाली कहा है। इसे अंग्रेजीमें Green Gram कहते ॥ ३९-४१॥

माषः ।

माषो गुरुः स्वादुपाकः स्निग्धो रुच्योऽनिलापहः ४२
स्रंसनस्तर्पणो बल्यः शुक्रलो बृंहणः परः ।
छिन्नमूत्रमलः स्तन्यो मेदः पित्तकफप्रदः ॥४३॥
गुदकीलार्दितश्वासपक्तिशूलानि नाशयेत् ।
कफपित्तकरो माषः कफपित्तकरं दधि ॥ ४४ ॥
कफपित्तकरा मत्स्या वृंताकं कफपित्तकृत् ।

माष ( उडद ) गुरु, स्वादुपाकि, स्निग्ध, रुचिकारक, वातनाशक, स्रंसन, तर्पण, हलकारक, वीर्य्यवर्धक और शरीरको मोटा बनानेवाले, मलमूत्रको निकालनेवाले, स्तनोंमें दूध उत्पन्न करनेवाले; मेद, पित्त और कफको बढानेवाले तथा अर्श, श्वास और परिणामशूलको दूर करते हैं। माष, दधी, मछली और बेंगन यह चारों ही पृथक् सेवन करनेसे, या मिलाकर सेवन करनेसे पित्त और कफको विशेष रूपसे बढाते हैं। इसे अंग्रेजीमें Kidney Bean कहते हैं॥ ४२-४४॥

राजमाषः ।

राजमाषो महामाषश्चपलश्च बलः स्मृतः ॥ ४५ ॥
राजमाषो गुरुः स्वादुस्तुवरस्तर्पणः सरः ।
रूक्षो वातकरो रुच्यः स्तन्यो भूरिमलप्रदः ॥४६॥
श्वेतो रक्तस्तथा कृष्णस्त्रिविधः स प्रकीर्तितः ।
यो महांस्तेषु भवति स एवोक्तो गुणाधिकः ॥४७॥

राजमाष, महामाष, चपल और बल यह राजमाषके नाम हैं। इसे हिन्दीमें लोबिया खांगण भी कहते हैं। इसका अंग्रेजी नाम Chinessp

Dolicos है। राजमाष-गुरु, स्वादु, कसैला, तर्पण, सर, रूक्ष, वातकर, रुचिकारक, स्तन्यवर्द्धक, मलको बढानेवाला होता है। राजमाष-श्वेत, लाल और काले वर्णभेदसे तीन प्रकारके हैं। इनमें जो आकारमें सबसे बडा है वही गुणमें भी अधिक कहा जाता है॥ ४५-४७॥

निष्पावः।

निष्पावो राजशिंबी स्याद्वेल्लकः श्वेतशिंबकः।
निष्पावो मधुरो रूक्षो विपाकेऽम्लो गुरुः सरः ॥४८॥
कषायः स्तन्यपित्तास्रमूत्रवातविबंधकृत्।
विदाह्युष्णो विषश्लेष्मशोथहृच्छुक्रनाशनः॥ ४९॥

निष्पाव, राजशिंबी, वेल्लक, श्वेतशिंबक यह बडे मटरोंके नाम हैं। मटर-मधुर, रूक्ष, विपाकमें अम्ल, गुरु, दस्तावर, कषाय, स्तन्यवर्द्धक, पित्त, रक्त, मूत्र, वात और विबन्धके करनेवाले, विदाहि, उष्ण, विष, कफ, शोथको हरनेवाले और वीर्यको नष्ट करनेवाले हैं॥ ४८॥ ४९॥

मकुष्ठम्।

मकुष्ठो वनमुद्गः स्यान्मुकुष्ठकमपुष्टकौ।
मकुष्ठो वातलो ग्राही कफपित्तहरो लघुः॥ ५०॥
वांतिजिन्मधुरः पाके कृमिकृज्ज्वरनाशनः।

मकुष्ठ, वनमुद्ग मुकुष्ठक, अपुष्टक यह मोठके नाम हैं। इसे अंग्रेजीमें Aconite Leaved Kidney Bean कहते हैं। मोठ-वातकारक, ग्राही, कफ पित्तनाशक, हलके, वमनहर, पाकमें मधुर, कृमिकारक और ज्वरनाशक हैं॥ ५०॥

मसूरः।

मांगल्यकोमसूरः स्यान्मांगल्याचमसरिका ॥५१॥

मसरो मधुरः पाके संग्राही शीतलो मधुः ।
कफपित्तास्रजिद्रूक्षो वातलो ज्वरनाशनः ॥ ५२ ॥

मांगल्यक, मसूर, मांगल्य, मसूरिका यह मसूरके नाम हैं । इसका अंग्रेजी नाम Lentin है मसूर-पाकमें मधुर, संग्राही, शीतल, हलका, कफ, पित्त और रक्तनाशक, रूक्ष, वातकारक और ज्वरनाशक है ॥ ५१ ॥ ५२ ॥

आढकी ।

आढकी तुवरी चापि सा प्रोक्ताशनपुष्पिका ।
आढकी तुवरा रूक्षा मधुरा शीतला लघुः ॥ ५३ ॥
ग्राहिणी वातजननी वर्ण्या पित्तकफास्रजित् ।

आढकी, तुवरी, शतपुष्पिका यह अरहर ( हरहर ) के नाम हैं। इसका अंग्रेजी नाम Pigeon Pea है । आढकी-कसैली, रूक्ष, मधुर, शीतल, हल्की, ग्राही, वातकारक, वर्णकारक, पित्त, कफ और रक्तविकारको नाश करनेवाली है ॥ ५३ ॥

चणकः ।

चणको हरिमंथः स्यात्सकलप्रिय इत्यपि ॥ ५४ ॥
चणकः शीतलो रूक्षः पित्तरक्तकफापहः ।
लघुः कषायो विष्टंभी वातलो ज्वरनाशनः ॥५५ ॥
स चांगारेण संभृष्टस्तैलभृष्टश्च तद्गुणः ।
आर्द्रभृष्टो बलकरो रोचनश्च प्रकीर्तितः ॥ ५६ ॥
शुष्कभृष्टोऽतिरूक्षःस्याद्वातपित्तप्रकोपनः ।
स्विन्नः पित्तकफं हन्यात्सूपः क्षोभकरो मतः ॥५७॥
आर्द्रोऽतिकोमलो रुच्यः पित्तशुक्रहरो हितः ।
कषायो वातलो ग्राही कफपित्तहरो लघुः ॥ ५८ ॥

चणक,, हरिमंथ, सकलप्रिय यह चनेके नाम हैं । इसे अंग्रेजीमें Gram

कहते हैं। चना-शीतल, रूक्ष, पित्त, रक्तविकार और कफनाशक, हलका, कषाय, विष्टंभी, वातकारक, ज्वरनाशक है। अग्नि या तेलमें भुने हुए चनोंके भी यही गुण हैं। गीले भुने हुए चने बलकारक और रुचिकारक हैं। सूखे भूने हुए चने अतिरूक्ष, वात पित्तको कोप करनेवाले होते हैं। छौंके हुए चने पित्त और कफको नाश करते हैं। चनेका सूप-क्षोभकारक है। गीले चने-कोमल, रुचिकारक, पित्त और शुक्रनाशक, हितकारक, कसैला, वातकारक, ग्राही, कफ पित्तनाशक और हलके होते हैं॥ ५४-५८॥

कलायः।

कलायो वर्तुलः प्रोक्तः सतीनश्च हरेणुकः।
कलायो मधुरः स्वादुः पाके रूक्षश्च शीतलः॥ ५९॥

कलाय, वर्तुल, सतीन, हरेणुक यह मटरके नाम हैं। इसे अंग्रेजीमें Field Pea कहते हैं। मटर—मधुर, मधुरपाकी, रूखा तथा शीतल है॥ ५९॥

त्रिपुटः।

त्रिपुटःकंटकोऽपि स्यात्कथ्यंते तद्गुणा अमी।
त्रिपुटो मधुरस्तिक्तस्तुवरो रूक्षणो भृशम्॥ ६०॥
कफपित्तहरो रुच्यो ग्राहको शीतलस्तथा।
किंतु खंजत्वपंगुत्वकारी वातातिकोपनः॥ ६१॥

त्रिपुट, और कंटक यह त्रिपुटके नाम हैं, अंग्रेजीमें इसे Chickiling Vetch कहते हैं। त्रिपुट-मधुर, तिक्त, कषाय, रूक्ष, उष्ण, कफपित्तनाशक, रुचिकारक और शीतल है। किन्तु खंजत्व और लंगडापनको करनेवाली तथा वातको अत्यन्त कुपित करनेवाली है॥ ६०॥ ६१॥

कुलत्थः।

कुलत्थिकाकुलत्थश्च कथ्यंते तद्गुणा अथ।
कुलत्थः कटुकः पाके कषायः पित्तरक्तकृत्॥६२॥

लघुर्विदाही वीर्योष्णः श्वासकासकफानिलान्।
हंति हिक्काश्मरीशुक्रदाहानाहान्सपीनसान् ॥ ६३ ॥
स्वेदसंग्राहको मेदोज्वरक्रिमिहरः परः।

कुलत्थिका और कुलत्थ यह कुलथीके नाम है। इसे अंग्रेजीमें Two flowered Dolices कहते हैं। कुलथी-पाकमें कटु, कषाय, पित्तरक्तको करनेवाली, हलकी, विदाही, उष्ण, वीर्य, श्वास, कास, कफ और वायुको हरनेवाली, तथा हिचकी, पथरी, शुक्र, दाह, अफारा, पीनस, मेद, ज्वर और कृमियोंको नष्ट करती है। और पसीनेको रोकनेवाली है ॥ ६२ ॥ ६३ ॥

तिलः।

तिलःकृष्णःसितो रक्तः स वन्योऽल्पतिलःस्मृतः ६४
तिलो रसे कटुस्तिक्तो मधुरस्तुवरो गुरुः।
विपाके कटुकः स्वादुःस्निग्धोष्णःकफपित्तनुत् ६५॥
बल्यः केश्यो हिमस्पर्शस्त्वच्यः स्तन्यो व्रणे हितः।
दंत्योऽल्पमूत्रकृद्ग्राही वातघ्नोऽग्निमतिप्रदः ॥ ६६ ॥
कृष्णः श्रेष्ठतमस्तेषु शुक्लो वै मध्यमः स्मृतः।
अन्यो हीनतरः प्रोक्तस्तज्ज्ञै रक्तादिकस्तिलः॥६७॥

तिल-काले, सफेद और लाल होते हैं। जंगलमें होनेवाले तिलोंको अल्पतिल कहते हैं। तिल—रसमें कटु, तिक्त, मधुर, कसैले और भारी होते हैं। विपाकमें कटु तथा मधुर, स्निग्ध, उष्ण, कफपित्तनाशक, बलकारी, केशवर्द्धक, शीतल, त्वचाको उत्तम बनानेवाले, स्तन्यवर्द्धक, व्रणमें हितकारी, दांतोको मजबूत बनानेवाले, मूत्रको कम करनेवाले, किंचित् ग्राही, वातनाशक, अग्नि और बुद्धिको बढानेवाले होते हैं। इनमें काले तिल अत्यन्त श्रेष्ठ, सफेद मध्यम और अन्य लाल आदि तिल गुणोंमें हीन होते हैं ॥ ६४-६७ ॥

### अतसी ।

अतसी नीलपुष्पं च पार्वती स्यादुमा क्षुमा ।
अतसी मधुरा तिक्ता स्निग्धा पाके कटुर्गुरुः ॥६८॥
अतसी शुक्रवातघ्नी कफपित्तविनाशिनी ।

अतसी, नीलपुष्पी, पार्वती, उमा और क्षुमा यह अलसीके नाम हैं । अलसी मधुर, तिक्त, स्निग्ध, पाकमें कटु, भारी, शुक्रनाशक, वात, कफ और पित्तको नाश करनेवाली है । इसका अंग्रेजी नाम Linseed है ॥ ६८ ॥

### तुवरी ।

तुवरी ग्राहिणी प्रोक्ता लघ्वी कफविषास्रजित् ६९॥
तीक्ष्णोष्णा वह्निदा कंडूकुष्ठकोष्ठक्रिमिप्रणुत् ।

तुवरी-ग्राही, हलकी, कफ, विषरक्तको जीतनेवाला, तीक्ष्ण, उष्ण, अग्निवर्द्धक तथा खाज, कुष्ठ, कोठ और कृमियोंको नष्ट करनेवाली है । इसको तारामीरा भी कहते हैं ॥ ६९ ॥

### गौरसर्षपः ।

सर्षपः कटुकः स्नेहस्तंतुभश्च कदम्बकः ॥ ७० ॥
गौरस्तु सर्षपः प्राज्ञः सिद्धार्थ इति कथ्यते ।
सर्षपस्तु रसे पाके कटुः स्निग्धः सतिक्तकः ॥७१॥
तीक्ष्णोष्णः कफवातघ्नो रक्तपित्ताग्निवर्द्धनः ।
रक्षोहरो जयेत्कंडूकुष्ठकोष्ठक्रिमिग्रहान् ॥ ७२ ॥
यथा रक्तस्तथा गौरः किंतु गौरो वरो मतः ।

सर्षप-कटुक, स्नेह, तंतुभ और कदबंक यह सरसोंके नाम हैं । पीली सरसोंको सिद्धार्थ भी कहते हैं । इसका अंग्रेजीमें नाम Sina Pis alba हैं । सरसों रस और पाकमें कटु, स्निग्ध, तीक्ष्ण, उष्ण, कफ वातनाशक,

रक्त पित्तवर्द्धक, अग्निवर्धक, राक्षसोंके भयको दूर करनेवाली तथा कण्डू, कुष्ठ, कोठ, कृमि और ग्रहबाधाको दूर करती है।

श्वेत सरसोंमें भी रक्त सरसोंके समान ही गुण हैं। किन्तु श्वेत सरसों श्रेष्ठ मानी जाती हैं ॥ ७०-७२ ॥

राजिका ।

राजी तु राजिका तीक्ष्णगंधा क्षुज्जनकासुरी ॥७३॥
क्षवः क्षुधाभिजनकः कृष्णिका कृष्णसर्षपः ।
राजिका कफपित्तघ्नी तीक्ष्णोष्णा रक्तपित्तकृत् ७४
किंचिद्रूक्षाग्निदा कंडूकुष्ठकोष्ठक्रिमीन् हरेत् ।
अतितीक्ष्णा विशेषेण तद्वत्कृष्णापि राजिका ॥७५॥
तथा हिमो गुरुग्राही तत्पुष्पं प्रदरास्रजित् ।

राजी, राजिका, तीक्ष्णगन्धा, क्षुज्जनक, आसुरी, क्षव, क्षुधाभिजनक, कृष्णिका और कृष्णसर्षप, यह राईके नाम हैं। इसका अंग्रेजी नाम Rus tasdsuo है। राई-कफपित्तनाशक, तीक्ष्ण, उष्ण, रक्तपित्तकारक, किंचित रूक्ष तथा कण्डू, कुष्ठ, कोठ और कृमियोंको हरनेवाली है। काली राई विशेष रूपसे तीक्ष्ण होती है। तथा उसके फूल-शीतल, भारी और ग्राही हैं। रक्तप्रदरको जीतनेवाले हैं ॥ ७३-७५ ॥

क्षुद्रधान्यम् ।

क्षुद्रधान्यं कुधान्यं च तृणधान्यमिति स्मृतम् ७६॥
क्षुद्रधान्यमनुष्णं स्यात्कषायं लघु लेखनम् ।
मधुरं कटुकं पाके रूक्षं च क्लेदशोषकम् ॥७७॥
वातकृद्बद्धविट्कं च पित्तरक्तकफापहम् ।

क्षुद्रधान्य, कुधान्य, तृणधान्य यह क्षुद्रधान्योंके नाम हैं। क्षुद्रधान्य—अनुष्ण, कषाय, लघु, लेखन, मधुर, पाकमें कटु, रूक्ष, क्लेदशोषक,

वातकारक, मलको बांधनेवाले तथा पित्त, रक्त और कफको हरनेवाले हैं ॥ ७६ ॥ ७७ ॥

कंगुः ।

स्त्रियां कंगुप्रियंगू द्वे कृष्णरक्ता सिता तथा ॥७८॥
पीता चतुर्विधा कंगुस्तासां पीता वरा स्मृता ।
कंगुस्तु भग्नसंधानवातकृदबृंहणी गुरुः ॥ ७९ ॥
रूक्षा श्लेष्महराऽतीव वाजिनां गुणकृद् भृशम् ।

कंगु और प्रियंगु यह दोनों शब्द स्त्रीलिङ्गवाचक हैं। कंगुनी-काली, लाल, सफेद और पीली इन भेदोंसे चार प्रकारकी होती है। इनमें पीली कंगुनी श्रेष्ठ मानी जाती है। कंगुनी भग्नसंधानकारक ( टूटे हुएको जोडनेवाली ) वातवर्द्धक, बृंहणी, भारी, रूक्ष, कफनाशक और घोडोंको अत्यन्त गुण करनेवाली होती है ॥ ७८ ॥ ७९ ॥

चीनकः ।

चीनकः कंगुभेदोस्ति स ज्ञेयः कंगुवद् गुणैः ॥८०॥

कंगुनीका भेद चीनक ( चीना ) होता है इसका अंग्रेजी नाम illet है। यह भी गुणोंमें कंगुनीके समान है ॥ ८० ॥

श्यामाकः ।

श्यामाकः शोषणो रूक्षो वातलः कफपित्तहृत् ॥८१॥

श्यामक ( सौंफके चावल ) शोषण, रूक्ष, वातकारक और कफपित्तनाशक है ॥ ८१ ॥

कोद्रवः ।

कोद्रवः कोरदूषः स्यादुद्दालो वनकोद्रवः ।
कोद्रवो वातलो ग्राही हिमः पित्तकफापहः ।
उद्दालस्तु भवेदुष्णो ग्राही वातकरो भृशम् ॥ ८२ ॥

कोद्रव और कोरदूष यह कोद्देके नाम हैं। वनकोद्रवको उद्दाल कहते

हैं । कोद्रव-वातकारक, ग्राही, शीतल और पित्तकफनाशक है । उद्दाल उष्ण, ग्राही और वातकारक होता है ॥ ८२ ॥

शरबीजम् ।

चारुकः शरबीजं स्यात्कथ्यंते तद्गुणा अथ ।
चारुको मधुरो रूक्षो रक्तपित्तकफापहः ॥ ८३ ॥
शीतो लघुरवृष्यश्च कषायो वातकोपनः ।

चारुक, शरबीज यह सरपतेके बीजोंके नाम हैं । चारुक-मधुर, रूक्ष, रक्तपित्तनाशक, कफघ्न, शीतल, हलका, वीर्य्यनाशक, कषाय और वातकोपकारक होता है ॥ ८३ ॥

वंशबीजम् ।

यवा वंशभवा रूक्षाः कषायाः कटुपाकिनः ॥८४॥
बद्धमूत्राः कफघ्नाश्च वातपित्तकराः सराः ।

बांसके जौ-रूखे, कसैले, कटुपाकी, मूत्रघ्न, कफनाशक, वातपित्तकारक और दस्तावर होते हैं ॥ ८४ ॥

कुसुम्भबीजम् ।

कुसुम्भबीजं वरटा सैवा प्रोक्ता वराटिका ॥ ८५ ॥
वरटा मधुरा स्निग्धा रक्तपित्तकफापहा ।
कषायाशीतला गुर्वीस्यादवृष्यानिलापहा ॥ ८६ ॥

कुसुंभबीज, वरट, वराटिका और करड यह कुसुंभके बीजोंका नाम है । करड-मधुर, स्निग्ध, रक्तपित्तनाशक, कफघ्न, कषाय, शीतल, भारी, अवृष्य और वायुको हरनेवाले होते हैं ॥ ८५ ॥ ८६ ॥

गवेधुः ।

गवेधुका तु विद्वद्भिर्गवेधुः कथिता स्त्रियाम् ।
गवेधुः कटुका स्वाद्वी कार्श्यकृत्कफनाशिनी ॥८७॥

गवेधुका-स्त्रीलिंगवाचक है । गवेधु-कटु, स्वादु, कृश करनेवाली और कफनाशक है ॥ ८७ ॥

नीवारः ।

प्रसाधिका तु नीवारस्तृणान्नमिति च स्मृतम् ।
नीवारः शीतलो ग्राही पित्तघ्नः कफवातकृत् ॥८८॥

प्रसाधिका, नीवार और तृणान्न यह नीवारके नाम हैं। नीवार-शीतल, ग्राही, पित्तनाशक और कफवातकारक है ॥ ८८ ॥

यवनालः ।

यवनालो हिमः स्वादुर्लोहितः श्लेष्मपित्तजित् ।
अवृष्यस्तुवरो रूक्षः क्लेदकृत्कथितो लघुः ॥ ८९ ॥

यवनाल घासके बीज-शीतल, स्वादु, रक्त, कफ और पित्तको जीतनेवाले, वीर्य्यशोषक, कसैले, रूक्ष, हलके और क्लेदकारक हैं ॥ ८९ ॥

शणः ।

शणः प्रोक्तो मातुलानी जन्तुतंतुर्महाशना ।
शणो हिमो लघुर्ग्राही तत्पुष्पं प्रदरास्रजित् ॥९०॥

शण, मातुलानी, जंतुतंतु, महाशना यह सनके नाम हैं। शणबीज-शीतल, हलके और ग्राही होते हैं। इसके पुष्प रक्तप्रदरको दूर करते हैं ॥ ९० ॥

नवधान्यादिः ।

धान्यं सर्वं नवं स्वादु गुरु श्लेष्मकरं स्मृतम् ।
तत्तु वर्षोषितं पथ्यं यतो लघुवरं हितम् ॥ ९१ ॥
वर्षोषितं सर्वधान्यं गौरवं परिमुंचति ।
न तु त्यजति वीर्य्यं स्वं क्रमान्मुंचत्यतः परम् ॥९२॥
एतेषु यवगोधूमतिलमाषा नवा हिताः ।
पुराणा विरसा रूक्षा न तथा गुणकारिणः ॥ ९३ ॥

इति धान्यवर्गः ।

सब प्रकारके नवीन धान्य-स्वादु, भारी और कफकारक होते हैं। वही धान्य एक वर्षके अनन्तर हलके, श्रेष्ठ और पथ्य हो जाते हैं क्योंकि

एक वर्षके बाद सब धान अपने भारीपनको त्याग देते हैं, परन्तु अपने वीर्यको नहीं छोड़ते । दूसरे वर्षके अनंतर इनके वीर्यादि भी कम होने लग जाते हैं। इनमें बल पुष्टिके लिये यव, गेहूं, तिल और माषादि नवीन ही हितकारक होते हैं। पुराने होने पर रूक्ष और विरस होनेसे वैसे गुणकारी नहीं रहते ॥ ९१-९२ ॥

इति श्रीवैद्यरत्नपंडितरामप्रसादात्मज-विद्यालङ्कार-शिवशर्म-
वैद्यशास्त्रिकृत-शिवप्रकाशिकाभाषायां हरीतक्यादि-
निघण्टौ धान्यवर्गः समाप्तः ॥ ८ ॥

---

# शाकवर्गः ९.

पत्रं पुष्पं फलं नालं कंदं संस्वेदजं तथा ।
शाकं षड्विधमुद्दिष्टं गुरु विद्याद्यथोत्तरम् ॥ १ ॥
प्रायः शाकानि सर्वाणि विष्टंभीनि गुरूणि च ।
रूक्षाणि बहुवर्चांसि सृष्टविण्मारुतानि च ॥ २ ॥
शाकं भिनत्ति वपुरस्थि निहंति नेत्रं,
वर्णं विनाशयति रक्तमथापि शुक्रम् ।
प्रज्ञाक्षयं च कुरुते पलितं च नूनं,
हंति स्मृतिं गतिमिति प्रवदंति तज्ज्ञाः ॥ ३ ॥
शाकेषु सर्वेषु वसंति रोगास्ते हेतवो देहविनाशनाय ।
तस्माद्बुधःशाकविवर्जनं तु कुर्य्यात्तथाम्लेषु स एव दोषः ॥

पत्र, फूल, फल, नाल, कंद और संस्वेदज इन भेदोंसे शाक छः प्रकारके कहे हैं। इनमें पहलेसे दूसरा उत्तरोत्तर क्रमसे भारी माना जाता है।

प्रायः सब शाक विष्टंभी, भारी, रूक्ष, बहुत मलके करनेवाले, मलमूत्रको पैदा करनेवाले होते हैं । शाक प्रायः शरीर और अस्थिको भेदन करनेवाले, नेत्रोंकी ज्योति कम करनेवाले, वर्ण, रक्त और वीर्य्यको हरनेवाले, बुद्धिका क्षय करनेवाले, बालोंको सफेद बनानेवाले, स्मरणशक्तिको बिगाड़नेवाले और गतिको हनन करनेवाले होते हैं । प्रायः सब पत्रशाकोंमें देहनाशक रोग होते हैं और खटाईमें भी यही दोष है । इसलिये बुद्धिमानोंको शाक और खटाई कम खाना चाहिये । यह उपरोक्त दोष सामान्यरूपसे कह गये हैं परन्तु पत्र फल और कंदआदि शाकोंमें विशेष गुण भी पाये जाते हैं । इतने दोष प्रायः सब शाकोंमें नहीं होते; यह सामान्य वाक्य विशेष गुणोंके बाधक नहीं हैं ॥ १—४ ॥

एतानि शाकनिंदकवचनानि सामान्यानि ।

पत्रशाकं वास्तुकद्वयम् ।

वास्तूकं वास्तुकं च स्यात्क्षारपत्रं च शाकराट् ।
तदेव तु बृहत्पत्रं रक्तं स्याद्गौडवास्तुकम् ॥ ५ ॥
प्रायशो यवमध्ये स्याद्यवशाकमतः स्मृतम् ।
वास्तूकद्वितयं स्वादु क्षारं पाके कटूदितम् ॥ ६ ॥
दीपनं पाचनं रुच्यं लघु शुक्रबलप्रदम् ।
सरं प्लीहाऽस्रपित्तार्शःकृमिदोषत्रयापहम् ॥ ७ ॥

वास्तूक, वास्तुक, क्षारपत्र और शाकराट् यह बथुएके नाम हैं । लाल रंगका बड़े पत्तोंवाला बाथू गौड़वास्तुक कहा जाता है । उसे अंग्रेजीमें white Goose foot अथवा purple goose foot कहते हैं ।

बाथू-प्रायः यवोंके खेतके मध्यमें होता है । इसलिये इसको यवशाक भी कहते हैं । दोनों बाथू-स्वादु, खारे, पाकमें कटु, दीपन, पाचन, रुचिकारक, हलके, वीर्य और बलको देनेवाले, सारक तथा तिल्ली, रक्तपित्त, अर्श, कृमि और त्रिदोषको हरनेवाले हैं ॥ ५-७ ॥

पोतकी ।

पोतक्युपोदिका सा तु मालवाऽमृतवल्लरी ।
पोतकी शीतला स्निग्धा श्लेष्मला वातपित्तनुत् ॥ ८ ॥
अकंठ्या पिच्छिला निद्राशुक्रदा रक्तपित्तजित् ।
बलदा रुचिकृत्पथ्या बृंहणी तृप्तिकारिणी ॥ ९ ॥

पोतकी, उपोदिका, मालवा, अमृतवल्लरी यह पोईके शाकके नाम हैं। इसका अंग्रेजीमें नाम Red malabar Niaht Ghods है।

पोई-शीतल, स्निग्ध, कफकारक, वात पितनाशक, स्वरको बिगाड़ने-वाली, पिच्छल, निद्राजनक, वीर्यवर्धक, रक्तपित्तनाशक, बलवर्धक, रुचिकारक, पथ्य, बृंहण और तृप्तिकारक है ॥ ८ ॥ ९ ॥

श्वेतरक्तमारिषः ।

मारिषो वाष्पिको मर्षः श्वेतो रक्तश्च स स्मृतः ।
मारिषो मधुरः शीतो विष्टंभी पित्तनुद्गुरुः ॥ १० ॥
वातश्लेष्मकरो रक्तपित्तनुद्विषमाग्निजित् ।
रक्तमर्षो गुरुर्नाति स क्षारो मधुरः सरः ॥ ११ ॥
श्लेष्मलः कटुकः पाके स्वल्पदोष उदीरितः ।

मारिष, वाष्पिक और मर्श यह मर्सके सागके नाम हैं। इसको शील-का साग भी कहते हैं। यह श्वेत और रक्त भेदसे दो प्रकारका होता है। मारिष शाक-मधुर, शीतल, विष्टंभी, पित्तनाशक, भारी, वात कफकारक, रक्तपित्तनाशक, अग्निवैषम्यको दूर करनेवाला होता है। लाल रंगका माहिष---बहुत भारी नहीं है। खारा, मधुर, सर, कफकारक, पाकमें कटु और अल्प दोषवाला कहा है ॥ १० ॥ ११ ॥

तंडुलीयः ।

तंडुलीयो मेघनादः कांडेरस्तंडुलेरकः ॥ १२ ॥
भंडीरस्तंडुलीबीजो विषघ्नश्चाल्पमारिषः ।

तण्डुलीयो लघुः शीतोरूक्षःपित्तकफास्रजित् ॥ १३ ॥
सृष्टमूत्रमलो रुच्यो दीपनो विषहारकः ।
पानीयतंडुलीयो यस्तत्कंचटमुदाहृतम् ॥ १४ ॥
कचटं तिक्तकं रक्तपित्तानिलहरं लघु ।

तंडुलीय, मेघनाद, कांडेर, तण्डुलेरक, मंडीर, तण्डुलीबीज, अल्पमारिष यह चौलाईके नाम हैं। इसका अंग्रेजी नाम Hermaphrodite Amaranth है। चौलाई-हलकी, शीतल, रूक्ष, पित्त, कफ और रक्तविकारको जीतनेवाली, मूत्र मलको निकालनेवाली, रुचिकारक, दीपन और विषहर है। पानीयतंडुल और कचट यह जल चौलाईके नाम हैं। कचट तिक्त, हलकी तथा रक्तपित्त और वातको हरनेवाली है ॥ १२-१४ ॥

पालंक्या।

पालंक्या वास्तुकाकारा छदिका चीरितच्छदा १५
पालंक्या वातला शीताश्लेष्मला भेदनी गुरुः ।
विष्टंभनी मदश्वासपित्तरक्तकफापहा ॥ १६ ॥

पालंक्या, वास्तुकाकारा, छदिका, चीरितच्छदा यह पालकके नाम हैं। इसे अंग्रेजीमें Spinase कहते हैं। पालक-शीतल, वात कफकारक, चिकने स्वभाववाली, भेदनी, भारी, विष्टम्भी तथा मद, श्वास, पित्त, रक्त-विकार और कफनाशक है ॥ १५ ॥ १६ ॥

कालशाकम् ।

नाडीकं कालशाकं च श्राद्धशाकं च कालकम् ।
कालशाकं सरं रुच्यं वातकृत्कफशोथहृत् ॥ १७ ॥
बल्यं रुचिकरं मेध्यं रक्तपित्तहरं हिमम् ।

नाडीक, कालशाक, श्राद्धशाक और कालका यह नाडीके नाम हैं। नाडीक-सारक, रुचिकारक, वातकारक, कफ और सूजननाशक, बलकारक, रुचिकारक, मेध्य, रक्तपित्तनाशक और शीतल है ॥ १७ ॥

पटुशाकः ।

पटुशाकस्तु नाडीको नाडीशाकश्च स स्मृतः ॥१८॥
नाडीको रक्तपित्तघ्नो विष्टंभी वातकोपनः ।

षटुशाक, नाडीक और नाडीशाक यह पटुशाकके नाम हैं । पटुशाक रक्तपित्तनाशक, विष्टम्भी और वातके कोपको करनेवाला है ॥ १८ ॥

कलंबी ।

कलंबी शतपर्वा च कथ्यंते तद्गुणा अथ ॥ १९ ॥
कलंबी शुक्रदा प्रोक्ता मधुरा स्तन्यकारिणी ।

कलंबी, शतपर्वा यह कलमी शाकके नाम हैं । कलंबी-वीर्य्यवर्द्धक मधुर और स्तन्यकारक है ॥ १९ ॥

लोनी ( णी ) बृहल्लोनी च ।

लोणा लोणी च कथिता बृहल्लोणीतुघोटिका॥२०॥
लोणी रूक्षा स्मृता गुर्वी वातश्लेष्महरी पटुः ।
अर्शोघ्नीदीपनीचाम्लामन्दाग्निविषनाशिनी ॥ २१ ॥
घोटिकाम्ला सरा चोष्णा वातकृत्कफपित्तहृत् ।
वाग्दोषव्रणगुल्मघ्नी श्वासकासप्रमेहनुत् ॥ २२ ॥
शोथे लोचनरोगे च हिता तज्ज्ञैरुदाहृता ।

लोणा और लोणी यह नोनियेके तथा बृहल्लोणी और घोटिका यह बडे नोनियेके नाम हैं । नोनिया-रूक्ष, भारी, वातकफनाशक, खारी, अर्शघ्न, दीपनी, अम्ल, मंदाग्नि तथा विषनाशक है । घोटिका-अम्ल, दस्तावर, उष्ण, वातकारक, कफपित्तनाशक तथा वाणिके दोष, गुल्म, व्रण, श्वास, कास, प्रमेह, शोथको और नेत्ररोगको दूर करनेवाली है ॥२०-२१ ॥

चांगेरी ।

चांगेरी चुक्रिका दंतशठांबष्ठाम्ललोणिका ॥ २३ ॥

अश्मंतकस्तु शफरी कुशलाचाम्लपत्रिका ।
चांगेरी दीपनी रुच्या रूक्षोष्णा कफवातनुत् ॥२४॥
पित्तलाम्ला ग्रहण्यर्शःकुष्ठातीसारनाशिनी ।

चांगेरी, चुक्रिका, दंतशठा, अम्बष्ठा, अम्ललोणिका, अश्मंतक, शफरी, कुशला और अम्लपत्रिका यह चांगेरीके नाम हैं। हिन्दीमें खटमिट्ठी और चांगेरी भी कहते हैं। अंग्रेजीमें इसे Wood Sorrel कहते हैं। चांगेरीदीपनकर्ता, रुचिकारक, रूक्ष, उष्ण, कफवातनाशक, खट्टी तथा ग्रहणी, बवासीर, कुष्ठ और अतिसारको नाश करती है ॥ २३ ॥ २४ ॥

चुक्र ।

चुक्रिका स्यात्तु पत्राम्ला रोचनी शतवेधनी ॥२५॥
चुक्रा त्वम्लतरा स्वाद्वी वातघ्नी कफपित्तकृत् ।
रुच्या लघुतरापाके वृंताकेनातिरोचनी ॥ २६ ॥

चुक्रिका, पत्राम्ला, रोचनी और शतवेधनी यह खट्टी चूकके नाम हैं । चूक-अत्यन्त खट्टी, मधुर, वातनाशक, कफपित्तकारक, रुचिकारक और लघुपाकी होती है । इसकी डंडियां विशेष रुचिकारक नहीं होतीं ॥ २५ ॥ २६ ॥

चिंचु ।

चिंचुश्चुचूश्चंचुकी च दीर्घपत्रा सतिक्तका ।
चुञ्चूः शीता सरा रुच्या स्वाद्वी दोषत्रयापहा २७॥
धातुपुष्टकरी बल्या मेध्या पिच्छिलिका स्मृता ।

चिंचु, चुचु, चञ्चुकी, दीर्घपत्रा, सतिक्तका यह चंचुके नाम हैं। चंचुकी शाक-शीतल, दस्तावर, रुचिकारक मधुर, त्रिदोषनाशक, धातुपुष्टकारी, बलवर्धक, बुद्धिवर्धक और पिच्छिल होता है ॥ २७ ॥

हिलमोचका ।

ब्रह्मी शंखदराचारी ब्राह्मी च हिलमोचिका ॥ २८ ॥
शोथं कुष्ठं कफं पित्तं हरते हिलमोचिका ।

ब्रह्मी, शंखदरा, आचारी, ब्राह्मी और हिलमोचिका यह हुलहुलके नाम हैं। हुलहुल-शोथ, कुष्ठ, कफ और पित्तको हरनेवाली है ॥ २८ ॥

शितिवारः ।

शितिवारः शितिवरः स्वस्तिकः सुनिषण्णकः २९॥
श्रीवीरकः सूचीपत्रः पर्णकः कुक्कुटः शिखी ।
चांगेरीसदृशः पत्रैश्चतुर्दल इतीरितः ॥ ३० ॥
शाको जलान्विते देशे चतुष्पत्रीति चोच्यते ।
सुनिषण्णो हिमो ग्राहि मोहदोषत्रयापहा ॥ ३१ ॥
अविदाही लघुः स्वादुः कषायो रूक्षदीपनः ।
वृष्यो रुच्यो ज्वरश्वासमेहकुष्ठभ्रमप्रणुत् ॥३२॥

शितिवार, शितिवर, स्वस्तिक, सुनिषण्णक, श्रीवीरक, सूचीपत्र, पर्णक, कुक्कुट और शिखी यह शितिवारके नाम हैं। इसके चांगेरीके समान चार पत्र होते हैं । इसको चौपतिया और शिरियारी भी कहते हैं। यह जलवाले स्थानमें होता।

सुनिषण्णक ( चौपतिया ) शीतल, ग्राही, मोह और त्रिदोषको हरनेवाला, अविदाही, हलका, मधुर, कषाय, रूक्ष, दीपन, वृष्य, रुचिकारक तथा ज्वर, श्वास, प्रमेह, कुष्ठ और भ्रमको दूर करता है ॥ २९-३२ ॥

मूलकम्

पाचनं लघुरुच्योष्णं पत्रं मूलकजं नवम् ।
स्नेहसिद्धं त्रिदोषघ्नमसिद्धं कफपित्तकृत् ॥ ३३ ॥

मूलीके नरम पत्र-पाचन, हलके, रुचिकारी और उष्ण होते हैं। यदि

इनको घृत या तेलमें छौंक दिया जाय तो त्रिदोषनाशक होते हैं और बिना पकाए कफपित्तकारक होते हैं ॥ ३३ ॥

द्रोणपुष्पी ।

द्रोणपुष्पीदलं स्वादु रूक्षं गुरु च पित्तकृत् ।
भेदनं कामलाशोथमेहज्वरहरं कटु ॥ ३४ ॥

द्रोणपुष्पीके पत्र-स्वादु, रूक्ष, गुरु, पित्तकारक, भेदन और कटु है तथा कामला, शोथ, प्रमेह और ज्वरको दूर करते हैं ॥ ३४ ॥

यवानी ।

यवानी शाकमाग्नेयं रुच्यं वातकफप्रणुत् ।
उष्णं कटु च तिक्तंच पित्तलं लघु शूलहृत् ॥३५॥

यवानीके पत्रोंका शाक-गर्म, रुचिकारक, वातकफनाशक, उष्ण, कटु, तिक्त, पित्तकारक, हलका और शूलनाशक है ॥ ३५ ॥

दद्रुघ्नम् ।

दद्रुघ्नपत्रं दोषघ्नमम्लं वातकफापहम् ।
कण्डूकासकृमिश्वासदद्रुकुष्ठप्रणुल्लघु ॥ ३६ ॥

दद्रुघ्न ( पनवाड ) के पत्र दोषघ्न, अम्ल, वात-कफनाशक, हलके तथा खुजली, कास, कृमि, श्वास, दाद और कुष्ठको हरनेवाले हैं ॥ ३६ ॥

सेहुंडम् ।

सेहुण्डस्य दलं तीक्ष्णं दीपनं रेचनं हरेत् ।
आध्मानाष्ठीलिकागुल्मशूलशोथोदराणि च ॥३७ ॥

थोहरके पत्र-तीक्ष्ण, दीपन और रेचक होते हैं। एवम् आध्मान, अष्ठीला, गुल्म, शूल, शोथ और उदर रोगको दूर करते हैं ॥ ३७ ॥

पर्पटम् ।

पर्पटो हंति पित्तास्रज्वरतृष्णाकफभ्रमान् ।
संग्राही शीतलस्तिक्तो दाहनुद्वातलो लघुः ॥ ३८ ॥

पापडा-पित्त, रक्त, ज्वर, प्यास, कफ, भ्रम और दाहको नाश करता है। तथा ग्राही, शीतल, तिक्त, वातकारक और हलका है ॥ ३८ ॥

गोजिह्वा ।

गोजिह्वा कुष्ठमेहास्रकृच्छ्रज्वरहरी लघुः ।

गोजियाके पत्र-कुष्ठ, मेह, रक्त, कृच्छ्र और ज्वरको जीतते हैं तथा हलके हैं ।

पटोलम् ।

पटोलपत्रं पित्तघ्नं दीपनं पाचनं लघु ॥ ३९ ॥
स्निग्धं वृष्यं तथोष्णं च ज्वरकासकृमिप्रणुत् ।

पटोलपत्र-पित्तघ्न, दीपन, पाचन, हलके, स्निग्ध, वृष्य और उष्ण होते हैं तथा ज्वर, कास और कृमियोंको दूर करते हैं ॥ ३९ ॥

गुडूची ।

गुडूचीपत्रमाग्नेयं सर्वज्वरहरं लघु ॥ ४० ॥
कषायं कटु तिक्तं च स्वादु पाके रसायनम् ।
बल्यमुष्णं च संग्राहि हन्याद्दोषत्रयं तृषाम् ॥४१॥
दाहप्रमेहवातासृक्कामलाकुष्ठपांडुताः ।

गिलोयके पत्र-अग्निवर्धक, सर्व ज्वरनाशक, हलके, कषाय, कटु, तिक्त, पाकमें स्वादु, रसायन, बलकारक, उष्ण, संग्राही, त्रिदोषनाशक तथा प्यास, दाह, प्रमेह, वातरक्त, कामला, कुष्ठ और पांडु रोगको दूर करते हैं ॥ ४० ॥ ४१ ॥

कासमर्दम्।

कासमर्दोऽरिमर्दश्च कासारिः कर्कशस्तथा ॥ ४२ ॥
कासमर्ददलं रुच्यं वृष्यं कासविषास्रनुत्।
मधुरं कफवातघ्नं पाचनं कंठशोधनम् ॥ ४३ ॥
विशेषतः कासहरं पित्तघ्नं ग्राहकं लघु।

कासमर्द, अरिमर्द, कासारि, कर्कश यह कसौंदीके नाम हैं। कसौंदीके पत्र रुचिकारक, वृष्य, कासघ्न, विषनाशक, रक्तजित्, मधुर, कफवातनाशक, पाचन, कण्ठशोधक, पित्तनाशक, ग्राही, हलके और विशेषतासे खांसीको दूर करते हैं ॥ ४२ ॥ ४३ ॥

चणकम्।

रुच्यं चणकशाकं स्याद्दुर्जरं कफवातकृत् ॥ ४४ ॥
अम्लं विष्टंभजनकं पित्तनुद्दंतशोथहृत्।

चनेके पत्रोंका साग रुचिकारक, दुर्जर, कफवातवर्द्धक, अम्ल, विष्टंभकारी, पित्तनाशक और दांतोंकी सूजनको हरनेवाला है ॥ ४४ ॥

कलायः।

कलायशाकं भेदि स्याल्लघुतिक्तत्रिदोषजित् ॥ ४५ ॥

कलायशाक-भेदी, हल्का, तिक्त और त्रिदोषनाशक होता है ॥ ४५ ॥

सार्षपम्।

कटुकं सार्षपं शाकं बहुमूत्रमलं गुरु।
अम्लपाकं विदाहि स्यादुष्णं रूक्षं त्रिदोषकृत् ॥ ४६ ॥
सक्षारं लवणं तीक्ष्णं स्वादु शाकेषु निंदितम्।

सरसोंका साग-कटु, मलमूत्रवर्द्धक, भारी, अम्लपाकी, विदाही, उष्ण, रूक्ष, त्रिदोषकारक, क्षारयुक्त, लवणानुरस तीक्ष्ण और स्वादु होता है। सरसोंका शाक सबशाकोंमें निन्दित है ॥ ४६ ॥

इति पत्रशाकानि।

पुष्पशाकम् अगस्तिकम् ।

अगस्तिकुसुमं शीतं चातुर्थिकनिवारणम् ॥ ४७ ॥
नक्तांध्यनाशनं तिक्तं कषायं कटुपाकि च ।
पीनसश्लेष्मपित्तघ्नं वातघ्नं मुनिभिर्मतम् ॥ ४८ ॥

अगस्त्यके फूल-शीतल, चातुर्थिक ज्वरनाशक, नक्तांध्यके दूर करनेवाले, तिक्त, कषाय, कटुपाकी तथा पीनस, कफ पित्त और वातको हरनेवाले हैं ॥ ४७ ॥ ४८ ॥

कदली ।

कदल्याः कुसुमं स्निग्धं मधुरं तुवरं गुरु ।
वातपित्तहरं शीतं रक्तपित्तक्षयप्रणुत् ॥ ४९ ॥

कदलीके फूल-स्निग्ध, मधुर, कसैले, भारी. वातपित्तनाशक, शीतल रक्त, पित्त और चयको दूर करनेवाले होते हैं ॥ ४९ ॥

शिग्रु ।

शिग्रुपुष्पं तु कटुकंतीक्ष्णोष्णं स्नायुशोथकृत् ।
कृमिहृत्कफवातघ्नं विद्रधिप्लीहगुल्मजित् ॥ ५० ॥
मधुशिग्रोस्त्वक्षिहितं रक्तपित्तप्रसादनम् ।

सोहांजनेके फूल--कटु, तीक्ष्ण, उष्ण, नाडियोंमें शोथकारक, कृमिनाशक, कफवातनाशक तथा विद्रधि, प्लीहा और गुलमको नाश करते हैं। मीठा सोहाजना नेत्रोंके लिये हितकारी, रक्त और पित्तको प्रसन्न करनेवाला है ॥ ५० ॥

शालमली ।

शालमलीपुष्पशाकं तु घृतसैंधवसाधितम् ॥ ५१ ॥
प्रदरं नाशयत्येव दुःसाध्यं च न संशयः ।

रसे पाके च मधुरं कषायं शीतलं गुरु ॥ ५२ ॥
कफपित्तास्रजिद् ग्राहि वातलं च प्रकीर्तितम् ।

सेंबलके फूलोंका शाक घी और सेंधेनमकसे सिद्ध किया जाने पर स्त्रियोंके दुःसाध्य प्रदरको भी नाश करता है । सेंबलके फूल-रस और पाकमें मधुर, कषाय, शीतल, भारी, ग्राही, वातकारक और कफ, पित्त तथा रक्तको जीतनेवाले हैं ॥ ५१ ॥ ५२ ॥

फलशाकं कूष्मांडम् ।

कूष्मांडं स्यात्पुष्पफलं पीतपुष्पं बृहत्फलम् ॥ ५३ ॥
कूष्मांडं बृंहणं वृष्यं गुरु पित्तास्रवातनुत ।
बालं पित्तापहं शीतं मध्यमं कफकारकम् ॥ ५४ ॥
वृद्धं नातिहिमं स्वादु सक्षारं दीपनं लघु ।
वस्तिशुद्धिकरं चेतोरोगहृत्सर्वदोषजित ॥ ५५ ॥

कूष्माण्ड, पुष्पफल, पीतपुष्प और बृहत्फल यह कुम्भडेके नाम हैं। इसे अंग्रेजीमें Pumpkin कहते हैं ।

पेठा-शरीरको पुष्ट करनेवाला, वीर्यवर्द्धक, भारी, पित्त, रक्त और वायुको जीतनेवाला होता है । कच्चा पेठा-पित्तनाशक और शीतल होता है । मध्यावस्थाका पेठा—कफकारक होता है। पका हुआ पेठा-अत्यन्त शीतल नहीं होता, मधुर, क्षारयुक्त, दीपन, हलका, वस्तिको शुद्ध करनेवाला, मनके रोगोंको हरनेवाला और सब दोषोंको जीतनेवाला होता है ॥ ५३-५५ ॥

कूष्मांडी ।

कूष्मांडी तु भृशं लघ्वी कर्कारुरपि कीर्तिता ।
कर्कारुर्ग्राहिणी शीता रक्तपित्तहरी गुरुः ॥ ५६ ॥
पक्वा तिक्ताग्निजननी सक्षारा कफवातनुत ।

कूष्माण्डी ( कदूदू ) और कर्कारु ये कदूके नाम हैं । इसको काशी-

फल भी कहते हैं । यह कच्चा-अत्यन्त हल्का, ग्राही, शीतल, रक्तपित्तनाशक और भारी होता है। पका हुआ कद्दू-तिक्त, अग्निवर्द्धक, क्षार और कफवातको हरनेवाला होता है ॥ ५६ ॥

मिष्टतुम्बी ।

अलाबुः कथिता तुंबी द्विधा दीर्घा च वर्तुला॥५७॥
मिष्टतुंबीफलं हृद्यं पित्तश्लेष्मापहं गुरु ।
वृष्य रुचिकरं प्रोक्तं धातुपुष्टिविवर्द्धनम् ।

मीठा तुंबा दो प्रकारका होता है । १ गोल और दूसरा लंबा । गोलको तुंबा, लंबेको घिया कहते हैं । मीठे तुंबेका फल हृदयको हितकरी, पित्तकफनाशक, भारी, वीर्य्यवर्द्धक रुचिकारक और धातुओंको पुष्ट करनेवाला होता है । इसे अंग्रेजीमें White Gourd कहते हैं ॥ ५७ ॥ ५८ ॥

कटुतुंबी ।

इक्ष्वाकुः कटुतुंबी स्यात्सा तुंबी च बृहत्फला ।
कटुतुंबी हिमा हृद्या पित्तकासविषापहा ॥ ५९ ॥
तिक्ता कटुर्विपाके च वातपित्तज्वरांतकृत् ।

इक्ष्वाकु, कटुतुंबी, तुंबी बृहत्फला यह कड़वी तुंबीके नाम हैं । कड़वी तुंबी- शीतल, हृद्य, पित्त, कास और विषको हरनेवाली, तिक्त, कटुपाकी, वात, पित्त और ज्वरके नाश करनेवाली होती है । इसे अंग्रेजीमें Bottle Gourd कहते हैं ॥ ५९ ॥

कर्कटी ।

एर्वारुः कर्कटी प्रोक्ता कथ्यंते तद्गुणा अथ ॥ ६० ॥
कर्कटी शीतला रूक्षा ग्राहिणी मधुरा गुरुः ।
रुच्या पित्तहरा सामा पक्का तृष्णाग्निपित्तकृत्॥६१॥

एर्वारु, कर्कटी यह ककड़ीके नाम हैं । यह शीतल, रूक्ष, ग्राही, मधुर, भारी, रुचिकारक, पित्तनाशक होती है, यह कच्ची काकड़ीके गुण हैं । पकी

ककड़ी प्यास अग्नि और पित्तको बढ़ाती है । इसे अंग्रेजीमें Cucumber कहते हैं ॥ ६० ॥ ६१ ॥

चिचिंडा ।

चिंचिडा श्वेतराजिः स्यात्सुदीर्घा गृहकूलकः ।
चिंचिडो वातपित्तघ्नो बल्यः पथ्यो रुचिप्रदः ६२॥
शोषिणोऽतिहितः किंचिद्गुणैर्न्यूनः पटोलतः ।

चिचिण्डा, श्वेतराजि, सुदीर्घा और गृहकूलक यह चचिण्डेके नाम हैं। चचिण्डा-वात-पित्तनाशक, बलकारक, पथ्य, रुचिकारक, शोषके लिये अत्यन्त हितकारी, पटोलसे गुणोंमें किंचित् न्यून होता है ॥ ६२ ॥

कारवेल्लम् ।

कारवेल्लं कठिल्लं स्यात्कारवेल्ली ततोलघुः ॥६३॥
कारवेल्लं हिमं भेदि लघु तिक्तामवातलम् ।
ज्वरपित्तकफास्रघ्नं पांडुमेहकृमीन् हरेत ॥ ६४ ॥
तद्गुणा कारवेल्ली स्याद्विशेषाद्दीपनी लघुः ।

कारवेल्ल, कठिल्ल यह बड़े करेलेके नाम हैं। छोटे करेलेको कारवेल्ली कहते हैं। इसे अंग्रेजीमें Hairy mordica कहते हैं। करेला-शीतल, भेदी, हलका, तिक्त, आमवातकारक, ज्वर, कफ, रक्तविकार, पाण्डु, प्रमेह और कृमिको दूर करनेवाला होता है। करेलीमें भी यही गुण हैं। विशेष कर अग्निको दीपन करती है और हलकी है ॥ ६३ ॥ ६४ ॥

महाकोशातकी ।

महाकोशातकी ज्योत्स्नाहस्तिघोषा महाफला॥६५॥
धामार्गवो घोषकश्च हस्तिपर्णश्च स स्मृतः ।
महाकोशातकी स्निग्धा रक्तपित्तानिलापहा ॥६६॥

महाकोशातकी, ज्योत्स्ना, हस्तिघोषा, महाफला, धामार्गव, घोषक

और हस्तिपर्ण यह बडी तोरीके नाम हैं। बडी तोरी-स्निग्ध, रक्त-पित्त, और वायुको दूर करती है। इसको रामतोरी भी कहते हैं॥ ६५॥ ६६॥

### राजकोशातकी ।

धामार्गवः पीतपुष्पो जालनी कृतवेधनः ।
राजकोशातकी चेति तथोक्ता राजिमत्फला ॥६७॥
राजकोशातकी शीता मधुरा कफवातला ।
पित्तघ्नी दीपनी श्वासज्वरकासकृमिप्रणुत् ॥६८॥

धामार्गव, पीतपुष्प, जालनी, कृतवेधन, राजकोशातकी और राजिमत्फला यह धारीदार कालीतोरीके नाम हैं। राजतुरईको अंग्रेजीमें Bitter Luffa कहते हैं। यह शीतल, मधुर, कफ-वातकारक, पित्तनाशक, दीपनी एवं श्वास, ज्वर, कास और कृमियोंका नाश करती है॥ ६७॥ ६८॥

### पटोलः ।

पटोलः कूलकस्तिक्तः पांडुकः कर्कशच्छदः ।
राजीफलः पांडुफलो राजेयश्चामृताफलः ॥ ६९ ॥
बीजगर्भः प्रतीकश्च कुष्ठहा कासभंजनः ।
पटोलं पाचनं हृद्यं वृष्यं लघ्वग्निदीपनम् ॥ ७० ॥
स्निग्धोष्णं हंति कासास्रज्वरदोषत्रयक्रिमीन् ।
पटोलस्य भवेन्मूलं विरेचनकरं सुखात् ॥ ७१ ॥
नालं श्लेष्महरं पत्रं पित्तहारि फलं पुनः ।
दोषत्रयहरं प्रोक्तं तद्वत्तिक्तपटोलकम् ॥ ७२ ॥

पटोल, कूलक, तिक्त, पाण्डुक, कर्कशच्छद, राजीफल, पाण्डुफल राजेय, अमृतफल, बीजगर्भ, प्रतीक, कुष्ठहा और कासभंजन यह पटोलके नाम हैं। पटोल, ( पोल ) पाचन, हृदयको हितकारी, वृष्य हलका,

दीपन, स्निग्ध, उष्ण, कासहर तथा रक्तविकार, ज्वर, त्रिदोष और कृमियोंको दूर करता है। पटोलकी बेलकी जड सुखपूर्वक विरेचन करनेवाली है। नाल कफनाशक है, पत्र पित्तको दूर करनेवाले हैं और फल त्रिदोषनाशक हैं। इसीके समान कड़वे पटोलके भी गुण हैं ॥ ६९-७२ ॥

बिंबी ।

बिंबी रक्तफला तुंडी तुंडिकेरी च बिंबिका ।
ओष्ठोपमफला प्रोक्ता पीलुपर्णी च कथ्यते ॥ ७३॥
बिंबीफलं स्वादु शीतं गुरुपित्तास्रवातजित् ।
स्तंभनं लेखनं रुच्यं विबंधाध्मानकारकम् ॥ ७४ ॥

बिंबी, रक्तफला, तुण्डी, तुण्डिकेरी, बिम्बिका, ओष्ठोपमफला, पीलुपर्णी यह कँदूरीके नाम हैं। कंदूरी-स्वादु, शीत, भारी, पित्त, रक्त और वातविकारको जीतनेवाली है। एवं स्तंभन, लेखन, रुचिकारक और विबंध तथा आध्मानको करनेवाली है ॥ ७३ ॥ ७४ ॥

शिंबीद्वयम् ।

शिंबी शिंबिः पुस्तशिंबी तथा पुस्तकशिंबिका ।
शिंबीद्वयं च मधुरे रसे पाके हिमं गुरु ॥ ७५ ॥
बल्यं दाहकरं प्रोक्तं श्लेष्मलं वातपित्तजित् ।
कोलशिंबी कृष्णफला तथा पर्य्यंकपादिका ॥७६॥
कोलशिंबी समीरघ्नी गुर्व्युष्णा कफपित्तकृत् ।
शुक्राग्निसादकृद्वृष्या रुचिकृद्धद्धविड् गुरुः ॥ ७७ ॥

शिंबी, शिंबि, पुस्तशिंबी और पुस्तकशिंबिका यह दोनों प्रकारकी सेमफलियोंके नाम हैं। दोनों प्रकारकी सेमफली—रस और पाकमें मधुर, शीतल, भारी, बलकारक, दाह करनेवाली, कफवर्द्धक और वात पित्तके जीतनेवाली हैं।

कालेरंगकी सेमफलीको कोलशिंबी, कृष्णफला और पर्यंकपादिका भी कहते हैं। कोलशिंबी-वातनाशक, भारी, उष्ण, कफ-पित्तकारक, वीर्य्यवर्द्धक, मंदाग्निकारक, वृष्य, रुचिकारक, विबंधकारक और भारी होती है ॥ ७५-७७ ॥

सौभांजनम् ।

सौभांजनफलं स्वादु कषायं कफपित्तनुत् ।
शूलकुष्ठक्षयश्वासगुल्मह्द्दीपनं परम् ॥ ७८ ॥

सोहांजनेकी फलियां स्वादु, कषाय, कफ-पित्तनाशक, अत्यन्त दीपन एवं शूल, कुष्ट, क्षय, श्वास और गुल्मको हरनेवाली हैं ॥ ७८ ॥

वृंताकम् ।

वृंताकं स्त्री तु वार्ताकुर्भंटाकी भंटकापि च ।
वृंताकं स्वादु तीक्ष्णोष्णं कटुपाकमपित्तलम् ॥७९॥
ज्वरवातबलासघ्नं दीपनं शुक्रलं लघु ।
तद्बालं कफपितघ्नं वृद्धं पित्तकरं लघु ॥ ८० ॥
वृंताकं पित्तलं किंचिदंगारपरिपाचितम् ।
कफमेदोऽनिलामघ्नमत्यर्थं लघु दीपनम् ॥ ८१ ॥
तदेव हि गुरु स्निग्धं सतैललवणान्वितम् ।
अपरं श्वेतवृंताकं कुक्कुटांडसमं भवेत् ॥ ८२ ॥
तदर्शस्सु विशेषेण हितं हीनं च पूर्वतः ।

वृंताक, वार्ताकु, स्त्रीलिङ्गमें भण्टाकी, भण्टाका यह बैंगनके नाम हैं। इसको बैंगन, बताऊं और भण्टा भी कहते हैं। इसे अंग्रेजीमें Brinjal कहते हैं। बैंगन-स्वादु, तीक्ष्ण, उष्ण, कटुपाकी, पित्तको न बढानेवाले ज्वरनाशक, वात-कफनाशक, दीपन, वीर्य्यवर्द्धक, और हलके होते हैं बैंगनके बालफल कफ-पित्त-नाशक होते है और पके हुए पित्तकारक तथा हलके होते हैं। अंगारोंमें भुनेहुए बैंगनका फल कफ, मेद, वायु और आमको

हरनेवाला होता है तथा हलका और दीपन होता है। वही यदि लवण और तैल करके युक्त कर लिया जाय तो स्निग्ध और भारी हो जाता है। एक दूसरे सफेद बैंगन होते हैं जो देखनेमें मुर्गीके अण्डेके समान होते हैं, वह बवासीरमें विशेष हितकर होते हैं। अन्य गुणोंमें पहले बैंगनसे हीन गुण होते हैं ॥ ७९-८२ ॥

### तिंडिशः ।

तिंडिशो रोमशफलो मुनिनिर्मित इत्यपि ॥ ८३ ॥
तिंडिशोरुचिकृद्भेदी पित्तश्लेष्मापहः स्मृतः ।
सशीतो वातलो रूक्षो मूत्रलश्चाश्मरीहरः ॥ ८४ ॥

तिण्डिश, रोमशफल, और मुनिनिर्मित यह टिंडसोंके नाम हैं। टिंडस-रुचिकारक, भेदी, पित्तकफनाशक, शीतल, वातकारक, रूक्ष, मूत्रको लानेवाले और पथरीको दूर करते हैं ॥ ८३ ॥ ८४ ॥

### पिंडारम् ।

पिंडारं शीतलं बल्यं पित्तघ्नं रुचिकारकम् ।
पाके लघु विशेषेण विषशांतिकरं स्मृतम् ॥ ८५ ॥

पिंडार--शीतल, बलकारक, पित्तनाशक, रुचिकारक, पाकमें हलका, विशेष कर विषविकारकी शांति करता है ॥ ८५ ॥

### कर्कोटकी ।

कर्कोटकी पीतपुष्पा महाजालीति चोच्यते ।
कर्कोटक्याः फलं कुष्ठहृल्लासारुचिनाशनम् ॥ ८६ ॥
श्वासकासज्वरान् हंति कटुपाकं च दीपनम् ।

कर्कोटकी, पीतपुष्पा, महाजाली यह ककोड़ेके नाम हैं। ककोड़ेके फलकुष्ठ, हल्लास, अरुचि, श्वास, कास और ज्वरोंको दूर करते है तथा कटुपाकी, और दीपन हैं ॥ ८६ ॥

डोंडिका ।

डोंडिका विषमुष्टिश्च डोंडीत्यपि सुमुष्टिका ॥८७॥
डोंडिका पुष्टिदा वृष्या रुच्या वह्निप्रदा लघुः ।
वातपित्तकफार्शोसिकृमिगुल्मविषामयान् ॥ ८८ ॥

डोंडिका, विषमुष्टि, डोंडी और सुमुष्टिका यह डोंडीके फलोंके नाम हैं। डोंडी-पुष्टिकारक, वृष्य, रुचिकारक, अग्निवर्द्धक और हलके हैं। एवं वात, पित्त, कफ, अर्श, कृमि, गुल्म और विषके विकारोंको दूर करते हैं ॥ ८७ ॥ ८८ ॥

कंटकारी ।

कंटकारीफलं तिक्तं कटुकं दीपनं लघु ।
रूक्षोष्णं श्वासकासघ्नं ज्वरानिलकफापहम् ॥८९॥

कंटकारीके फल-तिक्त, कटु, दीपन, हलके, रूक्ष, उष्ण, श्वासकासनाशक तथा ज्वर, वात और कफको हरनेवाले हे ॥ ८९ ॥

नालशाकम् ।

तीक्ष्णोष्णं सार्षपं नालं वातश्लेष्मव्रणापहम् ।
कंडूवमिहरंदद्रुकुष्ठघ्नं रुचिकारकम् ॥ ९० ॥

सरसोंकी गंदलोंका शाक-वात--कफ--नाशक, व्रणोंको दूर करनेवाला, खाज, वमन, दद्रु, और कुष्ठको हरनेवाला तथा रुचिकारक है ॥ ९० ॥

मूलकम् ।

भवेन्मूलकनालं तु विष्टंभि कफकारकम् ।
वातपित्तहरं रुच्यं सुशुष्कं तद्गुणाधिकम् ॥ ९१ ॥

मूलीकी गंदल--विष्टम्भी, कफकारक, वातपित्तनाशक और रुचिकारक होती है। सूखी हुई गंदलें अधिक गुण करनेवाली हैं ॥ ९१ ॥

कंदशाकम्। सूरणम्।

सूरणः कंद औलश्च कण्डूलोर्शोघ्न इत्यपि।
सूरणो दीपनो रूक्षः कषायः कण्डुकृत्कटुः॥ ९२॥
विष्टंभी विशदो रुच्यः कफार्शःकृन्तनो लघुः।
विशेषादर्शसां पथ्यः प्लीहगुल्मविनाशनः॥ ९३॥
सर्वेषां कन्दशाकानां सूरणः श्रेष्ठ उच्यते।
दद्रूणां रक्तपित्तानां कुष्ठिनां न हितो हि सः॥९४॥
संधानयोगं संप्राप्तः सूरणो गुणकृत्परः।

सूरण, कन्द, औल, कन्डूल, अर्शोघ्न यह जिमिकंदके नाम हैं। सूरणकन्ददीपन, रूच, कषाय, खाजकारक, कटु, विष्टम्भी, विशद, रुचिकारक, कफ और अर्शनाशक और हलका होता है। जिमिकन्द-बवासीरमें विशेषरूपसे पथ्य है। प्लीहा और गुलमको नाश करता है। और सब कन्द-शाकोंमें श्रेष्ठ माना जाता है। परन्तु दद्रु रोगवालेको, रक्तपित्तवाले और कुष्ठियोंको यह हानिकारक होता है। सूरणकन्दकी कांजी विशेष गुणकारी होनी है॥ ९२-९४॥

अलुकम्।

आरुकं वीरसेनं च वीरं वीरारुकं तथा॥ ९५॥
आलुकं शीतलं सर्वं विष्टंभि मधुरं गुरु।
सृष्टमूत्रमलं रूक्षं दुर्जरं रक्तपित्तनुत्॥ ९६॥
कफानिलकरं बल्यं वृष्यं स्वल्पाग्निवर्धनम्।

आरुक, वीरसेन, वीर, वीरारुक और आलुक यह आलुओंके नाम हैं। सब प्रकारके आलु-शीतल, विष्टम्भी, मधुर, भारी, मूत्रमलको बढानेवाले, रूच, दुर्जर, रक्तपित्तनाशक, कफवातकारक, बलवीर्यवर्धक और किंचित अग्निको बढानेवाले हैं। इन्हें अंग्रजीमें Sweet Potatoe कहते हैं॥ ९५॥ ९६॥

रक्तालुभेदः।

रक्तालुभेदो या दीर्घा तन्वी च प्रथितालुकी ॥९७॥
आलुकी बलकृत्स्निग्धा गुर्वी हृत्कफनाशिनी।
विष्टंभकारिणी तैले तालतोऽतिरुचिप्रदा ॥ ९८ ॥

लम्बे आकारका रक्तवर्ण कन्द रक्तालू होता है। रक्तालू, दीर्घा, आलुकी, तन्वी यह रतालूके नाम हैं। रतालू-बलकारक, स्निग्ध, भारी, हृदयके कफको दूर करनेवाला, और विष्टम्भकारी होता है। यदि इसको तेलमें तलकर बनाया जाय तो अत्यन्त रुचिकारक होता है ॥ ९७ ॥ ९८ ॥

मूलकम्।

मूलकं द्विविधं प्रोक्तं तत्रैकं लघुमूलकम्।
शालामर्कटकं विस्रशालेयं मरुसंभवम् ॥ ९९ ॥
चाणक्यमूलकं तीक्ष्णं तथा मूलिकपोतिका।
नेपालमूलकं चान्यत्तद्भवेद्गजदंतवत ॥ १०० ॥
लघुमूलं कटूष्णं स्याद्रुच्यं लघु च पाचनम्।
दोषत्रयहरं स्वर्य्यं ज्वरश्वासविनाशनम् ॥ १०१ ॥
नासिकाकण्ठरोगघ्नं नयनामयनाशनम्।
महत्तदेव रूक्षोष्णं गुरुदोषत्रयप्रदम् ॥ १०२ ॥
स्नेहसिद्धं तदेव स्याद्दोषत्रयविनाशनम्।

मूलक दो प्रकारकी होती है। उनमें छोटी मूलीको शालामर्कट, विस्रशालेय, मरुसंभव, चाणक्यमूलक, मूली और कपोतिका कहते हैं। जो हाथी-दांतके समान बड़ी मूली हो उसको नेपालमूलक कहते हैं। अंग्रेजीमें इसे Radish कहते हैं। दोनों प्रकारकी मूलियां कच्ची अवस्थामें कटु, उष्ण, रुचिकारक, हलकी, पाचन, त्रिदोषनाशक, स्वरकारक, ज्वरनाशक, एवंश्वास,

नासिकाके रोग, कण्ठके रोग और नेत्ररोगोंको दूर करती है। पक जानेपर बडी मूली-रूक्ष, उष्ण, भारी और त्रिदोषकारक हो जाती है। घृत तैल में सिद्ध किया हुवा कच्ची मूलीका शाक त्रिदोषनाशक होता है ॥ ९९-१०२ ॥

गाजरम् ।

गाजरं गर्जरी प्रोक्ता तथा नारंगवर्णकम् ॥ १०३ ॥
गाजरं मधुरं तीक्ष्णं तिक्तोष्णं दीपनं लघु ।
संग्राहि रक्तपित्तार्शोग्रहणीकफवातजित् ॥ १०४ ॥

गाजर, गर्जरी और नारंगवर्णक यह गाजरके नाम हैं। गाजर-मधुर, तीक्ष्ण, तिक्त, उष्ण, दीपन, हलकी, संग्राही एवं रक्तपित्त, अर्श, ग्रहणी, कफ, और वायुको जीतती है। अंग्रेजीमें इसे Carrat और फारसीमें जर्दक कहते हैं ॥ १०३ ॥ १०४ ॥

कदली ।

शीतलः कदलीकंदो बल्यः केश्योऽम्लपित्तजित् ।
वह्निकृद्दाहहारी च मधुरो रुचिकारकः ॥ १०५ ॥

केलेका कन्द-बलकारक, केशवर्द्धक, अम्लपित्तनाशक, जठराग्निको चैतन्य करनेवाला, दाहनाशक, मधुर, और रुचिकारक होता है ॥१०५॥

मानकः ।

मानकः स्यान्महापत्रः कथ्यंते तद्गुणा अथ ।
मानकः शोथहृच्छीतः पित्तरक्तहरो लघुः ॥ १०६ ॥

मानकन्दको महापत्र भी कहते हैं। मानकन्द--शोथनाशक, शीतल, रक्तपित्तनाशक और हलका होता है ॥ १०६ ॥

वाराही ।

वाराही पित्तला बल्या कटुतिक्ता रसायना ।
आयुःशुक्राग्निकृन्मेहकफकुष्ठानिलापहा ॥ १०७ ॥

वाराहीकन्द--पित्तकारक, बलवर्धक, कटु, तिक्त, रसायन, आयुवर्धक, वीर्य्यवर्द्धक, अग्निकारक एवं प्रमेह, कुष्ठ और वायुको हरनेवाला है ॥ १०७ ॥

हस्तिकर्णी ।

गजकर्णी तु तिक्तोष्णा तथा वातकफौ जयेत् ।
शीतज्वरहरी स्वादुः पाके तस्यास्तु कंदकः ॥१०८॥
पांडुशोथकृमिप्लीहगुल्मानाहोदरापहा ।
ग्रहण्यर्शोविकारघ्नो घनसूरणकंदवत् ॥ १०९ ॥

गजकर्णी हस्तिकर्णकन्दको कहते हैं । हस्तिकर्ण--तिक्त, उष्ण, वातकफनाशक, शीतज्वरनाशक, पाकमें मधुर तथा पाण्डु, शोथ, कृमि, प्लीहा, गुल्म, अफारा, उदररोग, ग्रहणी और बवासीरको दूर करता है। इसका कन्द वनसूरण कंदके समान होता है। शिमलेके पहाडमें इसको गणौरा कहते हैं ॥ १०८ ॥ १०९ ॥

केंबुकम् ।

केंबुकं कटुकं पाके तिक्तं ग्राहि हिमं लघु ।
दीपनं पाचनं हृद्यं कफपित्तज्वरापहम् ॥ ११० ॥
कुष्ठकासप्रमेहास्रनाशनं वातलं कटु ।

केंबुक, केमुक यह केउवा कन्दके नाम हैं । केउवा कन्द--कटुपाकी तिक्त, ग्राही, शीतल, हलका, दीपन, पाचन, हृद्य, वातकारक, कटु, एवं कफ, पित्त, ज्वर, कुष्ठ, कास, प्रमेह और रक्तविकारको दूर करता है।। ११० ॥

कसेरुकम् ।

कसेरु द्विविधं तत्तु महद्राजकसेरुकम् ॥ १११ ॥
मुस्ताकृति लघुः स्याद्या तच्चिचोडमिति स्मृतम् ।
कसेरुकद्वयं शीतं मधुरं तुवरं गुरु ॥ ११२ ॥
पित्तशोणितदाहघ्नं नयनामयनाशनम् ।
ग्राहि शुक्रानिलश्लेष्मरुचिस्तन्यकरं स्मृतम्॥११३॥

कसेरू दो प्रकारके होते हैं एक बडे जिनको कसेरू कहते हैं । दूसरे नागरमोथेके समान छोटे होते हैं उनको चिचोड कहते हैं । दोनों कसेरू

शीतल, मधुर, कसैले, भारी, एवं पित्त, रक्त, दाह और नेत्ररोगोंको दूर करते हैं। तथा ग्राही, शुक्रवर्धक, वातकफकारक रुचिकारक और स्तनोंमें दूधको बढ़ाते हैं ॥ १११--११३ ॥

शालूकम् ।

पद्मादिकंदः शालूकं करहाटश्च कथ्यते ।
मृणालमूलं भिस्साडं लाजलूकं च कथ्यते ॥११४॥
शालूकं शीतलं वृष्यं पित्तास्रदाहनुद्गुरु ।
दुर्जरं स्वादुपाकं च स्तन्यानिलकफप्रदम् ॥११५॥
संग्राहि मधुरं रूक्षं भिस्साडमपि तद्गुणम् ।

कमलकी सब जातियोंके कन्दको शालूक और करहाट कहते हैं। कमलकी डंडीके मूलको भिस्साड और लाजलूक कहते हैं। इनको हिंदीमें भिसे कहते हैं। शालूक--शीतल, वृष्य, रक्तपित्तनाशक, दाहनाशक, भारी, दुर्जर, स्वादुपाकी, स्तन्यवर्द्धक, वातकफकारक, संग्राही, मधुर और रूक्ष होता है। भिसोंके भी यही गुण हैं ॥ ११४ ॥ ११५ ॥

वर्जनीयम् ।

बलं ह्यनार्त्तवं जीर्णं व्याधितं कृमिभक्षितम् ॥११६॥
कंदं विवर्जयेत्सर्वं यद्वाग्न्यादिविदूषितम् ।
अतिजीर्णमकालोत्थं रूक्षसिद्धमदेशजम् ॥ ११७ ॥
कर्कशं कोमलं चातिशीतं व्यालादिदूषितम् ।
संशुष्कं सकलं शाकं नाश्रीयान्मूलकं विना ११८॥

बहुत कच्चे कन्द, विना ऋतुमें उत्पन्न हुए, पुराने, रोगयुक्त, कृमियोंसे भक्षित, जो वायु या अग्निसे दूषित हो, ऐसे कन्द नहीं खाने चाहिये ।

अत्यन्त पुराने, विना समयके पैदा हुए, रूक्ष, बुरे स्थानमें पैदा हुए, कर्कश, अत्यन्तशीत, व्यालादिसे दूषित और सम्पूर्ण सूखे शाक त्याग देने योग्य होते हैं। किन्तु केवल मूलीका शाक सूखा त्यागने योग्य नहीं होता ॥ ११६--११८ ॥

संस्वेदजम् ।

उक्तं संस्वेदजं शाकं भूमिच्छत्रं शिलींद्रजम् ।
क्षितिगोमयकाष्ठेषु वृक्षादिषु च तद्भवेत् ॥ ११९ ॥
सर्वे संस्वेदजाः शीता दोषलाः पिच्छिलाश्च ते ।
गुरवश्छर्द्यतीसारज्वरश्लेष्मामयप्रदाः ॥ १२० ॥
श्वेताः श्वभ्रस्थलीकाष्ठवंशगोव्रजसंभवाः ।
नातिदोषकरास्ते स्युः शेषास्तेभ्योविगर्हिताः १२१॥

संस्वेदजाः छाता इति लोके ।

इति शाकवर्गः ।

संस्वेदज, भूमिच्छत्र, शिलीन्द्रज यह संस्वेदज शाकके नाम हैं संस्वेदज शाक वर्षाऋतुमें गोबरे, पुरानी लकड़ियां, पृथ्वी और वृक्षादिकोपर उत्पन्न होते हैं। यह शाक पंजाबमें खुम्भ और गुच्छियें आदि नामोंसे प्रसिद्ध हैं। इसे अंग्रेजीमें Mushroom कहते हैं। सब संस्वेदज शाक शीतल, दोषवर्द्धक, पिच्छल और भारी होते हैं। तथा वमन, अतिसार, ज्वर और कफरोगोंको उत्पन्न करते है। परन्तु श्वेत पवित्रस्थानकी लकड़ी या बांसके ऊपर और गोचर भूमिमें उत्पन्न हुए अत्यन्त दोषकारी नहीं होते। शेष गंदे स्थानोंमें उत्पन्न हुए निन्दित होते हैं। ॥ ११९--१२१ ॥

इति श्रीवैद्यरत्न पं०--रामप्रसादात्मजवियालङ्कार--शिवशर्म्मवैद्यकृत--शिवप्रकाशिकाभाषायां हरीतक्यादिनिघण्टौ शाकवर्गः समाप्तः ॥ ९ ॥

# वारिवर्गः १०.



पानीयं सलिलं नीरं कीलालं जलमंबु च ।
आपो वार्वारिकं तोयं पयः पाथस्तथोदकम् ॥ १ ॥
जीवनं वनमंभोर्णोऽमृतं घनरसोऽपि च ॥ २ ॥
पानीयं श्रमनाशनं क्लमहरं मूर्छापिपासापहं
तंद्राछर्दिविबंधहृद्बलकरं निद्राहरं तर्पणम्
हृद्यं गुप्तरसं ह्यजीर्णशमकं नित्यं हितं शीतलं
लघ्वच्छं रसकारणान्निगदितं पीयूषवज्जीवनम् ॥ ३ ॥

तद्भेदाः ।

पानीयं मुनिभिः प्रोक्तं दिव्यं भौममिति द्विधा ॥ ४ ॥
दिव्यं चतुर्विधं प्रोक्तं धाराजं करकाभवम् ।
तौषारं च तथा हैमं तेषु धारं गुणाधिकम् ॥ ५ ॥

पानीय, सलिल, नीर, कीलाल, जल, अम्बु, आप, वार, वारि, तोय, पय, पाथ, उदक, जीवन, वन, अम्भ, अर्ण, अमृत और घनरस यह जलके नाम हैं । इसे फारसीमें आब तथा अंग्रेजीमें water कहते हैं ।

जल-परिश्रमको नष्ट करनेवाला, ग्लानिको हरनेवाला, मूर्छा तथा प्यासको दूर करनेवाला, बलकारक, निद्राको हरनेवाला, तृप्तिकारक, हृदयको प्रिय, गुप्तरसवाला, अजीर्णको शमन करनेवाला, नित्य हितकारी, शीतल, हलका, स्वच्छ, अमृतके समान जीवन देनेवाला और तन्द्रा, वमन और विबन्धको हरनेवाला है ।

जल दिव्य और भौम इन भेदोंसे मुनियोंने दो प्रकारका कहा है । दिव्य जल-धाराज, करकाभव, तौषार और हैम इन भेदोंसे चार प्रकारका है ॥ १-५ ॥

वाराजलम्।

धाराभिः पतितं तोयं गृहीतं स्फीतवाससा।
शिलायां वसुधायां वा धौतायां पतितं च तत्॥ ६॥
सौवर्णे राजते ताम्रे स्फाटिके काचनिर्मिते।
भाजने मृण्मये वापि स्थापितं धारमुच्यते॥ ७॥
धारानीरं त्रिदोषघ्नमनिर्देश्यरसं लघु।
सौम्यं रसायनं बल्यं तर्पणं ह्लादि जीवनम्॥ ८॥
पाचनं मतिकृन्मूर्च्छातन्द्रादाहश्रमक्लमान्।
तृष्णां हरति तत्पथ्यं विशेषात्प्रावृषि स्मृतम्॥९॥

धारारूपमें, पत्थरोंपर अथवा धोई हुई पृथ्वीपर गिरा हुआ जल यदि छानकर सुवर्ण, चान्दी, तांबा, स्फाटिक अथवा मट्टीके वर्त्तनमें भर लिया जावे, तो उसे धाराजल कहते हैं।

धाराजल-त्रिदोषनाशक, अनिर्वचनीय रसवाला, हलका, सौम्य, रसायन, बलकारक, प्रसन्न करनेवाला, जीवन देनेवाला, पाचन करनेवाला, बुद्धिवर्धक तथा मूर्छा, तन्द्रा, दाह, श्रम, ग्लानि और तृष्णाको दूर करता है। प्रावट् ऋतुमें वह विशेषतः पथ्य है॥ ६-९॥

तद्भेदाः।

धाराजलं च द्विविधं गंगासामुद्रभेदतः।
आकाशगंगासंबंधि जलमादाय दिग्गजाः॥ १०॥
मेघैरंतरिता वृष्टिं कुर्वंतीति वचः सताम्।
गांगमाश्वयुजे मासि प्रायो वर्षति वारिदः॥ ११॥
सर्वथा तज्जलं देयं तथैव चरके वचः।
स्थापितं हेमजे पात्रे राजते मृण्मयेपि वा॥ १२॥

शाल्यन्नं येन संसिक्तं भवेदक्लेदि वर्णवत् ।
तद्गांगं सर्वदोषघ्नं ज्ञेयं सामुद्रमन्यथा ॥ १३ ॥
तत्तु सक्षारलवणं शुक्रदृष्टिबलापहम् ।
विस्रं च दोषलं तीक्ष्णं सर्वकर्मसु गर्हितम् ॥ १४ ॥
सामुद्रं त्वाश्विने मासि गुणैर्गांगवदादिशेत् ॥
अगस्त्यस्य तु देवर्षेरुदयात्सकलं जलम् ॥ १५ ॥
निर्मलं निर्विषं स्वादु शुक्रलं स्याददोषलम् ।

अत एवाह ।

फूत्कारविषवातेननागानां व्योमचारिणाम् ॥ १६ ॥
वर्षासु सविषं तोयं दिव्यमप्याश्विनं विना ।

गांग और सामुद्र यह दोनों धाराजलके भेद हैं । दिग्गज, आकाशगंगाके जलको लेकर बादलोंमें छिप कर वृष्टिको करते हैं, यह सत्पुरुष कहते हैं। विशेषकरके जो जल आश्विनमासमें बरसता है वह गांग समझना चाहिये । वह जल सुवर्णके, रजतके अथवा मट्टीके वर्तनमें रक्खा हुआ, रोगियोंको देना चाहिये । ऐसेही चरकमें भी कहा है । जिस जलके डालनेसे चावल जैसे हों वैसे ही दिखाई दें वह जल गांग होता है और वह त्रिदोषनाशक है। जो ऐसा न हो वह सामुद्र होता है ।

सामुद्रजल—क्षारयुक्त, लवण रसवाला, शुक्र दृष्टि और बलको हरनेवाला, दुर्गन्धयुक्त, दोषोंको बढानेवाला, तीक्ष्ण और सब कामोंमें निन्दित है । आश्विन मासमें बरसे हुए सामुद्रजलमें गांगके समान गुण होते हैं क्यों कि देवर्षि अगस्त्यके उदय हो जानेसे सब जल निर्मल, विषरहित, स्वादु, वीर्यवर्धक और दोषरहित हो जाते हैं। इसी कारण कहा है कि आकाशमें घूमनेवाले नागादियोंके विषयुक्त पवनसे वर्षा ऋतुमें दिव्य जल भी विषैला हो जाता है। परन्तु आश्विन मासमें विषरहित होता है ॥ १०-१६ ॥

अनार्त्तवम् ।

अनार्तवं प्रमुंचंति वारि वारिधरास्तु यत् ॥ १७ ॥

तत्त्रिदोषाय सर्वेषां देहिनां परिकीर्त्तितम्।

करकाजलम्।

दिव्यवाय्वग्निसंयोगात्संहताः खात्पतंति याः॥१८॥
पाषाणखंडवच्चापस्ताः कारक्योऽमृतोपमाः।
करकाजं जलं रूक्षं विशदं गुरु चास्थिरम्॥ १९॥
दारुणं शीतलं सांद्रं पित्तहृत्कफवातकृत्।

विना ऋतुके जो जल धारारूपमें बरसता है वह त्रिदोषकारक है। आकाशको वायु और अग्निके संयोगसे जो जल पत्थरके टुकड़ोंके समान बन्धा हुआ ओलोंके रूपमें गिरता है वह करकाभव होता है। करकाभव जल-अमृत-समान, रूक्ष, स्वच्छ, भारी, अस्थिर, दारुण, शीतल, चांद्र पित्तनाशक और कफ तथा वातको नष्ट करनेवाला है॥ १७--१९॥

तौषारम्।

अपि नद्यः समुद्रांते वह्निरापश्च तद्भवाः॥ २०॥
धूमावयवनिर्मुक्तास्तुषाराख्यास्तु ताः स्मृताः।
अपथ्याः प्राणिनः प्रायो भूरुहाणां तु ता हिताः॥२१॥
तुषारांबु हिमं रूक्षं स्याद्वातलमपित्तलम्।
कफोरुस्तंभकंठाग्निमेदोगंडादिरोगकृत्॥ २२॥

नदीमें लेकर समुद्र पर्य्यन्त जलमें अग्नि होती है, उस अग्निसे उत्पन्न हुआ तथा धूमके अवयवोंसे रहित जो जल होता है उसे तुषार कहते हैं। तुषारजल-प्रायः प्राणियोंके लिये हानिकारक तथा वृक्षोंके लिये लाभदायक है तथा शीतल, रूक्ष, वातकारक, पित्तनाशक और कफ, ऊरुस्तंभ कण्ठरोग, अग्नि, मेद और गण्डादि रोगोंको करनेवाला है॥ २०--२२॥

हैमजलम्।

हिमवच्छिखरादिभ्यो द्रवीभूयाभिवर्षति।
यत्तदेव हिमं हैमं जलमाहुर्मनीषिणः॥ २३॥

हिमांबु शीतं पित्तघ्नं गुरु वातविवर्द्धनम् ।
हिमं तु शीतलं रूक्षं दारुणं सूक्ष्ममित्यपि ॥२४॥
न तद्दूषयते वातं न च पित्तं न वा कफम् ।

हिमालय आदि पर्वतशिखरों परसे पिघल कर हिमका जो जल गिरता है उसको हैम कहते हैं। हिमांबु—शीतल, पित्तनाशक, भारी, वातवर्धक, रूक्ष, दारुण, सूक्ष्म तथा वात, पित्त और कफ इनको दूषित नहीं करता ॥ २३ ॥ २४ ॥

भौमम् ।

भौममंबु निगदितं प्रथमं त्रिविधं बुधैः ॥ २५ ॥
जांगलं च तथानूपं ततः साधारणं क्रमात् ।
अल्पोदकोऽल्पवृक्षश्च पित्तरक्तामयान्वितः ॥ २६ ॥
ज्ञातव्यो जांगलो देशस्तत्रत्यं जांगलं जलम् ।
बह्वम्बुर्बहुवृक्षश्च वातश्लेष्मामयान्वितः ॥ २७ ॥
देशोऽनूप इति ख्यात आनूपं तद्भवं जलम् ।
मिश्रचिह्नस्तु यो देशःस हि साधारणःस्मृतः ॥२८॥
तस्मिन्देशे यदुदकं तत्तु साधारणं स्मृतम् ।
जागलं सलिलं रूक्षं लवणं लघु पित्तनुत् ॥ २९ ॥
वह्निहृत्कफकृत्पथ्यं विकारान्कुरुते बहून् ।
आनूपं वार्य्यभिष्यंदिस्वादुस्निग्धं घनं गुरु ॥३०॥
वह्निहृत्कफकृन्नित्यं विकारान्कुरुते बहून् ।
साधारणं तु मधुरं दीपनं शीतलं लघु ॥ ३१ ॥
तर्पणं रोचनं तृष्णादाहदोषत्रयप्रणुत् ।

भौम जल विद्वानोंने तीन प्रकारका कहा है । जांगल, अनूप और

साधारण इन भेदोंसे जिस देशमें थोड़े वृक्ष हों और पित्त तथा रक्तसम्बन्धि रोग हों उसको जांगल देश कहते हैं और वहांके जलको जांगल कहते हैं। जो देश बहुत जलवाला, बहुत वृक्षोंवाला तथा वात और कफके रोगोंवाला होता है उसे अनूप देशके लक्षण मिश्रित हों उसे साधारण देश तथा वहांके जलको साधारण जल कहते हैं। जांगल जल रूक्ष, लवणरसयुक्त, हलका, पित्तनाशक वह्निको हरनेवाला, कफको बढानेवाला, पथ्य और बहुतसे विकारोंको करनेवाला है। आनूपजल-अभिष्यंदि, स्वादु, स्निग्ध, गाढा, भारी, वह्निको हरनेवाला, कफकारक और नित्य विकारोंको उत्पन्न करनेवाला होता है। साधारण जल—मधुर, दीपन, शीतल, हलका, तृप्तिकारक, रुचिकारक तथा तृष्णा, दाह और त्रिदोषको नष्ट करनेवाला है ॥ २५-३१ ॥

भौमनादेयम् ।

नद्या नदस्य वा नीरं नादेयमिति कीर्तितम् ॥३२॥
नादेयमुदकं रूक्षं वातलं लघु दीपनम् ।
अनभिष्यंदि विशदं कटुकं कफपित्तनुत ॥ ३३ ॥
नद्यः शीघ्रवहा लघ्व्यः सर्वा याश्चामलोदकाः ।
गुर्व्यः शैवलसंछन्नाः मंदगाः कलुषाश्च याः ॥३४॥
हिमवत्प्रभवाः पथ्या नद्योश्माहतपाथसः ।
गंगाशतद्रुसरयूयमुनाद्या गुणोत्तमाः ॥ ३५ ॥
सह्यशैलभवा नद्यो वेणीगोदावरीमुखाः ।
कुर्वंति प्रायशः कुष्ठमीषद्वातकफावहाः ॥ ३६ ॥
नदीसरस्तडागस्थे कूपप्रस्रवणादिजे ।
उदके देशभेदेन गुणान्दोषांश्च लक्षयेत् ॥ ३७ ॥

नदी या नदके जलको नादेय कहते हैं। नदीका जल—रूक्ष, वातका-

रक, हलका, दीपन, अभिष्यन्दको न करनेवाला, विशद, कटु और कफ तथा पित्तको दूर करनेवाला है। जो नदियें शीघ्र बहनेवाली तथा निर्मल जलवाली होती हैं वह हलके जलवाली होती हैं। जो नदियें मन्द २ बहनेवाली, शैवाल ( काई ) से ढकी हुई तथा मलीन हैं उनका जल भारी होता है। जो गंगा, शतद्रु, सरयू, यमुना आदि नदियां हिमालयसे उत्पन्न होती हैं, तथा मार्गमें पत्थरोंसे आहत होती हैं, उनका जल पथ्य तथा गुणमें उत्तम है। सह्याद्रिसे उत्पन्न हुई वेणी, गोदावरी आदि नदियें कुष्ठको, किंचित वात तथा कफको करती हैं। नदी, तालाब, सरोवर, कूप अथवा झरने आदिके जलके गुण और दोष उस स्थानके अनुसार जानने ॥ ३२–३७ ॥

औद्भिदम् ।

विदार्य भूमिं निम्नां यन्महत्या धारया स्रवेत् ।
तत्तोयमौद्भिदं नाम वदंतीति महर्षयः ॥ ३८ ॥
औद्भिदं वारि पित्तघ्नमविदाह्यतिशीतलम् ।
प्रीणनं मधुरं बल्यमीषद्वातकरं लघु ॥ ३९ ॥

जो जल नीचेकी भूमिको विदीर्ण करके बडी धारामें बहे उसको महर्षि औद्भिद कहते है। औद्भिद–पित्तनाशक, दाहको न करनेवाला, अत्यन्त शीतल, तृप्ति करनेवाला, बलकारक, वायुको किंचित कुपित करनेवाला और हलका होता है ॥ ३८ ॥ ३९ ॥

नैर्झरम् ।

शैलसानुस्रवद्वारिप्रवाहो निर्झरोझरः ।
स तु प्रस्रवणश्चापि तत्रत्यं नैर्झरं जलम् ॥ ४० ॥
नैर्झरं रुचिकृन्नीरं कफघ्नं दीपनं लघु ।
मधुरं कटुपाकं च वातलं स्यादपित्तलम् ॥ ४१ ॥

जो जलका प्रवाह पर्वतकी चोटियोंपरसे झरता है उसको निर्झर और प्रस्रवण कहते है। वहांके जलको नैर्झर कहते हैं। निर्झर जल–रुचिका-

रक कफनाशक, दीपन, हल्का, मधुर, पाकमें कटु, वातनाशक और पित्तको न करनेवाला है ॥ ४० ॥ ४१ ॥

सारसम् ।

नद्याः शैलादिरुद्धाया यत्र संश्रुत्य तिष्ठति ।
तत्सरोजदलच्छन्नं तदंभः सारसं स्मृतम् ॥ ४२ ॥
सारसं सलिलं बल्यं तृष्णाघ्नं मधुरं लघु ।
रोचनं तुवरं रूक्षं बद्धमूत्रमलं स्मृतम् ॥ ४३ ॥

पर्वत आदिसे रुका हुआ जहाँ नदीका जल झर २ कर इकट्ठा होता है और वह कमलके पत्रोंसे ढका हुआ हो उस स्थानके जलको सारस कहते हैं। सारस जल-बलकारक, तृष्णानाशक, मधुर, हलका, रुचिकारक, कसैला, रूक्ष और मूत्र तथा मलको बाँधनेवाला होता है ॥४२॥४३॥

तडागम् ।

प्रशस्तभूमिभागस्थो बहुसंवत्सरोषितः ।
जलाशयस्तडागः स्यात्ताडागं तज्जलं स्मृतम् ॥४४॥
ताडागमुदकं स्वादु कषायं कटुपाकि च ।
वातलं बद्धविण्मूत्रमसृक्पित्तकफापहम् ॥ ४५ ॥

अनेक वर्षोंका पुराना और उत्तम स्थानपर बना हुआ तालाब तडाग होता है। तडागका जल-स्वादु, कसैला, कटुपाकी, वातकारक, मल तथा मूत्रको बाँधनेवाला और रक्तविकार, पित्त तथा कफको नष्ट करनेवाला है ॥ ४४ ॥ ४५ ॥

वापी ।

पाषाणैरिष्टकाभिर्वा बद्धः कूपो बृहत्तरः ।
ससोपाना भवेद्वापी तज्जलं वाप्यमुच्यते ॥ ४६ ॥

वाप्यं वारि यदि क्षारं पित्तकृत्कफवातहृत् ।
तदेव मिष्टं कफकृद्वातपित्तहरं भवेत् ॥ ४७ ॥

पत्थर और ईंटोंसे बने हुए पैंडियोंवाले बहुत बडे कुएँको वापी (बावली) कहते हैं। वापीका जल यदि क्षार हो तो पित्तकारक और कफवातनाशक होता है। और यदि मधुर हो तो कफकारक और वात तथा पित्तको हरनेवाला होता है ॥ ४६ ॥ ४७ ॥

कौपम् ।

भूमौ खातोल्पविस्तारो गंभीरो मण्डलाकृतिः ।
बद्धोऽबद्धः स कूपः स्यात्तदंभः कौपमुच्यते ॥ ४८ ॥
कौपं पयो यदि स्वादु त्रिदोषघ्नं हितं लघु ।
तत्क्षारं कफवातघ्नं दीपनं पित्तकृत्परम् ॥ ४९ ॥

पृथ्वीमें अल्प विस्तारवाला, अत्यन्त गहरा तथा गोल आकारका खोदा हुआ गढ़ा कूप (कुआँ) कहलाता है। कुएँका जल यदि मधुर हो तो त्रिदोषनाशक, हितकारक तथा हलका है। यदि क्षार हो तो कफ वातको नष्ट करनेवाला, दीपन और अत्यन्त पित्तकारक है ॥ ४८ ॥ ४९ ॥

चौंड्यम् ।

शिलाकीर्णं स्वयं श्वभ्रं नीलांजनसमोदकम् ।
लतावितानसंछन्नं चौंड्यमित्यभिधीयते ॥ ५० ॥
अश्मादिभिरबद्धं यत्तच्चौंड्यमिति वापरे ।
तत्रत्यमुदकं चौंड्यं मुनिभिस्तदुदाहृतम् ॥ ५१ ॥
चौंड्यं वह्निकरं नीरं रूक्षं कफहरं लघु ।
मधुरं पित्तनुद्रुच्यं पाचनं विशदं स्मृतम् ॥ ५२ ॥

शिलाओंसे ढका हुआ स्वयं श्वेत, नील अञ्जनके समान जलवाला तथा लताके समूहोंसे ढका हुआ जो गढ़ा हो उसको चौंड्य कहते हैं।

अन्य आचार्योंके मतमें जो गढ़ा शिला आदिसे बद्ध न हो वह चौंडय कहलाता है। चौंडयका जल-अग्निदीपक, रूक्ष, कफनाशक, हलका, मधुर, पित्तनाशक, रुचिकारक पाचन और विशुद्ध होता है ॥ ५०-५२ ॥

पाल्वलम् ।

अल्पं सरः पल्वलं स्याद्यत्र चन्द्रर्क्षगे रवौ ।
तत्तिष्ठति जलं किंचित्तत्रत्यं वारि पाल्वलम् ॥५३॥
पाल्वलं वार्य्यभिष्यन्दि गुरु स्वादु त्रिदोषकृत ।

जिस छोटे तालाबमें सूर्यके मृगशिर नक्षत्रमें आने पर जल न रहे उसको पल्वल कहते हैं। पल्वलका जल-अभिष्यन्दि, भारी, स्वादु तथा त्रिदोषकारक है ॥ ५३ ॥

विकरम् ।

नद्यादिनिकटे भूमिर्या भवेद्वालुकामयी ॥ ५४ ॥
उद्धाव्यते यत्तोयं तु तज्जलं विकरं विदुः ।
विकरं शीतलं स्वच्छं निर्दोषं लघु च स्मृतम् ॥५५॥
तुवरं स्वादु पित्तघ्नं क्षारं तत्पित्तलं मनाक् ।

नद्यादिके समीपकी रेतेवाली पृथ्वीमेंसे खोद कर जो जल निकाला जाय उसको विकर कहते हैं। विकर जल—शीतल, स्वच्छ, निर्दोष, हलका, कसैला, स्वादु, पित्तनाशक, सक्षार और किंचित गरम है ॥ ५४ ॥ ५५ ॥

केदारम् ।

केदारं क्षेत्रमुद्दिष्टं कैदारं तज्जलं स्मृतम् ॥ ५६ ॥
कैदारं वार्य्यभिष्यंदि मधुरं गुरु दोषकृत् ।

खेतको केदार कहते हैं। केदारका जल-अभिष्यन्दि, मधुर, भारी और दोषोंको करनेवाला है ॥ ५६ ॥

वृष्टिजलम् ।

वार्षिकं तदहर्वृष्टं भूमिस्थमहितं जलम् ॥ ५७ ॥
त्रिरात्रमुषितं तत्तु प्रसन्नममृतोपमम् ।

आश्विनमें वर्षाका जल भूमिपर गिरा हुआ जिस दिन बरसा हो उस दिन हानिकारक है तीन दिनके अनन्तर वह स्वच्छ होकर अमृतके समान होता है ॥ ५७ ॥

विहितजलम् ।

हेमन्ते सारसं तोयं ताडागं वा हितं स्मृतम् ॥५८॥
हेमन्ते विहितं तोयं शिशिरेऽपि प्रशस्यते ।
वसन्तग्रीष्मयोः कौपं वाप्यं वा नैर्झरं जलम्॥५९॥
नादेयं वारि नादेयं वसंतग्रीष्मयोर्बुधैः ।
विषवद्वनवृक्षाणां पत्राद्यैर्दूषितंयतः ॥ ६० ॥
औद्भिदं चांतरिक्षं वा कौपं वा प्रावृषि स्मृतम् ।
शस्तं शरदिनादेयं नीरमंशूदकं परम् ॥ ६१ ॥
दिवा रविकरैर्जुष्टं निशि शीतकरांशुभिः ।
ज्ञेयमंशूदकं नाम स्निग्धं दोषत्रयापहम् ॥ ६२ ॥
अनभिष्यंदि निर्दोषमांतरिक्षजलोपमम् ।
बल्यं रसायनं मेध्यं शीतं लघु सुधासमम् ॥ ६३ ॥

हेमन्त ऋतुमें सारस और ताडाग जल हितकारी है। हेमन्तमें विहित जल शिशिरमें भी प्रशस्त है। वसन्त और ग्रीष्ममें कौप ( कुएका )वाप्य ( बावलीका) और निर्झर जल देना योग्य है। विद्वानोंको वसन्त और ग्रीष्ममें नदीका जल प्रयोगमें नहीं लाना चाहिये, क्योंकि इन ऋतुओंमें विषैले वनके वृक्षोंके पत्रोंसे वह जल दूषित हो जाता है। प्रावृट् ऋतुमें

औद्भिद और आन्तरिक्ष अर्थात् आकाशका और कूपका जल पीना योग्य है। शरद ऋतुमें नादेय और अंशूदक पीना योग्य है। जिस जलके ऊपर दिनमें सूर्य्यकी तथा रात्रिमें चन्द्रमाकी किरणें गिरें उसे अंशूदक कहते हैं। अंशूदक--स्निग्ध, त्रिदोषनाशक, अभिष्यन्दी, दोषरहित, आकाशके जलके समान, बलकारक, रसायन, बुद्धिवर्धक, शीत, लघु और अमृतके समान होता है ॥ ५८--६३ ॥

सुश्रुतः ।

पौषे वारि सरोजातं माघे तत्तु तडागजम् ।
फाल्गुने कूपसंभूतं चैत्रे चौंडचं हिमं मतम् ॥६४॥
वैशाखे नैर्झरं नीरं ज्येष्ठे शस्तं तथोद्भिदम् ।
आषाढे शस्यते कौपं श्रावणे दिव्यमेव च ॥ ६५ ॥
भाद्रे कौपं पयः शस्तमाश्विने चौंडचमेव च ।
कार्तिके मार्गशीर्षे च जलमात्रं प्रशस्यते ॥ ६६ ॥

सुश्रुत कहते हैं पौषमासमें सरोवरका, माघमें तडागका, फाल्गुनमें कूपका, चैत्रमें चौण्डयाका, वैशाखमे निर्झर ( झरने ) का, ज्येष्ठमें औद्भिद, आषाढमें कुएँका, श्रावणमें दिव्य ( आकाशका ) भाद्रपदमें कूपका, आश्विनमें चौण्चाका और कार्तिक तथा मार्गशीर्षमें सर्व प्रकारका जल पीना योग्य है ॥ ६४--६६ ॥

जलग्रहणकालः ।

भौमानामंभसां प्रायो ग्रहणं प्रातरिष्यते ।
शीतत्वं निर्मलत्वं च यतस्तेषां मता गुणाः ॥६७॥

भौम अर्थात् पृथ्वीके जलको प्रातःकाल ग्रहण करना चाहिये क्योंकि भौम जल उस समय शीतल और निर्मल होते हैं ॥ ६७ ॥

जलपानम् ।

अत्यंबुपानान्न विपच्यतेऽन्नं निरंबुपानाच्चसएवदोषः ।
तस्मान्नरो वह्निविवर्धनाय मुहुर्मुहुर्वारिपिबेदभूरि६८

जलके बहुत पीनेसे अन्न नहीं पचता और जलके बिल्कुल न पीनेसे अन्न नहीं पचता, इस कारण अग्निको बढानेके लिये थोडा २ तथा कई वार जल पीना चाहिये ॥ ६८ ॥

शीतलजलम् ।

मूर्छादिपित्तदाहेषु विषे रक्ते मदात्यये ।
श्रमे भ्रमे विदग्धेऽन्ने तमके क्षवथौ तथा ॥ ६९ ॥
ऊर्द्ध्वगे रक्तपित्ते च शीतमंबु प्रशस्यते ।

मूर्छा, पित्त दाह, विष, रक्तविकार, मदात्यय, श्रम, भ्रम, तमकश्वास, क्षवथु ( छींक ) और ऊर्ध्वगत रक्तपित्तमें तथा जिनको विदग्धाजीर्ण हो उनको शीतल जल पींना योग्य है ॥ ६९ ॥

तन्निषेधः ।

पार्श्वशूले प्रतिश्याये वातरोगे गलग्रहे ॥ ७० ॥
आध्मानोस्तमिते कोष्ठे सद्यःशुद्धौ नवज्वरे ।
अरुचिग्रहणीगुल्मश्वासकासेषु विद्रधौ ॥ ७१ ॥
हिक्कायां स्नेहपाने च शीतांबु परिवर्जयेत् ।

पसलीके शूलमें, प्रतिश्यायमें, वातरोगमें, गलग्रहमें, आध्मानमें, कोठेकी शुद्धिके लिये विरेचन करानेपर, नवीन ज्वरमें, अरुचिमें, ग्रहणीमें, गुल्ममें, श्वासमें, कासमें, विद्रधिमें, हिचकीमें तथा स्नेहके पीनेके अनन्तर, शीत जल नहीं देना चाहिये ॥ ७० ॥ ७१ ॥

अल्पजलम् ।

अरोचके प्रतिश्याये मंदेऽग्नौ श्वथौ क्षये ॥ ७२ ॥

मुखप्रसेके जठरे कुष्ठे नेत्रामये ज्वरे ।
व्रणे च मधुमेहे च पिबेत्पानीयमल्पकम् ॥ ७३ ॥

अरुचि, प्रतिश्याय, अग्निमान्द्य, शोथ, क्षय, मुखप्रसेक ( मुहँसे जलका बहना, ) उदररोग, कुष्ठ, नेत्ररोग, ज्वर, व्रण, और मधुमेहमें पानी थोडा पीना चाहिये ॥ ७२ ॥ ७३ ॥

आवश्यकता ।

जीवनं जीविनां जीवो जगत्सर्वं तु तन्मयम् ।
अतोऽत्यंतनिषेधेऽपि न क्वचिद्वारि वार्य्यते ॥७४॥

सम्पूर्ण प्राणियोंका जीवन जल है, सम्पूर्ण जगत जलमय है इस लिये जिन रोगोंमें अत्यन्त निषेध भी है उनमें भी सर्वथा जलका त्याग नहीं करना चाहिये ॥७४ ॥

हारीतः ।

तृष्णा गरीयसी घोरा सद्यः प्राणविनाशिनी ।
तस्माद्देयं तृषार्ताय पानीयं प्राणधारणम् ॥ ७५ ॥
तृषितो मोहमायाति मोहात्प्राणान्विमुंचति ।
अतः सर्वास्ववस्थासु न क्वचिद्वारि वर्जयेत् ॥७६॥

हारीतने भी कहा है तृष्णा अत्यन्त भयंकर और शीघ्र ही प्राणोंको नष्ट कर देनेवाली होती है, इस लिये तृषार्तको प्राण धारण करनेके लिये जल अवश्य देना चाहिये। तृषित मनुष्य मोहको प्राप्त होता है और मोहको प्राप्त हुआ मनुष्य प्राणोंको छोड देता है इस लिये सब अवस्थामें जलका कहीं भी सर्वथा त्याग न करे ॥ ७५ ॥ ७६ ॥

प्रशस्तजलम् ।

अगंधमव्यक्तरसं सुशीतं तर्षनाशनम् ।
स्वच्छं लघु च हृद्यं च तोयं गुणवदुच्यते ॥ ७७ ॥

गन्धरहित, जिसमें कोई रस प्रगट न हो, अत्यन्त शीतल, प्यासको

नष्ट करनेवाला, स्वच्छ, लघु और हृदयको प्रिय लगनेवाला जल उत्तम होता है ॥ ७७ ॥

निंदितम् ।

पिच्छिलं कृमिलं क्लिन्नं पर्णशैवालकर्दमैः ।
विवर्णं विरसं सांद्रं दुर्गंधं न हितं जलम् ॥ ७८ ॥
कलुषं छन्नमंभोजपणनीलीतृणादिभिः ।
दुःस्पर्शनमसंस्पृष्टं सौरचांद्रमरीचिभिः ॥ ७९ ॥
अनार्तवं वार्षिकं तु प्रथमं तच्च भूमिगम् ।
व्यापन्नं परिहर्तव्यं सर्वदोषप्रकोपनम् ॥ ८० ॥
तत्कुर्य्यात्स्नानपानाभ्यः तृष्णाध्मानचिरज्वरान् ।
कासाग्निमांद्याभिष्यंदकंडुगंडादिकं तथा ॥ ८१ ॥

जो जल पिच्छिल, कीडोंवाला, पत्ते शैवाल और कीचड़ आदिसे खराब, बुरे वर्णवाला, रसरहित, गाढा तथा दुर्गंधित हो वह जल अहितकर होता है। एवं मलीन, कमलके पत्ते, शैवाल, तृण आदिसे ढका हुआ, बुरे स्पर्शवाला, सूर्य तथा चन्द्रमाकी किरणोंसे असंस्पृष्ट, विना ऋतु वरसा हुआ और पृथ्वीपर गिरा हुआ तथा खराव जल नहीं पीना चाहिये, क्योंकि वह सर्व दोषोंको प्रकुपित करता है। ऐसे जलका पीना तथा स्नान, तृष्णा, आध्मान, जीर्णज्वर कास, अग्निकी मंदता, अभिष्यन्द, कण्डु और गण्डरोगादिकोंको करता है ॥ ७८-८१

शोधनम् ।

निंदितं चापि पानीयं क्वथितं सूर्य्यतापितम् ।
सुवर्णं रजतं लोहं पाषाणं सिकतामपि ॥ ८२ ॥
भृशं संताप्य निर्वाप्य सप्तधासाधितं तथा ।
कर्पूरजातिपुन्नागपाटलादिसुवासितम् ॥ ८३ ॥

शुचि सांद्रपटस्रावि क्षुद्रजंतुविवार्जितम् ।
स्वच्छं कनकमुक्ताद्यैः शुद्धं स्याद्दोषवर्जितम् ॥८४॥
पर्णमूलबिसग्रंथिमुक्ताकतकशैवलैः ।
गोमेदेन च वज्रेण कुर्य्यादंबुप्रसादनम् ॥ ८५ ॥
पीतं जलं जीर्य्यति यामयुग्मा-
द्यामैकमात्राच्छृतशीतलं च ।
तदर्द्धमात्रेण शृतं कदुष्णं
पयःप्रपाके त्रय एव कालाः ॥ ८६ ॥

इति वारिवर्गः ।

दूषित जल–उबालनेसे, सूर्य्यकी किरणों द्वारा तपानेसे, सुवर्ण, चांदी, लोह, पत्थर और रेतेको तपाकर सात बार बुझानेसे, कपूर, जाति, पुन्नाग ( केशर ) और पाढ़ल आदिसे सुवासित करनेसे, सफेद और गाढे कपडेमें छानने द्वारा क्षुद्रजन्तुओंको निकाल देनेसे और सुवर्ण तथा मोती आदिसे स्वच्छ करनेपर निर्दोष हो जाता है। पत्ते जड़ और बिससे तथा मुक्ता निर्मलिफल शैवल जल पिया हुआ दो याममें, गरम जल एक याम तथा किंचित गरम जल चार घडीमें पच जाता है। जलके पचनेके यह तीन ही समय हैं ॥ ८२–८६ ॥

इति श्रीवैद्यरत्नपंडितरामप्रसादात्मज–विद्यालंकारशिवशर्म-
वैद्यशास्त्रिकृत--शिवप्रकाशिकाभाषायां हरीतक्यादि-
निघण्टौ वारिवर्गः समाप्तः ॥ १० ॥

# दुग्धवर्गः ११.

दुग्धम् ।

दुग्धं क्षीरं पयः स्तन्यं बालजीवनमित्यपि ।
दुग्धं समधुरं स्निग्धं वातपित्तहरं परम् ॥ १ ॥
सद्यःशुक्रकरं पीतं सात्म्यं सर्वशरीरिणाम् ।
जीवनं बृंहणं बल्यं मेध्यं वाजिकरं परम् ॥ २ ॥
वयःस्थापनमायुष्यं संधिकारि रसायनम् ।
विरेकवांतिवस्तीनां तुल्यमोजोविवर्द्धनम् ॥ ३ ॥
जीर्णज्वरे मनोरोगे शोषमूर्च्छाभ्रमेषु च ।
ग्रहण्यां पांडुरोगे च दाहे तृषि हृदामये ॥ ४ ॥
गर्भस्रावे च सततं हितं मुनिवरैः स्मृतम् ।
बलवृद्धक्षतक्षीणक्षुद्व्यवायकृशाश्च ये ॥ ५ ॥
तेभ्यः सदातिशयितं हितमेतदुदाहृतम् ।

दुग्ध, क्षीर, पय, स्तन्य तथा बालजीवन यह दूधके नाम हैं। दूधको फारसीमें शीर और अंग्रेजीमें milk कहते हैं । दूध-मधुर, स्निग्ध, वातपित्तको हरनेवाला, वीर्यको जल्दी उत्पन्न करनेवाला, सर्व प्राणियोंके लिये हितकर, जीवनदायक, पुष्टिकारक, बल तथा बुद्धिको बढानेवाला, वाजीकरण, वायुको स्थापन करनेवाला तथा बढानेवाला जोडनेवाला, रसायन और विरेचन, वमन और वस्तिक्रियावालोंके लिये हितकारी तथा ओजको बढानेवाला है । जीर्णज्वरमें, मनके रोगमें, शोष, मूर्छा तथा भ्रममें, ग्रहणीमें, पाण्डुरोगमें, दाहमें तृषामें, हृदयके रोगमें दूध अत्यन्त हितकर है यह मुनियोंने कहा है। बालक, वृद्ध, क्षतरोगवाला, क्षीण

पुरुष इनको तथा जो भूखसे अथवा मैथुनसे कृश हो गये हैं, उनको सर्वदा अत्यन्त हितकारी है ॥ १—५ ॥

गोदुग्धम् ।

गव्यं दुग्धं विशेषेण मधुरं रसपाकयोः ॥ ६ ॥
शीतलं स्तन्यकृत् स्निग्धं वातपित्तास्रनाशनम् ।
दोषधातुमलस्रोतःकिंचित्क्लेदकरं गुरु ॥ ७ ॥
जरासमस्तरोगाणां शांतिकृत्सेविनां सदा ।
कृष्णाया गोर्भवं दुग्धं वातहारि गुणाधिकम् ॥८॥
पीताया हरते पित्तं तथा वातहरं भवेत् ।
श्लेष्मलं गुरु शुक्लाया रक्ताचित्रातिवातहृत् ॥ ९ ॥
बालवत्सविवत्सानां गवां दुग्धं त्रिदोषकृत् ।
बष्कयिण्यास्त्रिदोषघ्नं तर्पणं बलकृत्पयः ॥ १० ॥

गायका दूध-रस और पाकमें अत्यन्त मधुर, शीतल, स्तनोंमें दूधको बढानेवाला, स्निग्ध, वात पित्त तथा रक्तविकारको नष्ट करनेवाला, दोष धातु मल तथा नाडियोंको किंचित् गीला करनेवाला तथा बुढापेके सब रोगोंको शमन करनेवाला है । काली गायका दूध—वातको हरनेवाला तथा गुणोंमें अधिक है । पीली गायका दूध पित्त तथा वायुको हरता है तथा श्वेत गायका दूध भारी और कफकारक और लाल तथा चितकवरी गायका दूध वातको अत्यन्त हरनेवाला है । जिस गायका बछडा छोटा हो अथवा मर गया हो उसका दूध त्रिदोषकारक होता है । बष्कयिणी ( बाखरी ) गायका दूध-त्रिदोषनाशक तृप्तिकारक तथा बलवर्धक होता है ॥ ६–१० ॥

देशविशेषेण श्रैष्ठ्यम् ।

जांगलानूपशैलेषु चरंतीनां यथोत्तरम् ।
पयो गुरुतरं स्नेहं यथाहारं प्रवर्तते ॥ ११ ॥

जो गायें जांगल तथा अनूप देशमें और पर्वतमें चरती हैं उनका दूध

एकसे दूसरा यथोत्तर भारी है। जैसी वस्तुको गाय खाती है उसके अनुसार ही उसका दूध स्निग्ध होता है ॥ ११ ॥

आहारविशेषम्।

स्वल्पान्नभक्षणाज्जातं क्षीरं गुरु कफप्रदम्।
तत्तु बल्यं परं वृष्यं स्वस्थानां गुणदायकम् ॥ १२ ॥
पलालतृणकार्पासबीजजातं गुणैर्हितम्।

थोडा अन्न खानेवाली गायोंका दूध--भारी, कफवर्द्धक, बलकारक, वीर्य्यवर्धक और स्वस्थ मनुष्योंके लिये हितकारी है। जो गायें पलाल-तृण, कपासके बीज ( विनौले आदि ) भक्षण करती हैं, उनका दूध अत्यन्त हितकारी है ॥ १२ ॥

माहिषम्।

माहिषं मधुरं गव्यात्स्निग्धं शुक्रकरं गुरु ॥ १३ ॥
निद्राकरमभिष्यंदि क्षुधाधिककरं हिमम्।

भैंसका दूध--मधुर, गायसे अधिक स्निग्ध, वीर्य्यवर्धक, भारी, निद्राकारक, अभिष्यन्दि, भूँखको अधिक लगानेवाले और शीतल है ॥ १३ ॥

छागम्।

छागं कषायं मधुरं शीतं ग्राहि तथा लघु ॥ १४ ॥
रक्तपित्तातिसारघ्नं क्षयकासज्वरापहम्।
अजानामल्पकायत्वात्कटुतिक्तनिषेवणात् ॥ १५ ॥
स्तोकांबुपानाद्व्यायामात्सर्वरोगापहं पयः।

बकरीका दूध-कसैला, मधुर, शीतल, ग्राही, हलका और रक्तपित्त, अतिसार, क्षय, कास और ज्वरको हरनेवाला है। बकरीका छोटा शरीर होनेसे कटु,तिक्त पदार्थोंके सेवन करनेसे, पानी थोडा पीनेसे और अत्यन्त व्यायाम करनेसे उसका दूध सब रोगोंको नष्ट करता है ॥ १४ ॥ १५ ॥

मृगीदुग्धम् ।

मृगीणां जांगलोत्थानामजाक्षीरगुणं पयः ॥ १६ ॥

जङ्गलकी हरनियोंका दूध भी बकरीके दूधके समान गुणवाला है ॥१६॥

मेषीणाम् ।

आविकं लवणं स्वादु स्निग्धोष्णं चाश्मरिप्रणुत् ।
अहृद्यं तर्पणं वृष्यं शुक्रपित्तकफप्रदम् ॥ १७ ॥
गुरुकासेऽनिलोद्भूते केवले चानिले वरम् ।

भेडका दूध-लवणरस युक्त, स्वादु, स्निग्ध, उष्ण, पथरीको तोडनेवाला, हृदयको अप्रिय, तृप्तिकारक, वृष्य, शुक्र, पित्त और कफको बढानेवाला, भारी तथा वातजनित खांसीमें और केवल वातमें हितकारी है ॥ १७ ॥

अश्वीदुग्धम् ।

रूक्षोष्णं वडवाक्षीरं बल्यं शोषानिलापहम् ॥१८॥
अम्लं पटु लघु स्वादु सर्वमैकशफं तथा ।

घोडीका दूध-रूक्ष, गरम, बलकारक, शोथ तथा वायुको नष्ट करनेवाला, अम्ल, लवणरसवाला, हलका, स्वादु है। और सब एक खुरवाले पशुओंका दूध इसके समान गुणोंवाला होता है ॥ १८ ॥

उष्ट्रीदुग्धम् ।

उष्ट्रीदुग्धं लघु स्वादु लवणं दीपनं तथा ॥ १९ ॥
कृमिकुष्ठकफानाहशोथोदरहरं सरम् ।

ऊंटनीका दूध-लघु, स्वादु, लवणरसयुक्त, दीपन, दस्तावर तथा कृमि, कुष्ठ, कफ, आनाह, शोथ और उदररोगको हरता है ॥ १९ ॥

हस्तिनीदुग्धम् ।

बृंहणं हस्तिनीदुग्धं मधुरं तुवरं गुरु ॥ २० ॥
वृष्यं बल्यं हिमं स्निग्धं चक्षुष्यं स्थिरताकरम् ।

हस्तिनीका दूध-धातुओंको पुष्ट करनेवाला, मधुर, कसैला, भारी, वीर्य्यवर्धक, बलकारक, शीतल, स्निग्ध, नेत्रोंको हितकारी तथा दृढता करनेवाला है ॥ २० ॥

नारीदुग्धम् ।

नार्य्या लघु पयः शीतं दीपनं वातपित्तजित् ॥२१॥
चक्षुःशूलाभिघातघ्नं नस्याश्चोतनयोर्हितम् ।

स्त्रीका दूध-हलका, शीतल, दीपन, वात और पित्तको जीतनेवाला, नेत्रोंके शूल तथा अभिघातको नष्ट करनेवाला तथा नसवार देनेमें और आश्च्योतन कर्म ( आंख तथा नाकमें टपकानेमें ) श्रेष्ठ है ॥ २१ ॥

धारोष्णम् ।

धारोष्णं गोः पयो बल्यं लघु शीतं सुधासमम् २२॥
दीपनं च त्रिदोषघ्नं तद्धाराशिशिरं त्यजेत् ।
धारोष्णं शस्यते गव्यं धाराशीतं तु माहिषम् २३॥
शृतोष्णमाविकं पथ्यं शृतशीतमजापयः ।
आमं क्षीरमभिष्यंदि गुरु श्लेष्मामवर्द्धनम् ॥ २४ ॥
ज्ञेयं सर्वमपथ्यं तु गव्यमाहिषवर्ज्जितम् ।
नारीक्षीरं त्वाममेव हितं न तु शृतं हितम् ॥२५॥
शृतोष्णं कफवातघ्नं शृतशीतं तु पित्तनुत् ।
अर्द्धोदकं क्षीरशिष्ट मामाल्लघुतरं पयः ॥ २६ ॥

जलेन रहितं दुग्धमतिपक्वं यथाऽयथा ।
तथातथा गुरुस्निग्धं वृष्यं बलविवर्द्धनम् ॥ २७ ॥

गायका धारोष्ण दूध अर्थात् जो दूध निकालते ही पी लिया जावे वह दूध-बलदायक, लघु शीतल, अमृतके समान, दीपन, त्रिदोषनाशक है। धारोष्ण दूध ठण्डा हो जानेपर पीने योग्य नहीं होता। गायका दूध तो धारोष्ण प्रशस्त है और भैंसका धाराशीत अर्थात् दुहनेके बाद शीतल हुआ प्रशस्त गुणोंवाला है। भेडका दूध-शीतल तथा बकरीका गरम पथ्य है। कच्चा दूध—अभिष्यन्दि, भारी, कफ और आमको बढानेवाला है इस लिये गाय और भैंसके दूधके अतिरिक्त सब कच्चे दूध अपथ्य हैं। स्त्रीका दूध तो कच्चा ही हितकारी है, गरम नहीं। गरम किया हुआ दूध कफ और बातको नष्ट करता है, गरम करके ठण्डा किया हुआ दूध पित्तको नष्ट करता है तथा बराबरका जल डालकर उबालकर रहा हुआ केवल दूध कच्चे दूधसे भी हलका है। जल रहित दूधको जितना पकाते जावेंगे वह उतना २ भारी, स्निग्ध, वीर्य्य तथा बलवर्धक होता चला जाता है ॥ २२-२७ ॥

पीयूषकिलाटक्षीरशाकतक्रपिंडमोरटाः ।

क्षीरं तत्कालसूताया घनं पीयूषमुच्यते ।
नष्टदुग्धस्य पक्वस्य पिंडः प्रोक्तः किलाटकः ॥२८॥
अपक्वमेव यन्नष्टं क्षीरशाकं हि तत् पयः
दध्ना तक्रेण वा नष्टं दुग्धं बद्धं सुवाससा ॥ २९ ॥
द्रवभागेन रहितं यत्तक्रपिंडः स उच्यते ।
नष्टदुग्धभवं नीरं मोरटं जय्यटोऽब्रवीत् ॥ ३० ॥
पीयूषश्च किलाटं च क्षीरशाकं तथैव च ।
तक्रपिंड इमे वृष्या बृंहणा बलवर्द्धनाः ॥ ३१ ॥
गुरवः श्लेष्मला हृद्या वातपित्तविनाशनाः ।

दीप्ताग्नीनां विनिद्राणां विद्रधौ चाभिपूजिताः ॥३२॥
मुखशोषतृषादाहरक्तपित्तज्वरप्रणुत् ।
लघुर्बलकरो रुच्यो मोरटः स्यात्सितायुतः ॥ ३३ ॥

तत्काल प्रसूत गाय आदिके गाढे दूधको पीयूष ( खीस ) कहते हैं। दूधको नष्ट हो जानेपर जो पिंड रह गया हो उसको किलाट ( खोया ) कहते हैं। जो दूध विना ही पके सूख गया हो उसे क्षीरशाक कहते हैं। दही या तक्र द्वारा जिस दूधको जमाकर कपड़ेमें छानकर जलरहित करके पिंडरूप बनादें उसे तक्रपिण्ड कहा जाता है। फटे हुए दूधके पानीको मोरट कहते हैं, यह जय्यटने कहा है।

पीयूष आदि पांचों प्रकारके दूध-वीर्य्यवर्धक, बृंहण: बलवर्धक, भारी, कफकारक, हृदयको प्रिय, वात और पित्तको नष्ट करनेवाले तथा जिनकी अग्नि प्रदीप्त है। जिनको नींद नहीं आती और विद्रधि रोगवालोंको हितकर है। खांड मिलाया हुआ मोरट-हलका, बलवर्धक, रुचिकारक और मुखशोष, तृषा, दाह, रक्तपित्त और ज्वरको दूर करनेवाला है॥ २८-३३॥

### सन्तानिका ( मलाई ) आदिगुणाः ।

संतानिका गुरुः शीता वृष्या पित्तास्रपातनुत् ।
तर्पणी बृंहणी स्निग्धा बलासबलशुक्रला ॥३४॥
खण्डेन सहितं दुग्धं कफकृत्पवनापहम् ।
सितासितोपलायुक्तं शुक्रलं त्रिमलापहम् ॥ ३५ ॥
रात्रौ चन्द्रगुणाधिक्याद्व्यायामाकरणात्तथा ।
प्राभातिकं तदा प्रायः प्रादोषाद्गुरु शीतलम् ॥ ३६ ॥
दिवाकरकराघाताद्व्यायामानिलसेवनात् ।
प्राभातिका तु प्रादोषं लघुवातकफापहम् ॥ ३७ ॥

वृष्यं बृंहणमग्निदीपनकरं पूर्वाह्णपीतं पयो
मध्याह्ने बलदायकं कफहरं पित्तापहं दीपनम् ।
बाल्ये वह्निकरं ततो बलकरं वृद्धेषु रेतोवहं
रात्रौ पथ्यमनेकदोषशमने क्षीरं सदा सेव्यते ॥३८॥
वदंति पेयं निशि केवलं पयो
भोज्यं न तेनेह सहौदनादिकम् ।
भवेदजीर्णं यदि न स्वपेन्निशि
क्षीरस्य पीतस्य न शेषमुत्सृजेत् ॥ ३९ ॥
विदाहीन्यन्नपानानि दिवाभुंक्ते हि यन्नरः ।
तद्विदाहप्रशांत्यर्थं रात्रौ क्षीरं सदा पिबेत् ॥ ४० ॥
दीप्तानले कृशे पुंसि बाले वृद्धे पयःप्रिये ।
मतं हिततमं दुग्धं सद्यःशुक्रकरं यतः ॥ ४१ ॥
क्षीरं गव्यमथाजं वा कोष्णं दंडाहतं पिबेत् ।
लघु वृष्यं ज्वरहरं वातपित्तकफापहम् ॥ ४२ ॥
गोदुग्धप्रभवं किं वा छागीदुग्धसमुद्भवम् ।
भवेदेतत्त्रिदोषघ्नं रोचनं बलवर्द्धनम् ॥ ४३ ॥
वह्निवृद्धिकरं वृष्यं सद्यस्तृप्तिकरं लघु ।
अतिसारेऽग्निमांद्ये च ज्वरेऽजीर्णे प्रशस्यते ॥ ४४ ॥

इति दुग्धवर्गः ।

सन्तानिका अर्थात मलाई -भारी, शीतल, वीर्य्यवर्धक पित्त, रक्तविकार और वायुको नष्ट करनेवाली, तृप्तिकारक, बृंहण, स्निग्ध तथा कफ, बल और वीर्यको बढाती है ।

खाण्डवाला दूध-कफकारक और वायुनाशक है । बूरा और सितोपला ( मिश्री ) युक्त दूध, वीर्य्यवर्धक और त्रिदोषनाशक है ।

रातमें चन्द्रमाके गुणोंकी आधिक्यतासे तथा व्यायाम और परिश्रमके न करनेसे प्रातःकालका दूध-प्रायः शामके दूधसे भारी तथा ठण्डा है। सूर्यकी किरणोंके सम्पर्कसे, वायुके व्यायाम करनेसे, वायुके सेवन करनेसे सायंकालका दूध प्रातःकालके दूधकी अपेक्षा हलका तथा वात और कफको जीतनेवाला है।

पूर्वाह्नमें पिया हुआ दूध-वीर्यवर्धक, धातुओंको पुष्ट करनेवाला और अग्निको वर्धन करनेवाला होता है। मध्याह्नमें पिया हुआ बलदायक, कफनाशक, पित्तको हरनेवाला तथा दीपन होता है। रात्रिमें पिया हुआ बच्चोंके लिये अग्निदीपक तथा बलकारी, वृद्धोंके लिये वीर्योत्पादक, पथ्यकारक अनेक दोषोंको शमन करनेवाला है। कुछ मनुष्योंके मतमें रातको दूध ही पीना चाहिये। उसके साथ अन्न आदि नहीं खाना चाहिये। क्यों कि यदि रात्रिमें निद्रा नहीं आवे तो अजीर्ण होनेका भय है तथा वर्तनमें लिया हुआ दूध सब पी जाना चाहिये छोडना नहीं चाहिये छोडा हुआ दूध दोषयुक्त हो जाता है। मनुष्य दाह करनेवाले जो अन्नपान करता है उनकी शांतिके लिये रातको उसको दूध अवश्य पीना चाहिये। जिनकी अग्नि दीप्त हो उनके लिये तथा कृश, बालक, वृद्ध इनके लिये दूध अत्यन्त हितकारी है। क्यों कि यह शीघ्र ही वीर्यको उत्पन्न कर देता है।

गाय और बकरीके दूधको यदि दण्डसे मथ कर किंचित् गरम करके पीवे तो यह दूध-लघु, वीर्यवर्धक, ज्वरनाशक तथा त्रिदोषनाशक होता है।

गाय और बकरीके दूधकी फेन ( झाग ) त्रिदोषनाशक रुचिकारक, बलवर्धक, अग्निवर्धक, वीर्यकारक, शीघ्रही तृप्तिको करनेवाली, हलकी तथा अतिसार, मन्दाग्नि, ज्वर और अजीर्णमें प्रशस्त है॥ ३४-४४॥

### निंदितम्।

**विवर्णं विरसं चाम्लं दुर्गंधं ग्रथितं पयः।**
**वर्जयेदम्ललवणयुक्तं बुद्ध्यादिहृद्यतः॥ ४५॥**

बुरे वर्णवाले, रसरहित, दुर्गन्धित, फटे हुए तथा अम्ल और लवण

रसवाले दूधका त्याग कर देना चाहिये क्योंकि यह बुद्ध्यादिके हरनेवाला है ॥ ४५ ॥

इति श्रीवैद्यरत्नपं०-रामप्रसादात्मजविद्यालंकार—श्रीशिवशर्म्म
वैद्यशास्त्रिकृत शिवप्रकाशिकाभाषायां हरीतक्यादि-
निघण्टौ दुग्धवर्गः समाप्तः ॥ ११ ॥

---

# दधिवर्गः १२.

दधि

दध्युष्णं दीपनं स्निग्धं कषायानुरसं गुरु ।
पाकेऽम्लं श्वासपित्तास्रशोथमेदःकफप्रदम् ॥ १ ॥
मूत्रकृच्छ्रे प्रतिश्याये शीतगे विषमज्वरे ।
अतिसारेऽरुचौ कार्श्यें शस्यते बलशुक्रकृत् ॥ २ ॥

दधि-गरम, दीपन, स्निग्ध, कषायानुरस, भारी पाकमें अम्ल तथा श्वास, पित्त, रक्तविकार, शोथ मेद और कफको करनेवाली है। मूत्रकृच्छ्रमें, प्रतिश्यायमें शीतयुक्त विषमज्वरमें, अतिसारमें, अरुचिमें और कृशतामें दही अत्यन्त हितकारी तथा बल और वीर्यको बढानेवाला है ॥ १ ॥ २ ॥

तद्भेदः ।

आदौ मन्दं ततः स्वादु स्वाद्वम्लं च ततः परम् ।
अम्लं चतुर्थमत्यम्लं पञ्चमं दधि पञ्चधा ॥ ३ ॥
मन्दं दुग्धवदव्यक्तरसं किंचिद्घनं भवेत् ।
मन्दं स्यात्सृष्टविण्मूत्रदोषत्रयविदाहकृत् ॥ ४ ॥

यत्सम्यग्घनतां यातं व्यक्तस्वादुरसं भवेत् ।
अव्यक्ताम्लरसं तत्तु स्वादु विज्ञैरुदाहृतम् ॥ ५ ॥
स्वादु स्यादत्यभिष्यंदि वृष्यं मेदःकफापहम् ।
वातघ्नं मधुरं पाके रक्तपित्तप्रसादनम् ॥ ६ ॥
स्वाद्वम्लं सांद्रमधुरं कषायानुरसं भवेत् ।
स्वाद्वम्लस्य गुणा ज्ञेयाः सामान्यदधिवज्जनैः ॥७॥
यत्तिरोहितमाधुर्य्यं व्यक्ताम्लत्वं तदम्लकम् ।
अम्लं तु दीपनं पित्तरक्तश्लेष्मविवर्द्धनम् ॥ ८ ॥
तदत्यम्लं दन्तरोमहर्षकण्ठादिदाहकृत् ।
अत्यम्लं दीपनं रक्तवातपित्तकरं परम् ॥ ९ ॥
गव्यं दधि विशेषेण स्वाद्वम्लं च रुचिप्रदम् ।
पवित्रं दीपनं हृद्यं पुष्टिकृत्पवनापहम् ॥ १० ॥
उक्तं दध्नामशेषाणां मध्ये गव्यं गुणाधिकम् ।
माहिषं दधि सुस्निग्धं श्लेष्मलं वातपित्तनुत्॥११॥
स्वादुपाकमभिष्यंदि वृष्यं गुर्वस्रदूषकम् ।
आजं दध्युष्णकं ग्राहि लघु दोषत्रयापहम् ॥१२॥
शस्यते श्वासकासार्शःक्षयकार्श्येषु दीपनम् ।
पक्वदुग्धभवं रुच्यं दधि स्निग्धगुणोत्तमम् ॥ १३॥
पित्तानिलापहं सर्वधात्वग्निबलवर्द्धनम् ।
असारं दधि संग्राहि शीतलं वातलं लघु ॥ १४ ॥
विष्टंभि दीपनं रुच्यं ग्रहणीरोगनाशनम् ।

गलितं दधि सुस्निग्धं वातघ्नं कफकृद्गुरु ॥१५॥
बलपुष्टिकरं हृद्यं मधुरं नातिपित्तकृत् ।
सशर्करं दधि श्रेष्ठं तृष्णापित्तास्रजित् परम् ॥१६॥
सगुडं वातनुद् वृष्यं बृंहणं तर्पणं गुरु ।
न नक्तं दधि भुञ्जीत न चाप्यघृतशर्करम् ॥ १७ ॥
नामुद्गसूपं नाक्षौद्रं नोष्णं नामलकैर्विना ।
शस्यते दधि नो रात्रौ शस्तं चांबुघृतान्वितम् ॥१८॥
रक्तपित्तकफोत्थेषु विकारेषु च नैव तत् ।
हेमन्ते शिशिरे चापि वर्षासु दधि शस्यते ॥१९ ॥
शरद्ग्रीष्मवसन्तेषु प्रायशस्तद्विगर्हितम् ।
ज्वरासृक्पित्तवीसर्पकुष्ठपांड्वामयभ्रमान् ॥ २० ॥
प्राप्नुयात्कामलां चोग्रां विधिं हित्वादधिप्रियः ।
दध्नस्तूपरि यो भागो घनः स्नेहसमन्वितः॥ २१ ॥
स लोके सर इत्युक्तो दध्नो मण्डस्तु मस्त्विति ।

मन्द, स्वादु, स्वाद्वम्ल, अम्ल और अत्यम्ल इन भेदोंसे दही पांच प्रकारका है ।

दूधके समान अव्यक्त रसवाला तथा गाढा जो दही हो उसको मन्द कहते हैं। मन्द दही-मूत्र मलको निकालनेवाला तथा त्रिदोष और दाहको करता है ।

जिस दहीमें अम्ल रस व्यक्त न हुआ हो उसको स्वादु कहते हैं। स्वादु दही-अभिष्यन्दि, वीर्यवर्धक, मेद और कफको बढानेवाला, वातनाशक, पाकमें मधुर तथा रक्तपित्तको दूर करनेवाला है ।

जो दही गाढा, मधुर तथा कषायानुरस हो उसको स्वाद्वम्ल कहते हैं । स्वाद्वम्लके गुण सामान्य दधिके समान ही जानने ।

जिस दहीमें मीठेपनका नाश तथा खटाई व्यक्त हो उसको अम्ल कहते हैं। अम्ल दही--पित्त, रक्तविकार और कफको बढाता है।

जो दही दन्त और रोमोंमें हर्ष तथा कण्ठ आदिमें दाह करता है उसको अत्यम्ल कहते हैं। अत्यम्ल दही दीपन तथा रक्त, वात और पित्तका अत्यन्त कोप करता है।

गायका दही विशेष करके मीठा, खट्टा, रुचिकारक, पवित्र, दीपन, हृदयको प्रिय, पुष्टिकारक तथा पवननाशक है।

सब दधियोंमें गायका दही ही अधिक गुणोंवाला है।

भैंसका दही- अत्यन्त स्निग्ध, कफकारक, वातपित्तनाशक, पाकमें स्वादु, अभिष्यन्दि वीर्यवर्धक, भारी और रक्तको दूषित करनेवाला है।

बकरीका दही--गरम, ग्राही, हलका; त्रिदोषनाशक तथा श्वास, कास, अर्श, क्षय और कृशतामें हितकारी है तथा दीपन है।

पके हुए दूधका दही--रुचिकारक, स्निग्ध, उत्तम गुणोंवाला, पित्त तथा वायुको नष्ट करनेवाला तथा सब धातु, अग्नि और बलको बढाने-वाला है।

साररहित दूधका दही-ग्राही,शीतल, वातकारक, लघु,विष्टम्भकारक, दीपन, रुचिकारक और ग्रहणी रोगको नष्ट करनेवाला होता है।

गालित अर्थात् वस्त्रमें छना हुआ दही-स्निग्ध,वातनाशक,कफकारक, भारी, बलपुष्टिकारक, रुचिकारक, मधुर और किंचित् पित्तको करने-वाला है।

बूरेवाला दही-श्रेष्ठ तथा तृष्णा, पित्त और रक्तविकार को जीतने-वाला है।

गुडवाला दही-वीर्यवर्धक, बृंहण, तृप्तिदायक और भारी

रात्रिमें दही खाने योग्य नहीं यदि खाना भी हो तो बिना घृत और खाण्ड, बिना मूंगकी दालके, बिना मधुके, तथा बिना गरम पदार्थोंके और आमलोंके न खावे। रातको दही खाना उचित नहीं, यदि खाना हो तो घृत और जल डालकर खावे। एवं रक्त पित्त कफविकारोंमें तो दही खाना ही नहीं चाहिये।

हेमन्त, शिशिर और वर्षामें दही खाना उत्तम है। शरद्, ग्रीष्म और वसन्तमें प्रायः दही खाना गर्हित है।

जो मनुष्य विधिके विना दही खाता है वह ज्वर, रक्तपित्त, विसर्प, कुष्ठ, पाण्डु और भ्रमको तथा उग्र कामलाको प्राप्त करता है।

दहीके ऊपरका जो भाग गाढा तथा स्नेहयुक्त होता है उसे सर कहते हैं। और दहीके मण्डको मस्तु कहते हैं॥ ३-२१॥

सरः स्वादुर्गुरुर्वृष्यो वातवह्निप्रणाशनः ॥ २२ ॥
साम्लो वस्तिप्रशमनः पित्तश्लेष्मविवर्द्धनः ।
मस्तु क्लमहरं बल्यं लघुभक्ताभिलाषकृत् ॥ २३ ॥
स्रोतोविशोधनं ह्लादि कफतृष्णानिलापहम् ।
अवृष्यं प्रीणनं शीघ्रं भिनत्ति मलसंचयम् ॥२४॥

इति दधिवर्गः ।

सर-स्वादु, भारी, वीर्यवर्धक, वात तथा वह्निको नष्ट करनेवाला होता है। तथा खट्टा, वस्तिरोगोंको शमन करनेवाला और पित्त और कफको बढानेवाला होता है।

मस्तु—ग्लानिको हरनेवाला, बलकारक, हलका, अन्नकी इच्छा करनेवाला, नाडियोंका शोधन करनेवाला, आह्लादकारक, अवृष्य, तृप्तिकारक मल संचयको शीघ्र ही तोडनेवाला और कफ, तृष्णा तथा वायुको नष्ट करता है॥ २२-२४॥

इति श्रीवैद्यरत्न--पं०--रामप्रसादात्मजविद्यालंकार--शिवशर्मवैद्यकृत-शिवप्रकाशिकाभाषायां हरीतक्यादिनिघण्टौ दधिवर्गः समाप्तः ॥ १२ ॥

---

# तक्रवर्गः १२,



घोलं तु मथितं तक्रमुदश्विच्छच्छिकापि च ।
ससरं निर्जलं घोलं मथितं त्वसरोदकम् ॥ १ ॥
तक्रं पादजलं प्रोक्तमुदश्वित्त्वर्द्धवारिकम् ।
छच्छिका सारहीना स्यात्स्वच्छा प्रचुरवारिका ॥२॥

तक्र पांचप्रकारका है, घोल, मथित, तक, उदश्वित् और छच्छिका। विना जल डाले मलाई सहित विलोये हुए दहीको घोल कहते हैं। मलाई उतार कर विना जल डाले जो दही विलाया जाय उसे मथित कहते हैं। जिस दहीमें चतुर्थ भाग जल डालकर विलोया जाय उनको तक्र कहते हैं। जिस दहीमें आधा जल डालकर विलोया जाय उसको उदश्वित् कहते हैं। तथा जिस दहीमेंसे मक्खन निकाल लिया हो और जो स्वच्छ तथा अत्यन्त जलवाला हो उसको छच्छिका कहते हैं॥ १ ॥ २ ॥

घोलं तु शर्करायुक्तं गुणैर्ज्ञेयं रसालवत् ।
वातपित्तहरं ह्लादि मथितं कफपित्तनुत् ॥ ३ ॥
तक्रं ग्राहि कषायाम्लं स्वादुपाकरसं लघु ।
वीर्य्योष्णं दीपनं वृष्यं प्रीणनं वातनाशनम् ॥ ४ ॥
ग्रहण्यादिमतां पथ्यं भवेत्संग्राहि लाघवात् ।
किंचित्स्वादुविपाकित्वान्न च पित्तप्रकोपनम् ॥५॥
कषायोष्णं दीपनं वृष्यं प्रीणनं वातनाशनम् ।
कषायोष्णंविकाशित्वाद्रौक्ष्याच्चापि कफापहम् ॥६॥

खाण्ड डालकर पिया हुआ घोल रसालाके समान गुणोंवाला होता है, तथा वातपित्तनाशक और मलको प्रसन्न करनेवाला होता है ।

मथित-कफ पित्तको दूर करनेवाला है।

तक्र-ग्राही, कसैला, खट्टा, पाक और रसमें स्वादु, हलका. उष्णवीर्य, दीपन, वीर्यवर्धक, तृप्तिकारक, वातनाशक और ग्रहणी आदि रोगवालोंके लिये पथ्य है।

तक्र-लघु होनेसे ग्राही, पाकमें किंचित स्वादु होनेसे वातको प्रकुपित न करनेवाला, कषाय, गरम, विकाशी तथा रूक्ष होनेसे कफनाशक होता है॥ ३-६ ॥

न तक्रसेवी व्यथते कदाचिन्न तक्रदग्धाः प्रभवंति रोगाः।
यथा सुराणाममृतं सुखायतथानराणांभुवितक्रमाहुः॥
अम्लेन वातं मधुरेण पित्तं कफंकषायेण निहंति सद्यः।
उदश्वित्कफकृद्बल्यमामघ्नं परमं मतम्॥ ८॥
छच्छिका शीतला लघ्वीपित्तश्रमतृषाहरी।
वातनुत्कफकृत्सा तु दीपनी लवणान्विता॥ ९॥

तक्रको सेवन करनेवाला मनुष्य रोगी नहीं होता, तक्रसे नष्ट किये हुए रोग फिर नहीं आते। जैसे देवताओंके लिये अमृत सुखदायक है वैसे ही मनुष्योंके लिये तक्र है।

तक्र-अम्लरससे वातको, मधुर रससे पित्तको और कषायसे कफको शीघ्र ही नष्ट कर देता है।

उदश्वित-कफकारक, बलवर्धक और आमनाशक होता है।

छच्छिका-शीतल, हलकी, दीपन, लवणरसयुक्त, कफकारक, वातनाशक तथा पित्त, श्रम और तृषाको दूर करती है॥ ७-९ ॥

उद्धृतघृतस्तोकोद्धृतघृतानुद्धृतघृतानि।

समुद्धृतं घृतं तक्रं पथ्यं लघु विशेषतः।
स्तोकोद्धृतघृतंतस्माद् गुरु वृष्यंकफावहम्॥१०॥
अनुद्धृतघृतं सान्द्रं गुरु पुष्टिकफप्रदम्।

जिस तक्रमेंसे सम्पूर्ण मक्खन निकाल लिया हो वह पथ्य और अत्यन्त

लघु होता है। जिसमेंसे थोडा मक्खन निकाल लिया हो वह भारी, वीर्य वर्धक और कफकारक है। जिसमेंसे घृत नहीं निकाला वह गाढा, भारी और पुष्टि तथा कफकारक होता है ॥ १० ॥

वातेऽम्लं शस्यते तक्रं शुण्ठीसैंधवसंयुतम् ॥ ११ ॥
पित्ते स्वादु सितायुक्तं सव्योषमधिकं कफे ।
हिंगु जीरयुतं घोलं सैंधवेन च संयुतम् ॥ १२ ॥
भवेदतीव वातघ्नमर्शोतीसारहृत्परम् ।
सुरुच्यं पुष्टिदं बल्यं वस्तिशूलविनाशनम् ॥ १३ ॥

वातमें सोंठ और सेंधव नमकसे युक्त खट्टा तक्र देना योग्य है। पित्तमें मधुर तथा बूरासे युक्त तक्र देना चाहिये। तथा कफमें सोंठ, मिरच, पीपलयुक्त तक्र देना चाहिये।

हींग जीरा और सैंधव डालकर पिया हुआ घोल-वातको अत्यन्त नष्ट करनेवाला, अर्श तथा अतिसारको जीतनेवाला, रुचिकारक, पुष्टिदायक, बलवर्धक तथा वस्तिके शूलको दूर करनेवाला होता है ॥ ११-१३ ॥

मूत्रकृच्छ्रे तु सगुडं पांडुरोगे सचित्रकम् ।
तक्रमामं कफं कोष्ठे हंति कण्ठे करोति च ॥ १४॥
पीनसश्वासकासादौ पक्कमेव प्रयुज्यते ।
शीतकालेऽग्निमांद्ये च तथा वातामयेषु च ॥ १५॥
अरुचौ स्रोतसां रोधे तक्रं स्यादमृतोपमम् ।
तच्च हंति गरच्छर्दिप्रसेकविषमज्वरान् ॥ १६ ॥
पांडुमेदोग्रहण्यर्शोमूत्रग्रहभगन्दरान् ।
मेहं गुल्ममतीसारं शूलप्लीहोदरारुचीः ॥ १७ ॥

श्वित्रकोष्ठगतव्याधीन् कुष्ठशोथतृषाकृमीन् ।
नैव तक्रं क्षते दद्यान्नोष्णकाले न दुर्बले ॥ १८ ॥
न मूर्च्छाभ्रमदाहेषु न रोगे रक्तपित्तजे ।
यान्युक्तानि दधीन्यष्टौ तद्गुणं तक्रमादिशेत् ॥१९॥

इति तक्रवर्गः ।

मूत्रकृच्छ्रमें गुड डालकर पिया हुआ तथा पाण्डुरोगमें चित्रक डालकर पिया हुआ घोल गुणकारी होता है।

कच्चे दूधका तक्र-कफको कोठेमें हरता है तथा कण्ठमें उत्पन्न कर देता है। अतः पीनस, श्वास, कास आदिमें पक्के दूधका तक्र ही प्रयुक्त करना चाहिये।

शीतकालमें, अग्निकी मंदतामें, वातव्याधियोंमें, अरुचिमें, नाडियोंके रोधमें तक्र अमृतके समान होता है। तक्र-विष, वमन, प्रसेक, मूत्रग्रह भगन्दर, प्रमेह, गुल्म, अतिसार, शूल, प्लीहा, उदररोग, अरुचि, श्वित्रकोढ, कोष्ठगतरोग, कुष्ठ शोथ, तृषा और कृमिरोगको दूर करता है।

क्षतमें, उष्णकालमें, दुर्बल मनुष्यको, रक्तपित्तजविकारमें तथा मूर्च्छा भ्रम और दाहमें तक्र देना अच्छा नहीं है।

आठ प्रकारकी दहियोंमेंसे जिस २ दहीका जो तक्र है उस २ दहीके गुण उस २ तक्रमें जानने चाहिये ॥ १४-१९ ॥

इति श्रीवैद्यरत्नपंडितरामप्रसादात्मज-विद्यालङ्कार-शिवशर्म-
वैद्यशास्त्रिकृत-शिवप्रकाशिकाभाषायां हरीतक्यादि-
निघण्टौ तक्रवर्गः समाप्तः ॥ १३ ॥

# नवनीतवर्गः १४.



म्रक्षणं सर्जं हैयंगवीनं नवनीतकम्।

नवनीतं हितं गव्यं वृष्यं वर्णबलाग्निकृत्।
संग्राहि वातपित्तासृक्क्षयार्शोऽर्दितकासहृत् ॥ १ ॥
तद्धितं बालके वृद्धे विशेषादमृतं शिशोः।
नवनीतं महिष्यास्तु वातश्लेष्मकरं गुरु ॥ २ ॥
दाहपित्तश्रमहरं मेदःशुक्रविवर्द्धनम्।
दुग्धोत्थं नवनीतं तु चक्षुष्यं रक्तपित्तनुत् ॥ ३ ॥
वृष्यं बल्यमतिस्निग्धं मधुरं ग्राहि शीतलम्।
नवनीतं तु सद्यस्कं स्वादु ग्राहि हिमं लघु ॥ ४ ॥
मेध्यं किंचित्कषायाम्लमीषत्तक्रांशसंक्रमात्।
सक्षारकटुकाम्लत्वाच्छर्द्यर्शःकुष्ठकारकम् ॥ ५ ॥
श्लेष्मलं गुरु मेदस्यं नवनीतं चिरन्तनम् ॥ ६ ॥

इति नतनीतवर्गः।

गायका मक्खन-हितकारी, वीर्यवर्धक, वर्ण, बल, अग्नि इनको बढाने-वाला, ग्राही तथा वात, पित्त, रक्तविकार, क्षय, अर्श, अर्दितवात ( लकवा ), खांसी इनको नष्ट करनेवाला है।

मक्खन-बालक वृद्ध सबके लिये हितकारी है। विशेष करके बच्चोंको अमृत समान है।

भैंसका मक्खन-वातकफकारक, भारी, दाह, पित्त और श्रमको हरने-वाला, मेद और वीर्यको बढानेवाला होता है।

दूधसे निकला हुआ मक्खन-नेत्रोंको हितकारी, रक्तपित्तनाशक, बलकारक, अत्यन्त स्निग्ध, मधुर, ग्राही और शीतल है ।

तत्कालका निकला हुआ मक्खन-स्वादु, ग्राही, शीतल, हलका बुद्धिवर्द्धक तथा तक्र अंश बीचमें आजानेसे किंचित कषाय और किंचित् खट्टा होता है ।

बहुत देरका निकला हुआ मक्खन-क्षार, कटु और अम्ल रसवाला होनेके कारण वमन, अर्श और कुष्ठको हरनेवाला, कफवर्द्धक, भारी तथा मेदको बढानेवाला होता है १-६ ॥

इति श्रीवैद्यरत्न-पंडितरामप्रसादात्मजविद्यालङ्कारश्रीशिवशर्म्मवैद्यशास्त्रिकृतायां शिवप्रकाशिकाभाषायां हरीतक्यादिनिघण्टौ नवनीतवर्गः समाप्तः ॥ १४ ॥

---

## घृतवर्गः १५,



घृतमाज्यं हविः सर्पिः कथ्यंते तद्गुणा अथ ।
घृतं रसायनं स्वादु चक्षुष्यं वह्निदीपनम् ॥ १ ॥
शीतवीर्य्यं विषालक्ष्मीपापपित्तानिलापहम् ।
अल्पाभिष्यंदिकांत्योजस्तेजोलावण्यबुद्धिकृत् ॥२॥
स्वरस्मृतिकरं मेध्यमायुष्यं बलकृद्गुरु ।
उदावर्तज्वरोन्मादशूलानाहव्रणान् हरेत ॥ ३ ॥
स्निग्धं कफकरं वृष्यं क्षयवीसर्परक्तनुत् ।
गव्यं घृतं विशेषेण चक्षुष्यं वृष्यमग्निकृत् ॥ ४ ॥
स्वादुपाकरसं शीतं वातपित्तकफापहम् ।

मेधालावण्यकांत्योजस्तेजोवृद्धिकरं परम् ॥ ५ ॥
अलक्ष्मीपापरक्षोघ्नं वयसः स्थापनं गुरु ।
बल्यं पवित्रमायुष्यं सुमंगल्यं रसायनम् ॥ ६ ॥
सुगन्धं रोचकं चारु सर्वाजेषु गुणाधिकम् ।
माहिषं तु घृतं स्वादु पित्तरक्तानिलापहम् ॥ ७ ॥
शीतलं श्लेष्मलं वृष्यं गुरु स्वादु विपच्यते ।
आजमाज्यं करोत्यग्निं चक्षुष्यं बलवर्द्धनम् ॥ ८ ॥
कासे श्वासे क्षये चापि हितं पाके भवेत्कटु ।
औष्ट्रं कटु घृतं पाके शोषक्रिमिविषापहम् ॥ ९ ॥
दीपनं कफवातघ्नं कुष्ठगुल्मोदरापहम् ।
पाके लघ्वाविकं सर्पिः सर्वरोगविनाशनम् ॥ १० ॥
वृद्धिं करोति चास्थीनामश्मरीशर्करापहम् ।
चक्षुष्यमग्निसंधुक्ष्यं वातदोषनिवारणम् ॥ ११ ॥
कफेऽनिले योनिदोषे पित्ते रक्ते च तद्धितम् ।
चक्षुष्यमाज्यं स्त्रीणां वा सर्पिः स्यादमृतोपमम् १२॥
वृद्धिंकरोति देहाग्नेर्लघु पाके विषापहम् ।
तर्पणं नेत्ररोगघ्नं दाहनुद्बडवाघृतम् ॥ १३ ॥

घृत, आज्य और हवि यह घीके नाम हैं। इसके गुणोंको कहते हैं।

घृत-रसायन. स्वादु, नेत्रको हितकारी, अग्निदीपक, शीतवीर्य, किञ्चित अभिष्यन्दि, कांति-ओज, तेल लावण्य, बुद्धि, स्वर, स्मृति, मेधा, आयु, बल इनको बढानेवाला, भारी, स्निग्ध, कफकारक, वीर्यवर्द्धक तथा वीर्य अलक्ष्मी, पाप, पित्त, वायु, सदावर्त, ज्वर, उन्माद, शूल, आनाह, व्रण, क्षय तथा विसर्प इनको नष्ट करता है।

गायका घी-विशेष करके नेत्रोंको हितकारी, वीर्यवर्द्धक, अग्निदीपक पाक और रसमें स्वादु, शीतल, त्रिदोषनाशक, मेधा, लावण्य, कांति तेज, ओज इनकी वृद्धिको करनेवाला, अलक्ष्मी, पाप और राक्षसभयको नष्ट करनेवाला, आयुको स्थापित करनेवाला, भारी, बलवर्द्धक, पवित्र आयुवर्द्धक, मङ्गलकारक, रसायन, सुगन्धयुत, रुचिकारक सुन्दर तथा सबघृतोंसे अधिक गुणकारी है।

भैंसका घी-स्वादु, पित्त, रक्त तथा वायुको दूर करनेवाला, शीतल, कफ वर्धक, वीर्यवर्धक भारी तथा पाकमें स्वादु है।

बकरीका घी-अग्निदीपक, नेत्रोंको हितकारी, बलवर्धक कटु तथा कास श्वास और क्षयमें हितकारी है।

ऊंटनीका घी-पाकमें कटु, दीपन, कफ और वातको नष्ट करनेवाला तथा शोथ, कृमि, विष, कुष्ठ, गुल्म और उदररोगको दूर करनेवाला है।

भेडका घी-पाकमें लघु, सर्वरोगनाशक, अस्थियोंकी वृद्धिको करनेवाला, पथरी तथा शर्कराको नष्ट करनेवाला, नेत्रोंको हितकारी, अग्निदीपक, वातदोषोंका निवारण करनेवाला है।

नारीका घी-कफ, वात, योनिदोष, वात, रक्तविकारमें हितकारी नेत्रोंको हितकारी तथा अमृतके समान है।

घोडीका घी-देहकी अग्निको दीपन करनेवाला है, पाकमें हलका है, विषविकारको दूर करता है, तर्पण है, नेत्ररोगनाशक है तथा दाहको दूर करता है॥ १-१३॥

घृतं दुग्धभवं ग्राहि शीतलं नेत्ररोगहृत्।
निहंति पित्तदाहास्रमदमूर्छाभ्रमानिलान्॥ १४॥

दूधसे उत्पन्न हुआ घी-ग्राही, शीतल, नेत्ररोगोंको हरनेवाला, पित्त, दाह, रक्तविकार, मद, मूर्छा, भ्रम और वायुको दूर करता है॥ १४॥

हविर्ह्यस्तनदुग्धोत्थं तत्स्याद्धैयंगवीनकम्।
हैयंगवीनं चक्षुष्यं दीपनं रुचिकृत्परम्॥ १५॥

बलकृद्बृंहणं वृष्यं विशेषाज्ज्वरनाशनम् ।
वर्षादूर्द्ध्वं भवेदाज्यं पुराणं तत्त्रिदोषनुत् ॥ १६ ॥
मूर्छाकुष्ठविषोन्मादापस्मारतिमिरापहम् ।
यथायथाखिलं सर्पिः पुराणमधिकं भवेत् ॥१७ ॥
तथातथा गुणैः स्वैःस्वैरधिकं तदुदाहृतम् ।
योजयेन्नवमेवाज्यं भोजने तर्पणे श्रमे ॥ १८ ॥
बलक्षये पांडुरोगे कामलानेत्ररोगयोः ।
राजयक्ष्मणि बाले च वृद्धे श्लेष्मकृते गदे ॥ १९ ॥
रोगे सामे विषूच्यां च विबंधे चमदात्यये ।
ज्वरे च दहने मंदे न सर्पिर्बहु मन्यते ॥ २० ॥

इति घृतवर्गः ।

पहिले दिनके जमाए हुए दधमेंसे निकाला हुआ घी हैयंगवीन कहा जाता है। हैयंगवीन-नेत्रोंको हितकारी, दीपन, रुचिकारक, बलवर्धक, बृंहण, वृष्य, विशेष कर ज्वरनाशक होता है।

एक वर्षका पुराना घी-त्रिदोषनाशक, मूर्च्छा, कुष्ठ, विष, उन्माद, अपस्मार और तिमिरको दूर करता है। जैसे जैसे घी अत्यन्त पुराना होता है, वैसे २ रोगनाशक गुणोंमें अधिक होता जाता है। त्रिदोषजनित और विषजनित विकारोंको दूर करनेके लिये पुराने घीकी प्रशंसा है।

भोजनमें तृप्त करनेके लिये, थकावट दूर करनेके लिये, बलक्षयमें पाण्डु रोगमें, कामलामें, मन्द दृष्टि होनेपर नेत्ररोगोंमें नवीन घीका ही उपयोग करना चाहिये।

राजयक्ष्मामें बच्चों और बूढेके रोगोंमें, कफप्रधान रोगोंमें, साम

व्याधियोंमें, विसूचिकामें, मदात्ययमें, विबन्धमें और मन्दाग्निमें अधिक घृत नहीं खाना चाहिये ॥ १५-२० ॥

इति श्रीवैद्यरत्नरामप्रसादात्मजविद्यालङ्कारशिवशर्म्मवैद्यशास्त्रिकृतशिवप्रकाशिका-भाषायां हरीतक्यादिनिघण्टौ घृतवर्गः समाप्तः ॥ १५ ॥

---

## मूत्रवर्गः १६.



गोमूत्रम्।

गोमूत्रं कटु तीक्ष्णोष्णं क्षारं तिक्तकफापहम्।
लघ्वग्निदीपनं मेध्यं पित्तकृत्कफवातहृत ॥ १ ॥
शूलगुल्मोदरानाहकण्डूक्षिमुखरोगजित्।
किलासगदवातामबस्तिरुक्कुष्ठनाशनम् ॥ २ ॥
कासश्वासापहं शोथकामलापांडुरोगहृत ॥ ३ ॥

कण्डूकिलासगुदशूलमुखाक्षिरोगान्
गुल्मातिसारमरुदामयमूत्ररोधान्।
कास सकुष्ठजठरक्रिमिपांडुरोगान्
गोमूत्रमेकमपि पीतमपाकरोति ॥ ४ ॥

गोमूत्र-कटु, तीक्ष्ण, उष्ण, क्षार, तिक्त, कफनाशक, हलका, अग्निदीपक, बुद्धिवर्द्धक पित्तकारक, कफवातनाशक होता है। एवं शूल, गुल्म, उदररोग, आनाह, कंडु, अक्षिरोग, मुखरोग, किलास, आमवात, बस्तिरोग, कुष्ठ, कास, श्वास, शोथ, कामला, पाण्डुरोग इन सबको दूर करता है।

कण्डू, किलास, अर्श, शूल, मुखरोग, अक्षिरोग, गुल्म, अतिसार,

वातरोग, मूत्रावरोध, कास, कुष्ठ, जठररोग, कृमि और पाण्डुको केवल एक गोमूत्र ही पीनेसे दूर करदेता है ॥ १-४॥

सर्वेष्वपि च मूत्रेषु गोमूत्रं गुणतोऽधिकम् ।
अतो विशेषात्कथितं मूत्रं गोमूत्रमुच्यते ॥ ५ ॥
प्लीहोदरश्वासकासशोथवर्चोग्रहापहम् ।
शूलगुल्मरुजानाहकामलापांडुरोगहृत् ॥ ६ ॥
कषायं तिक्ततीक्ष्णं च पूरणात्कर्णशूलनुत् ॥ ७ ॥

सब मूत्रोंमें गुणोंसे गोमूत्र अधिक गुणवाला कहा है; इस लिये केवल मूत्र शब्दसे गोमूत्रका ही प्रयोग करना चाहिये। गोमूत्र—प्लीहा, उदर, श्वास, कास, शोथ, विबंध, शूल, गुल्म, अनाह, कामला और पाण्डुरोगको दूर करता है। कषाय, तिक्त और गरम करके कानमें डालनेसे कानके शूलको दूर करता है ॥ ५-७ ॥

नरमूत्रं गरं हंति सेवितं तद्रसायनम् ।
रक्तपामाहरं तीक्ष्णं सक्षारं लवणं स्मृतम् ॥ ८ ॥
गोजाविमहिषीणां तु स्त्रीणां मूत्रं प्रशस्यते ।
खरोष्ट्रेभनराश्वानां पुंसां मूत्रं हितं स्मृतम् ॥ ९ ॥

इति मूत्रवर्गः ।

मनुष्यका मूत्र सेवन करनेसे गरदोषको दूर करता है और रसायन है। तथा रक्तविकार और पामाको हरता है, तीक्ष्ण, क्षारयुक्त और नमकीन है।

गौ, बकरी, भेड और भैंस इनमें स्त्री-जातिका मूत्र अच्छा होता है। गधा, ऊंट, मनुष्य और घोडा इनमें पुरुष जातिका मूत्र हितकारी होता है ॥ ८-९ ॥

इति श्रीवैद्यरत्नपंडितरामप्रसादात्मजविद्यालङ्कारशिवशर्मवैद्यशास्त्रि-कृत-शिवप्रकाशिकाभाषायां हरीतक्यादिनिघण्टौ मूत्रवर्गः समाप्तः ॥ १६ ॥

# तैलवर्गः १७.

तिलादिस्निग्धवस्तूनां स्नेहस्तैलमुदाहृतम् ।
तत्तु वातहरं सर्वं विशेषात्तिलसंभवम् ॥ १ ॥
तिलतैलं गुरु स्थैर्य्यबलवर्णकरं सरम् ।
वृष्यं विकाशि विशदं मधुरं रसपाकयोः ॥ २ ॥
सूक्ष्मं कषायानुरसं तिक्तं वातकफापहम् ।
वीर्य्येणोष्णं हिमं स्पर्शे बृंहणं रक्तपित्तकृत् ॥ ३ ॥
लेखनं बद्धविण्मूत्रं गर्भाशयविशोधनम् ।
दीपनं बुद्धिदं मेध्यं व्यवायिव्रणमेहनुत् ॥ ४ ॥
श्रोत्रयोनिशिरःशूलनाशनं लघुतारकम् ।
त्वच्यं केश्यं च चक्षुष्यमभ्यंगे भोजनेऽन्यथा ॥५॥

तिल आदि स्निग्ध वस्तुओंका पीडन करनेसे निकाला हुआ स्नेह तैल कहा जाता है। सब प्रकारके तैल प्रायः वातनाशक होते है। और तिलों कातेल विशेष रूपसे वातनाशक है। तिलका तैल-भारी, शरीरको दृढ बनानेवाला, बल, वर्णकारक, सारक, वृष्य, विकाशी, विशद, रस पाकमें मधुर, सूक्ष्म, काषायानुरस, तिक्त, वातकफनाशक, वीर्य्यमें उष्ण, स्पर्शमें शीतल, बृंहण, रक्तपित्तकारक, लेखन, मलमूत्रको बांधनेवाला, गर्भाशयको शुद्धकरनेवाला, दीपन, बुद्धिवर्द्धक, मेधाजनक, व्यवायी, व्रण और प्रमेहको दूर करनेवाला, कान, योनि और शिरके शूलको नाश करनेवाला, शरीरको हलका बनानेवाला, त्वचा और केशोंको सुन्दर बनानेवाला, नेत्रोंको हितकारी, मालिश और भोजनमें हितकारी होता है ॥१-५॥

छिन्नभिन्नच्युतोत्पिष्टमथितक्षतपिच्चिते ।
भग्नस्फुटितविद्धाग्निदग्धविश्लिष्टदारिते ॥ ६ ॥
तथाभिहतनिर्भुग्नमृगव्याघ्रादिविक्षते ।
वस्तौ पानेऽन्नसंस्कारे नस्ये कर्णाक्षिपूरणे ॥ ७ ॥
सेकाभ्यंगावगाहेषु तिलतैलं प्रशस्यते ।
घृतमब्दात्परं पक्वं हीनवीर्य्यं प्रजायते ।
तैलं पक्वमपक्वं वा चिरस्थायि गुणाधिकम् ।

तिलतैल-छिन्न, भिन्न, च्युत, पिष्ट, मथित, क्षत, पिच्चित, भग्न, स्फुटित, विद्ध, अग्निदग्ध, विश्लिष्ट आदि अभिहत स्थानोंपर, निर्भुग्न स्थानमें, मृग और व्याघ्र आदिके किये हुए क्षतपर, वस्तिकर्म्ममें, पीनेमें, अन्नके संस्कारमें नस्य कर्म्ममें, कान और नेत्रमें भरनेके लिये, सेकमें, मालिशमें और अवगाहनमें तिलतैल सर्वश्रेष्ठ माना जाता है ।

पकाया हुआ घी एक वर्षके बाद हीनवीर्य्य होजाता है । तैल पक्व हो अथवा अपक्व हो, चिरस्थायी होता है और गुणोंमें अधिक होता है ॥ ६-८ ॥

सर्षपतैलगुणाः ।

दीपनं सार्षपं तैलं कटुपाकरसं लघु ॥ ९ ॥
लेखनं स्पर्शवीर्योष्णं तीक्ष्णं पित्तास्रदूषकम् ।
कफमेदोनिलार्शोघ्नं शिरःकर्णामयापहम् ॥ १० ॥
कण्डुकुष्ठकृमिश्वित्रकोठदुष्टक्रिमिप्रणुत् ।
तद्वद्राजिकयोस्तैलं विशेषान्मूत्रकृच्छ्रकृत ॥ ११ ॥

सरसोंका तेल-रस और पाकमें कटु, हलका, स्पर्श तथा वीर्य्यमें उष्ण, तीक्ष्ण, रक्त और पित्तको दूषित करनेवाला, कफनाशक, मेदनाशक, वायु और अर्शके हरनेवाला, कानके और शिरोंके रोगोंको दूर करनेवाला, तथा कण्डू, कुष्ठ, कृमि श्वित्र, कोठ और दुष्ट कृमियोंको दूर करता है ।

सरसोंके तेलके समान ही राईके तेलके गुण हैं। किंतु राईका तेल मूत्रकृच्छ्रको करनेवाला है ॥ ९-११ ॥

तुवरीतैलगुणाः ।

तीक्ष्णोष्णं तुवरीतैलं लघु ग्राहि कफास्रजित् ।
वह्निकृद्विषहृत्कण्डुकुष्ठकोठक्रिमिप्रणुत् ।
मेदोदोषापहं चापि व्रणशोथहरं परम् ॥ १२ ॥

तुवरी ( तारामीरा ) का तेल-अग्निवर्द्धक, तीक्ष्ण, उष्ण, ग्राही, कफ और रक्तविकारको जीतनेवाला, विषविकारको हरनेवाला तथा कण्डू, कुष्ठ, कोठ, कृमि, मेदरोग और व्रण शोथको हरनेवाला है ॥ १२ ॥

अतसीतैलगुणाः ।

अतसीतैलमाग्नेयं स्निग्धोष्णं कफपित्तकृत ॥ १३ ॥
कटुपाकमचक्षुष्यं बल्यं वातहरं गुरु ।
मलकृद्रसतः स्वादु ग्राहि त्वग्दोषहृद्घनम् ॥१४॥
वस्तौ पाने तथाभ्यंगे नस्ये कर्णास्यपूरणे ।
अनुपानविधौ चापि प्रयोज्यं वातशांतये ॥ १५ ॥

अलसीका तेल-अग्निवर्द्धक, स्निग्ध, उष्ण, कफ. पित्तकारक, कटुपाकी, नेत्रोंको अहितकारी, बलकारक, वातनाशक, भारी, मलकारक, रसमें स्वादु ग्राही, त्वचाके दोष हरनेवाला, गाढा, तथा बस्तिकर्म्ममें, पीनेमें, अभ्यंगमें नस्य कर्म्ममें, कर्णपूरणमें, मुखपूरणमें अनुपान विधिसे वायुकी शांतिके लिये प्रयोग किया जाता है ॥ १३-१५ ॥

कुसुम्भतैलगुणाः ।

कुसुम्भतैलमम्लं स्यादुष्णं गुरु विदाहि च ।
चक्षुर्भ्यामहितं वृष्यं रक्तपित्तकफप्रदम् ॥ १६ ॥

कुसुंभेके बीजोंका तेल-अम्ल, उष्ण, भारी, विदाही, नेत्रोंको हानिकारक, वृष्य, रक्त पित्त और कफको बढानेवाला होता है ॥ १६ ॥

खसतैलगुणाः ।

तैलं तु खसबीजानां बल्यं वृष्यं गुरु स्मृतम् ।
वातहृत्कफहृच्छीतं स्वादुपाकरसं च तत् ॥ १७ ॥

खसखसका तेल बलकारक, वृष्य, भारी, वातनाशक, कफनाशक, शीत, रस और पाकमें मधुर होता है ॥ १७ ॥

एरण्डतैलगुणाः ।

एरंडतैलं तीक्ष्णोष्णं दीपनं पिच्छिलं गुरु ।
वृष्यं त्वच्यं वयःस्थापि मेदःकांतिबलप्रदम् ॥ १८ ॥
कषायानुरसं सूक्ष्मं योनिशुक्रविशोधनम् ।
विस्रं स्वादुरसे पाके सतिक्तं कटुकं सरम् ॥ १९ ॥
विषमज्वरहृद्रोगपृष्ठगुह्यादिशूलनुत् ।
हंति वातोदरानाहगुल्माष्ठीलाकटिग्रहान् ॥ २० ॥
वातशोणितविड्बंधब्रध्मशोथामविद्रधीन् ।
आमवातगजेंद्रस्य शरीरवनचारिणः ।
एक एव निहन्तायमेरंडस्नेहकेसरी ॥ २१ ॥

एरण्डका तेल-तीक्ष्ण, उष्ण, दीपन, पिच्छिल, भारी, वृष्य, त्वचाके लिये हितकारी, वयस्थापनकर्ता, मेद, कांति और मलके बढानेवाला, कषायानुरस, सूक्ष्म, योनि और वीर्य्यको शुद्ध करनेवाला, विस्र, रस और पाकमें मधुर, किंचित् तिक्त कटु और दस्तावर है। एवं विषमज्वर, हृद्रोग, पृष्ठशूल, योनिशूल, वातोदर अफारा, गुल्म, अष्ठीला कमरका शूल, वातरक्त, मलका विबंध, ब्रध्म, शोथ, आमविकार और विद्रधिको दूर करता है। आमवातरूपी हाथी जो शरीररूपी वनमें मस्त होकर फिरता है उसको एक एरण्डतेलरूपी शेर मार डालता है ॥ १८-२१ ॥

रालतैलगुणाः ।

तैलं सर्ज्जरसोद्भूतं विस्फोटव्रणनाशनम् ।
कुष्ठपामाकृमिहरं वातश्लेष्मामयापहम् ॥ २२ ॥

रालका तेल-विस्फोटक, व्रण, कोढ, खुजली, कृमि, वात और कफके रोगोंको दूर करता है ॥ २२ ॥

तैलं स्वयोनिगुणकृद्वाग्भटेनाखिलं स्मृतम् ।
अतः शेषस्य तैलस्य गुणा ज्ञेयाः स्वयोनिवत् ॥२३॥

इति तैलवर्गः ।

वाग्भटसे लिखा है जो जो तेल जिन २ द्रव्योंसे उत्पन्न होता है, उस उस तेलका अपने कारण द्रव्यके समान गुण जानना चाहिये ॥ २३ ॥

इति श्रीविद्यालंकारपंडितशिवशर्म्मवैद्यकृतशिवप्रकाशिकाभाषायां तैलवर्गः समाप्तः ॥ १७ ॥

---

## मधुवर्गः १८.

---

मधु ।

मधुमाक्षिकपाध्वीकक्षौद्रसारघमीरितम् ।
मक्षिकावरटीभृङ्गवांतं पुष्परसोद्भवम् ॥ १ ॥
मधु शीतं लघु स्वादु रूक्षं ग्राहि विलेखनम् ।
चक्षुष्यं दीपनं स्वर्य्यं व्रणशोधनरोपणम् ॥ २ ॥
सौकुमार्य्यकरं सूक्ष्मं परं स्रोतोविशोधनम् ।
कषायानुरसं ह्लादि प्रसादजनकं परम् ॥ ३ ॥
वर्ण्यं मेधाकरं वृष्यं विशदं रोचनं हरेत् ।

कुष्ठार्शःकासपित्तास्रकफमेहक्लमक्रिमीन् ॥ ४ ॥
मेदस्तृष्णावमिश्वासहिक्कातीसारविड्ग्रहान् ।
दाहक्षतक्षयांस्तं तु योगवाह्यल्पवातलम् ॥ ५ ॥

मधु, माक्षिक, माध्वीक, क्षौद्र, सारघ, पक्षिकावान्त, वरटीवान्त, भृंगवान्त और पुष्परसोद्भव यह शहदके नाम हैं। इसका अंग्रेजी नाम Honey है।

मधु-शीतल, हलका, मधुर, रूक्ष, ग्राही, लेखन, नेत्रहितकर, दीपन, स्वरकारक, व्रणको शोधन और रोपण करनेवाला, सुकुमारताको बढ़ानेवाला, सूक्ष्म नाडियोंको शुद्ध करनेवाला, कषायानुरस, आह्लादकारक, प्रसन्न करनेवाला, व्रणको उत्तम करनेवाला, वीर्यवर्द्धक, विशद, रोचन तथा कुष्ठ, अर्श, कास, पित्त, रक्तविकार, कफ, प्रमेह, ग्लानि, कृमि, मेद, प्यास, वमन, श्वास, हिचकी, मलग्रह, दाह, क्षत, क्षय और रक्तविकारको नष्ट करनेवाला है तथा योगवाही और किंचित् वातकारक है ॥ १—५ ॥

अथ मधुभेदाः ।

माक्षिकं भ्रामरं क्षौद्रं पौत्तिकं छात्रमित्यपि ।
आर्घ्यमौद्दालकं दालमित्यष्टौ मधुजातयः ॥ ६ ॥

माक्षिक, भ्रामर, क्षौद्र, पौत्तिक, छात्र, अर्घ्य, औद्दालक और दाल मधुके यह आठ भेद हैं ॥ ६ ॥

माक्षिकलक्षणगुणाश्च ।

मक्षिकाः पिंगवर्णास्तु महत्यो मधुमक्षिकाः ।
ताभिः कृतं तैलवर्णं माक्षिकं परिकीर्तितम् ॥ ७ ॥
माक्षिकं मधुषु श्रेष्ठं नेत्रामयहरं लघु ।
कामलार्शःक्षतश्वासकासक्षयविनाशनम् ॥ ८ ॥

बड़ी और पिंगलवर्णवाली मक्षिकाको मधुमक्षिका कहते हैं। इनसे बनाया हुआ तथा तेलके वर्णवाला मधु माक्षिक कहलाता है। माक्षिक

मधुओंमें श्रेष्ठ, नेत्ररोगोंको हरनेवाला, हलका तथा कामला, अर्श, क्षत, श्वास, कास, क्षय इनका नाश करनेवाला है ॥ ७ ॥ ८ ॥

किंचित्सूक्ष्मैः प्रसिद्धेभ्यः षट्पदेभ्योऽलिभिश्चितम् ।
निर्मलं स्फटिकाभं यत्तन्मधु भ्रामरं स्मृतम् ॥ ९ ॥
भ्रामरं रक्तपित्तघ्नं मूत्रजाड्यकरं गुरु ।
स्वादुपाकमभिष्यंदि विशेषात्पिच्छिलं हिमम् १०॥

प्रसिद्ध भौंरोसे कुछ छोटे भौंरों द्वारा बनाया हुआ, स्फटिक मणिके समान निर्मल जो मधु हो उसको भ्रामर कहते हैं ।

भ्रामर--रक्तपित्तनाशक, मूत्र तथा जडताको करनेवाला, भारी, पाकमें मधुर, अभिष्यन्दि, विशेष करके पिच्छिल और शीतल है ॥ ९ ॥ १० ॥

मक्षिकाः कपिलाः सूक्ष्माः क्षुद्राख्यास्तत्कृतं मधु ।
मुनिभिः क्षौद्रमित्युक्तं तद्वर्णात्कपिलं भवेत् ॥११॥
गुणैर्माक्षिकवत् क्षौद्रं विशेषान्मेहनाशम् ॥ १२ ॥

कपिल वर्णकी छोटी मक्खियां क्षुद्रा कहलाती हैं । इन मक्खियोंका बनाया हुआ कपिल वर्णवाला मधु क्षौद्र कहलाता है । क्षौद्रके गुण माक्षिकके समान ही हैं किन्तु यह विशेषकरके प्रमेहको नष्ट करता है ॥ ११ ॥ १२ ॥

कृष्णा या मशकोपमा लघुतराः प्रायो महापिंडका
बध्नानास्तरुकोटरांतरगताः पुष्पासवं कुर्वते ।
तास्तज्ज्ञैरिह पुत्तिका निगदितास्ताभिः कृतं सापषा
तुल्यं यन्मधु तद्वनेचरजनैः संकीर्तितंपौत्तिकम्॥१३॥
पौत्तिकं मधु रूक्षोष्णं पित्तदाहास्रवातकृत् ।
विदाहिमेहकृच्छ्रस्तं ग्रंथ्यादिक्षतशोथिषु ॥ १४ ॥

काली मच्छरके सदृश, बहुत छोटी, बडे पिण्ड बनानेवाली, खोह और

वृक्षोंके अन्दर रहनेवाली जो पुष्पोंका रस लेकर शहद बनावे उसको पूतिका कहते हैं। उनका घीके सदृश बनाया हुआ जो शहद होता है उसको वनचर लोग पौत्तिक कहते हैं। पौत्तिक मधु-रूक्ष, उष्ण, विदाहि तथा पित्त, दाह, रक्तविकार वात इनके करनेवाला है और प्रमेह ग्रंथि आदि रोग, क्षत और शोष इनमें दिया हुआ हितकारी है ॥ १३ ॥ १४ ॥

छात्रमधुगुणाः।

वरटाः कपिलाः पीताः प्रायो हिमवतो वने ॥१५॥
कुर्वंति छत्रकाकारं तज्जं छात्रं मधु स्मृतम्।
छात्रं कपिलपीतं स्यात् पिच्छिलं शीतलं गुरु॥१६॥
स्वादुपाकं कृमिश्वित्ररक्तपित्तप्रमेहजित्।
भ्रमतृण्मोहविषहृत्तर्पणं च गुणाधिकम् ॥ १७ ॥

हिमालयमें कपिल और पीत वर्णवाली, छत्रके आकारवाली मक्खियां जो मधु बनाती हैं उसको छात्र कहते हैं। छात्र-कपिल और पीले वर्णका, पिच्छिल, शीतल. भारी, स्वादुपाकी तथा कृमि, श्वित्र, रक्तपित्त, और प्रमेहको जीतनेवाला है। एवं भ्रम, तृषा, मोह और विषको नष्ट करनेवाला और गुणामें उत्तम है ॥ १५-१७ ॥

मधूकवृक्षान्निर्यासं जरत्कार्वाश्रमोद्भवाः।
स्रवंत्यार्घ्यं तदाख्यातं श्वेतकं मालवे पुनः ॥ १८ ॥
तीक्ष्णतुंडास्तु याः पीता मक्षिकाः षट्पदोपमाः।
अर्घास्तास्तत्कृतं यत्तु तदार्घ्यमितरे जगु ॥ १९ ॥
आर्घ्यं मध्वतिचक्षुष्यं कफपित्तहरं परम्।
कषायं कटुकं पाके तिक्तं च बलपुष्टिकृत् ॥ २० ॥

जरत्कारुके आश्रममें उत्पन्न हुए मधूक ( महुएके ) वृक्षसे बहते हुए निर्यास ( गोंदको ) आर्घ्य कहते हैं। मालवेमें इसे श्वेतक कहते हैं। अन्यों

के मतमें तीक्ष्ण मुखवाली, भ्रमरके सदृश जो पीली मक्खियां होती हैं उनको अर्घ्य कहते हैं। इनके बनाये हुए मधुको आर्घ्य कहते हैं। आर्घ्य मधु-नेत्रोंको अत्यन्त हितकारी, कफ और पित्तको हरनेवाला कसैला पाकमे कटु, तिक्त तथा बलपुष्टिकारक है ॥ १८- २० ॥

प्रायो वल्मीकमध्यस्थाः कपिलाः स्वल्पकीटकाः ।
कुर्वंति कपिलं स्वल्पं तत्स्यादौद्दालकं मधु ॥ २१ ॥
औद्दालकं रुचिकरं स्वर्य्यं कुष्ठविषापहम् ।
कषायमुष्णमम्लं च कटुपाक च पित्तकृत् ॥ २२ ॥

प्रायः बम्बीमें रहनेवाले छोटे २ पीले कीडे थोडासा पीला मधु बनाते है उसको औद्दालक कहते हैं। औद्दालक मधु- रुचिकारक, स्वरकारक, कुष्ठ और विषको नाश करनेवाला, कसैला, गरम, अम्ल, पाकमें कटु तथा पित्तकारक है ॥ २१ ॥ २२ ॥

संश्रुत्य पतितं पुष्पाद्यत्तु पत्रोपरि स्थितम् ।
मधुराम्लकषायं च तद्दालं मधुकीर्तितम् ॥ २३ ॥
दालंमधु लघु प्रोक्तं दीपनीयं कफापहम् ।
कषायानुरसं रूक्षं रुच्यं प्रच्छर्दिमेहजित् ॥ २४ ॥
अधिकं मधुरं स्निग्धं बृंहणं गुरु भारिकम् ।

जो मधु पुष्पमें गिरकर पत्ते पर स्थित हो जाता है, उसको दाल मधु कहते हैं। दाल मधु--अम्ल, कषाय, लघु, दीपन, कफनाशक, कषायानुरस, रूक्ष रुचिकारक, छर्दि और प्रमेहको नष्ट करनेवाला, अत्यन्त मधुर, स्निग्ध बृंहण और तोलमें भारी होता है ॥ २३ ॥ २४ ॥

नवं मधु भवेत्पुष्ट्यै नातिश्लेष्महरं सरम् ॥ २५ ॥
पुराणं ग्राहकं रूक्षं मेदोघ्नमतिलेखनम् ।

मधुनः शर्करायाश्च गुडस्यापि विशेषता ॥ २६ ॥
एकसंवत्सरेऽतीते पुराणत्वं स्मृतं बुधैः ।

नया मधु-पुष्टिकारक, कफको किंचित् हरनेवाला, दस्तावर तथा पुराना मधु-ग्राही, रूच, मेदनाशक और अत्यन्त लेखन होता है।

मधु, खाण्ड और गुड एक वर्ष बीतनेपर पुराने होते हैं। यह विद्वानोंने कहा है ॥ २५ ॥ २६ ॥

विषपुष्पादपि रसं सविषा भ्रमरादयः ॥ २७ ॥
गृहीत्वा मधु कुर्वंति तच्छीते गुणवन्मधु ।
विषान्वयात्तदुष्णं तु द्रव्येणोष्णेन वा सह ॥ २८ ॥
उष्णार्तस्योष्णकाले च स्मृतं विषसमं मधु ।

विषैले फूलोंसे रस लेकर विषैले भौंरे यदि मधु बनायें तो वह शीतल ही गुणकारक है। विषैले पदार्थका संयोग होनेसे, गरम होनेसे, गरम द्रव्यके साथ संयोग होनेसे अथवा किसी उष्ण रोगसे पीडितको देनेसे यह मधु विषके समान हो जाता है ॥ २७ ॥ २८ ॥

मयनं तु मधूच्छिष्टं मधुशेषं च सिक्थकम् ॥ २९ ॥
मध्वाधारो मदनकं मधूषितमपि स्मृतम् ।
मदनं तु मृदु स्निग्धं भूतघ्नं व्रणरोपणम् ॥ ३० ॥
भग्नसंधानकृद्वातकुष्ठवीसर्परक्तजित् ।

इति मधुवर्गः ।

मयन, मधूच्छिष्ट, मधुशेष, सिक्थक, मध्वाधार, मधूषित यह मोमके नाम हैं। मोम-मृदु, भूतनाशक, व्रणरोपक, टूट हुएका जोडनेवाला तथा वात, कुष्ठ, विसर्प और रक्तविकारको जीतनेवाला है ॥ २९ ॥ ३० ॥

इति श्रीवैद्यरत्नमंडितरामप्रसादात्मजविद्यालंकार-शिवशर्मवैद्यकृत-शिवप्रकाशिका-भाषायां हरीतक्यादिनिघण्टौ मधुवर्गः समाप्तः ॥ १८ ॥

# इक्षुवर्गः १९.



इक्षुः।

इक्षुर्दीर्घच्छदः प्रोक्तस्तथा भूमिरसोऽपि च।
गुडमूलोऽसिपत्रम् तथामधुतृणः स्मृतः॥ १॥
इक्षवो रक्तपित्तघ्ना बल्या वृष्याः कफप्रदाः।
स्वादुपाकरसाः स्निग्धा गुरवो मूत्रला हिमाः॥२॥

इक्षु दीर्घच्छर, भूमिरस, गुडमूल, असिपत्र और मधुतृण यह इक्षु (ईख) के नाम हैं। इनको हिन्दीमें गन्ना, फारसीमें नेशकर और अंग्रेजीमें Sugarcaue कहते हैं।

इक्षु-रक्त पित्तनाशक, बल तथा वीर्यको बढानेवाले, कफकारक, रस और पाकमें मधुर, स्निग्ध, भारी, मूत्रल और शीतल हैं॥ १॥ २॥

पौंड्रको भीरुकश्चापि वंशकः शतपोरकः।
कांतारस्तापसेक्षुश्च काष्ठेक्षुः सूचिपत्रकः॥ ३॥
नैपालोदीर्घपत्रश्च नीलपारोऽप्यकोशकृत्।
इत्येता जातयस्तेषां कथयामि गुणानपि॥ ४॥

पौण्ड्रक, भीरुक, वंशव, शतपोरक, कान्तार, तापसेक्षु, काष्ठेक्षु, सूचिपत्रक, नैपाल, दीघपत्र, नालपोर और कोशकारक यह इक्षुकी जातियें हैं। अब इनके गुणाको कहते हैं॥ ३॥ ४॥

वातपित्तप्रशमनो मधुरो रसपाकयोः।
सुशीतो बृंहणो बल्यः पौंड्रको भीरकस्तथा॥ ५॥
कोशकारो गुरुः शीतो रक्तपित्तक्षयापहः।
कांतारेक्षुर्गुरुर्वृष्यः श्लेष्मलो बृंहणः सरः॥ ६॥

दीर्घपोरः सुकठिनः सक्षारो वंशकः स्मृतः ।
शतपोरो भवेत्किंचित्कोशकारगुणान्वितः ॥ ७ ॥
विशेषात्किंचिदुष्णश्च सक्षारः पवनापहः ।
तापसेक्षुर्भवेन्मृद्वी मधुरा श्लेष्मकारिणी ॥ ८ ॥

पौण्ड्रक और भीरुक-शीतल, बृंहण, बलकारक वातपित्तनाशक और रस पाकमें मधुर होते हैं। कोशकार भारी, शीतल, रक्तपित्त और क्षयको नष्ट करता है। कान्तार-भारी, वीर्यवर्धक, कफकारक, बृंहण और दस्तावर होता है। वंशक-बडी पोरियौवाला, कठोर और क्षारयुक्त होता है। शतपोर-कोशकारके कुछ गुणोंवाला विशेष करके किंचित उष्ण क्षारयुक्त और वातनाशक होता है। तापसेक्षु-मृदु, मधुर, कफकारक होता है ॥ ५-८ ॥

काष्ठेक्षुः ।

एवंगुणैस्तु काष्ठेक्षुः स तु वातप्रकोपनः ॥ ९ ॥
सूचीपत्रो नीलपोरो नैपालो दीर्घपत्रकः ।
वातलाः कफपित्तघ्नाः सकषाया विदाहिनः ॥१०॥
मनोगुप्ता वातहरी तृष्णामयविनाशिनी ।
सुशीता मधुरातीव रक्तपित्तप्रणाशिनी ॥ ११ ॥

यही गुण काष्ठेक्षुमें भी हैं। किंतु वह विशेष करके वातको कुपित करनेवाला है।

सूचीपत्रक, नैपाल, दीर्घपत्र और नीलपोर यह-वातकारक, कषाय, विदाही तथा कफपित्तनाशक है।

मनोगुप्ता-वातनाशक, प्याससम्बन्धिरोग, रक्तपित्तको नष्ट करनेवाली तथा शीतल और मधुर है ॥ ९-११ ॥

बाल इक्षुः कफं कुर्य्यान्मेदोमेहकरश्च सः
युवा तु वातहृत्स्वादुरीषत्तीक्ष्णश्च पित्तनुत् ॥ १२ ॥

रक्तपित्तहरो वृद्धः क्षयहृद्बलवीर्य्यकृत् ।
मूले तु मधुरोऽत्यर्थं मध्येऽपि मधुरः स्मृतः ॥१३॥

कच्चा गन्ना-कफकारक, भेद और मेहको बढानेवाला है। अधपका गन्नावातनाशक, मधुर, किंचित तीक्ष्ण तथा पित्तनाशक है। पका हुआ गन्ना-बल वीर्यवर्धक, क्षय और रक्तपित्तको हरनेवाला है। गन्ना-जडमें अत्यन्त मधुर, मध्यमें मधुर और ऊपरकी पोरियोंमें क्षारयुक्त होता है॥ १२ ॥ १३ ॥

अग्रे ग्रंथिषु विज्ञेय इक्षुः पटुरसो जनैः ।
दन्तनिष्पीडितस्येक्षो रसः पितास्रनाशनः ॥ १४ ॥
शर्करासमवीर्य्यः स्यादविदाही कफप्रदः ।
मूलाग्रजं तु ग्रन्थ्यादिपीडनान्मलसंकरात् ॥ १५ ॥
किंचित्कालविधृत्या च विकृतिं याति यांत्रिकः ।
तस्माद्विदाही विष्टंभीगुरुः स्याद्यांत्रिको रसः ॥१६॥

दाँतोंसे चूसे हुए गन्नेका रस--पित्त और रक्तविकारका नाश करता है। शर्कराके समान वीर्यवर्धक, दाहोत्पादक और कफकारक होता है।

यन्त्र ( कुल्हाडी ) मेंसे निकाला हुआ गन्नेका रस--मूल, अग्रज तथा गांठ आदिके पीडनेसे मैलके मिल जानेसे और कुछ समय तक रक्खा रहनेके कारण खराब हो जाना है। इस ही कारण कुल्हाडीका निकाला हुआ रस विदाहि, विष्टम्भि और भारी होता है॥ १४--१६ ॥

रसः पर्य्युषितो नेष्टो ह्यम्लो वातापहो गुरुः ।
कफपित्तकरः शोषी भेदनश्चातिमूत्रलः ॥ १७ ॥
पक्वो रसो गुरुः स्निग्धः सतीक्ष्णः कफवातनुत् ।
गुल्मानाहप्रशमनः किंचित्पित्तकरः स्मृतः ॥ १८ ॥

गन्नेका बासी रस--अपथ्य, खट्टा, वातनाशक, भारी, कफपित्तकारक, शोषी, भेदन और अत्यन्त मूत्रवधक है। ईखका पकाया हुआ रस--भारी

स्निग्ध, तीक्ष्ण, कफ वातनाशक, गुल्म तथा आनाहको नष्ट करनेवाला और किंचित् पित्तकारक है ॥ १७ ॥ १८ ॥

इक्षोर्विकारास्तृड्दाहमूर्छापित्तास्रनाशनाः।
गुरवो मधुरा बल्याः स्निग्धा वातहराः सराः ॥१९॥
वृष्या मोहहराः शीता बृंहणा विषहारिणः।

ईखके रसके विकार अर्थात् गुड आदि पदार्थ-भारी, मधुर, बलकारक, स्निग्ध, वातनाशक, दस्तावर, वीर्यवर्धक, मोहनाशक, शीतल, बृंहण तथा विष, प्यास, दाह, मूर्च्छा, पित्त और रक्तविकारका नाश करते हैं ॥ १९ ॥

फाणितम्।

इक्षो रसस्तु यः पक्वः किंचिद्गाढो बहुद्रवः ॥ २० ॥
स एवेक्षुविकारेषु ख्यातः फाणितसंज्ञया।
फाणितं गुर्वभिष्यंदि बृंहणं कफशुक्रकृत् ॥ २१ ॥

गन्नेका जो रस-कुछ गाढा, बहुत बहनेवाला और पका हुआ होता है इक्षुविकारोंमें उसको फाणित नामसे पुकारा जाता है। फाणित-भारी, अभिष्यन्दि, बृंहण, कफ और शुक्रको बढानेवाला, वात, पित्त और श्रमको हरनेवाला तथा मूत्र और वस्तिको शुद्ध करनेवाला है ॥ २० ॥ २१ ॥

वातपित्तश्रमान्हंति मूत्रवस्तिविशोधनम्।
इक्षो रसो यः संपक्वो घनः किंचिद्द्रवान्वितः ॥२२॥
मंदं यत्स्यंदते तस्मान्मत्स्यंडीति निगद्यते।
मत्स्यंडी भेदनी बल्या लघ्वीपित्तानिलापहा॥२३॥
मधुरा बृंहणी वृष्या रक्तदोषापहा स्मृता।

इक्षुका जो रस-अच्छी तरह पकाया हुआ, गाढा और किंचित् बहनेवाला होता है उसे मत्स्यण्डी ( मीजा ) कहते हैं क्योंकि यह मन्द २

रसता है। मत्स्यण्डी-भेदन, बलकारक, हलकी, पित्त और वातनाशक, मधुर, बृंहण, वीर्यवर्धक और रक्तदोषनाशक है ॥ २२ ॥ २३ ॥

गुडम् ।

इक्षो रसो यः संपक्वो जायते लोष्टवद्दृढम् ॥२४॥
स गुडो गौडदेशे तु मत्स्यंडयेव गुडो मतः ।
गुडो वृष्योगुरुःस्निग्धोवातघ्नो मूत्रशोधनः ॥२५॥
नातिपित्तहरो मेदःकफकृमिबलप्रदः ।
गुडो जीर्णोलघुःपथ्याऽनभिष्यंद्यग्निपुष्टिकृत् ॥२६॥
पित्तघ्नो मधुरो वृष्यो वातघ्नोऽसृक्प्रसादनः ।
गुडो नवः कफश्वासकासकृमिकरोऽग्निकृत् ॥ २७ ॥

इक्षुका जो रस-खूब पकानेसे लोष्ठके समान दृढ हो जाय उसको गुड कहते हैं। गौड देशमें तो मत्स्यण्डिको ही गुड कहते हैं। गुड-वीर्यवर्द्धक, भारी, वातनाशक, मूत्रशोधक, पित्तको किंचित हरनेवाला, तथा मेद, कफ, कृमि और बलको उत्पन्न करनेवाला है।

पुराना गुड-हलका, पथ्यकारक, अभिष्यंदनको करनेवाला, अग्निकारक, पुष्ट करनेवाला, पित्तनाशक, मधुर, वीर्यवर्द्धक, वातनाशक और रक्तको शुद्ध करनेवाला है। नवीनगुड़-कफ, श्वास, कास, कृमि और बलको बढानेवाला है ॥ २४-२७ ॥

श्लेष्माणमाशु विनिहंति सदार्द्रकेण
पित्तं निहंति च तदेव हरीतकीभिः ।
शुंठ्या समं हरति वातमशेषमित्थं
दोषत्रयक्षयकराय नमो गुडाय ॥ २८ ॥

गुड-आर्द्रकके साथ खाया हुआ कफको, हरडके साथ खाया हुआ पित्त-

को और सोंठके साथ खाया हुआ सम्पूर्ण वातको शीघ्र ही नष्ट कर देता है। इस प्रकार त्रिदोषको नष्ट करनेवाले गुडको प्रणाम हैं ॥ २८ ॥

खंडम्।

खंडं तु मधुरं वृष्यं चक्षुष्यं बृंहणं हिमम्।
वातपित्तहरं स्निग्धं बल्यं वांतिहरं परम् ॥ २९ ॥

खाण्ड-मधुर, वीर्यवर्द्धक, नेत्रोंको हितकारी, बृंहण, शीतल, वातपित्तनाशक, बलकारक तथा वमनको हरनेवाली है ॥ २९ ॥

सिता।

खंडं तु सिकतारूपं सुश्वेता शर्करा सिता।
सिता सुमधुरा रुच्या वातपित्तास्रदाहनुत् ॥ ३० ॥
मूर्च्छाछर्दिज्वरान् हंति सुशीता शुक्रकारिणी ॥ ३१ ॥

वालूरेतेके समान तथा श्वेत खाण्डको सिता अथवा शर्करा कहते हैं। सिता-अत्यन्त मधुर, रुचिकारक, अत्यन्त शीत, वीर्यवर्धक तथा वात, पित्तरक्तविकार, दाह, मूर्च्छा, छर्दि और ज्वरको दूर करती है ॥ ३० ॥ ३१ ॥

पुष्पसिता।

शीता पुष्पसिता वृष्या रक्तपित्तहरी लघुः ॥ ३२ ॥

पुष्पसिता अर्थात् बूरा-वीर्यवर्द्धक, रक्तपित्तनाशक और हलकी है ३२॥

सितोपला।

सितोपला सरा लघ्वी वातपित्तहरी हिमा।
मधुजाशर्करा रूक्षा कफपित्तहरी गुरुः ॥ ३३ ॥
छर्द्यतीसारतृड्दाहरक्तहृत्तुवरा हिमा।

यथायथा स्यान्नैर्मल्यं मधुरत्वं यथायथा ॥ ३४ ॥
स्नेहलाघवशैत्यानि सरत्त्वं च तथातथा ।

इति इक्षुवर्गः ।

सीतोपला अर्थात मिश्री- दस्तावर, हलकी, शीतल तथा वातपित्त-नाशक है।

मधुसे उत्पन्न हुई शर्करा—रूक्ष, कफ-पित्त-नाशक, भारी, कसैली, शीतल तथा छर्दि, अतिसार, तृष्णा, दाह और रक्तविकारोंको दूर करती है।

खाण्ड और शर्करा जितनी निर्मल और मधुर अधिक होती है उसमें उतना ही हलकापन, स्नेह और शैत्य अधिक होता है ॥ ३३ ॥ ३४ ॥

इति श्रीवैद्यरत्नपंडितरामप्रसादात्मजविद्यालंकारश्रीशिवशर्मकृतशिवप्रकाशिकाभाषायां हरीतक्यादिनिघण्टौ इक्षुवर्गः ॥ १९ ॥

---

## संधानवर्गः २०.



संधितं धान्यमंडादि कांजिकं कथ्यते जनैः ।
कांजिकं भेदि तीक्ष्णोष्णं रोचनं पाचनं लघु ॥ १ ॥
दाहज्वरहरं स्पर्शात्पानाद्वातकफापहम् ।
माषादिवटकैर्युक्तं क्रियते तद्गुणाधिकम् ॥ २ ॥
लघु वातहरं तत्तु रोचनं पाचनं परम् ।
शूलाजीर्णविबंधामनाशनं वस्तिशोधनम् ॥ ३ ॥

मुख बन्द करके किसी पात्रमें रक्खे हुए धान्य मण्डादिको काजी कहते हैं। कांजी-भेदन, तीक्ष्ण, उष्ण, रोचन, पाचन, हलकी, स्पर्श करनेसे दाह और ज्वरको नष्ट करनेवाली और पीनेसे वात तथा कफको हरती हैं। उडदोंके बडोंसे युक्त कांजी अधिक गुणवाली, हलकी, वातनाशक,

रोचन, पाचन, वस्तिशोधक तथा शूल, अजीर्ण, विबंध और आमको नष्ट करनेवाली होती है ॥ १-३ ॥

शोषमूर्च्छाभ्रमार्तानां मदकण्डुविशोषिणाम् ।
कुष्ठिनां रक्तपित्तानां कांजिकं न प्रशस्यते ॥ ४ ॥
पांडुरोगे यक्ष्मरोगे तथा शोषातुरेषु च ।
क्षतक्षीणे तथा श्रांते मदज्वरनिपीडिते ॥ ५ ॥

शोष, मूर्च्छा और भ्रमसे पीडितोंको, मदवालोंको, खुजलीवालोंको, जिनका शरीर सूख गया हो उनको, कुष्ठियोंको और रक्त पित्तवालोंको कांजी देनी उचित नहीं। पाण्डुरोग, शोष, क्षतसे हुई दुर्बलता, थकावट और मंदज्वरकी पिडामें कांजी देनी अहितकर और दोषोंको कुपित करनेवाली है ॥ ४ ॥ ५ ॥

एतेषां त्वहितं प्रोक्तं कांजिकं दोषकारकम् ।
तुषोदकं यवैरामैः सतुषैः शकलीकृतैः ॥ ६ ॥
तुषांबु दीपनं हृद्यं पांडुक्रिमिगदापहम् ।
तीक्ष्णोष्णं पाचनं पित्तरक्तकृद्वस्तिशूलनुत् ॥ ७ ॥

यदि कच्चे यवोंको तुषों सहित टुकडे करके जलमें डालकर संधान करे तो वह तुषोदक बन जाता है। तुषोदक-दीपन, हृद्य, तीक्ष्ण, उष्ण, पाचन, पित्तरक्तकारक, वस्तिशूलनाशक तथा पाण्डु और कृमियोंको नष्ट करनेवाला है ॥ ६ ॥ ७ ॥

सौवीरं तु यवैरामैः पक्वैर्वा निस्तुषैः कृतम् ।
गोधूमैरपि सौवीरमाचार्य्याः केचिदूचिरे ॥ ८ ॥
सौवीरं तु ग्रहण्यर्शःकफघ्नं भेदि दीपनम् ।
उदावर्तांगमर्दास्थिशूलानाहेषु शस्यते ॥ ९ ॥

यदि कच्चे अथवा पक्के यवोंका छिलका उतार कर टुकडे २ करके

उनको संधानरीतिसे जलमें भिगोदे तो उस पानीको सौवीर कहते हैं। किन्हीं आचार्य्योंके मतमें गेहूँको पूर्वोक्त रीतिसे डालनेसे सौवीर बनता है। सौवीर-ग्रहणी, अर्श और कफको नष्ट करनेवाला, भेदन तथा उदावर्त्त, अंगमर्द, अस्थिशूल और आनाह इनमें दिया हुआ हितकारी होता है ॥ ८ ॥ ९ ॥

आरनालं तु गोधूमैरामैः स्यान्निस्तुषीकृतैः ।
पक्वैर्वा संधितैस्तत्तु सौवीरसदृशो गुणः ॥ १० ॥

कच्चो अथवा पक्की गेहूँकी तुष उतारकर संधान रीतिसे जलमें भिगोदे तो उस जलको आरनाल कहते हैं। और वह गुणोंमें सौवीरके समान है ॥ १० ॥

धान्याम्लं शालिचूर्णाच्च कोद्रवादिकृतं भवेत् ।
धान्याम्लं धान्ययोनित्वात्प्रीणनं लघुदीपनम् ॥ ११ ॥
अरुचौ वातरोगेषु सर्वेष्वास्थापने हितम् ।

चावलोंके अथवा कोदोंके चूनके द्वारा संधानकी रीतिसे जो पानी बने उसको धान्याम्ल कहते हैं। धान्याम्ल-कांजी धान्योंसे उत्पन्न होनेके कारण तृप्तिकारक, हलकी, दीपन तथा अरुचि और सब किसमकी आस्थापनवस्ति करनेमें हितकारी है ॥ ११ ॥

शंडाकीराजिकायुक्तैः स्यान्मूलकदलद्रवैः ॥ १२ ॥
सर्षपस्वरसैर्वापि शालिपिष्टकसंयुतैः ।
शण्डाकी रोचनी गुर्वी पित्तश्लेष्मकरी स्मृता ॥ १३ ॥

राई और मूलीके पत्तोंको अथवा रसोंके स्वरस और चावलोंकी पिट्ठीको यदि सन्धान रीतिसे भिगोया जाय तो इनके जलको शंडाकी कहते हैं। शंडाकी-रोचन, भारी तथा पित्त और कफको करती है ॥ १२ ॥ १३ ॥

कंदमूलफलादीनि सस्नेहलवणानि च ।
यत्र द्रवेऽभिपूयंते तच्छुक्तमभिधीयते ॥ १४ ॥

शुक्तं कफघ्नं तीक्ष्णोष्णं रोचनं पाचनं लघु।
पांडुक्रिमिहरं रूक्षं भेदनं रक्तपित्तकृत् ॥ १५ ॥

कंदमूल फल आदि तेल और लवण सहित जल या रसमें संधान किये जायँ उसको शुक्त कहते हैं। शुक्त-कफनाशक, तीक्ष्ण, उष्ण, रुचिकारक, पाचन, हलका, पाण्डु और कृमिको नष्ट करनेवाला, मलका भेदन करनेवाला, रूक्ष, और रक्तपित्तकारक है ॥ १४ ॥ १५ ॥

कंदमूलफलाढ्यं यत्तु विज्ञेयमासुतम्।
तद्रुच्यं पाचनंवातहरं लघु विशेषतः ॥ १६ ॥

कंदमूल और फल इनसे बनाई हुई कांजीको आसुत कहते हैं। आसुत-रुचिकारक, पाचन, वातनाशक और विशेष करके हलका है ॥ १६ ॥

मद्यं तु सीधुमैरेयमिरा च मदिरा सुरा।
कादंबरी वारुणी च हालापि बलवल्लभा ॥ १७ ॥
पेयं यन्मादकं लोके तन्मद्यमभिधीयते।
यथारिष्टं सुरासीधुरासवाद्यमनेकधा ॥ १८ ॥
मद्यं सर्वं भवेदुष्णं पित्तकृद्वातनाशनम्।
भेदनं शीघ्रपाकं च रूक्षं कफहरं परम् ॥ १९ ॥
अम्लं च दीपनं रुच्यं पाचनं चाशुकारि च।
तीक्ष्णं सूक्ष्मं च विशदं व्यवायि च विकाशि च २०

मद्य, सीधु, मैरेय, इरा, मदिरा, सुरा, कादम्बरी, वारुणी, हाला और बलवल्लभा यह शराबके नाम है। लोकमें जो पीनेकी वस्तु मदको करनेवाली हो, उसको मद्य कहते हैं। और ऐसे ही अरिष्ट, सुरा, सीधु, आसव आदि भेदोंसे मद्य कई प्रकारकी है। सर्व प्रकारकी मद्य-गरम, पित्तकारक, वातनाशक, भेदन, शीघ्र पचनेवाली, अत्यन्त कफनाशक,

खट्टी, दीपन, रुचिकारक, पाचन, शीघ्र प्रभाव दिखलानेवाली, तीक्ष्ण, विशद, सूक्ष्म, व्यवायी और विकाशी है ॥ १७-२० ॥

### अरिष्टम् ।

पक्वौषधांबुसिद्धं यन्मद्यं तत्स्यादरिष्टकम् ।
अरिष्टं लघुपाकेन सर्वतश्च गुणाधिकम् ॥ २१ ॥

पकाई हुई औषधियों और जलसे जो मद्य बनाई जाय उसको अरिष्ट कहते हैं। अरिष्ट-पाकमें लघु और सब प्रकारसे अधिक गुणोंवाला है। जिन द्रव्योंसे अरिष्ट बनाया गया हो उन द्रव्योंमें जो गुण हो वही अरिष्टके होते हैं ॥ २१ ॥

अरिष्टस्य गुणा ज्ञेया बीजद्रव्यगुणैः समाः ।
शालिषष्टिकपिष्टाद्यैः कृतं मद्यं सुरा स्मृता ॥ २२ ॥
सुरा गुर्वी बलस्तन्यपुष्टिमेदःकफप्रदा ।
ग्राहिणी शोथगुल्मार्शोग्रहणीमूत्रकृच्छ्रनुत् ॥ २३ ॥

चावल अथवा साठीके चावलके चूर्ण आदिकोंसे बनाए हुए मद्यको सुरा कहते हैं। सुरा-भारी, ग्राही तथा बल, स्तनोंमें दूध, पुष्टि, मेद और कफ इनको बढाती है। एवं शोथ, गुल्म, अर्श, ग्रहणी और मूत्रकृच्छ्रको हरनेवाली है ॥ २२ ॥ २३ ॥

पुनर्नवाशालिपिष्टिविहिता वारुणी स्मृता ।
संहितैस्तालखर्जूररसैर्या सापि वारुणी ॥ २४ ॥

पुनर्नवा और साठी चावलोंको शिलापर पीसकर जो मद्य बनाई जाय उसको वारुणी कहते हैं। अथवा ताल और खजूरको इकट्ठा करके उनके रससे जो मद्य बनाई जाय उसको भी वारुणी कहते हैं। वारुणी सुराके समान गुणोंवाली है। किन्तु उससे हलकी और पीनस, आध्मान तथा शूलको नष्ट करनेवाली है ॥ २४ ॥

सुरावद्वारुणी लघ्वी पीनसाध्मानशूलनुत् ।
इक्षोःपक्वरसैःसिद्धः सीधुः पक्वरसश्च सः ॥ २५ ॥
आमस्तैरेव यः सीधुः स च शीतरसः स्मृतः ।
सीधुः पक्वरसः श्रेष्ठः स्वराग्निबलवर्णकृत् ॥ २६ ॥
वातपित्तकरःसद्यःस्नेहनो रोचनो हरेत् ।
विबंधमेदःशोफार्शःशोषोदरकफामयान् ॥२७॥

गन्नोंके पक्के रससे जो मद्य बनाई जाय, उसको पक्वरससीधु और गन्नेके कच्चे रससे बनाई हुई मद्यको शीतलरससीधु कहते हैं। पक्वरस-सीधु-गुणोंमें श्रेष्ठ, स्वरको उत्तम करनेवाली, अग्नि और बलको बढाने-वाली, वर्णको उत्तम करनेवाली, वातपित्तकारक, शीघ्र ही स्निग्धताको दिखानेवाली। रोचन तथा विबन्ध, मेद, सूजन, उदररोग और कफ इन व्याधियोंको नष्ट करती है ॥ २५-२७ ॥

तस्मादल्पगुणः शीतरसः संलेखनः स्मृतः ।
यदपक्वौषधांबुभ्यां सिद्धं मद्यं स आसवः ॥२८॥
आसवस्य गुणा ज्ञेया बीजद्रव्यगुणैः समाः ।

शीतरससीधु उससे अल्प गुणवाली तथा लेखन करनेवाली है। विना पकी औषधियों तथा जलसे बनाई हुई मद्यको आसव कहते हैं। आसवके गुण जिन पदार्थोंसे आसव बनाया जाय उनके समान ही होते हैं ॥ २८ ॥

मद्यं नवमभिष्यंदि त्रिदोषजनकं सरम् ॥२९॥
अहृद्यं बृंहणं दाहि दुर्गंधं विशदं गुरु ।
जीर्णं तदेव रोचिष्णु कृमिश्लेष्मानिलापहम् ॥३०॥
हृद्यं सुगंधिगुणवल्लघु स्रोतोविशोधनम् ।

नवीन मद्य-अभिष्यन्दी, त्रिदोषकारक, दस्तावर, हृदयको अप्रिय,

बृंहण, दाहकारक, दुर्गन्धयुक्त, विशद तथा भारी होता है । पुराना मद्य-रुचिकारक, हृदयको प्रिय, सुगंधित गुणोंवाला, हलका, नाडीको शुद्ध करनेवाला तथा कृमि, कफ और वायुको नष्ट करनेवाला होता है ॥ २९ ॥ ३० ॥

सात्त्विके गीतहास्यादि राजसे साहसादिकम् ॥ ३१ ॥
तामसे निंद्यकर्माणि निद्रां च मदिरा चरेत् ।

मदिरा पीकर सात्त्विक मनुष्य गाने तथा हसने लग जाता है । रजोगुणप्रधान मनुष्य साहस आदिको करता है । तथा तमोगुणी मनुष्य निंद्य कर्मोंको करता है ॥ ३१ ॥

विधिना मात्रया काले हितैरन्नैर्यथाबलम् ॥ ३२ ॥
प्रहृष्टो यः पिबेन्मद्यं तस्य स्यादमृतोपमम् ।

विधिसे ठीक मात्रामें हितकारक अन्नोंके साथ अपने बलके अनुसार जो मनुष्य प्रसन्नतापूर्वक मद्यको पीता है उसके लिये यह अमृतके समान गुणकारी है ॥ ३२ ॥

गन्धनाशः ।

मुस्तैलवालगुडजीरकधान्यकैला
यश्चर्वयन् सदसि वाचमभिव्यनक्ति ।
स्वाभाविकं मुखजमुज्झति पूतिगंधं
गंधं च मद्यलशुनादिभवं च नूनम् ॥ ३३ ॥

इति संधानवर्गः ।

नागरमोथा, कबाबचीनी, कूट, जीरा, धनियां और इलायची इनको चबाकर जो मनुष्य सभामें बोलता है तो उसके मुखकी स्वाभाविक तथा मद्य लशुन आदिकोंसे उत्पन्न हुई दुर्गन्ध नष्ट हो जाती है ॥ ३३ ॥

इति श्रीवैद्यरत्न पं०--रामप्रसादात्मज--विद्यालङ्कार--श्रीशिवशर्म्मवैद्यशास्त्रिकृत--शिवप्रकाशिकाभाषायां हरीतक्यादिनिघण्टौ सन्धानवर्गः समाप्तः ॥ २० ॥

# द्रव्यपरीक्षा २१.

सूक्ष्मास्थिमांसला पथ्यासर्वकर्मणि पूजिता ।
क्षिप्तांभसि निमज्जेद्या भल्लातकयस्तथोत्तमाः ॥१॥
वाराहमूर्द्धवत्कंदो वाराहीकंदसंज्ञकः ।
सौवर्चलं तु काचाभं सैंधवं स्फटिकप्रभम् ॥ २ ॥
सुवर्णच्छविकं ज्ञेयं स्वर्णमाक्षिकमुत्तमम् ।
इन्द्रगोपप्रतीकाशं मनोह्वा चोत्तमा मता ॥ ३ ॥
श्रेष्ठं शिलाजतु ज्ञेयं प्रक्षिप्तं न विशीर्य्यते ।
तोयपूर्णे कांस्यपात्रे प्रतानेत विवर्द्धते ॥ ४ ॥
कर्पूरस्तुवरः स्निग्ध एला सूक्ष्मफला वरा ।
श्वेतचन्दनमत्यंतं सुगन्धि गुरुपूजितम् ॥ ५ ॥
रक्तचन्दनमत्यंत लोहितं प्रवरं मतम् ।
काकतुंडनिभः स्निग्धो गुरुः श्रेष्ठोऽगुरुर्मतः ॥ ६ ॥
सुगंधि लघु रूक्षं च सुरदारु वरं मतम् ।
सरलं स्निग्धमत्यर्थं सुगंधि च गुणावहम् ॥ ७ ॥
अतिपीता प्रशस्ता तु ज्ञेया दारुनिशा बुधैः
जातीफलं गुरु स्निग्धं समं शुभ्रांतरं वरम् ॥८॥
मृद्वीका सोत्तमा ज्ञेया या स्याद्गोस्तनसन्निभा ।
करमर्दफलाकारा मध्यमा सा प्रकीर्त्तिता ॥९॥

खंडं तु विमलं श्रेष्ठं चन्द्रकान्तिसमप्रभम् ।
गव्याज्यसदृशं गंधं रुच्यं मधु वरं स्मृतम् ॥१०॥

हरड सूक्ष्म गुठलीवाली तथा मोटी छालवाली सर्व कर्मोंमें श्रेष्ठ होती हैं। जलमें डालनेसे डूबजानेवाले भिलावे उत्तम हैं। वाराहके मस्तकके समान कंदवाला वाराहीकंद श्रेष्ठ है। कांचके समान वर्णवाला सौवर्चल नमक उत्तम है। स्फटिकके समान कांतिवाला सेंधव नमक अच्छा होता है। स्वर्णके समान कांतिवाला स्वर्णमाक्षिक उत्तम होता है। वीरबहूटीके समान वर्णवाली मैनसिल श्रेष्ठ है। शिलाजीत जलसे भरे हुए कांसीके बर्तनमें डाली हुई न टूटे और जिसमेसे तारे निकले वह श्रेष्ठ होती है। कर्पूर चिकना श्रेष्ठ है। छोटी इलायची श्रेष्ठ है। अत्यन्त सुगंधित और भारी चन्दन श्रेष्ठ होता है अत्यन्त लाल रक्त चन्दन श्रेष्ठ कहा है। कव्वेके तुण्डके समान कालावाला, स्निग्ध तथा भारी अगर श्रेष्ठ है। सुगंधित, हलका और रूक्ष देवदारु उत्तम है। अत्यन्त सुगंधित और स्निग्ध सरल गुणकारी है। अत्यन्त पीली दारु हलदी उत्तम है। भारी, स्निग्ध और ऊपरसे सफेद जायफल श्रेष्ठ है। मुनक्का वह उत्तम है जिसका गऊके स्तनके समान आकार हो। कौंदेके फलके आकारवाली मध्यम मुनक्का होती है। विमल चन्द्रमाकी कांतिके समान प्रभावाली खांड श्रेष्ठ है। गऊके घीके समान गंधवाला तथा रुचिकारक शहद श्रेष्ठ होता है ॥ १-१० ॥

स्वभावतो हितानि ।

शालीनां लोहिता शाली षष्टिकेषु च षष्टिका ।
शूकधान्येष्वपि यवो गोधूमः प्रवरो मतः ॥ ११ ॥
शिंबिधान्ये वरो मुद्गो मसूरश्चाढकी तथा ।
रसेषु मधुरः श्रेष्ठो लवणेषु च सैंधवम् ॥१२॥
दाडिमामलकं द्राक्षा खर्जूरं च परूषकम् ।
राजादनं मातुलुंगं फलवर्गे प्रशस्यते ॥१३॥

पत्रशाकेषु वास्तूकं जीवंती पोत्तिका वरा ।
पटोलं फलशाकेषु कंदशाकेषु सूरणम् ॥ १४ ॥
एणः कुरंगो हरिणो जांगलेषु प्रशस्यते ।
पक्षिणां तित्तिरी लावो वरो मत्स्येषु रोहितः ॥१५॥
जलेषु दिव्यं दुग्धेषु गव्यमाज्येषु गोभवम् ।
तैलेषु तिलजं तैलमैक्षवेषु सिता हिता ॥ १६ ॥

शालीधान्योंमें रक्तवर्णकी शाली, षष्टिकचावलोंमें साठीके चावल, शूकधान्योंमें जौ तथा गेहूँ श्रेष्ठ हैं। शिम्बी धानोंमें मूँग, मसूर, अरहर उत्तम हैं । रसोंमें मधुर और लवणोंमें सैंधवलवण श्रेष्ठ है। फलोंमें अनार, आमला, अंगूर, खजूर, फालसा बडी जामन और बिजौरा श्रेष्ठ है । पत्रशाकोंमें बाथुआका शाक, जीवंतीका शाक तथा पोईका शाक श्रेष्ठ है। फलशाकोंमे पटोल, और कंदशाकोंमें जमीकंद श्रेष्ठ होता है। जंगलके मांसोमें एण कुरंग तथा हरिणोंका, पक्षियोंमें तित्तर और लवाका तथा मत्स्योंमें रोहित मत्स्यका मांस हितकारक है। जलोंमें आकाशका जल, दूध और घीमें गऊका दूध और घी, तैलोमें तिलका तेल और इक्षुविकारोंमें मिसिरी हितकारक है ॥ ११ १६ ॥

स्वभावादहितानि ।

शिंबीषु माषान् ग्रीष्मर्तौ लवणेष्वौषरं त्यजेत् ।
फलेषु लकुचं शाकेसार्षपं न हितं मतम् ॥ १७ ॥
गोमांसं ग्राम्यमांसेषु न हिता महिषीवसा ।
मेषीपयः कुसुंभस्य तैलं त्याज्यं च फाणितम् ॥१८॥

शिंबिधान्योंमेंसे ग्रीष्म ऋतुमें माषोंको और लवणोंमेंसे ऊषर नमकको त्याग देना चाहिये। फलोंमें बडहर, शाकामे सरसोंके पत्तोंका शाक हानिकारक है । ग्राम्य मांसोंमें गोमांस और भैसोंका मांस, दूधोंमें

भेडका दूध तेलोंमें कुसुम्भेका तेल तथा इक्षुविकारोंमें फाणित त्याज्य है ॥ १७ ॥ १८ ॥

संयोगविरुद्धानि ।

मत्स्यमानूपमांसं च दुग्धयुक्तं विवर्जयेत् ।
कपोतं सर्षपस्नेहभर्जितं परिवर्जयेत् ॥ १९ ॥
मत्स्यानिक्षुविकारेण तथाक्षौद्रेण वर्जयेत् ।
सक्तून्मांसपयोयुक्तानुष्णैर्दधि विवर्जयेत् ॥ २० ॥
उष्णं नभांबुना क्षौद्रं पायसं कृशरान्वितम् ॥ २१ ॥
दशाहमुषितं सर्पिः कांस्ये मधुघृतं समम् ।
कृतान्नं च कषायं च पुनरुष्णीकृतं त्यजेत् ॥ २२ ॥
एकत्र बहुमांसानि विरुध्यंते परस्परम् ।
मधु सर्पिर्वसा तैलं पानीयं वा पयस्तथा ॥ २३ ॥

मत्स्य और जलमें होनेवाले जानवरोंके मांसोंको दूधके साथ सेवन नहीं करना चाहिये । कबूतरके मांसको सरसोंके तेलके साथ, मच्छियोंको शहद और इक्षुविकारोंके साथ तथा सक्तुओंको दूधके साथ सेवन न करे । मांसको ठण्डे दहीसे सेवन न करे । गरम जल तथा आकाशके जलके साथ शहद और खिचड़ीके साथ दूध सेवन नहीं करना चाहिये । कांसीके बर्त्तनमें दश दिन रक्खा हुआ घृत तथा शहदके बराबर घी मिलाके नहीं खाना चाहिये । पकाया हुआ अन्न और क्काथ फिर गरम करके नहीं खाना चाहिये । बहुत मांस इकट्ठे करके नहीं खाना चाहिये । शहद, घी, चरबी और तेल, पानी और दूधके साथ नहीं खाने चाहिये ॥ १९—२३ ॥

भेषजसंकेतः ।

लवणं सैंधवं प्रोक्तं चन्दनं रक्तचन्दनम् ।
चूर्णलेहासवस्नेहाः साध्या धवलचन्दने ॥ २४ ॥

कषायलेपयोः प्रायो युज्यते रक्तचन्दनम् ।
अन्तःसम्मार्जने ज्ञेया ह्यजमोदा यवानिका ॥२५॥
बहिःसंमार्जने सैव विज्ञातव्याऽजमोदिका ।
पयःसर्पिःप्रयोगेषु गव्यमेव हि गृह्यते ॥ २६ ॥
शकृद्रसो गोमयकं मूत्रं गोमूत्रमुच्यते ।

लवण कहनेपर सैंधव और चन्दन कहनेपर रक्त चन्दन लेना चाहिये। चूर्ण, चटनी, आसव और तेल इनमें सफेद चंदन डालना चाहिये। क्वाथ और लेपमें प्रायः रक्त चन्दनका प्रयोग होता है। अन्दरके समार्जनके लिये यवानिका ( अजवायन ) लेनी चाहिये और बाहरके संमार्जनमें अजमोदा लेनी चाहिये। दूध, घी, विष्ठा, रस और मूत्र, इनसे गायका दूध, घी, गोबर और गोमूत्र लेना चाहिये ॥ २४-२६ ॥

प्रतिनिधिः ।

चित्रकाभावतो दंती क्षारः शिखरिजोऽथवा ॥२७॥
अभावे धन्वयासस्य प्रक्षेप्या तु दुरालभा ।
तगरस्याप्यभावे तु कुष्ठं दद्याद् भिषग्वरः ॥ २८ ॥
मूर्वाभावे त्वचो ग्राह्या जिंगनी प्रभवा बुधैः ।
अहिंस्राया अभावे तु मानकन्दः प्रकीर्तितः ॥२९॥
लक्ष्मणाया अभावे तु नीलकण्ठशिखा मता ।
बकुलाभावतो देयं कह्लारोत्पलपंकजम् ॥ ३० ॥
नीलोत्पलस्याभावे तु कुमुदं देयमिष्यते ।
जातीपुष्पं न यत्रास्ति लवंगं तत्र दीयते ॥ ३१ ॥
अर्कपर्णादि पयसो ह्यभावे तद्रसो मतः ।
पौष्कराभावतः कुष्ठं तथा लांगल्यभावतः ॥ ३२ ॥

स्थौणेयकस्याभावे तु भिषग्भिर्दीयते गदः।
चव्यिकागजपिप्पल्यो पिप्पलीमूलवत्स्मृतौ ॥३३॥
अभावे सोमराज्यास्तु प्रपुन्नाटफलं मतम्।
यदि न स्याद्दारुनिशा तदा देया निशाबुधैः ॥३४॥
रसांजनस्याभावे तु सम्यग् दार्वी प्रयुज्यते।
सौराष्ट्र्यभावतो देया स्फटिका तद्गुणा जनैः ॥३५॥

चीतेके अभावमें शिखरीका खार अथवा दंती, जवासेके अभावमें दुरालभा और तगरके अभावमें कूट लेना चाहिये। मूर्वाकी छालके अभावमें जीगणीकी छाल. हींसाके अभावमें मानकन्द, लक्ष्मणाके अभावमें मोरशिखा, नीलोत्पलके अभावमें कुमुद और जावित्रीके अभावमें लवंग लेना चाहिये। आक और पर्ण आदिके दूधके अभावमें उसका रस लेना चाहिये। पोहकरमूल तथा लांगलीके अभावमें कूट, थुणेयकके अभावमें भी कूट ही लिया जाता है। चव्य और गजपिप्पलीके अभावमे पिप्पलीमूल, बावचीके अभावमें पनवाडके बीज, और दारुहलदीके अभावमें हल्दी लेनी चाहिये। रसौत न मिले तो हल्दी और सौराष्ट्री न मिले तो वैसे ही गुणोंवाली फटकरी देनी चाहिये ॥ २७-३५ ॥

तालीसपत्रकाभावे स्वर्णताली प्रशस्यते।
भार्ग्यभावे तु तालीसं कण्टकारी जटाथवा ॥३६॥
रुचिकाभावतो दद्याल्लवणं पांसु पूर्वकम्।
अभावे मधुयष्ट्यास्तु धातकींचप्रयोजयेत् ॥३७॥
अम्लवेतसकाभावे चुक्र दातव्यमिष्यते।
द्राक्षा यदि न लभ्येत प्रदेयं काश्मरीफलम् ॥३७॥
तयोरभावे कुसुमं बन्धूकस्य मतं बुधैः।

लवंगकुसुमं देयं नखस्याभावतः पुनः ॥ ३९ ॥
कस्तूर्य्यभावे कक्कोलं क्षेपणीयं विदुर्बुधाः ।
कक्कोलस्याप्यभावे तु जातीपुष्पं प्रदीयते ॥४०॥
सुगंधिमुस्तकं देयं कर्पूराभावतो बुधैः ।
कर्पूराभावतो देयं ग्रंथिपर्णं विशेषतः ॥ ४१ ॥
कुंकुमाभावतो दद्यात्कुसुम्भकुसुमं नवम् ।
श्रीखण्डचन्दनाभावे कर्पूरं देयमिष्यते ॥ ४२ ॥
अभावे त्वेतयोर्वैद्यः प्रक्षिपेद्रक्तचन्दनम् ।
रक्तचन्दनकाभावे नवोशीरं विदुर्बुधाः ॥ ४३ ॥
मुस्ता चातिविषाभावे शिवाभावे शिवा मता ।
अभावे नागपुष्पस्य पद्मकेसरमिष्यते ॥ ४४ ॥

तालीसपत्रके अभावमें स्वर्णताली, भारंगीके अभावमें तालीस अथवा कंटकारीजटा, रुचकके अभावमें पांसुलवण, तथा मुलहटीके अभावमें धावेके फूलोंका प्रयोग करना चाहिये। अम्लवेतके अभावमें चूक, दाखके अभावमें काश्मरी फल, और उन दोनोंके अभावमें बंधूकका फूल लेना चाहिये। नखके अभावमें लवंगका फूल, कस्तूरीके अभावमें कंकोल और कंकोलके अभावमें जावत्री, कपूरके अभावमें सुगंधित नागरमोथा, तथा विशेष करके ग्रन्थिपर्ण लेना चाहिये। केसरके अभावमें कुसुम्भेका नया फूल, और श्रीखण्ड चन्दनके अभावमें कर्पूर देना चाहिये। श्रीखण्ड चन्दन तथा कपूरके अभावमें रक्तचन्दन और रक्तचन्दनके अभावमें खस, अतीसके अभावमें नागरमोथा, भूमि आमलेके अभावमें आमला, नागपुष्पके अभावमें पद्मकेशर लेना चाहिये ॥ ३६—४४ ॥

मेदाजीवककाकोली ऋद्धिद्वंद्वेऽपि चासति ।
वरीविदार्य्यश्वगंधावाराहीश्च क्रमात् क्षिपेत् ॥४५॥

वाराह्याश्च तथाभावे चर्मकारालुको मतः ।
वारहीकंदसंज्ञस्तु पश्चिमे गृष्टिसंज्ञकः ॥ ४६ ॥
वाराहीकंद एवान्यश्चर्मकारालुको मतः ।
अनूपे स भवेद्देशे वाराह इव लोमवान् ॥ ४७ ॥
भल्लातकीसहत्वे तु रक्तचन्दनमिष्यते ।
भल्लाताभावतश्चित्रं नलश्चेक्षोरभावतः ॥ ४८ ॥
सुवर्णाभावतः स्वर्णमाक्षिकं प्रक्षिपेद्बुधः ।
श्वेतं तु माक्षिकंज्ञेयं बुधै राजतवद्ध्रुवम् ॥४९॥
माक्षिकस्याप्यभावे तु प्रदद्यात् स्वर्णगैरिकम् ।
सुवर्णमथवा रौप्यं मृतं यत्र न लभ्यते ॥ ५० ॥
तत्रकांतेन कर्माणि भिषक्कुर्याद्विचक्षणः ।
कांताभावे तीक्ष्णलोहं योजयेद्वैद्यसत्तमः ॥ ५१ ॥
अभावे मौक्तिकस्यापि मुक्त शुक्तिं प्रयोजयेत् ।
मधु यत्र न लभ्येत तत्र जीर्णगुडो मतः ॥५२॥
मत्स्यंडचभावतो दद्युर्भिषजः सितशर्कराम् ।
असंभवे सितायास्तु बुधः खंडं प्रयोजयेत् ॥ ५३ ॥
क्षीराभावे रसो मौद्गो मासूरो वा प्रदीयते ।
अत्र प्रोक्तानि वस्तूनि यानि तेषु च तेषु च ॥५४॥
योज्यमेकतराभावे परं वैद्येन जानता ।
रसवीर्य्यविपाकाद्यैः समं द्रव्यं विचिंत्य च ॥५५॥
युंज्याद्विविधमन्यद्वा द्रव्याणां तु रसादिवित् ।

योगे यदप्रधानं स्यात्तस्य प्रतिनिधिर्मतः ॥ ५६ ॥
यत्तु प्रधानं तस्यापि सदृशं नैव गृह्यते ॥

इति द्रव्यपरीक्षादिवर्गः।

मेदा और महामेदाके अभावमें सतावर, जीवक और ऋषभकके अभावमें विदारीकन्द, काकोली और क्षीरकाकोलीके अभावमें वाराहीकन्द डालना चाहिये। वाराहीकन्दके अभावमें चर्म्मकरालू डालना चाहिये। वाराही कन्दकाही एक भेद चर्म्मकरालू होता है जो अनूप देशोंमें उत्पन्न होता है। और वाराह की तरह लोमवाला होता है। भल्लातकीके साथ लाल चन्दन मिलाना चाहिये, लेकिन भिलावोंके अभावमें चिना और इक्षुके अभावमें नडा तथा स्वर्णके अभावमें स्वर्णमाक्षिक डालना चाहिये। चांदीके अभावमें श्वेतमाक्षिक, माक्षिकके अभावमें स्वर्णगैरिक डालना चाहिये, जहां मृतस्वर्ण और चांदी न मिले वहां कान्तलोहसे और कान्तलोहके अभावमें तीक्ष्णलोहसे विचक्षण वैद्यको कार्य्य करना चाहिये। मौक्तिकके अभावमें मुक्ताशुक्तिका, मत्स्यण्डीके अभावमें शर्कराका, सिता ( मिसरी )के अभावमें खांडका प्रयोग करना चाहिये। दूधके अभावमें मूंग या मसूरीका यूष दिया जाता है। यहां जो जो वस्तुएँ कही हैं उनमेंसे किसीके अभाव होने-पर वैद्यको उचित है कि रस वीर्य विपाकादिमें समान-द्रव्य सोचकर उसकी जगह प्रयोग करे।

योगमें जो द्रव्य अप्रधान होता है उसका तो प्रतिनिधि लेलिया जाता है परन्तु प्रधान द्रव्य (जैसे च्यवनप्राशमें आमलों और योगराजमें गूगुल) का प्रतिनिधि नहीं लेना चाहिये अर्थात् प्रधान द्रव्य अच्छा और विना बदलेके वह प्रधानही द्रव्य लेना चाहिये ॥ ४५-५६ ॥

इति श्रीवैद्यरत्नपण्डितरामप्रसादात्मज--विद्यालंकारशिवशर्म-
वैद्यशास्त्रिकृत--शिवप्रकाशिकाभाषायां हरीतक्यादि-
निघण्टौ द्रव्यपरीक्षादिवर्गः ॥ २१ ॥

# अथ मांसवर्गः ।



### अथ मांसस्य नामानि ।

मांसं तु पिशितं क्रव्यमामिषं पललं पलम् ।
मांसं वातहरं सर्वं बृंहणं बलपुष्टिकृत् ।
प्रीणनं गुरु हृद्यञ्च मधुरंरसपाकयोः ॥ १ ॥

मांस, पिशित, क्रव्य, आमिष, पलल और पल ये मांसके संस्कृत नाम हैं। गुण-सर्वप्रकारके मांस वातनाशक, पुष्टिकारक, बलवर्द्धक, तृप्तिदायक भारी, हृदयको प्रिय और रसमें तथा पाकमें मधुर हैं ॥ १ ॥

### अथ मांसभेदः ।

मांसवर्गो द्विधा ज्ञेयो जांगलाऽऽनूपभेदतः ॥ २ ॥

सम्पूर्ण मांस दो प्रकारके हैं, एक जांगलमांस और दूसरे आनूपमांस२॥

### जांगलमांसस्य लक्षणं गुणाश्च ।

मांसवर्गेऽत्र जंघाला बिलस्थाश्च गुहाशयाः ।
तथा पर्णमृगा ज्ञेयाविष्किराः प्रतुदास्तथा ॥ ३ ॥
प्रसहा अथ च ग्राम्या अष्टौ जांगलजातयः ।
जांगला मधुरा रूक्षास्तुवरा लघवस्तथा ।
बल्यास्ते बृंहणा वृष्या दीपना दोषहारिणः ॥ ४ ॥
मूकतां मिन्मिनत्वं च गद्गदत्वार्दिते तथा ॥
बाधिर्य्यमरुचिच्छर्दिप्रमेहमुखजान् गदान् ॥
श्लीपदं गलगण्डञ्च नाशयत्यनिलामयान् ॥ ५ ॥

यहां मांसवर्गमें जंघाल, बिलस्थ (बिलेशय), गुहाशय, पर्णमृग, विष्किर, प्रतुद, प्रसह और ग्राम्य ये आठ जांगल जातियें हैं ।

गुण–जांगल जातिके मांस–मधुर, रूक्ष, कसैले, हलके, बलदायक, पुष्टिकारक, वीर्यवर्द्धक, अग्निको दीपन करनेवाले, दोषनाशक और गूंगापन, मिन–मिनापन, तोतलापन अर्दितवात ( लकवा ), बहरापन, अरुचि, वमन, प्रमेह, मुखरोग, श्लीपद, गलगण्ड तथा वातसम्बन्धी रोगोंको नष्ट करते हैं ॥ ३–५ ॥

अथ आनूपमांसस्य लक्षणं गुणाश्च ।

कूलेचराः प्लवाश्चापि कोशस्थाः पादिनस्तथा ।
मत्स्या एते समाख्याताः पञ्चधानूपजातयः ॥ ६ ॥
आनूपा मधुराः स्निग्धा गुरवो वह्निसादनाः ।
श्लेष्मलाः पिच्छिलाश्चापि मांसपुष्टिप्रदा भृशम् ।
तथाऽभिष्यन्दिनस्ते हि प्रायःपथ्यतमाःस्मृताः ॥७॥

कूलेचर, प्लव, कोशस्थ, पादी और मत्स्य ये पाँच आनूपजातिमें हैं। गुण–आनूपजातिके मांस–मधुर, स्निग्ध, भारी, अग्निको मन्द करनेवाले, कफकारक, पिच्छिल, मांसको बहुत पुष्टिदायक, अभिष्यन्दी और विशेष करके बहुत पथ्य हैं ॥ ६ ॥ ७ ॥

अथ जांगलाः ।

तत्र जंघालगणनाविशिष्टगुणाः ।

हरिणैणकुरंगर्ष्यपृषतन्यंकुशम्बराः ।
राजीवोऽपि च मुण्डी चेत्याद्याजांगलसंज्ञकाः ॥८॥
हरिणस्ताम्रवर्णः स्यादेणः कृष्णः प्रकीर्तितः ।
कुरंग ईषत्ताम्रः स्यादेणतुल्याकृतिर्महान् ॥ ९ ॥
ऋष्यो नीलांगको लोके स रोझ इति कीर्तितः ।
पृषतश्चन्द्रबिन्दुः स्याद्धरिणात्किञ्चिदल्पकः ॥१०॥
न्यंकुर्बहुविषाणोथ शम्बरो गवयो महान् ।
राजीवस्तु मृगो ज्ञेयो राजभिः परितो वृतः ॥११॥

योमृगः शृंगहीनः स्यात्स मुण्डीतिनिगद्यते ।
जंघालाः प्रायशः सर्वे पित्तश्लेष्महराःस्मृताः ।
किञ्चिद्वातकराश्चापि लघवो बलवर्द्धनाः ॥ १२ ॥

हरिण, एण, कुरंग, ऋष्य, पृषत, न्यंकु, शम्बर, राजीव और मुण्डी इत्यादि पशु जंघालसंज्ञक हैं। जो मृग लाल वर्णका हो उसको हरिण, जो काला हो उसको एण, किंचित् लालवर्णका बडा और एणके सदृश आकृतिवाला हो उसको कुरंग, जो नीले वर्णका हो उसको ऋष्य और लोकमें रोझ जो चन्द्रके सदृश छींटोंवाला और हरिणसे कुछ छोटा हो उसको पृषत, जिसके बहुतसे सींग हों उसको न्यंकु ( बारहसिंगा ), बडे रोझको शम्बर, जिसके शरीरमें अधिक रेखा पडी हों उसको राजीव और जो मृग सींगरहित होता है उसको मुण्डी कहते हैं। प्रायः सर्व जंघाल–पित्त तथा कफनाशक, कुछ वातकारक, हलके और बलवर्द्धक हैं ॥ ८–१२ ॥

अथ बिलेशयानां ( बिलनिवासी प्राणियोंकी ) गणना गुणाश्च ।

गोधाशशभुजंगाखुशल्लक्याद्या बिलेशयाः ।
बिलेशया वातहरा मधुरा रसपाकयोः ।
बृंहणा बद्धविण्मूत्रा वीर्योष्णाश्चप्रकीर्तिताः ॥१३॥

गोह, खरगोश, सांप, मूसा और शल्लकी ( सेई ) इत्यादिक बिलस्थ ( मिट्टीमें रहनेवाले ) कहाते हैं।

बिलस्थोंके मांस–वातनाशक, रसमें तथा पाकमें मधुर, पुष्टिकारक, मल तथा मूत्रको बांधनेवाले और उष्णवीर्य हैं ॥ १३ ॥

अथ गुहाशयानां ( गुफानिवासी प्राणियोंकी ) गणना गुणाश्च ।

सिंहव्याघ्रवृका ऋक्षतरक्षुद्वीपिनस्तथा ।
बभ्रुजम्बूकमार्जारा इत्याद्याः स्युर्गुहाशयाः ॥१४॥

स्थूलपुच्छो रक्तनेत्रो बभ्रुदेहः स नाकुलः ।
गुहाशया वातहरा गुरूष्णा मधुराश्च ते ।
स्निग्धा बल्या हिता नित्यं नेत्रगुह्यविकारिणाम् १५

सिंह, बाघ, भेड़िया, रीछ, तरक्षु ( चीतल ), चीता, बभ्रु ( नौला ), गीदड़ और बिलाव इत्यादि जीव गुहाशय ( गुफामें रहनेवाले ) कहाते हैं। जो मोटी पूँछवाला और लाल नेत्रोंयुक्त तथा बभ्रके सदृश देहवाला होता है उसको नाकुल ( न्यौला ) कहते हैं।

सम्पूर्ण गुहाशयोंका मांस—वातनाशक, भारी, गरम, मधुर, स्निग्ध, बलदायक और नेत्र तथा गुदाके रोगवालोंको सर्वदा हितकारी है ॥ १४ ॥ १५ ॥

अथ पर्णमृगाणां ( पत्ते खानेवाले
प्राणियोंकी ) गणना गुणाश्च ।

वनौका वृक्षमार्जारो वृक्षमर्कटिकादयः ।
एते पर्णमृगाः प्रोक्ताः सुश्रुताद्यैर्महर्षिभिः ॥ १६ ॥
वनौका वानरः । वृक्षमार्जारी वृक्षबिडालः ।
वृक्षमर्कटिका 'रूपी वानर' इति लोके ।
स्मृताः पर्णमृगा वृष्याश्चक्षुष्याः शोषिणे हिताः ।
श्वासार्शःकासशमनाः सृष्टमूत्रपुरीषकाः ॥ १७ ॥

वानर, वृक्षपर रहनेवाले बिलाव ( बनबिलाव ) और वृक्षमर्कटी (रूपी) ये सुश्रुतआदि महर्षियोंने पर्णमृग कहे हैं।

पर्णमृगोंका मांस-वीर्यवर्द्धक, नेत्रोंको हितकारी, शोष ( क्षय ), रोगवालोंको हितकारी, मल तथा मूत्रको निकालनेवाला और श्वास, बवासीर तथा खांसीको नष्ट करते हैं ॥ १६ ॥ १७ ॥

अथ विष्किराणां ( विष्किरपक्षियोंकी )
गणना गुणाश्च ।

वर्त्तकालाववर्तीरकपिञ्जलकतित्तिराः ।
कुलिंगकुक्कुटाद्याश्च विष्किराः समुदाहृताः ॥१८॥
विकीर्य भक्षयन्त्येते यस्मात्तस्ताद्धि विष्किराः ।
कपिञ्जल इति प्राज्ञैः कथितो गौरतित्तिरिः ॥१९॥
विष्किरा मधुराः शीताः कषायाः कटुपाकिनः ।
बल्या वृष्यास्त्रिदोषघ्नाः पथ्यास्ते लघवः स्मृताः २०

वर्त्तक ( चित्रविचित्र रंगके पंखोंकी चिडिया ), लाव ( लवा ), वटेर, गौरतीतर, तीतर, घरकी चिडिया और मुरगा आदिक विष्किर कहाते हैं। ये जीव कुरेद कुरेद कर खाते हैं इससे इनकी विष्किर संज्ञा है। कपिञ्जल अर्थात गौरतीतर ( कबूतर ) जानना। विष्किर जीवोंका मांस-मधुर, शीतल, कसैला, पाकमें चरपरा, बलकारक, वीर्यवर्द्धक, त्रिदोष-नाशक, पथ्य और हलका है ॥ १८-२० ॥

अथ प्रतुदानां ( चूंचसे खानेवाले पक्षि-
योंकी ) गणना गुणाश्च ।

हारीतो धवलः पाण्डुश्चित्रपक्षो बृहच्छुकः ।
पारावतः खञ्जरीटः पिकाद्याः प्रतुदाः स्मृताः ।
प्रतुद्य भक्षयन्त्येते तुण्डेन प्रतुदास्ततः ॥२१॥
हारीतःहरियल इति लोके ।
कपोतो धवलः पाण्डुः शतपुत्रो बृहच्छुकः ॥ २२ ॥
दार्वाघाटः इत्यमरः । 'कटफोरा'इति लोके ।

प्रतुदा मधुराः पित्तकफघ्नास्तुवरा हिमाः ।
लघवो बद्धवर्चस्काः किञ्चिद्वातकराः स्मृताः ॥२३॥

हरियल, पिंडुकिया, चित्रपत्त एक ( प्रकारका तोता ) बडा तोता, कबूतर, खंजन और कोयल आदिक प्रतुद कहे हैं । ये चोंचसे पदार्थको नोच कर खाते हैं इससे इनको प्रतुद कहा है । कबूतर-सफेद और पांडुवर्ण ऐसे दो प्रकारका होता है. शतपत्र यह बडे तोतेहीका नाम है और अमरकोशमें तो कटफोरेको लिखा है ॥

प्रतुदजीवोंका मांस-मधुर, पित्त तथा कफनाशक, कसैला, शीतल, हलका, मलको बांधनेवाला और किंचित् वातकारक है ॥ २१--२३ ॥

अथ प्रसहानां ( दूसरेसे छीनकर खानेवाले
पक्षियोंकी ) गणना गुणाश्च ।

काको गृध्र उलूकश्च चील्लश्च शशघातकः ।
चाषो घासश्च कुरर इत्याद्याः प्रसहाः स्मृताः ॥२४॥

शशघातकः वाज इति लोके। चाषो नीलकण्ठइति लोके"भासो गृध्रविशेषः स्यात्" । कुररः 'कुरांकुर' इति लोके ।

"प्रसहाः कीर्तिता एते प्रसह्याच्छिद्य भक्षणात् ।"
प्रसहाः खलु वीर्योष्णास्तन्मांसं भक्षयन्ति ये ।
ते शोषभस्मकोन्मादशुक्रक्षीणा भवन्ति हि ॥२५॥

कौआ, गिद्ध, उल्लू, चील, बाज, वशिकरा, बकुई, नीलकण्ठ, भास ( एक प्रकारका गिद्ध ) और कुरर ( कुञ ) इत्यादि प्रसह कहाते हैं । ये बलात्कारसे छीन खाते हैं इससे इनका नाम प्रसह है ।

प्रसह जीवोंका मांस-उष्णवीर्य है, इससे जो इनको खाते हैं उनको-शोष भस्मक और उन्मादरोग होता है तथा वीर्य क्षीण होता है ॥ २४ ॥ २५ ॥

तत्र चूर्णं क्षिपेदेलालवंगमरिचानि च।
नालिकेरं सकर्पूरं चारबीजान्यनेकधा॥ १०३॥
घृताक्तसमिता पुष्टरोटिका रचिता ततः।
तस्यान्तःपूरणं तस्य कुर्य्यान्मुद्रां दृढां सुधीः १०४
सर्पिषि प्रचुरे तान्तु सुपचेन्निपुणो जनः।
प्रकारज्ञैः प्रकारोऽयं संयाव इति कीर्तितः॥१०५॥

मैदा और घी मिलाय रोटी बनाकर घीमें सेंक लेवे, सिकनेपर कूट ले और छान ले, पश्चात् स्वच्छ बूरा मिलावे, फिर इलायची, लौंग, काली मिरच, नारियलकी मींग और कपूर, चिरोंजी डाले। फिर मोवन पडी हुई मैदाकी रोटीसी बेल लेवे, पश्चात उस चूर्णको . उसके भीतर भरे और मजबूत मुख बंद करदेवे. चतुर पुरुष, इसको घीमें भली भांति सेंकलेवे, सिकनेपर इसको संयाव ( गुजिया ) कहते हैं। इस संयावके गुण मठके सदृश ही जानने॥ १०२--१०५॥

अथ कर्पूरनालिका।

घृताढ्यया समितया लम्बं कृत्वा पुटं ततः।
लवंगोल्वणकर्पूरयुतया सितयाऽन्वितम्॥ १०६॥
पचेदाज्येन सिद्धैषा ज्ञेया कर्पूरनालिका।
संयावसदृशी ज्ञेया गुणैः कर्पूरनालिका॥ १०७॥

मोवन पडी हुई मैदाकी लोईको बेलकर लम्बा सुपुट बनावे, फिर लौंग, मिरच, कपूर और खांड मिलाकर उसके भीतर भरे और मुख बंद करके घृतमें सेंक लेवे इसको कर्पूरनालिका कहते हैं, इसमें संवायके सदृश गुण हैं॥ १०६॥ १०७॥

अथ फेनिका ( फेनी )।

समितायाा घृताढ्यायाा वर्तिं दीर्घां समाचरेत्।
तास्तु सन्निहिता दीर्घाः पाठस्योपरि धारयेत् १०८

वेल्लयेद्वेल्लनेनैता यथैका पर्पटी भवेत्।
ततश्छुरिकया तान्तु संलग्नामेव कर्त्तयेत् ॥१०९॥
ततस्तु वेल्लयेद्भूयः सट्टकेन च लेपयेत्।
शालिचूर्णं घृतं तोयं मिश्रितं सट्टकं वदेत् ॥११०॥
ततः संवृत्य तल्लोप्त्रींविदधीत पृथक् पृथक्।
पुनस्तां वेल्लयेल्लोप्त्रीं यथास्यान्मंडलाकृतिः ॥१११॥
ततस्तां सुपचेदाज्ये भवेयुश्च स्फुटाः स्फुटाः।
सुगन्धया शर्करया तदुद्धूलनमाचरेत् ॥ ११२ ॥
सिद्धैषा फेनिका नाम्नी मंडकेन समा गुणैः।
ततः किञ्चिल्लघुरियं विशेषोऽयमुदाहृतः ॥ ११३ ॥

वेल्लयेत् प्रसारयेत्। वेल्लन 'वेलुन' इति लोके
पर्पटी रोटी लोप्त्री 'लोई इति लोके।

मोवनयुक्त मैदाको मलकर उसमें घी डालकर लम्बी लम्बी बत्ती बनावे, फिर सबको लपेटकर लम्बी २ बत्ती करे. पश्चात् बेलनसे बेलकर रोटी बनावे तदनन्तर चाकूसे कतरकर सबको मिला ले, फिर कतरकर बेले और सट्टकका लेप करे, चावलका चूर्ण घृत और जल इन सबको मिला लेवे, इसको सट्टक कहते हैं, इस सट्टकको लपेटकर बेल लेवे. फिर मिला कर गोल २ बना ले, तत्पश्चात घीमें सेंक लेवे, जब सिक जायगी तब तार तार अलग होजायँगे, फिर सुगंधित खाण्डकी चासनीमें पागलेवे, तयार होनेपर फेनिका ( फेनी ) कहाती है। फेनीमें मंडकके सदृश गुण हैं विशेष करके किंचित हलकी है ॥ १०८-११३ ॥

अथ शष्कुली ( खस्तापूरी )।

समिताया घृताक्ताया लोप्त्रीं कृत्वा च वेल्लयेत्।
आज्ये तां भर्जयेत्सिद्धां शष्कुलींफेनिकागुणाम् ११४॥

मोवनयुक्त मैदाको मलकर लोई करे, फिर पतली बेलकर घीमें छोडदेवे,

जब सिकजाय तब निकाल ले इसको शष्कुली ( खस्तापूरी ) कहते हैं इसमें फेनीके सदृश गुण हैं ॥ ११४ ॥

अथ सेविकामोदकः ( सेवके लड्डू )।

घृताढ्यया समितया कृत्वा सूत्राणि तानि तु ।
निपुणो भर्जयेदाज्ये खण्डपाकेन योजयेत् ।
युक्तेन मोदकान्कुर्य्यात्ते गुणर्मंडका यथा ॥११५॥

घृतयुक्त मैदाके सेव बनाकर घीमें सेकलेवे और खाँडकी चासनीमें डालके लड्डू बनायले, इन लड्डुओंमें भी मंडकके सदृश गुण हैं ॥११५॥

अथ मुक्तामोदकाः ( बूँदीके लड्डू )।

मुद्गानां धूमसीं सम्यग्घोलयेन्निर्मलाऽम्बुना ।
कटाहस्थघृतैरूर्ध्वं झर्झरं स्थापयेत्ततः ॥ ११६ ॥
धूमसीन्तु द्रवीभूतां प्रक्षिपेज्झर्झरोपरि ।
पतन्ति बिंदवस्तस्मात्तान्सुपक्कान्समुद्धरेत् ।
सितापाकेन संयोज्यकुर्याद्धस्तेन मोदकान् ॥११७॥
लघुग्राही त्रिदोषघ्नः स्वादुः शीतो रुचिप्रदः ।
चक्षुष्यो ज्वरहृद्बल्यस्तर्पणो मुद्गमोदकः ॥११८॥

मूंगकी धूमसीको जलमें घोलकर घीकी भरी हुई कढाईमें बडे बडे छेद-वाली झर्झरमें उस सनीहुई मूँगकी धूमसीको झाडदेवे तो उसकी छोटी छोटी बूंद कढाईमें पडेंगी उनको सिकनेपर निकालले और चासनीमें डालकर हाथसे लड्डू बनावे। बूंदीके लड्डू-हलके, ग्राही, त्रिदोषनाशक, स्वादिष्ठ, शीतल, रुचिकारक, नेत्रोंको हितकारी, ज्वरनाशक, बलदायक और तृप्तिकारक हैं ॥ ११६-११८ ॥

अथ बेसनमोदकः ( मोतीचूरके लड्डू )।

एवमेव प्रकारेण कार्य्या बेसनमोदकाः ।

ते बल्या लघवः शीताः किंचिद्वातकरास्तथा ।
विष्टम्भिनोज्वरघ्नाश्च पित्तरक्तकफापहाः ॥ ११९ ॥

उपरोक्त लड्डूके सदृशही बेसनके लड्डू बनावे उनको मोतीचूरके लड्डू कहते हैं। मोतीचूरके लड्डू—बलकारक, हलके, शीतल, किंचित वातकारक, विष्टम्भी, ज्वरनाशक और पित्तरक्त तथा कफनाशक हैं ॥ ११९ ॥

दुग्धकूपिका ।

तण्डुलचूर्णविमिश्रितनष्टक्षीरेण सान्द्रपिष्टेन ।
दृढकूपिकां विदध्यात्ताञ्च पचेत्सर्पिषा सम्यक् १२०
अथ तां कोरितमध्यां घनपयसा पूर्णगर्भाञ्च ।
सट्टकमुद्रितवदनां सर्पिषि सुपक्ववदनाञ्च ॥ १२१ ॥
अथ पाण्डुखण्डपाके स्नपयेत्कर्पूरवासिते कुशलः ।
अथ दुग्धकूपिका सा बल्या पित्तानिलापहा चैव ।
वृष्या शीता गुर्वी शुक्रकरी बृंहणी रुच्या ॥१२२॥
विदधाति कायपुष्टिं दृष्टिं दूरप्रसारिणींसुचिरम् ।

चावलोंके चूर्णमें मावा ( खोहा ) मिलाकर मजबूत कुप्पी बनावे, उसको घीमें छोडकर सेकलेवे, पकनेपर निकालकर बीचमें छेदकर गाढा मिश्री युक्त दूध भर देवे और सट्टकसे मुख खूब बंद करके फिर घीमें सेके जब उसका मख सिकजाय तब चतुर मनुष्य कपूरसे सुवासित खाँडकी चासनीमें पागलेवे, उसको दुग्धकूपिका कहते हैं।

यह दुग्धकूपिका-बलकारक, पित्त तथा कफनाशक, वृष्य, शीतल भारी, वीर्यवर्द्धक, पुष्टिकारी, रुचिकारक, शरीरकी पुष्टि करनेवाली और दृष्टिको दूरदर्शक करनेवाली है ॥ १२०-१२२ ॥

अथ कुण्डलिनी ( जलेबी ) ।

नूतनं घटमानीय तस्यान्तः कुशलो जनः ।

प्रस्थार्द्धपरिमाणेन दध्नाऽम्लेन प्रलेपयेत् ॥ १२३ ॥
द्विप्रस्थः समितां तत्र दध्यम्लं प्रस्थसम्मितम् ।
घृतमर्द्धशरावञ्च घोलयित्वा घृतं क्षिपेत् ॥ १२४ ॥
आतपे स्थापयेत्तावद्यावद्याति तदम्लताम् ।
ततस्तत्प्रक्षिपेत्पात्रे सच्छिद्रे भाजने तु तत् ॥१२५॥
परिभ्राम्यपरिभ्राम्य तत्सन्तप्ते घृते क्षिपेत् ।
पुनः पुनस्तदावृत्त्याविदध्यान्मण्डलाकृतिम्॥१२६॥
तां सुपक्वां घृतान्नीत्वा सितापाके तनुद्रवे ।
कर्पूरादिसुगन्धश्च स्थापयित्वोद्धरेत्ततः ॥ १२७ ॥
एषा कुंडलिनी नाम्ना पुष्टिकान्तिबलप्रदा ।
धातुवृद्धिकरी वृष्या रुच्या च क्षिप्रतर्पणी ॥१२८॥

नवीन मृत्तिकाके घडेमें आधसेर खट्टे दहीका लेप कर देवे पश्चात दोसेर मैदा उसमें डाले और एकसेर दही तथा आधसेर घृत घोलकर जबतक खट्टा न हो तबतक धूपमें रक्खा रहने दे पश्चात जिस बासनमें नीचे छेद हो उस पात्रमें करके नीचे घृत भरी हुई कढाईमें गोल २ करके छोडता जाय, जब वह सिक जाय तब घीमेंसे निकालकर कर्पूर आदिसे सुगंधित हुई खांडकी चासनीमें डाल देवे और पश्चात निचोडकर निकाल ले उसको कुंडलिनी ( जलेबी ) कहते हैं। यह जलेबी-पुष्टिकारक, कांति-कारक, बलदायक, धातुवर्द्धक, वृष्य, रुचिकारक और तुरन्त तृप्तिकारक है ॥ १२३-१२८ ॥

## अथ पश्चात् परिवेष्याणि ।

र

आदौ माहिषमम्लमंबुरहितं दध्याढकं शर्करां
शुभ्रांप्रस्थयुगोन्मितां शुचिपटेकिञ्चिच्च किंचित्क्षपेत्

दुग्धेनार्द्धघटेन मृन्मयनवस्थाल्यां दृढं स्रावये-
देलाबीजलवंगचन्द्रमरिचैर्योग्यैश्च तद्योजयेत् १२९॥
भीमेन प्रियभोजनेन रचिता नाम्ना रसाला स्वयं
श्रीकृष्णेन पुरा पुनःपुनरियं प्रीत्या समास्वादिता ।
एषा येन वसन्तवर्जितदिने संसेव्यते नित्यश-
स्तस्य स्यादतिवीर्य्यवृद्धिरनिशं सर्वेन्द्रियाणां
बलम् ॥ १३० ॥

ग्रीष्मे तथा शरदि ये रविशोषितांगा
ये च प्रमत्तवनितासुरतातिखिन्नाः ।
ये चापि मार्गपरिसर्पणशीर्णगात्रा-
स्तेषामियं वपुषि पोषणमाशु कुर्य्यात् ॥१३१॥

रसाला शुक्रला बल्या रोचनी वातपित्तजित् ।
दीपनी बृंहणी स्निग्धा मधुरा शिशिरा सरा ।
रक्तपित्ततृषां दाहं प्रतिश्यायं विनाशयेत् ॥१३२ ॥

प्रथम खट्टा तथा जलरहित दोसौ छप्पन २५६ तोले भर भैसका दही लेवे और उसको स्वच्छकपडेमें रखकर एकसौ अट्ठाईस १२८ तोला भर सफेद बूरा डालकर नीचेको स्वच्छ नवीन मिट्टीके पात्रमें दही छानता जाय, पश्चात् इसमें पांचसौ बारह ५१२ तोला भर दूध डाले और इला-यची, लौंग, कपूर, मिरच, यथा-योग्य डाले। प्रिय भोजनके बनानेवाले भीमसेनने स्वयं यह रसाला बनाई थी और श्रीकृष्णने परम प्रीतिसे वारंवार स्वाद लेकर खाई थी। जो मनुष्य वसन्तऋतुको त्यागकर नित्य रसाला भोजन करते हैं उनको निरन्तर वीर्यकी अत्यन्त वृद्धि होती है और सर्व इन्द्रियोंमें बल बढता है। जिनका शरीर ग्रीष्म तथा शरदऋतुमें सूर्यके तापसे सूख गया है, जो मदोन्मत स्त्रियोंके संभोगसे अतिखिन्न

होगया है और जिनका शरीर मार्ग चलनेसे शिथिल हो गया है उन पुरुषोंके शरीरोंको तत्काल पुष्टि करती है। यह रसाला-( श्रीखण्ड ) वीर्यवर्द्धक, बलदायक, रुचिकारक, वात तथा पित्तनाशक, अग्निको दीपन करनेवाली, पुष्टिकारक, स्निग्ध, मधुर, शीतल, दस्तावर और रक्तपित्त तृषा, दाह तथा प्रतिशाय ( जुखाम ) नाशक है॥ १२९-१३२ ॥

अथ शर्करोदकम् ( सरबत )।

जलेन शीतलेनैव घोलिताशुभ्रशर्करा ।
एलालवङ्गकर्पूरमरिचैश्च समन्विता ॥ १३३ ॥
शर्करोदकनाम्ना तत्प्रसिद्धं विदुषां मुखैः ।
शर्करोदकमाख्यातं शुक्रलं शिशिरं सरम् ॥१३४॥
बल्यं रुच्यं लघु स्वादु वातपित्तप्रणाशनम् ।
मूर्च्छा छर्दितृषादाहज्वरशान्तिकरं परम् ॥१३५॥

शीतल जलमें सफेद खांड घोलकर उसमें इलायची, लौंग, कपूर तथा मिरच डाल देवे उसको विद्वान् शर्करोदक ( सरबत ) कहते हैं।

सरबत-वीर्यवर्धक, शीतल, दस्तावर, बलदायक, रुचिकारी, स्वादिष्ट हलका और वात, पित्त, मूर्च्छा, वमन, तृषा, दाह तथा ज्वरको शांत करता है ॥ १३३-१३५ ॥

अथ प्रपानकानि ( सरबत ) ।

तत्र आम्रफलप्रपानकम् ।

आम्रमामं जले स्विन्नं मर्दितं दृढपाणिना ।
सिताशीतांबुसंयुक्तं कर्पूरमरिचान्वितम् ॥ १३६ ॥
प्रपानकमिदं श्रेष्ठं भीमसेनेननिर्मितम् ।
सद्यो रुचिकरं बल्यं शीघ्रमिन्द्रियतर्पणम् ॥१३७॥

कच्ची अमियोंको जलमें औटाकर दृढतासे मल लेवे, पश्चात सफेद चूरा, शीतल जल, कपूर और मिरच डाले इसको प्रपानक ( आमका

पन्ना ) कहते हैं। यह श्रेष्ठ प्रपानक भीमसेनने निर्माण किया है। यह प्रपानक-तत्काल रुचिकारी, बलदायक और तुरन्त इन्द्रियोंको तृप्त करने वाला है ॥ १३६ ॥ १३७ ॥

अथ अम्लिकाफलपानकम् ।

अम्लिकायाः फलं पक्वं मर्दितं वारिणा दृढम् ।
शर्करामरिचैर्मिश्रं लवंगेन्दुसुवासितम् ॥ १३८ ॥
अम्लिकाफलसम्भूतं पानकं वातनाशनम् ।
पित्तश्लेष्मकरं किञ्चित्सुरुच्यं वह्निबोधनम् ॥ १३९ ॥

पक्की इमलीको जलमें भिगोकर खूब मलले, उसमें सफेद बूरा, मिरच, लौंग, और कपूर आदि डालकर सुवासित करले, इसको अम्लिकाप्रपानक ( इमलीका पन्ना ) कहते हैं, यह इमलीका पन्ना-वातविनाशक, पित्त तथा कफकारी, रुचिकारक और अग्निवर्द्धक है ॥ १३८ ॥ १३९ ॥

निम्बुकफलपानकम् ।

भागैकं निम्बुजं तोयं षड्भागं शर्करोदकम् ।
लवंगमरिचैर्मिश्रं पानं पानकमुत्तमम् ॥ १४० ॥
निम्बूफलभवं पानमत्यम्लं वातनाशनम् ।
वह्निदीप्तिकरं रुच्यं समस्ताहारपाचकम् ॥ १४१ ॥

एक भाग नींबूके रसमें छः भाग खांडका पानी ( सबरत ) डाले और उसमें लोंग तथा मिरच डाले, इसके नींबूप्रपानक ( नींबूका पन्ना ) कहते हैं। नींबूका पन्ना-उत्तम, अग्नि दीपन करनेवाला, रुचिकारक और सम्पूर्ण आहारको पचानेवाला है ॥ १४० ॥ १४१ ॥

धान्याकपानकम् ।

शिलायां साधु सम्पिष्टं धान्याकं वस्त्रगालितम् ।

शर्करोदकसंयुक्तं कर्पूरादिसुसंस्कृतम् ।
नूतने मृन्मये पात्रे स्थितं पित्तहरं परम् ॥ १४२ ॥

धनियोंको शीलापर भली भांति पीसकर वस्त्रमें छान लेवे उसमें बूराका पानी डाले और कपूरादिसे सुगंधित करे और उसको नवीन मट्टीके पात्रमें रक्खे वह पन्ना अत्यन्त पित्तनाशक है ॥ १४२ ॥

अथ काञ्जी ।

( कांजीविधिर्वटकावसरे लिखितः ) ।

कांजीकं रोचनं रुच्यं पाचनं वह्निदीपनम् ।
शूलाजीर्णविबन्धघ्नं कोष्ठशुद्धिकरं परम् ।
न भवेत्कांजिकं यत्र तत्र जालिःप्रदीयते ॥ १४३ ॥

कांजी बनानेकी विधि बडे बनानेके विषयमें लिख आये हैं, कांजीका प्रपानक-रुचियुक्त, रुचिकारक, पाचक, अग्निको दीपन करनेवाला और शूल, अजीर्ण तथा मलबंधनाशक है और कोठेको अत्यन्त शुद्ध करनेवाला है । कांजी जहां न मिले वहां नीचे लिखी हुई जाली देवे ॥ १४३ ॥

अथ जालिः ।

आममाम्रफलं पिष्टं राजिकालवणान्वितम् ।
भृष्टहिंगुयुतं पूतं घोलितं जालिरुच्यते ॥ १४४ ॥
जालिर्हरति जिह्वायाः कुण्टत्व कण्ठशोधनी ।
मन्दं मन्दन्तु पीता सा रोचनी वह्निबोधनी ॥१४५॥

कच्ची अमियोंको पीसकर उसमें राई, सेंधानोंन और भुनी हुई हींग डालकर उसे पानीमें घोल लेवे, उसको जाली कहते हैं । जाली-जीभकी जडताको नष्ट करती है तथा कण्ठको शुद्ध करती है, यह जाली धीरे २ पीवे तो अत्यन्त रुचिकारी और अग्निवर्द्धक है ॥ १४४ ॥ १४५ ॥

अथ तक्रम् ( छाछ ) ।

तुर्यांशेन जलेन संयुतमतिस्थूलं सदम्लं दधि
प्रायो माहिषमम्बुकेन विमले मृद्भाजनेगालयेत् ।
भृष्टं हिंगु च जीरकञ्च लवणं राजीञ्च किञ्चिन्मितां
पिष्टांतत्रविमिश्रयेद्भवति तत्तक्रं न कस्यप्रियम् १४६
तक्रं रुचिकरं वह्निदीपनं पाचनं परम् ।
उदरे ये गतास्तेषां नाशनं तृप्तिकारकम् ॥ १४७ ॥

अत्यन्त गाढे और खट्टे भैंसके दहीको लेकर उसमें चौथा भाग जल डाले पश्चात् मृत्तिकाके पात्रमें वस्त्रसे छानलेवे फिर उसमें भुनी हींग, जीरा, नमक तथा किंचित राई इनको पीसपर मिला देवे तो तक्र ( मट्ठा-छाछ ) तयार हो जाता है, यह छाछ किसको प्रिय नहीं है ? तक्र-रुचिकारी, अग्निको दीपन करनेवाला, अत्यन्त पाचन, पेटके सम्पूर्ण रोगोंको नष्ट करनेवाला और तृप्तिकारक है ॥ १४६ ॥ १४७ ॥

अथ दुग्धम् ( दूध ) ।

विदाहीन्यन्नपानानि यानि भुंक्ते हि मानवः ।
तद्विदाहप्रशान्त्यर्थं भोजनान्ते पयः पिबेत् ॥ १४८ ॥
दुग्धस्य अपरे गुणा उक्ता एव दुग्धवर्गे ।

जो मनुष्य दाह करनेवाले अन्नपानका उपयोग करते हैं उनको दाहकी शांति करनेके लिये भोजनके अन्तमें दूध पीना चाहिये, दूधमें जो और गुण हैं वे दुग्धवर्गमें कहे हैं ॥ १४८ ॥

अथ सक्तवः ( सत्तू )

धान्यानि भ्राष्ट्रभृष्टानि यन्त्रपिष्टानि सक्तवः १४९

चावल जौ आदि धान्योंको भाडमें भुनाकर पिसवा लें उसको सत्तू कहते हैं ॥ १४९ ॥

तत्र यवसक्तवः ।

यवजाः सक्तवः शीता दीपना लघवः सराः ।
कफपित्तहरा रूक्षा लेखनाश्च प्रकीर्तिताः ॥ १५० ॥
ते पीता बलदा वृष्या बृंहणा भेदनास्तथा ।
तर्पणा मधुरा रुच्याः परिणामे बलापहाः ॥ १५१ ॥
कफपित्तश्रमक्षुत्तड्विधिनेत्रामयापहाः ।
प्रशस्ता घर्मदाहाढ्यव्यायामार्तशरीरिणाम् ॥ १५२ ॥

जौके सत्तु—शीतल, अग्निदीपक, हलके, दस्तावर, कफ तथा पित्त-नाशक, रूक्ष और लेखन हैं। सत्तुओंका पीना--बलदायक, वृष्य, पुष्टि-कारक, मलभेदक, तृप्ति करनेवाला, मधुर, रुचिकारी, अन्तमें बल-नाशक है। और कफ, पित्त, परिश्रम, भूँख, प्यास, अण्डवृद्धि और नेत्र-रोगको नष्ट करता है, जो पसीना, दाह तथा व्यायाम (कसरत) करनेसे व्याकुल हैं, उन मनुष्योंको यह हितकारी है ॥ १५०- १५२ ॥

अथ चणकयवसक्तवः ।

निस्तुषैश्चणकैर्भृष्टैस्तुर्यांशैश्च यवैः कृताः ।
सक्तवः शर्करासर्पिर्युक्ता ग्रीष्मेऽतिपूजिताः ॥१५३॥

छिलकेरहित भुनेहुए चनोंके और चौथे भाग भुने हुए जौके सत्तु बनाकर उसमें बूरा और घी मिलाकर खावे ये ग्रीष्मऋतुमें अत्यन्त हितकारी हैं ॥ १५३ ॥

शालिसक्तवः ।

सक्तवः शालिसम्भूता वह्निदा लघवो हिमाः ।
मधुरा ग्राहिणो रुच्याः पथ्याश्च बलशुक्रदाः ॥१५४॥

शाली चावलोंके सत्तु अग्निप्रदीपक, हलके, शीतल, मधुर, ग्राही, रुचिकारी, पथ्य और बल तथा वीर्यवर्धक हैं ॥ १५४ ॥

अथ सामान्यपरिभाषा ।

न भुक्त्वा न रदैश्छित्वा न निशायां न वा बहून् ।
न जलान्तरितानाद्यः सक्तूनद्यान्न केवलान् १५५॥
पृथक्पानं पुनर्दानमामिषं पयसा निशि ।
दंतच्छेदनमुष्णं च सप्त सक्तुषु वर्जयेत् ॥ १५६ ॥

सत्तू भोजन करनेके अनन्तर न खाय, दांतोंसे कुचलकर न खावे, रात्रिमें न खाय, अधिक न खाय, दो बार पानी डालकर न खाय, और केवल सत्तू न खाय । अलग पीना, एकबार जिसने खाये हो उसको दूसरी बार न देना, मांसके साथ और दूधके साथ, रात्रिमें, दांतोंसे कुचलकर और गरम करके इस प्रकार सत्तू नहीं खाना चाहिये, ऐसे वर्जित हैं ॥ १५५ ॥ १५६ ॥

अथ धानाः ( बहुरी ) ।

यवास्तु निस्तुषा भृष्टाः स्मृता धाना इति स्त्रियाम् ।
धानाः स्युर्दुर्जरा रूक्षास्तृट्प्रदा गुरवश्च ताः ।
तथा मेहकफच्छर्दिनाशिन्यः संप्रकीर्त्तिताः ॥१५७॥

भूसीरहित यवोंको भुनवा लेव, उसको धाना ( बहुरी ) कहते हैं । बहुरी-दुर्जरी ( कठिनतासे पचे ), भारी रूक्ष, तृषा लगानेवाली और प्रमेह, कफ तथा वमननाशक है ॥ १५७ ॥

अथ लाजाः ( खील ) ।

येषां स्युस्तण्डुलास्तानि धान्यानि सतुषाणि च ।
भृष्टानि स्फुटितान्याहुर्लाजाइति मनीषिणः॥१५८॥
लाजाः स्युर्मधुराः शीता लघवो दीपनाश्च ते ।
स्वल्पमूत्रमला रूक्षा बल्याः पित्तकफच्छिदः ।
छर्द्यतीसारदाहास्रमेहमेदस्तृषापहाः ॥ १५९ ॥

जिसमें चावलनिकलते हैं उन छिलक सहित धान्योंको भाड़में भुनालेवे

उसको लाजा ( खील ) कहते हैं। खीलें-मधुर, शीतल, हलकी, अग्नि-प्रदीपक, मल तथा मूत्रको अल्प करनेवाली, रूक्ष बलदायक और पित्त, कफ, वमन, अतीसार, दाह, रक्तविकार प्रमेह, मेद तथा तृणनाशक हैं ॥ १५८ ॥ १५९ ॥

अथ चिपिटाः ( चिउड़ा )।

शालयः सतुषा आर्द्रा भृष्टाअस्फुटिताश्च तत् ।
कुट्टिताश्चिपिटाः प्रोक्तास्तेस्मृताः पृथुकाअपि १६०
पृथुका गुरवोवातनाशनाः श्लेष्मला अपि ।
सक्षीरा बृंहणा वृष्या बल्या भिन्नमलाश्च ते॥१६१॥

भूसी सहित गीले शालिधान्योंको भूनकर विना खिले ही तत्काल कूट लेवे वे कूटकर चिपटे होजाते हैं तो उनको चिपिट और पृथुक कहते हैं। पृथुक ( चिउड़ा ) भारी, वातनाशक, कफकारक, खारी, पुष्टिकारक वृष्य, बलदायक और मलभेदक, ( दस्त लानेवाले ) हैं ॥ १६० ॥ १६१ ॥

अथ होला ।

अर्द्धपक्वैःशमीधान्यैस्तृणभृष्टैश्च होलकः ।
होलकोऽल्पानिलो मेदःकफदोषत्रयापहः ।
भवेद्योहोलको यस्य स च तत्तद्गुणो भवेत् ॥१६२॥

अधपके शमी धान्योंको तोडकर भूनले उसको होला कहते हैं। होला-अल्प वातकारक और मद तथा त्रिदोषनाशक है। जिस धान्यके होले होयँ उसके गुण भी उन होलोंमें रहते हैं ॥ १६२ ॥

अथ ऊची ( ऊंबी )।

मञ्जरीत्वर्द्धपक्वा या यवगोधूमयोर्भवेत् ।
तृणानलेन संभृष्टा बुधैरूचीति सा स्मृता ॥१६३॥

ऊची कफप्रदा बल्या लघ्वी पित्तानिलापहा॥ १६४॥

जौ अथवा गेहूंकी अधपकी मंजरी ( बाल ) लेकर तृणोंकी आगमें भून लेते, उसको ऊची कहते हैं ऊची ( ऊँवी )--कफकारक, बलदायक, हलकी और पित्त तथा वातनाशक है ॥ १६३ ॥ १६४ ॥

अथ कुल्माषाः ( घुघुरी ) ।

अर्धस्विन्नास्तु गोधूमा अन्येऽपि चणकादयः ।
कुल्माषा इति कथ्यन्ते शब्दशास्त्रेषु पंडितैः ।
कुल्माषा गुरवो रूक्षा वातला भिन्नवर्चसः ॥१६५॥

गेहूँ अथवा चने आदिको अध सीजा कर लेवे उसको शब्दशास्त्र-विशारद कुल्माष ( घुघुरी ) कहते हैं। कुल्माष ( घुघुरी )-भारी, रूखी, वातकारक और मलभेदक है ॥ १६५ ॥

अथ तिलकुट्टम् ( तिलकुट ) ।

पललन्तु समाख्यातं सक्षवं तिलपिष्टकम् ।
पललंमलकृद् वृष्यं वातघ्नं कफपित्तकृत् ।
बृंहणं च गुरु स्निग्धं मूत्राधिक्यनिवर्त्तकम् ॥१६६॥

तिलोंको कूटकर उसमें गुड आदि मिलावे उसको पलल ( तिलकुट ) कहते हैं। तिलकुट-मलकारक, वृष्य, वातनाशक, कफ तथा पित्तकर्ता, पुष्टिदायक, भारी, चिकना, और मूत्रकी अधिकताको नष्ट करती है ॥ १६६ ॥

अथ तिलखलिः ( खल, पानी ) ।

तिलकुट्टन्तु पिण्याकं तथा तिलखलिः स्मृता ।
पिण्याको लेखनो रूक्षो विष्टम्भी दृष्टिदूषणः॥१६७॥

तिलकुट्ट, पिण्याक और तिलखलि ये खलके संस्कृत नाम हैं।
हिंदी-खल । गु०--खोल ।
तिलकी खल-ग्लानिकारक, रूक्ष, विष्टंभी और दृष्टिको दूषित करती है ॥ १६७ ॥

अथ तंदुलः ( चावल ) ।

**तंडुलो मेहजन्तुघ्नः स नवस्त्वतिदुर्जरः ॥ १६८ ॥**

इति श्रीभावप्रकाशनिघण्टौ कृतान्नवर्गः ।

चावल--प्रमेह तथा कृमिरोगको नष्ट करते हैं । जो चावल नवीन होयँ वे अत्यन्त दुर्जर हैं ॥ १६८ ॥

इति श्रीभावप्रकाशे हरीतक्यादिनिघण्टौ भाषाटीकायां
कृतान्नवर्गः समाप्तः ।

त्रिवसु नव चन्द्रेब्दे मध्याह्ने गुरुवासरे
ज्येष्ठशुक्लस्य सप्तम्यां पूरितश्शिवशर्म्मणा ॥

दो०-संवत्त्रय वसु नव शशि, ( १९८३ ) मध्य दिवस गुरुवार ।
ज्येष्ठ शुक्ल तिथि सप्तमी, लिखकर भले प्रकार ॥ १ ॥
हिन्दी भाषायुत कियो, अधिकारिनके हेत ।
शिवकी शिवपरकाशिका, देशिक शब्द समेत ॥ २ ॥

प्रभु प्रार्थना ।

जगके वन उपवनके मालिक तुम्हें पूजने आया हूँ ।
तेरे आयुर्वैदिक वनका पुष्प भेंटमें लाया हूँ ॥ ३ ॥
द्रव्य गुणोंकी केसरसे षट्रंग पुष्प यह शोभित है ।
जगके हित अनहित कर्मोंसे शीत उष्ण हो क्षोभित है ॥ ४ ॥
इसका कुछ २ ज्ञान गुरुचरणोंसे प्रापित कर ईश्वर ।
शिवशर्मा वर मांगत है चित तव चरणोंमें धर ईश्वर ॥ ५ ॥
दो०-प्रथम भेट लाया प्रभो, लीजे भक्ति पछान ।
नित्य पुष्प लाया करूं, दीजे ऐसा ज्ञान ॥ ६ ॥
शिव शर्म्माकी प्रार्थना, विनय सहित महाराज ।
निस दिन आयुर्वेदको, माने मनुज समाज ॥ ७ ॥

समाप्तश्चायं ग्रन्थः ।

---

# अनेकार्थवर्गः ।



## दो अर्थवाले शब्द ।

( १ ) अश्मंतक–अम्ललोणिका ( खट्टी नोनिया ), कोविदार ( कचनार )
( २ ) कुलक–पटोल ( परवल ) कुपीलु ( कुचला )
( ३ ) कोशातकी–महाकोशातकी ( तुरई ), राजकोशातकी ( गलकातोरई )
( ४ ) चुक्रिका–अम्लिका ( इमली , चाङ्गेरी ( अम्ललोनिया )
( ५ ) दीप्यक–यवानी ( अजवाइन ), अजमोदा ( अजमोद ).
( ६ ) मरुवक–फणिज्जक ( मरुआ ), पिण्डीतक ( मैनफल ).
( ७ ) रुचक–सौवर्चल ( कालानमक ), बीजपूरक ( बिजौरा निम्बू )
( ८ ) लोणिका–लोणीशाक ( नोनिया शाक ), चांगेरी शाक ( चूका ).
( ९ ) वाह्लीक–कुंकुम ( केशर ), हिंगु ( हींग ).
( १० ) स्वादुकुण्टक–गोक्षुर ( गोखरू ), विकंकित ( कटाई ).
( ११ ) अग्निमुखी–भल्लातकी ( भिलावा ), कुसुम्भ ( कुसुम्भा ).
( १२ ) अजशृंगी–मेषशृंगी ( मेढासिंगी ), कर्कटशृंगी ( काकडासिंगी ).
( १३ ) प्रियंगु–फलिनी ( गोंदी ) कंगू ( कंगनी ).
( १४ ) भृङ्ग–भृंगराज ( भांगरा ), त्वक् ( तज ).
( १५ ) समंगा–मांजिष्ठा ( मजीठ ), लज्जालु ( लज्जालु ).
( १६ ) अमोघा–विडंग ( वायविडंग ), पाटला ( पाढल ).
( १७ ) मोचा–कदली ( केला ), शाल्मलि ( सेमल ).
( १८ ) कनटी–धनिका ( धनियाँ ), मनशिला ( मैनशिला ).
( १९ ) कुटन्नट–स्योनाक ( टेंटू ), कैवर्त्तिमुस्तक ( केवटीमोथा ).
( २० ) घोंटा–पूग ( सुपारी ), बदरी ( बेर ).
( २१ ) दन्तशठा–अम्लिका ( इमली ), चांगेरी ( चूका ).
( २२ ) त्रिपुटा–त्रिवृत् ( निसोत ), सूक्ष्मैला ( छोटी इलायची ).

( २३ ) शटी-कर्चूर ( कचूर ), गन्धपलाशी ( गन्धपलाशी ).

( २४ ) दन्तशठ-जम्भीर ( जम्भीरी नीम्बू ) कपित्थ ( कथा ).

( २५ ) अरुणा-मंजिष्टा ( मजीठ ), अतिविषा ( अतीस ).

( २६ ) कणा-पिप्पली ( पीतल ), जीरक ( जीरा ).

( २७ ) तालपर्णी-मुसली ( मुसली ) मुरा ( मुरा ).

( २८ ) पीलुपर्णी-मूर्वा ( मूर्वा ) बिम्बी ( कन्दूरी ).

( २९ ) ब्राह्मी-भांर्गी ( भारगी ), स्पृक्का ( असवर्ग ).

( ३० ) अपराजिता-विष्णुकान्ता ( कोयल ) ( शालपर्णी ).

( ३१ ) आस्फोता-अपराजिता ( कोयल ), सारिव ( सरवन ).

( ३२ ) पारावतपदी-ज्योतिष्मती ( मालकंगनी ), काकजंघा.

( ३३ ) शारदी-शारिवा ( सरिवन ), जलपिप्पली ( जलपीपल ).

( ३४ ) उग्रगन्धा-वचा ( वच ), यवानी ( अजवायन ).

( ३५ ) परिव्याध-कर्णिकार ( कनेर ), जलवेतस ( जलवेत ).

( ३६ ) अञ्जन-स्रोतोंजन ( कालासुरमा ) सौवीर ( सफेदसुरमा ).

( ३७ ) अग्नि-चित्रक ( चीता ), भल्लातक ( भिलावे ).

( ३८ ) कृमिघ्न-विडंग ( वायविडंग ), हरिद्रा ( हलदी ).

( ३९ ) तेजन-शर ( सरपता ), वेणु ( वास ).

( ४० ) तेजनी-तेजस्वती ( मालकंगनी ). मूर्वा.

( ४१ ) रोचना-गोरोचना ( गोलोचन ), रक्तोत्पल ( लालकमल )

( ४२ ) राजादन-क्षीरिका ( खिरनी ), प्रियाल ( चिरौंजी ).

( ४३ ) शकुलादनी-कटुका,- ( कुटकी ), जलपिप्पली ( जलपीपल ).

( ४४ ) गोलोमी-श्वेतदूर्वा ( सफेद दूब ), वचा ( वच ).

( ४५ ) पद्मा-पद्मचारिणी ( सरोजनी ) भार्ङ्गी ( भारंगी ).

( ४६ ) श्यामा-सारिक ( सरिवन ), प्रियंगु.

( ४७ ) उत्तम-त्रिफला, सर्वतोभद्रा ( गम्भारी वृक्ष ).

( ४८ ) धान्य-धान्यक ( धनियाँ ), शाल्यादि ( शाली चावल ).

( ४९ ) सहस्रवीर्या-नीलदूर्वा ( नीलीदूब ), महाशतावरी ( बडी शतावर )

( ५० ) सेव्य-उशीर— ( खस ), लामज्जक.

( ५१ ) उदुंबर-जन्तुफल ( गूलर ), ताम्र ( ताम्बा ).

( ५२ ) ऐन्द्री-इन्द्रवारुणी ( इन्द्रायण ) इन्द्राणी ( सम्हालुवृक्ष. बडी इलायची )

( ५३ ) कटंभरी-कटुका ( कुटकी ) श्योनाक ( अरलू ).

( ५४ ) क्षार-यवक्षार ( जौखार ), स्वर्जिका ( सज्जीखार ).

( ५५ ) गान्धारी-दुरालभा ( धमासा ), गन्धपलाशी.

( ५६ ) चित्रा-इन्द्रवारुणी ( इन्द्रायन ) बृहद्दन्ती ( बडी दन्ती )

( ५७ ) तुण्डकेशी-कर्पासी ( कपास ), बिम्बा ( कुन्दरु ).

( ५८ ) धारा--गुडूची ( गिलोय ), क्षीरकाकोली.

( ५९ ) वालपत्र--खदिर ( खैर ). यवास ( जवासा ).

( ६० ) वारि--वालक ( नेत्रवाला ), उदक ( जल ).

( ६१ ) अंगारवल्ली-भांर्गी ( भारंगी ), गुंजा ( रत्तक ).

( ६२ ) अमृणाल--उशीर ( खस ), लामज्जक.

( ६३ ) कुण्डली--गुडूची ( गिलोय ), कोविदार ( कचनार ).

( ६४ ) गन्धफली--प्रियंगु, चम्पककलिका ( चम्बेकी कलिया ).

( ६५ ) दीर्घमूल--यवास ( जवासा ) शालिपर्णी.

( ६६ ) पुष्पफल--कपित्थ ( कैंथ ). कूष्माण्ड ( पेठा ).

( ६७ ) पोटगल--नल ( नरसल ), कास ( कांस )

( ६८ ) यवफल--कुटज ( इन्द्रजौ ), वंश ( वांस ),

( ६९ ) विश्वा--शुंठी ( सोंठ ), अतिविषा ( अतीस ).

( ७० ) शीतशिव--सैन्धव ( सैन्धानमक ), मिश्रेया ( सौंफ )

( ७१ ) कर्कश--काम्पिल्य ( कबीला ) कासमर्द ( कसौन्दी ),

( ७२ ) चर्मकषा--शीतल ( सीतला ), मांसरोहणी,

( ७३ ) नान्दवृक्ष--अश्वत्थभेद ( वेलिया पीपल ), गोमुखपत्रशाख ( तुन )

( ७४ ) पय-क्षीर ( दूध ) उदक और ( पानी )

( ७५ ) स्पृहा--दूर्वा ( दूब ) मांसरोहिणी ।

( ७६ ) सिंही--बृहती ( कटेरी ), वासा ( अडूसा )

( ७७ ) कतक--विड़लवण ( विड़नमक ), निर्मलीफल,

( ७८ ) **कंटकाढ्य**–कुब्जक ( कूजावृक्ष ), शाल्मलि ( सेमल ).

( ७९ ) **यक्षधूप**–सरलनिर्यास ( सरलका गोन्द ), राल.

( ८० ) **द्राविडी**–शटी ( कचूर ), सूक्ष्मैला ( छोटी इलायची ).

( ८१ ) **हट्टविलासिनी**–हरिद्रा ( हलदी ), नखी.

( ८२ ) **तिलपर्ण**–रक्तचन्दन ( लालचन्दन ), ग्रन्थिपर्ण ( गठिवन ).

( ८३ ) **मधुर**–जीवक, जीवनीयगण ( जीवक आदि दश औषधियें ).

( ८४ ) **लोहद्रावणी**–गण्डदूर्वा ( सफेददूब ), अम्लवेतस ( अम्लवेत ).

( ८५ ) **नागिनी**–ताम्बूली ( पान ), नागपुष्पी ( नागदौन ).

( ८६ ) **मृदुरेचनी**–त्रिवृत् ( निसोथ ), मार्कण्डिका ( भूईखखसा ).

( ८७ ) **नट**–श्योनाक ( टेंटू ) अशोक ( अशोकवृक्ष ).

( ८८ ) **वनस्पति**–वट ( वरौटा ), नन्दिवृक्ष.

( ८९ ) **मन्दार**–श्वेतार्क ( सफेद आक ), महानिम्ब.

( ९० ) **अम्बुज**–कमल ( उत्पल ), इज्जल ( समुद्रफल ).

( ९१ ) **कुमारी**–घृतकुमारिका ( घीकुवार ), शतपत्री ( गुलाब )

( ९२ ) **वरतिक्तक**–पाठा ( लताविशेष ), पर्पट ( पित्तपापडा ).

( ९३ ) **चित्रक**–पाठा ( लताविशेष ), अनलनामा ( चीता ),

( ९४ ) **यज्ञिय**–खदिर ( खैर ), पलाश ( ढाक ).

( ९५ ) **रक्तबीज**–अरिष्टक ( रीठा ), कन्दूरी ( फलविशेष ).

( ९६ ) **क्षारश्रेष्ठ**–पलाश ( ढाक ), मोक्षक ( मोखा वृक्ष ).

( ९७ ) **श्वेतपुष्प**–श्वेतार्क ( सफेद आक ), इन्द्रवारुणी ( इन्द्रायण ).

( ९८ ) **तुवरी**–सौराष्ट्री ( गोपीचन्दन ), आढकी ( अड़हर ).

( ९९ ) **कुंभिका**–पूगफला ( सुपारी ), वारिपर्णी ( जलकुम्भी ).

( १०० ) **राजपुत्रिका**–रेणुका ( रेणुका ), जाती ( चमेली ),

( १०१ ) **रक्तपुष्प**–रक्तार्क ( लाल आक ), कन्दूरी.

( १०२ ) **सप्तला**–शातला ( सातला ), वासन्ती ( जूही ).

( १०३ ) **विषमुष्टिक**–महानिम्ब, विषतिन्दुक ( कुचलेका वृक्ष ).

( १०४ ) रक्तफला-स्वर्णवल्ली ( लताविशेष ), वच.

( १०५ ) चन्द्रहासा-गुडूची ( गिलोय ), लक्ष्मणा.

त्र्यर्थकवर्गः ।

( १ ) क्रमुक-पूग (सुपारी), तूद ( शहतूत ), पट्टिकालोध्रप ( पठाणी लोद ,

२ ) क्षुरक-कोकिलाक्ष ( तालमखाना ), गोक्षुर ( गोखरू ) तिलकपुष्प

३ ) प्रियक-प्रियंगु, कदंब ( कदम ), असन ( वीजेसार )

४ ) पृथ्वीका-कालाजाजी ( कलौंजी ), बृहदेला ( बडी इलायची )

हिंगुपत्री.

५ ) भृंग-भृङ्गराज ( भांगरा ) त्वग् ( तज ), भ्रमर ( भौंरा ).

६ ) सौगंधिक-कह्लार ( लाल कमल ), कत्तृण, गन्धक.

७ ) अरिष्ट-निंब ( नीम ), रसोन ( लसुन ), मद्य.

८ ) मर्कटी-कपिकच्छु ( कौंच ), अपामार्ग ( चिर्चिटा ), करञ्जी ( करञ्ज )

९ ) अम्बष्ठा-पाठा ( पाढ ), चांगेरी ( चूका ) मोचिका ( माइया )

१० ) कृष्णा-पिप्पली, कलाजी ( कलौंजी ), नीली ( नील )

११ ) क्षीरिणी-दुग्धिका ( दूधी ), क्षीरकाकोली, श्वेतशारिवा.

१२ ) मधुपर्णी-गुडूची ( गिलोय ), गंभारी, नीला ( नील )

१३ ) मण्डूकपर्ण-स्योनाक ( अर्लु ), मञ्जिष्ठा ( मजीठ ) ब्रह्ममण्डूकी.

१४ ) श्रीपर्णी-गंभारी, गणिकारिका ( गनियारी ), कट्फल

१५ ) अमृता-गुडूची ( गिलोय ), हरीतकी ( हरड ), धात्री ( आमले )

१६ ) अनन्ता-दुरालभा ( धमासा ), नीलदूर्वा ( नीलीदूब ), लांगली

( कलियारी )

१७ ) ऋष्यप्रोक्ता-अतिबला, महाशतावरी ( बडी सतावर ), कपि-
कच्छु ( कौंच )

१८ ) भूतीक-भूनिंब ( चिरायता ), कत्तृण, भूस्तृण.

१९ ) कृष्णवृंता-पाटली ( पाढ़ल ), गंभारी माषपर्णी ( मसीबन ).

( २० ) जीवंती--गुडूची ( गिलोय ), शाकविशेष, वंदा ( वांदा )

( २१ ) लता--सारिवा ( सरन ), प्रियंगु, ज्योतिष्मती ( मालकगुनी )

( २२ ) समुद्रांता-- ( दुरालभा धमासा ) कर्पासी ( कपास ), स्पृक्का

( २३ ) हैमवती -हरीतकी ( हरड ) श्वेतवच ( सफेदवच, ) पीतदुग्ध सेहुंड ( पीले दूधकी कटोरी )

( २४ ) अव्यथा -हरीतकी ( हरड़ ), महाश्रावणी ( मुंडी ), पद्मचारिणी ( कमलनी )

( २५ ) षडग्रन्था--वचा ( वच ), गंधपला ( गंधपलासी ), शीकरंजी ( करञ्ज )

( २६ ) ताम्रपुष्पी· धातकी ( धायेके फूल ) पाटला ( पाढल ), श्याम-त्रिवृत् ( निसोत )

( २७ ) वरदा--सुवर्चला ( हुलहुल ), अश्वगंधा ( असगंध ) वाराही ( वाराहीकंद )

( २८ ) इक्षुगन्धा--काश ( कांस ), कोकिलाक्ष ( तालमखाना ) गोक्षुर ( गोखरू )

( २९ ) कालस्कन्ध -तमाल, तिंदुक ( तदु ), कालखदिर ( कालाखेर )

( ३० ) महौषध--रसोन ( लसुन ), शुंठी ( सोंठ ), विष

( ३१ ) मधु- क्षौद्र ( शहत ), पुष्परस, मद्य ( मदिरा )

( ३२ ) कपीतन- अम्रातक ( अंबाडा ), शिरीष ( सिरिस ), गर्दभाण्ड

( ३३ ) मदन--पिण्डीतक ( मैनफल ) धत्तूर ( धतूरा ), सिक्थक ( मोम )

( ३४ ) शतपर्वा -वंश ( बांस ), दूर्वा ( दूब ) वचा

( ३५ ) सहस्रवेधी--अम्लवेतस ( अम्लवेत ). मृगमद ( कस्तुरी ) हिंगु ( हींग )

( ३६ ) सदापुष्प--श्वेतार्क ( सफेद आक ), रक्तार्क ( लालआक ), कुन्द ( कन्द )

( ३७ ) सुरभि--शल्लकी ( सलाई ), मुरा, एलवालुक ( एलवा )

( ३८ ) लक्ष्मी--ऋद्धि, वृद्धि और शमी ( छोकरा )

( ३९ ) कालानुसार्य–कालीयक ( पीला चन्दन ), तगर, शैलेय ( छड़ी )

( ४० ) चपिय– चम्पक ( चंपा ), नागकेसर, पद्मकेसर ( कमलकेशर )

( ४१ ) नादेयी–गणकारिका ( गनियारी ) जलजंबु ( जलजामन ) जलवेतस ( जंलवेत )

( ४२ ) पाक्य–विड़ ( विडनोन ) सोवर्चल सोवर्चलनोन ( यवक्षार ), ( जोखार )

( ४३ ) विशल्या–लांगली ( कलियारी ) गुडूची ( गिलोय ) मधुदन्ती ( छोटीदन्ती )

( ४४ ) इंद्रद्रु–कुंकुम ( कोह ), देवदारु ( देवदार ) कुटज ( कुडा )

( ४५ ) काश्मीर–कुंकुम ( केसर ) पुष्करमूल ( पोहकरमूल ) गंभारी

( ४६ ) गुंद्र–पटेरक, मुंज, शर ( सरपता )

( ४७ ) गुंद्रा–प्रियंगु, फलिनी, भद्रमुस्तक ( भद्रमोथा )

( ४८ ) चुक्र–शुक्रक, अम्लवेतस ( अम्लवेतस ), वृक्षाम्ल

( ४९ ) पारिभद्र–निंब ( नीम ), पारिजात ( फरहद ), देवदारु

( ५० ) पतिदारु–हरिद्रा ( हलदी ), देवदारु सरल

( ५१ ) वीर–कुंकुम ( कोह ), वीरण ( वीरणतृण ), काकोली

( ५२ ) वीरतरु–कुंकुम ( कोह ), वीरण ( वीरणतृण ), शर ( शरपता ).

( ५३ ) मयूर–अपामार्ग ( चिरचिटा ), अजमोदा, तुत्थ ( नीलाथोथा )

( ५४ ) रक्तसार–रक्तचन्दन ( लालचन्दन ), पतंग ( पतंग ), खदिर ( खैर )

( ५५ ) वदश–सुवर्चला ( हुलहुल ), अश्वगन्धा ( असगन्ध ), वाराही ( वाराहीकन्द )

( ५६ ) वशिर–रक्तमार्ग ( लाल ) चिरचिटा ), गजपिप्पली, समुद्रलवण ( समुद्रनोन )

( ५७ ) सौवीर–अंजनभेद ( सफेदसुरमा ), बदर ( बेर ), संधानभेद ( कांजीका भेद )

( ५८ ) वंजुल-अशोक, वेतस ( अमलवेत ), तिनिश ( तिनिस )

( ५९ ) शिला-मनःशिल ( मनशिल ), शिलाजतु ( शिलाजीत ), गैरिक ( गेरू ),

( ६० ) सोमवल्ली-वाकुची ( बावची ), गुडूची ( गिलोय ), ब्राह्मी,

( ६१ ) अक्षीव-सौभांजन ( सहिंजना ), महानिंब ( बकायन ), समुद्रलवण,

( ६२ ) धामार्गव-रक्तापामार्ग ( लालचिरचिटा ), राजकोशातकी ( गलका तुरई ), महाकोशातकी ( बडी तुरई ).

( ६३ ) दुःस्पर्श-यवास ( जवासा ), कपिकच्छु ( कौंच ) कंटकारी ( कटेरी ).

( ६४ ) पलाश-किंशुक ( ढाक ), गंधपलास, पत्र ( पत्रज ),

( ६५ ) कार्मेषी-मंजिष्ठा ( मजीठ ) वाकुची ( बावची ), श्यामत्रिवृत ( काली निसोत ),

( ६६ ) पलंकश-गुग्गुल, गोक्षुर ( गोखरू ), लाक्षा ( लाख ),

( ६७ ) मधुरसा-द्राक्षा ( दाख ), मूर्वा, गंभारी,

( ६८ ) रसा-रसना, शल्यकी ( छल्लवृक्ष ) पाढा,

( ६९ ) श्रेयसी-हरीतकी ( हरड ), रास्ना, गजपिप्पली.

( ७० ) लोह-अय ( लोहा ), कांस्य ( कांसी ), अगरू ( अगर ),

( ७१ ) साहा-मुद्गपर्णी ( बनमूग ) बलाभेद ( कंघी ). शतपत्री ( गुलाब )

( ७२ ) सुवहा-रास्ना ( रायसन ), नाकुली ( नाकुलीकंद ), सिंदुवार ( संभालू ).

( ७३ ) कठिल्लक-कारवेल्लक ( करेला ) रक्तपुनर्नवा, ( लालविसखपरा ) कृष्णवर्वरी ( काली तुलसी )

( ७४ ) मधूलिका-मूर्वा, यष्टि ( मलठी ), मधूक ( मंहुआ ),

( ७५ ) वितुन्नक-धान्यक ( धनिया ), तुत्थ ( नीलाथोथा ), गोनद ( केवटी मोथा )

( ७६ ) देवी-स्पृक्का ( असवर्ग ), मूर्वा, करकोटी ( ककोडा ),

(७७) वसुक-शिमवल्ली ( बडी मौलसरी ), श्वेतार्क ( सफेद आक ) रोमक ( पांशुलवण ),

(७८) गंडीर-शाकविशेष मंजिष्ठा ( मजीठ ), गण्डमूर्वा ( सफेद दूब )

(७९) लांगली-कलिहारी ( लांगलीकन्द ), गजपिप्पली, नारिकेल ( नारियल )

(८०) पिच्छिला-शिंशिपा ( शीशम ), शाल्मली ( सिंबल ), भूतवृत्त ( सोनापाठा ),

(८१) महासहा-माषपर्णी ( वनमाष ), अम्लातक ( वाणपुष्प ) कुब्जक ( कूजो ),

(८२) चंद्रिका-मेथी, चन्द्रशूल ( हालो ), श्वेतकण्टकारी ( सफेदकटेरी )

## चार अर्थोंवाले शब्द :

(१) श्वेतपुष्पा-इन्द्रवारुणी ( इन्द्रायन ), सिंदुवार ( संभालू ), श्वेतार्क ( सफेद आक ), सैरेयक ( कटसरैया ),

(२) कारवी-पृथ्वीका ( जीरा ), शतपुष्पा ( सौंफ ), कालाजीरा ( कलौंजी ) अजमोदा ( अजमोद ).

(३) अंबष्ठ-पाठा ( सोनापाठा ) चांगेरी ( खटमीठी ) माचिका ( माई ) यूथिका ( जूही )

## बहुत अर्थोंवाले शब्द ।

(१) अक्ष-सौवर्चल ( संचर नमक ), विभीतक ( बहेडा ), कर्ष ( एक तोला ), पद्माक्ष ( पदमाख ), रुद्राक्ष, शकट ( गाड़ी ), इन्द्रिय, और पाशक ( फांसी ).

(२) काक-काकमाची ( मकोह ), काकोली, काकणंतिका ( लालरत्तक ), काकजंघा, काकनासा, काकोदुम्बरिका ( कठूमर ), और काक ( कव्वा ).

३ ) नाग--सर्प ( सांप ) द्विरद ( हाथी ), मेष ( मिंढा, ) सीसक ( सीसा ) नागकेसर, नागवल्ली ( नागरवेल ) और नागदन्ती.

( ४ ) रस-मांस, द्रव, इक्षुरस ( ईखका रस ), पारद ( पारा ), मधुरादि ( मधुर आदि छः रस ), बालरोग ( बच्चोंका एक रोग ) विष. और नीर ( जल ).

इति श्रीवैद्यरत्नपण्डितरामप्रसादात्मजविद्यालंकार—शिवशर्म्मवैद्यकृत—शिव-प्रकाशिकाभाषायां हरीतक्यादिनिघण्टौ अनेकार्थवर्गः समाप्तः ।



# परिशिष्टनामानि।

—∝⁂∞—

| संस्कृत | भाषा |
|---|---|
| अलूकम्। | आलू बुखारा |
| अप्फलम्। | बीहफल |
| अवरोहकः। | असगंध |
| अंगभेदनम्। | कुलत्थी |
| अर्द्धचन्द्रिका। | कालीनिसोथ |
| अग्निः। | कलहारी अजमोद |
| अहिपुष्पम्। | नागकेसर |
| अमृतफलम्। | नासपाती |
| अवाक्पुष्पी। | मीठीसौंफ |
| अश्वकर्णः। | ईसबगोल |
| अजगंधा। | छोटीजवैन |
| आजम्। | थूहरदूध |
| आरुकम्। | आडू |
| आल्ला। | धनिआ |
| आखुपाषाणम् | संखिया |
| इत्कटा। | सूक्ष्म पत्रिका दीर्घ लोहित यष्टिका धान्यविशेष वा ओकण्ड। |
| ईश्वरम्। | पित्तल |
| ईषद्गोलम। | ईसवगोल |
| उपोदिका। | पुदीना |
| उरगः। | सीसा |
| उत्कटः। | ऊठकटारा |

| संस्कृत | भाषा |
|---|---|
| उष्णपत्रिका। | चाह |
| ऋषिका। | कसई |
| ऐशमूलम्। | ईसरमूल |
| कर्णपूरः। | सिरसअशोक |
| नीलोत्पलम्। | नीलकमल |
| कपोतवंका। | हुलहुल |
| कंदपालिका। | आकंद सूरण |
| कटंभरा। | भद्राणिका |
| कंचुकी। | क्षीरिवृत्त |
| ककुंदरमेचकम्। | गोरक्षचाकुलथा |
| कांतपाषाणः। | चुंबक |
| काछी। | सौराष्ट्रिका |
| कालपर्णी। | कालीनिसोत |
| काकाण्डीला। | ( सेम ) कोलशिबि |
| कालमारिषः। | कालीसील |
| कालावकरकः। | कालावाडा |
| कीलालः। | सल्लकी रस |
| कुलिजरम्। | चिरपोटी |
| कुची। | कुचाई बीज |
| कुलिशम्। | काउज बं० |
| कुरंगनी। | मुद्रपर्णी |
| कुंभी। | यवासवाका फल |

| संस्कृत | भाषा | संस्कृत | भाषा |
|---|---|---|---|
| कुंदरुः । | खोटी मस्तकी | चक्राकः । | शलगम |
| कुंदरुः । | तीक्ष्णगंध | चंडालिनी । | लसुन, उल |
| कूटरवाहिनी । | सफेदत्रिवी | चंडी । | महिषी, भैंस |
| कृष्णाबीजम् । | कालादाना | चंडाली । | उमा औषधिभेद |
| कृमिघ्नी । | तमाकू | चन्द्रलेखा । | बाकुची |
| कोटिवल्कलम् । | गुड़त्वक् | चावटी । | कुंभाडु वा ब्रह्मी |
| खगः । | सोनामाक्खी | चांवषा । | चौंपकलामूल |
| खंडितकर्णम् । | खारकोल कनफोडा | चेलकम् । | गुवाकत्वक् |
| *गरुत्मान् । | सोनामखी | जतुका । | चामचिरैया |
| गजचिर्भटम् । | कचरीचिब्भड | जलजा । | मधुयष्ठी |
| गंधपर्णी । | भडंगी | जामातृ । | सूर्य्यावर्त |
| गंगापुत्रः । | गंगार ईल बं० | जीवंती । | दौडीति गुर्जरदेशे |
| गंडीरः । | शमटशाक | जुंगा । | वृद्धदारुक |
| गंगावती । | वटगंधारी | जूणः । | ज्वारधान्य |
| गारुडी । | गरुडचूडामणि | ज्वालामरीचम् । | लालमिर्च |
| गांगेयी । | मुस्ता, मधुरा | जोंगकम् । | अगुरु |
| गिलोडयम् । | गल्होट | टंगाः | राजआम्र |
| ग्रीष्मसुंदरम् । | गीमाशाक | ढिंढिणिका | डिंढैन |
| गुण्ठः । | वृंततृण | तरुणम् । | एरंड |
| गुप्तस्नेहः । | अकोल | तरङ्गः । | मैनफल |
| गोधावती । | नोहालिया | ताम्रवल्ली । | चित्रकूट |
| शैवालम् | शैवाल | ताम्रकूटं । | तमाकू |
| चतुरंगुलम् । | अमलतासकी जड | तिक्तं । | चिरायता |
| चर्मचटा । | अजितपत्रा | तिक्ता । | कौड |
| | | तिक्तका । | हिंगोट |
| | | दण्डोत्पलम् । | श्वेतबला |

* गरुडो माक्षिकापक्षी बृहद्वर्ण स्मृता इति नाम मंजरीकारः ।

| संस्कृत | भाषा | संस्कृत | भाषा |
|---|---|---|---|
| दारमूषा। | दारूमूली वा अतीस | प्रत्यक्पुष्पी। | अपामार्ग अपुठकण्डा |
| द्विवृन्तः। | मेंहदी | पञ्चतृणम्। | कुश, कास, शालि-शर, इक्षु. |
| दीर्घमूला। | शामलता | | |
| दीर्घविटपी। | लांगली | प्रग्रहः। | शोणालुफल |
| दूरमलम्। | जुबाह | पाषाणजित। | कुलत्थी |
| देवदत्तः। | निंब | पातालनृपतिः। | सीसा |
| देवपुष्पी। | देवहुली | पार्वती। | वैंगामृत्तिका |
| देवदानी। | धीयातोरी | पाशी। | वरणा |
| धन्वजम्। | जांगल मांसरस | पिंडारकम्। | पेंढरी |
| धवला। | श्वेतापराजिता | पुलहः। | मुरदासङ्ग |
| धन्वन्तरीबीजम्। | ढांगढहेला | पुष्पकम्। | रसौंत |
| | | पुरुषः। | गुग्गुल |
| धावनी। | चाकुल्या | पेरुकम्। | अमरूद |
| ध्यामकम्। | गन्धतृण | प्रौष्ठिका। | मच्छी |
| धनकः। | लोबान | फणी। | सफेदचन्दन |
| धूम्रपत्रिका। | तमाकू | फणिज्जकः। | पन्हास |
| नदीजम्। | सैंधानमक | वटपत्री। | पाषाणभेद |
| नखरञ्जकः। | मेंहदी | बहुपुत्रा। | ( जर्वाह ) यवासा |
| नवनीतम्। | लाडयागन्धक वं० | बालपत्रम्। | पठानीलोध |
| ताक्तम्। | करञ्जबीज | बालांघ्रिः। | झाणा |
| नागविषा। | नागदन्ती | बृहत्पत्रम्। | हस्तिकंद |
| नागार्जुनी। | दूधी | वृक्षीवम्। | सफेद इटसिट. |
| नांगा। | वल्मीकमृत्तिका | | |
| निकुम्भः। | क्षुद्रदन्ती | | |
| निर्विध्नी। | ब्रह्मचारिणी | | |
| पयस्या। | क्षीरकांकोली | | |

१ ( सौराष्ट्री पार्वती मृत्स्ना तथा कांबोज पर्पटीति शब्दप्रकाशः।

(२) शोभांजनं च सौवीरं तांतिकं पुष्पकं तथा।

| संस्कृत | भाषा | संस्कृत | भाषा |
|---|---|---|---|
| वृश्चकाली । | बीछुआबूटी | राक्षसी । | राई, सुरा |
| बोटा । | अलम्बुवा | रुद्रजटा । | लद्रूपरि |
| बोलम् । | फुलसत्व | * रुधिरम् । | गेरी तांबा |
| भद्रः | देवदारु | रेणुका । | नेमबीज |
| भव्यम् । | जीवन्ती कर्मरंग | रोहिणी । | बडी अरणी |
| भद्रोत्कटा | भादांवतक | लक्ष्मी । | लोहा |
| भारवाहिनी । ( वसमा ) | नीलिनी | * वसुः । | धन्यक |
| भूचणका । | मूँगफली | वराहक्रांता । | लज्जालु |
| भूनागः । | गण्डोश्रा | वल्लूरम् । | सूखामांस |
| भूषणम् । | हडताल | वण्डांगतानः । | शांता |
| भूलता । | चुंचत्वक् | वखिवः । | श्वेतबला |
| मयूरजंघा । | अरलु | वराहः । | मथुरा |
| महावृक्षम् । | थोक | वसुकः । | सांभरनमक |
| महाराष्ट्री । | मरहटी | वज्रवल्ली | हाडजोड |
| महापुरुषदेवता । | शतावर | वज्रकर्णम् } | शकरकन्दी |
| मायाफलम् । | माजू | वज्रीकंदः } | |
| मारिषा । | माठा | | |
| मालुकापत्रम् । | अश्मन्तक | वाष्पिका । | हिंगुपत्री चौलाई |
| माद्री । | अतीस | वेत्राग्रम् । | वंशसदृशाग्र |
| लवीरम् । | पोहकरमूल | शकारिः । | कचनार |
| मोरटः । | अंकोट | शनकन्दः । | चर्मकषाकन्द |
| यज्ञनेता । | सोमलता | शतसुता । | शतावरी |
| यमचिंचा । | कच्चीइमली | शाकम् । | पटोल |
| रक्तबीजा । | मूंगफली | शालिंचः । | शमठशाक |
| रात्रिहासकः | हारसिगार | | |
| राजावर्तः । | गोविन्दमणि | | |
| राजा । | राजपलांडु | | |

*रक्तरीवस्तु म्लेच्छाख्यमितिविश्वः
* दोलाधगंधपाषाणः पामारिगधको वसुरिति ॥

| संस्कृत | भाषा | संस्कृत | भाषा |
|---|---|---|---|
| शार्ङ्गेष्टा । | करंजी | सुरंगी । | लाल सुहांजना |
| श्यामा । | नीलनी | सुरभिः । | कुन्दरु |
| शावरकन्दः । | लसुन | स्पृक्क । | पृक्का |
| श्यामलम् । | रोहिष | स्नेहपृत्तम् । | देवमा |
| शिखंडिनी । | जूही रतियां | स्थविरः । | शलेय |
| शीतपाकी । | अतिबला | स्वरसः । | पन्हास |
| श्राद्धः । | सरलस्राव | सौगंधिकम् । | अनन्तमूल |
| शुक्तिः | झिनाजि | + हरिः | गुग्गुलु |
| श्रीवासः । | देवदारु | हंसपादी । | थानकुनी |
| शुकमाता । | भडंगी | ह्रस्वांगः । | जीवक |
| शुठकम् । | सूखीमूली | हिंस्रा । | गुडकाडायि हींस |
| शूराह्वा । | क्षीरकाकोली | हिंगपुत्रा । | काकादनी |
| श्रृगालविन्ना । | क्रोष्टुविन्ना | हिंगपुत्री । | हिंगुवतीत्ती बाबांफली |
| शूकरी । | वृद्धदारक | त्यष्टिका । | राई |
| षडंगः । | मखडा | त्रायमाणा । | बालोयालता वा देवबल |
| सप्तला । | सातला | त्रिकत्रयम् । | त्रिकटु त्रिफला त्रिमद |
| सर्जकः । | लोबान | त्रिपादी । | कीटमारिका |
| समनृपतिः । | सुहांजना | त्रुटिः । | छोटी इलायची |
| सीताफलम् । | सरीफ | | |
| सुदर्शना । | तानीवेल | | |

+ हरिर्गुग्गुलुर्हरिरिद्रः ।

## परिशिष्टभाषानमानि ।

| भाषा | संस्कृत | भाषा | संस्कृत |
|---|---|---|---|
| अम्लवेंत । | × अम्लवेतसम् | अरहड । | आडकी |
| अग्निझाड । | दीर्घजीरकम् | असाल्यूं । | चन्द्रशूरम् |
| | | अतारकीदवा । | अंजरूदः गोस्तखोरा |

× गलगल ।

| भाषा | संस्कृत | भाषा | संस्कृत |
|---|---|---|---|
| अरंडोली । | एरंडबीजम् । | कटैली । | कंटकारी |
| अंधाहुली । | अवाक्पुष्पी | कचूर । | कर्चूरम् |
| अंगेथु | गणकारिका | कछकप । | कपिकच्छुः |
| अंरुष । | भिषग्माता | कसैया । | काकमाची |
| अंकोट । | दीर्घकालः | कनगच । | करंजम् |
| अंजरूत । | निर्यासविशेषः | कहारी । | लांगली |
| ÷अंतर । | पुष्पसत्त्वम् | कडाका । | लंघनम् |
| अरणि । | वन्यकरीषम् | करेले । | कारवल्लीलता |
| आमी हल्दी । | आम्रगंधी हरिद्रा | कपास्या । | कपासीबीजम् |
| आर्दो । | आर्द्रिका | कवारपाठा । | कुमारी |
| आककनपान । | अर्कपत्रम् मूलम् | कचलून । | काचलवणम् |
| आसी । | आसधम् | कहुवावकल । | धववल्कलम् |
| आमलीकाचिया । | अम्लिकाबीजम् | कस्स । | बीरणमूलम् |
| आंधीझाड । | अपामार्गः | कसौंदी । | कासमर्दम् |
| इंद्राणी । | इंद्रवारुणी | केपेलो । | रक्तमृत्तिका |
| उदपर्णी । | माषपर्णी | कारण । | ज्योतिष्मती |
| उमजिनी । | ज्योतिष्मती | कालाअभ्रक । | कृष्णाभ्रम् |
| ऊंदर । | मूषिकम् | काश्चली । | सर्पत्वक् |
| कलूंजी । | उपकुंची | किरमाल । | आरग्वधः |
| कठवर । | कपित्थम् | किसोह्या । | पक्षिविशेषः |
| कणगुगली । | गुग्गलकणा | किरायता । | कैरातः |
| कदुम्बर कठोडी । | कपित्थमज्जा | पीस । | पीयूषम् |
| कवीटफल । | कपित्थफलम् | कुमेरपाठ । | पाटली |
| कर्पूर चीनिया । | पक्वकर्पूरम् | कुलञ्जन । | तांबूलीजटा |
| | | कुचिला । | विषतिंदुकः |

÷ अतर ।

| भाषा | संस्कृत |
| --- | --- |
| कुन्दरु । | मुकुन्दः |
| कूठ । | कुष्ठम् |
| कूट । | शाल्मली |
| कूचकी फली । | कपिकच्छुः |
| केली माहिली । | कदलीसार |
| केसूलोंका चून । | पलाशपुष्पम् |
| कोयल । | विष्णुक्रांता |
| कण्डीर । | करवीरम् |
| खस । | उशीरम् |
| खपरिया । | खर्परम् |
| खाप । | प्रसारिणी |
| गवार । | कुमारी |
| गजपिप्पला । | बृहत्पिप्पली |
| गडूंबा । | इन्द्रवारुणी |
| गिलवे । | निंबोमृता च |
| गुडहल ( गुलतुर्रा ) | जपाकुसुमम् |
| गोलकाकडी । | कुलकम् |
| गंगेरण । गुलशकरी । | नागबला |
| चव । | चव्यम् |
| चकवड । | चक्रमर्दः |
| चन्दलेई । | तंदुलीयः |
| चारोली । | उपकुंची |
| चिंचरीविहना । | अपामार्गः |
| चिरपोटन । | काकमाची |
| चिरभटी । | गुंजा |
| चलिवो । | वास्तुकम् |

| भाषा | संस्कृत |
| --- | --- |
| चूक । | चांगेरी |
| छड । | शिलापुष्पम् |
| छीला । | चित्रकं, पलाशम् |
| जलकुम्भी । | वारिपर्णः |
| जीयोपोता । | पुत्रजीवः |
| जाल । | पीलु |
| जीयोपोता । | पुत्रजीवः |
| झाऊ । | झावुकः |
| ठेरा । | अकोलम् |
| डासरया ( डांसरा ) । | तिंतिडीकम् |
| डाभ । | दर्भम् |
| डोडा । | खसफलम् |
| तस्तुम्बा । | इन्द्रवारुणी |
| ताल । | हरितालम् |
| तिलकंठी । | विष्णुक्रांता |
| तिलवाणी । | सूर्य्यभक्ता |
| तिंदुकी । | तिंदुवृत्त |
| तूण । | तुणि |
| तेवरसी । | त्रिवृत |
| तोरुं । | कोशातकी |
| त्रायमाणा सोमलता बहुला | देवबला |
| दडगला । | द्रोणपुष्पी |
| दात्यूणी । | लघुदन्ती |
| धमासा । | धन्वयासकः |
| धव । | धवः |
| धनबहेरे । | राजवृक्षः |

| भाषा | संस्कृत | भाषा | संस्कृत |
|---|---|---|---|
| धोली गूंद । | धातकीनिर्यासः | बिजयासार । | बीजक |
| नरसल । | पोटगलः | विसखपरा । | रक्तपुनर्नवा |
| नरकचूर । | बैधमुख्यः | बिजौरा ( तुरंज ) । | अम्लवेतसम् |
| नखल्या । | नखः | वेद । | वेतसम् |
| नागकेसर । | नागपुष्पम् | बोल । | गन्धरसम् |
| नागदौण । | नागदमनी | बौली । | बंभूलः |
| नादबाण । | कर्पासी | बौलसिरी । | बकुलः |
| नागरबेल । | तांबूलवल्ली | भरहदा | कंटकारी |
| निसोत । | निवृत | मसूर । | मसूरिका |
| निर्मली । | कतकम् | महलोठी । | मधुयष्टी |
| नीलटांच । | गरुडः | मटर । | कलायः |
| नेगड । | निर्गुण्डी | महदी । | जम्हरंजकम् |
| पद्माक । | पद्मकाष्टम् | ममरेला । | उपकुची |
| पत्रज । | तगालपत्रम् | मंडुआ । | निर्गुंडी |
| पतंग । | कुचन्दनम् | मडूर । | लोहकिट्टम् |
| पंचांगुल । | एरंडः | मालकगुनी । | ज्योतिष्मती |
| पठानीलोध्र । | श्वेतलोध्रम् | मुनक्का । | द्राक्षा |
| पत्थरफोडी । | पाषाणभेदः | माजू । | मायफलम् |
| पाडल । | पाटला | मुर्वा । | मधूलिका |
| पटकडी । | स्फुटिका | मुर्दासंग । | कंकुष्ठम् |
| फूलफिरंग । | प्रियंगुः | मुचकुन्द । | चत्रवृक्ष |
| फरहिद । | पारिभद्रः | मेवड । | निर्गुण्डी |
| बाधापरो । | वृद्धदारुकम् | मैडल । | मदनफलम् |
| बन्दा । | त्रपु | मोरचूत । | तुत्थकम् |
| बढहल । | लिकुचः | मोट । | मकुष्ठकम |
| बभनेटी । | भार्ङ्गी | मोचरस । | शाल्मलीनिर्यासः |
| बावची । | अवल्गुजः | मोरसिखा । | मयूरशिखा |
| वांझककोटी । | वंध्याकर्कोटी | | |

| भाषा | संस्कृत | भाषा | संस्कृत |
|---|---|---|---|
| रास्ना । | एलापर्णी | सिंघाडा । | जायफलम् |
| राल । | शालनिर्यासः | सरीफा । | सीताफलम् |
| रांग । | त्रपु | सिण । | घणः |
| रुदन्ती । | रुद्रवन्ती | सिंगी मौहरा । | शृंगकम् |
| रेवदचीनी । | पीतकाष्ठम् | सेंधा । | सैंधवम् |
| रोहीस । | गंधतृणम् | सस्या । | शशः |
| लटजीरा । | अपामार्गः | सुफैददोब । | श्वेतदूर्वा |
| लाजेरी । | लज्जालुः | श्वेतसर्ज । | धुनकः |
| लख । | तित्तिरः | सुफैदब वची । | श्वेतबर्वरी |
| वरी । | शतावरी | सुफैदकण्डी । | श्वेतकरवीरः |
| सर्पाक्षी । | नाकुली | सुफैद खेरसार । | शुद्धखादिरसारः |
| सहदेई । | महाबला | सोमल । | आखुपाषाणः |
| सतोन्यूं । | सप्तपर्णी | संभालू । | निर्गुण्डी |
| सरकडा । | मुञ्जः | सांटी । | पुनर्नवा |
| सरपुंखा । | प्लहिशत्रुः | सोंचरलून । | सौवर्चलम् |
| सरिव । | शालपर्णी | हरफारवेडी | लवली |
| सावन । | माषपर्णी | हारश्रृङ्गार । | रात्रिहासकः |
| संखाहुली । | शंखपुष्पी | हुलहुल । | सुवर्चला सूर्य्यभक्तः |
| सामरा । | शाकंभरीयम् | हिंगोरा । | इंगुदी |
| सामरा । | न्यंकुः मृगः | हिंगुल । | हिंगुलू |
| सांठा । | इक्षुः | हिंगोटा । | इंगुदी |
| सारवोट । | शाखोटम् | निउजे । | निकोचकम् |
| सिरस । | शिरीषम् | सारदा । | सरदाफलम् |
| सिखरणी । | दाधेशर्करा | गंगेरुआ । | गांगेरुकीफलम् |

इति परिशिष्टभाषानामानिसमाप्तानि ।

